यतस्वयत्नवांस्तात संतानायकुलस्यनः । आत्मनोऽर्थेस्मादर्थेचधर्म इत्येववाविभो ॥ २४ ॥ नहिधर्मफलैस्तात नतपोभिः सुसंचितैः ॥ तांगतिंप्राप्नुवंतीहपुत्रिणोयांव्रजंतिवै ॥ २५ ॥ तद्दारग्रहणेयत्नंसंतत्यांचमनःकुरु। पुत्रकास्मन्नियोगात्त्वमेतन्नःपरमं हितम् ॥ २६ ॥ जरत्कारुरुवाच । नद्दारान्वैकरिष्येऽहंनधनं जीवितार्थतः । भवतांतु हितार्थाय करिष्येदारसंग्रहम् ॥ २७ ॥ समयेनच कर्त्ताऽहमनेनविधिपूर्वकम् । यथा यद्युपलप्स्यामिकरिष्येनान्यथाह्यहम् ।२८।सनाम्नीयाभवित्रीमेदित्सिताचैवबन्धुभिः। भैक्ष्यवत्तामहंकन्या मुपयंस्ये विधानतः ॥ २९ ॥ दरिद्रायहिमेभार्यां कोदास्यति विशेषतः । प्रतिग्रहीष्येभिक्षांतु यदिकश्चित्प्रदास्यति ॥ ३० ॥ एवंदारक्रियाहेतोः प्रयतिष्येपितामहाः । अनेन विधिनाशश्वन्नकरिष्येऽहमन्यथा॥ ३१ ॥ तत्रचोत्पत्स्य

---

क्या करूं पितर बोले हे तात हमारे कुल के बढ़ाने को सन्तान का उद्योग कर अपने और हमारे लिये जो तू धर्म चाहता है तो यही है । २४ । हे तात न बड़े २ धर्म्मोंके फल से न इकट्ठा की हुई तपस्याओं से उस गति को जाते हैं जिस गतिको सन्तानवाले जाते हैं हे पुत्र हमारी आज्ञा से तू विवाह करके अपनी सन्तान उत्पन्न करने की चेष्टा कर इसी में हमारा परम हित होगा । २६ । जरत्कारु बोला मैं कभी स्त्री और धन के इकट्ठा करनेकी इच्छा नहीं करता, हे पितरो तुम्हारे हित के वास्ते अब मैं विवाह करूंगा परन्तु इस नियम की विधिसे कि यदि कोई मुझ को उत्तम कन्या मिली । २८ । जो कि मेरेनामवाली हो और मेरेही समान तपस्विनीहो और उससे बान्धव भिक्षाके समान मुझको दें तो उस कन्या के साथ मैं विवाह करूंगा, मुझ दरिद्री को अपनी कन्या कौन देगा यदि भिक्षा के समय किसी ने देदी तो ग्रहण करलूंगा । ३० । हे पितरो इस प्रकार मैं अपने विवाह का यत्न सदा करूंगा अन्यथा नहीं । ३१ । उस में जो पुत्र उत्पन्न

---

said that he would not marry a woman or earn money for the sake of his own enjoyment but should do it for their welfare. He promised to marry accoding to Vedic rites provided a bride could be got of the same name as he had and whose friends would give her to him in marriage as charity. But, said he, these conditions were rather hard and so he would accept any girl given in charity and would marry. 31 He reassured his ancesters that he would try his best to get an offspring for their sake.

तंजेतुर्भवतांतारणायवै ॥ शाश्वतंस्थानमासाद्यमोदंतांपितरोमम ॥ ३२ ॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्वणि जरत्कारुतत्पितृ सम्वादे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

सौतिरुवाच । ततोनिवेशायतदा सविप्रःसंशितव्रतः । महींचचारदारार्थी नच दारानविंदत ॥१॥ सकदाचिद्वनंगत्वा विप्रःपितृवचःस्मरन् । चुक्रोशकन्याभिक्षार्थी तिस्रोवाचःशनैरिव ॥ २ ॥ तंवासुकिःप्रत्यगृह्णादुद्यम्यभगिनींतदा । नसतांप्रतिज ग्राहनसनाम्नीतिचिंतयन् ॥ ३ ॥ सनाम्नींचोद्यतांभार्यां गृह्णीयामितितस्यहि । मनो निविष्टमभवज्जरत्कारोर्महात्मनः ॥ ४ ॥ तमुवाचमहाप्राज्ञो जरत्कारुर्महातपाः । किं नाम्नीभगिनीयंते ब्रूहिसत्यंभुजंगम ॥ ५ ॥ वासुकिरुवाच । जरत्कारोजरत्कारुः स्वसेयमनुजामम । प्रतिगृह्णीष्वभार्यार्थेमयादत्तांसुमध्यमाम् । त्वदर्थंरक्षितापूर्वंप्रती-

---

होगा वह तुम्हारे तारण करने को होगा हे मेरे पितरो सदा रहने वाले उत्तमस्थान में जाकर आनन्द करियो । ३२ ।

अध्याय ॥ १४ ॥

उग्रश्रवा बोले उत्तम व्रतधारी वह ब्राह्मण जरत्कारु स्त्री ग्रहण करने को पृथ्वीमें फिरने लगा परन्तु स्त्रीको न पाया । १ । वह ब्राह्मण अपने पितरों के वचन को याद कर कभी वनमें जाकर कन्याकी भिक्षा को मधुर वाणी तीन वार बोला । २ । उस समय वासुकी सर्प अपनी बहिन को ले ब्राह्मण को भिक्षार्थ देने लगा, उस ने अपने नामवाली न जान कर स्वीकार किया । ३ । क्योंकि उसके मनमें यह बात प्रविष्टथी कि मैं अपनेही नामवाली भार्या को ग्रहण करूंगा । ४ । वह बड़ा बुद्धिमान तपस्वी ब्राह्मण उस वासुकी से बोला हे सर्प इस तेरी बहिन का क्या नाम है सत्य कह । ५ । वासुकि बोला हे जरत्कारु इस मेरी छोटी बहिन का नाम जरतकारु है मैं इस को तेरी भार्यार्थ देताहूं

---

## CHAPTER XIV,

( ASTIK PARB CONTINUED. )

Jaratkaru then searched for a wife but could find none. One day remembering the words of his ancestors, he begged for a bride three times in a forest with a feeble voice and Vasuki brought his beautiful sister to offer him. Jaratkaru hesitated to accept her as bride, as he thought she might not be of the same name with him and he asked Vasuki the name of his sister. Vasuki replied that the name of his sister was Jaratkaru and begged to accept her as bride. Jaratkaru accepted her and the two were married with due rights.

च्छोमांद्विजोत्तम ॥ ६ ॥ एवमुक्त्वाततःप्रादाद्भार्यार्थे वरवर्णिनीम् । सचतांप्रतिज-
ग्राहविधिदृष्टेनकर्मणा ॥ ७ ॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्वाणि वासुकिस्वसृ
वरणे चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

सौतिरुवाच । मात्राहिभुजगाःशप्ताः पूर्वंब्रह्मविदांवर । जनमेजयस्यवोयज्ञेधक्ष्यत्या
निलसारथिः ॥१॥ तस्यशापस्यशांत्यर्थं प्रददौपन्नगोत्तमः । स्वसारमृषयेतस्मैसुव्रताय
महात्मने ॥ २ ॥ सचतांप्रतिजग्राह विधिदृष्टेनकर्मणा । आस्तीकानामपुत्रश्चतस्यांजज्ञे
महामनाः ॥ ३ ॥ तपस्वीचमहात्माच वेदवेदाङ्गपारगः । समःसर्वस्यलोकस्य पितृमातृ
भयापहः ॥ ४ ॥अथदीर्घस्यकालस्य पाण्डवेयोनराधिपः । आजहारमहायज्ञं सर्पसत्र

तू इसे ग्रहण कर—और मैंने प्रथमसे इसको तेरेही लिये रक्खा है ॥ ६ ॥ ऐसा
कहकर अपनी भगिनी जरत्कारु को देदी, उस ब्राह्मण ने भी शास्त्रकी रीति से उस
को ग्रहणकिया ॥ ७ ॥

१४ अध्याय समाप्तः ॥

अध्याय १५ ॥

उग्रश्रवाबोले ! हे ब्राह्मण पहिले सर्पोंकी माता ने सर्पों को शाप दिया था कि
अग्नि तुमको जन्मेजय के यज्ञ में भस्म करेगा ॥ १ ॥ उस शापकी शांति के लिये
वासुकि ने उस महात्मा उत्तम ऋषि को अपनी बहिन दी ॥ २ ॥ जरत्कारु ने
शास्त्रानुसार उस कन्या को ग्रहण किया और उस कन्या से आस्तीक उत्पन्नहुआ ३ ॥
वह तपस्वी, महात्मा, वेद ज्ञानी, सम्पूर्ण प्राणियों में समान और अपनी पितृ और
मातृभय को दूर करनेवाला हुआ ॥ ४ ॥ तिस उपरान्त बहुत काल व्यतीतहोनेपर
पाण्डवोंकी सन्तान राजा जन्मेजय ने बड़ा सर्प यज्ञ किया ऐसा सुनाजाता है ॥ ५ ॥

## CHAPTER XV.

Sauti told the truth loving rishi ( Shaunak ) that in former days the mother of serpents had cursed her sons that they should be burnt in the sacrifice of Janmejaya. To weaken the effect of that curse Vasuki brought about the union of his sister with Jaratkaru. Astik was born of the rishi and Vasuki's sister. He learnt all the Vedas and was kind to all. He was the remover of the fear of his parents. When, after a long time, king Janmejaya performed his great snake sacrifice to annihilate the serpent race, Astik came to the rescue and saved the kinsmen of his mother from being burnt, He did good to his father's side also by producing sons. He paid his other debts study of the Vedas and asceticism. He

मितिश्रुतिः ॥५॥ तस्मिन्प्रवृत्तसत्रेंतुसर्पाणा मंतकायवै । मोचयामासताम्नागा नास्तीकःसुमहातपाः ॥ ६ ॥ भ्रातृंश्चमातुलांश्चैव तथैवान्यान्सपन्नगात् । पितृँश्चतारयामास संतत्यातपसायथा ॥ ७ ॥ व्रतैश्चविविधैर्ब्रह्मन्स्वाध्यायैश्चानृणोऽभवत् । देवांश्चतर्पयामासयज्ञैर्विविधदक्षिणैः ॥८॥ ऋषींश्चब्रह्मचर्येणसंततयाचपितामहान् । अपहृत्यगुरुंभारंपितॄणांसंशितव्रतः ॥९॥ जरत्कारुर्गतःस्वर्गंसहितःस्वैःपितामहैः । आस्तीकंचसुतंप्राप्य धर्मंचानुत्तमंमुनिः ॥१०॥ जरत्कारुःसुमहताकालेनस्वर्गमेयिवान् । एतदाख्यानमास्तीकं यथावत्कथितंमया । प्रब्रूहिभृगुशार्दूलकिमन्यत्कथयामिते ॥ ११ ॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्व० सर्पाणांमातृशाप मस्तात्रे पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

सर्पों के नाश के लिये उस यज्ञ के प्रवृत्तहोनेपर आस्तीक ने उस यज्ञ से सर्पों को बचाया अपनी नम्रता और तपस्या से आस्तीक ने मामा और उस के पुत्र तथा अन्य सर्पों को और अपने पितरों कोभी तारा ॥ ७ ॥ अनेक प्रकार के व्रतों से और वेद वेदांगसे ऋषि युक्तहुआ देवताओं को अनेक प्रकारकी दक्षिणाओं से तृप्त किया, जरत्कारु ब्रह्मचर्य व्रतसे ऋषियों को सन्तानके उत्पन्न करने से पितरों को तारकर और पितरों के बड़े भारको दूरकर, आस्तीक पुत्रको उत्पन्नकर उत्तम धनको प्राप्तहो कुछ बड़े काल के उपरान्त अपने पितरों के साथ स्वर्ग को गया यह बड़ाभागी आस्तीक आख्यान मैंने तुम से कह दिया हेभृगुवंशियों में श्रेष्ठ शौनक कहो अब मैं क्या कथा तुमसे कहूं ११॥

१५ अध्याय समाप्तः ॥

pleased the gods with sacrifices, the rishis with Brahmcharya and the pitris by producgin children. Long after the birth of Astika, Jaratkaru went with his ancestors to heaven. Sauti said, "The story of Astik has come to an end, What more do you wish to hear ?"

शौनकउवाच। सौतेत्वंकथयस्वेमां विस्तरेणकथांपुनः। आस्तीकस्यकवेःसाधोः शुश्रुषापरमाहिनः ॥ १ ॥ मधुरंकथ्यते सौम्यश्लक्ष्णाक्षरपदंत्वया। प्रीयामहेभृशंतात पितेवेदंप्रभाषसे ॥२॥ अस्मच्छुश्रूषणेनित्यं पिताहिनिरतस्तव। आचष्टैतद्यथाख्यानं पितातेत्वंतथावद ॥ ३ ॥ सौतिरुवाच। आयुष्मन्निदमाख्यानमास्तीकं कथयामिते। यथाश्रुतंकथयत सकाशाद्वैपितुर्मया ॥४॥ पुरादेवयुगेब्रह्मन्प्रजापतिसुतेशुभे। आस्तां भगिन्यौरूपेण समुपेतेऽद्भुतेऽनघ ॥ ५ ॥ तेभार्येकश्यपस्यास्तांकद्रूश्चविनताचह। प्रादात्ताभ्यांवरंप्रीतः प्रजापतिसमःपतिः ॥६॥ कश्यपोधर्मपत्नीभ्यां मुदापरमयायुतः। वरातिसर्गंश्रुत्वैवं कश्यपादुत्तमंचते ॥ ७ ॥ हर्षादप्रतिमांप्रीतिं प्रापतुःस्मवरस्त्रियौ। वव्रेकद्रूःसुतान्नागान्सहस्रंतुल्यवर्चसः ॥ ८ ॥ द्वौपुत्रौविनतावव्रे कद्रुपुत्राधिकौबले।

अध्याय १६ ॥

शौनक बोले, हे सूत पुत्र, सज्जन और बड़े विद्वान् आस्तीककी इस कथाको बिस्तार से फिर कह क्योंकि हमको सुननेकी बड़ी इच्छा है । १ । हे सौम्य मधुर अक्षर वाले पदोंकी मधुरवाणी से तू कहता है हे तात हम बड़े प्रसन्न हैं तू अपने पिताकी समान भाषण करता है । २ । हमारे सुनाने में तेरा पिता सर्वदायुक्त रहता था और जैसे तेरेपिताने इस आख्यान को कहा था उसीप्रकार तू कह ॥ ३ ॥ उग्रश्रवाबोले, आयु के बढ़ानेवाले इस आख्यान को जिसप्रकार से मैंने अपने पिता से सुनाहै उसी रीति से मैं कहताहूं । ४ । हे ब्रह्मन् पहिले सतयुग में प्रजापतिकी पुत्री रूपवती और बड़ी अद्भुत दोबहिनें हुईं । ५ । उन में एककद्रु और दूसरी विनतानाम वालीथी वो कश्यप को ब्याही गई, और प्रजापतिकी समान कश्यपने प्रसन्नहोकर अपनी धर्म पत्नियोंको बर मांगनेकी आज्ञादी, इस वचन को सुनकर वह दोनों स्त्रियें बड़े हर्ष को प्राप्तहुईं, और उन में से कद्रु ने बराबर तेजवाले सहस्र नागपुत्र मागे । ८ । और

## CHAPTER XVII.

( ASTIA PARV CONTINUED. )

Shaunak directed Sauti to relate in detail the history of the virtuous and learned Astik of which he was very fond, praised his eloquence which he said was equal to that of his father and requested him to repeat his father's version. 4. Sauti began to repeat what his father had once narrated, "In the Krita [ golden ] age;" he said, "Prajapti [ Brahma ] had two daughters, fair and virtuous, named Kadru and Vinta,, who were marriad to Kashyap. Being pleased with his good wives, he promised to grant each of the two a boon. The women were very happy on the prospect of getting a boon from their lord. Kadru asked the gift of a thousand children of equal power and Vinata expressed a desire to have

तेजसावपुष चैव विक्रमेणाधिकौचतौ ॥ ९ ॥ तस्यैभर्तावरंप्रादादत्यर्थंपुत्रमीप्सितम् । एवमास्त्विततिंचाह कश्यपंविनतातदा॥१०॥ यथावत्प्रार्थितंलब्ध्वाबरंतुष्टाऽभवत्तदा। कृतकृत्यातुविनतालब्ध्वावीर्याधिकौसुतौ ॥ ११ ॥ कद्रुश्चलब्ध्वापुत्राणां सहस्रंतुल्य वर्चसाम् । धार्यौप्रयत्नतोगर्भावित्युक्त्वा समहातपाः ॥ १२ ॥ तेभार्येवरसंतुष्टेकश्य पोवनमाविशत् । सौतिरुवाच ॥ कालेनमहताकद्रु रंडानांदशतीर्दश ॥१३॥ जनयामास विप्रेन्द्र द्वेचांडेविनतातदा । तयोरंडानिनिदधुःप्रहृष्टाःपरिचारिकाः ॥ १४ ॥ सोपस्वे देषुभांडेषु पंचवर्षशतानिच । ततःपंचशतेकालेकद्रूपुत्राविनिस्सृताः ॥१५॥ अंडाभ्यां विनतायास्तु मिथुनंनव्यदृश्यत । ततःपुत्रार्थिनीदेवी व्रीडिताचतपस्विनी ॥ १६ ॥ अंडंविभेदविनता तत्रपुत्रमपश्यत । अध्यर्धकायसम्पन्न मितरेणाप्रकाशता ॥ १७ ॥ सपुत्रःक्रोधसंरब्धःशशापैनामितिश्रुतिः । योऽहमेवं कृतोमातस्त्वयालोभपरीतया॥१८॥

---

विनता ने कद्रु से तेज, देह, बल और पराक्रम में अधिक दो पुत्र मागे ॥ ९ ॥ कश्यप ने उन को इच्छानुसार पुत्रों का वर दिया ऐसाही हो ऐसा विनता से कश्यप ने कहा ॥ १० ॥ इच्छित वर को पाकर विनता अति प्रसन्न हुई ॥ ११ ॥ और कद्रु समान तेजवाले हजार पुत्रों के वर को पाकर प्रसन्न हुई, यत्न से गर्भोंको धारण करना, इस प्रकार वरदान से प्रसन्न चित्तवाली स्त्रियों से कहकर कश्यप वनको चला गया, उग्रश्रवाबोले ! कुछकाल बाद कद्रु ने हजारअण्डे उत्पन्न किये और विनता ने दो, उनदोनों के अण्डोंकी दासियों ने ऊष्णपात्रों में पांचसौ वर्ष तक और रक्षा की ॥ १४॥ फिर कद्रु के पुत्र अण्डों में से निकले ॥ १५ ॥ विनता के दोनों अंडोंमें दोपुत्र न मालूम पड़े, फिर विनता ने लज्जितहो एक अंडे को तोड़ा, और उन में कमर से उपरांत आधा शरीरपुत्र का देखा और अर्धअंग को न देखा ॥ १७ ॥ उस पुत्र ने क्रोध में होकर

---

only two sons, superior to her sister's thousand in strength, vigour, size and bravery. 9. Kashyap granted their requests. They were very happy—Vinata with her two sons and Kadru with her thousand. Having satisfied the desires of his two wives, Kashyap went to the forest after advising them to rear their offspring carefully. After a long time Kadru laid a thousand eggs and Vinata two. The eggs were deposited carefully by maidservants in vessels containing warm water. 14. After the lapse of five hundred years Kadru's offspring burst out of the eggs but Vinata's eggs showed no such sign. She was therefore jealous and broke open one of the eggs which contained an embryo with the upper part of its body developed while the lower one was not yet formed. The child in the egg became very angry and cursed its mother saying, "Mother since thou hast maimed me by breaking the egg prematurely, thou shalt become

शरीरेणासमग्रेण तस्माद्दासीभविष्यसि। पंचवर्षशतान्यस्या ययाविस्पर्धसेसह ॥१९॥ एषचत्वांसुतोमातर्दासीत्वान्मोचयिष्यति । यद्येनमपिमातस्त्वं मामिवांडविभेदनात् ॥ २० ॥ नकरिष्यस्यनंगंवाव्यंगंवापितपस्विनम् । प्रतिपालयितव्यस्ते जन्मकालोऽस्य धीरया ॥ २१ ॥ विशिष्टबलमीप्संत्या पंचवर्षशतात्परः । एवंशप्त्वाततःपुत्रोविनता मंतरिक्षगः ॥ २२ ॥ अरुणोदृश्यते ब्रह्मन्प्रभात समयेयदा । आदित्यरथमध्यास्ते सारथ्यंसमकल्पयत् ॥ २३ ॥ गरुडोऽपियथाकालं जज्ञेपन्नगभोजनः। सजातमात्रोविनतां परित्यज्यखमाविशत् ॥ २४ ॥ आदास्यन्नात्मनोभोज्य मन्नंविहितमस्ययत् । विधात्राभृगुशार्दूल क्षुधितःपतगेश्वरः ॥ २५ ॥

इतिश्रीमहाभारतेआदिपर्वणिआस्तीकपर्वणिसर्पादीनामुत्पत्तौ
षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

---

अपनी माता को शाप दिया कि हे माता लोभ युक्त तूने मुझको असम्पूर्ण अंग से युक्त किया इस कारण पांचसौ वर्ष तक जिसकी तू हिर्स करती है उसकी दासी होगी, और हे माता यह दूसरा तेरा पुत्र तुझको दासी भाव से छुड़ावेगा यदि अण्डे को तोड़ने से तू इसको भी मेरेसमान अपूर्णांग न करेगी और धैर्य के साथ तुझे जन्मकाल को पूर्ण करना चाहिये ॥ १२ ॥ यदि तू इसको अधिक बलवान् करना चाहती है तो इस को ५ सौ वर्ष के उपरान्त तोड़ना चाहिये ऐसा शाप माताको देकर वह पुत्र आकाशको उड़गया और हे ब्रह्मन् प्रभात समय में वह अरुण दिखाई देता है, और सूर्य के रथ का सार्थी है ॥ २३ ॥ गरुड पन्नगों का खानेवालाभी अपने समय में उत्पन्न हुआ और उसी काल माताको त्याग आकाश को उड़गया ॥ २४ ॥ हे भृगु-वंशियों में श्रेष्ठ ! वह भूखा और पक्षियों में श्रेष्ठ ईश्वर के दिये भोग्यपदार्थ को पाने की चेष्टा करने लगा ॥ १६ ॥ अध्याय समाप्तः ॥

---

a slave and if thou wait another five hundred years without destroying the other egg, the child in that egg will deliver thee from bondage. If thou wish to bring forth a healthy child take care of the egg." Having thus cursed the mother the child rose to the sky and became the charioteer of the Sun. After the lapse of the five hundered years came out *Gadur* the serpent eater, from the other egg. As soon he saw the light of the day the king of birds rose upon wings in search offood.

सौतिरुवाच। एतस्मिन्नेवकालेतु भगिन्यौतेतपोधन। अपश्यतांसमायातेउच्चैःश्रवसमंतिकात् ॥ १ ॥ यंतंदेवगणाःसर्वेहृष्टरूपमपूजयन्। मथ्यमानेऽमृतेजातमश्वरत्नमनुत्तमम् ॥ २ ॥ अमोघबलमश्वानामुत्तमंजगतांवरम्। श्रीमंतमजरंदिव्यंसर्वलक्षणपूजितम् ॥ ३ ॥ शौनकउवाच। कथंतदमृतंदेवैर्मथितंक्वचशंसमे। यत्रजज्ञेमहावीर्यःसोऽश्वराजोमहाद्युतिः ॥ ४ ॥ सौतिरुवाच। ज्वलंतमचलंमेरुंतेजोराशिमनुत्तमम्। आक्षिपंतंप्रभांभानोः स्वशृंगैःकांचनोज्ज्वलैः ॥ ५ ॥ कनकाभरणंचित्रंदेवगंधर्वसेवितम्। अप्रमेयमनाधृष्यमधर्मबहुलैर्जनैः ॥ ६ ॥ व्यालैरावारितंघोरैर्दिव्यौषधिदीपितम्। नाकमावृत्यतिष्ठंतमुच्छ्रयेणमहागिरिम् ॥ ७ ॥ अगम्यंमनसाऽप्यन्यैर्नदीवृक्षसमन्वितम्। नानापतंगसंघैश्चनादितंसुमनोहरैः ॥ ८ ॥ तस्यशृंगमुपारुह्य बहुरत्नाचितंशुभम्।

अध्याय ॥ १७ ॥

उग्रश्रवाबोले हेतपोधन? इसी बीच में दोनों बहिनों कद्रु और विनताने समीप आयेहुए उच्चैश्रवा नाम घोड़े को देखा, जिस रूपवान् अश्व को सम्पूर्ण देवताओं ने अमृत के लिये मथन कियेहुए समुद्र से निकालाथा ॥ २ ॥ जो अश्वों में अमोघबल, चलनेवालों में श्रेष्ठ शोभायुक्त, वृद्धभाव से रहित सम्पूर्ण दिव्य लक्षणों से युक्तथा ॥ ३ ॥ शौनकबोले कैसे देवताओं ने अमृत मथा और कहां मथा, जिस मथन समय में वह पराक्रमी अश्व उत्पन्न हुआ ॥ ४ ॥ उग्रश्रवाबोले जलतेहुए तेज के समूह, सर्वोत्तम सुवर्णकी समान उज्वल अपने शिखरों से सूर्यकी कान्तिको ढकतेहुए विचित्र सुवर्ण के आभर्णों से युक्त देवता और गन्धर्वों से सेवित, मन वा वाणी से प्रमाण करने के अयोग्य, अधर्म प्रधान प्राणियों से और भयानक सर्पों से व्याप्त दिव्य औषधियों से प्रकाशमान् स्वर्गकी समान ऊंचे साधारण मनुष्यों का मन से न प्राप्त होने लायक नदी और वृक्षों से युक्त मनोहर और अनेक प्रकार के

## CHAPTER XVII.

### ( ASTIK PARV CONTINUED. )

In those days the two sisters saw *Uchchaisrava*, the beautiful steed which was received from the Ocean at the time of its churning for nectar. The horse was the best of its kind, divinely beautiful and of permanent youth and strength. 3. *Shaunak* asked *Sauti* to tell all about the churning of the Ocean for the sake of nectar. Sauti said, " Meru is a mountain looking like a blaze of light. The suns's rays are dispersed by its peaks. Abounding in gold and other precious materials that mountain is a favourite resort for gods and the Gandharvs. Its heights are not accessible to sinners, It is the home of various ferocious animals and has a great store of medicinal herbs. Its peaks rising to the sky are un-

अनंतकल्पमुद्विद्धंसुराःसर्वेःमहौजसः ॥ ९ ॥ तेमंत्रयितुमारब्धास्तत्रासीनादिवौकसः
अमृतायसमागम्य तपोनियमसंयुताः ॥१०॥ तत्रनारायणोदेवो ब्रह्माणमिदमब्रवीत्।
चिंतयत्सुसुरेष्वेवं मंत्रयत्सुचसर्वशः ॥ ११ ॥ देवैरसुरसंघैश्च मथ्यतांकलशोदधिः।
भविष्यत्यमृतंतत्रमथ्यमानेमहोदधौ ॥ १२ ॥ सर्वौषधीःसमावाप्य सर्वरत्नानिचैवह।
मंथध्वमुदधिंदेवावेत्स्यध्वममृतंततः ॥ १३ ॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्वणि अमृतमंथने
सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

सौतिरुवाच। ततोऽभ्रशिखराकारैर्गिरिशृंगैरलंकृतम्। मंदरंपर्वतवरंलताजालसमा
कुलम् ॥ १ ॥ नानाविहंगसंघुष्टंनानादंष्ट्रिसमाकुलम्। किन्नरैरप्सरोभिश्चदेवैरपिचसे

पक्षियोंके शब्दों से नादित विष्णु व आकाश की समान बड़े सुमेरु पर्वत के अनेक प्रकार के रत्नोंसे युक्त ऊंचे शिखर में चढ़ कर सम्पूर्ण बलवान् देवता बैठकर अमृतको प्राप्त करनेकी सलाह करने लगे। १०। वहांपर इस प्रकार सम्पूर्ण देवताओं के विचार और सोच करतेसमय नारायण ने ब्रह्मा से कहा।११। देवता और असुरों के समूह ने समुद्रको मथने का विचार किया है उस के मथन होने पर वहां अमृत निकलेगा।१२। सम्पूर्ण औषधि और रत्नों को प्राप्त होकर हे देवताओं समुद्रको मथो तिस के उपरान्त अमृत को प्राप्त करोगे। १३।

१७ अध्याय समाप्त ॥

अध्याय १८ ॥

उग्रश्रवाबोले, बादल के शिखरों की समान पर्वतके शिखरों से शोभित लताओंके समूह से व्याप्त नानाप्रकारकी पक्षियों की वाणियों से युक्त और अनेक प्रकार के हिंस-

surpassed. Graced with trees and streams it resounds with the melody of the singing birds. On the heights of that ancient mountain the high and mighty gods once held a conclave. They were in search for nectar. They had practiced penances and were observers of the rules of law ( divine ). 10. Having observed the assembly of gods so anxious for nectar, Narayan said to Brahma, " Churn Ocean with the help of gods and Asurs to get necatr with other mediaines and gems.

CHAPTER VXIII,

( ASTIK PARB CONTINUED. )

*Sauti* said, " There is a mountain named Mandar with peaks touching the clouds. It is the foremost in beauty of its verdure. It abounds in singing birds and beasts of prey. It is the resort

वितम् ॥ २ ॥ एकादशसहस्राणियोजनानांसमुच्छ्रितम् । अधोभूमेःसहस्रेषुतावत्स्वे
वप्रतिष्ठितम् ॥ ३ ॥ तमुद्धर्तुमशक्तावैसर्वेदेवगणास्तदा । विष्णुमासीनमभ्येत्यब्रह्मा
णंचेदमब्रुवन् ॥ ४ ॥ भवंतावत्रकुर्वातांबुद्धिंनैःश्रेयसीपराम् । मंदरोद्धरणेयत्नः क्रियतां
चहितायनः ॥ ५ ॥ सौतिरुवाच । तथेतिचाब्रवीद्विष्णुर्ब्रह्मणासहभार्गव । अचोदय
दमेयात्माफणींद्रंपद्मलोचनः ॥ ६ ॥ ततोऽनंतःसमुत्थायब्रह्मणापरिचोदितः । नाराय
णेनचाप्युक्तस्तस्मिन्कर्मणिवीर्यवान् ॥ ७ ॥ अथपर्वतराजानंतमनंतोमहाबलः ।
उज्जहारबलाद्ब्रह्मन्सवनंसवनौकसम् ॥ ८ ॥ ततस्तेनसुराःसार्धंसमुद्रमुपतस्थिरे ।
तमूचुरमृतस्यार्थेनिर्मथिष्यामहेजलम् ॥ ९ ॥ अपांपतिरथोवाचममाप्यंशोभवेत्ततः ।
सोढाऽस्मिविपुलंमर्दं मंदरभ्रमणादिति ॥ १० ॥ ऊचुश्चकूर्मराजानमकूपारेसुरासुराः ।

---

कजीवों से युक्त, किन्नर, अप्सरा और देवताओं से सेवित ११००० योजन ऊँचा इतने ही योजन पृथ्वी में वर्त्तमान ऐसे पर्वतों में श्रेष्ठ मंद्राचल को उठाने में सम्पूर्ण देवता असमर्थ हो विष्णु और ब्रह्मा के समीप जाकरबोले। ४ । आप दोनों यहांपर सर्वोत्तम कल्याणकारी बुद्धि का विचार करें, जैसेहो हमारेहित के लिये मंद्राचल को उठाने का यत्न करें। ५ । उग्रश्रवाबोले हे भार्गवब्रह्मा और विष्णु ने कहा ऐसाही किया जायगा, विष्णुने अनन्त सर्प को इस विषय में आज्ञादी फिर ब्रह्मा और नारायणके कहने से अनन्त ने उस के करनेकी चेष्टाकी हे ब्रह्मन् ! अनन्त ने वनों सहित पर्वत को अपने बल से उठालिया । ८ । फिर उस अनन्त के साथ सम्पूर्ण देवता समुद्र के समीप जाकरबोले कि अमृत के लिये तेरेजल को हम मथेंगे । ९ । समुद्र ने देवताओं से कहा कि मेराभी अंश उस में होना चाहिये क्योंकि मंद्राचल के घुमाने से बड़ेभारी मर्दन को मैं सहूंगा। १० । सुर और असुर कूर्मों के राजा से बोले कि समुद्र में इस पहाड़ का

---

of gods, Apsaras and Kinners. The gods failed to tear it up from its deeprooted base and came to Vishnu and Brahma and asked them to devise some good scheme to uproot the mountain. 5. Vishnu and Brahma granted their request and Vishnu entrusted the hard task to Anant, the chief of snakes, who lifted it up with all its inhabitants and wood. The gods came with Anant to the Ocean and asked the sea god's permission to churn the water. 9. He consented to it on the promise of receiving a share from the nectar. The gods then went to the Tortise king and asked him to hold the mountain on his back. The king agreed to it and Indra placed the mountain or his back with machinery. The gods and Asurs joined to make Mandar their churning staff and Vasuki the rope for the purpose of bringing out nectar from the Ocean. The

अधिष्ठांनगिरेरस्यभवान्भवितुमर्हति ॥ ११ ॥ कूर्मेणतुनथेत्युक्त्वाहष्ठमस्यसमर्पितम् । तंशैलंतस्यपृष्ठस्थंयंत्रेणेंद्रोन्यपीडयत् ॥ १२ ॥ मंथानंमंदरंकृत्वा तथानेत्रंचवासुकिम् । देवामथितुमारब्धाःसमुद्रंनिधिमंभसाम् ॥ १३ ॥ अमृतार्थेपुराब्रह्मँस्तथैवासुरदानवाः । एकमंतमुपाश्लिष्टानागराज्ञो महासुराः ॥ १४ ॥ विबुधाःसहिताःसर्वेयतःपुच्छंततः स्थिताः । अनंतो भगवान्देवो यतो नारायणस्ततः । शिरउत्क्षिप्य नागस्यपुनः पुनर वाक्षिपत् ॥ १५ ॥ वासुकेरथनागस्यसहसाऽऽक्षिप्यतः सुरैः । सधूमाः सार्चिषोवा-तानिष्पेतुरसकृन्मुखात् ॥ १६ ॥ तेधूमसंघाः संभूतामेघसंघाः सविद्युतः । अभ्यवर्ष न्सुरगणान्श्रमसंतापकर्शितान ॥ १७ ॥ तस्माच्चगिरिकूटाग्रात्प्रच्युताः पुष्पवृष्टयः । सुरासुरगणान्सर्वान्समंतात्समवाकिरन ॥ १८ ॥ बभूवात्रमहानादोमहामेघरवोपमः । उदधेर्मथ्यमानस्यमंदरेणसुरासुरैः ॥ १९ ॥ तत्रनानाजलचराविनिष्पिष्टामहाद्रिणा ।

आधार तू होने के योग्य है । ११ । कूर्मने स्वीकार किया और उस पर्वत के लिये अ-पनी पीठ दी, इन्द्र ने उस पर्वत को कछुएकी पीठ पर रख यन्त्र से मथना प्रारम्भ किया रई मन्द्राचल को बनाया और वासुकी सर्पकी मथन रस्सी बनाई, देवताओं ने समुद्र को मथना प्रारम्भ किया ॥ १३ ॥ हे ब्रह्मन् ! पहिले अमृत के हेतु असुर और दानव वासुकी के मुखकी तरफ लगे ॥ १४ ॥ और सम्पूर्ण देवता पूँछकी तरफ युक्त हुए, अनन्त भगवान देव नारायण ने वासुकी के शिर को उठा २ कर बारम्बार उसके विषको ग्रहण किया, फिर नागराज वासुकी के मुखसे शीघ्र मथने पर धुएँ और अग्नि से मिश्रित वायु निकली ॥ १६ ॥ वह धुओं के समूह बिजुली सहित बादलहोकर परिश्रम से दुर्बल देवताओंपर वर्षनेलगे ॥ १७ ॥ और उस पहाड़ के ऊपर से देवता और असुरों के समूहपर पुष्पोंकी बर्षा चारों तरफ से गिरने लगी ॥ १८ ॥ मथेहुए समुद्र मेंसे बड़े बादलोंके

Asurs took the serpent by the hood and the gods held the tail. Anant raised the hood and lowered it at intervals. Smoke and flames came out of the mouth of Vasuki with friction and being changed into clouds and lightning fell upon the tired gods. 17. Flowers fell on the gods from the trees on the whirling Mander. A terrible roar then came out of the Ocean like the thunder at the last dissolution of the world. Numerous animals in the water were crushed to death as well as, many inhabitants of the lower regions and the world of Varun. Large trees fell down from the mountain top in the waters below and the forests on it took fi e by the friction of trees and whole looked like clouds charged with lightning. As the fire spread it burnt the lions, elephants and other animals living on the mountain and numberless corpses rolled down

विलयंसमुपाजग्मुःशतशोलवणांभसि ॥ २० ॥ वारुणानिचभूतानिविविधानिमही
धरः । पातालतलवासीनिविलयंसमुपानयत् ॥ २१ ॥ तस्मिंश्चभ्राम्यमाणेऽद्रौसंघृ-
ष्यंतः परस्परम् । न्यपतन्पतगोपेताःपर्वताग्रान्महाद्रुमाः ॥ २२ ॥ तेषांसंघर्षजश्चाग्नि
रर्चिर्भिःप्रज्वलन्मुहुः । विद्युद्भिरिवनीलाभ्रमावृणोन्मंदरंगिरिम् ॥ २३ ॥ ददा
हकुंजरांस्तत्रसिंहांश्चैवविनिर्गतान् । विगतासूनिसर्वाणिसत्वानिविविधानिच ॥ २४ ॥
तमग्निममरश्रेष्ठःप्रदहंतमितस्ततः । वारिणामेघजेनेंद्रःशमयामाससर्वशः ॥ २५ ॥
ततोनानाविधास्तत्रसुस्रुवुःसागरांभसि । महाद्रुमाणांनिर्यासावहवश्चौषधीरसाः ॥२६॥
तेषाममृतवीर्याणांरसानांपयसैवच । अमरत्वंसुराजग्मुःकांचनस्यचनिःस्रवात् ॥२७॥
ततस्तस्यसमुद्रस्यतज्जातमुदकंपयः । रसोत्तमैर्विमिश्रंचततःक्षीरादभूद्घृतम् ॥ २८ ॥
ततोब्राह्मणमासीनंदेवावरदमब्रुवन् । श्रांताःस्मसुभृशंब्रह्मन्नोद्भवत्यमृतंचतत् ॥२९॥

गर्जनाकी समान भारीशब्द होनेलगा वहांपर अनेकप्रकार के जलजीव समुद्र में नष्ट होगये ॥ २० ॥ और वरुण लोक के अनेक प्रकार के प्राणी और पाताल बासी बहुत से उस पर्वत ने नाश किये और उस पहाड़ के घूमने पर परस्पर टकराकर पक्षियों सहित बड़े २ बृक्ष पर्वत के अग्रभाग से नीचे गिरे ॥ २२ ॥ उन पेड़ोंके घिसने से उत्पन्न हुई अग्नि ने बारबार जलती हुई विजुलीकी समान मन्द्राचल पर्वत को घेर लिया और वहांपर हाथी, शेर जो पहाडों की गुफाओं से निकले थे और अनेक पकार के जीवों को गतप्राण किया ॥ २४ ॥ इधर उधर जलती हुई अग्नि को देवता इन्द्र ने बादलों के जल से शांत किया ॥२५॥ तिसके उपरान्त बड़े २ बृक्षों और बहुतसी औष-धियों के नाना प्रकार के रस समुद्र में गिरने लगे ॥ २६ ॥ अमृत के गुण वाले उन रसों और दूध से और सुवर्ण पर्वत के दिव्य प्रभाव से देवता अमर होगये ॥ तिस के उपरान्त उस समुद्र का जल उन उत्तम रसों के मिलनेसे दूध होगया और उस से घृत

and floated on the waters.24. Indra extinguished the fire by rain fall. When churning had gone on for some time the gums of various trees and herbs were mixed in the waters of the Ocean and the gods became immortal by drinking out of that water which had acquired the properties of nectar. After a long time the milky waters produced butter having the properties of various medicinal herbs and gums, but necter did not come out yet. Then the gods went to Brahma and said. "We are tired with churning and can work no more. There is no trace of nectar as yet. We can do nothing more without the aid of Narayan." 30. Brahma then requested Narayan to give fresh energy to the gods for churning the Ocean. Narayan granted the request and gave them additional strength. The churning was recommenced with redoubled

विनानारायणंदेवंसर्वेऽन्येदेवदानवाः। चिरारब्धमिदंचापिसागरस्यापिमंथनम् ॥३०॥
ततोनारायणंदेवंब्रह्मावचनमब्रवीत्। विधत्स्वैषांबलंविष्णोभवानत्रपरायणम् ॥३१॥
विष्णुरुवाच ॥ बलंददामिसर्वेषांकर्मैतद्येसमास्थिताः। क्षोभ्यतांकलशःसर्वेर्मंदरःपरि
वर्त्यताम् ॥ ३२ ॥ सौतिरुवाच ॥ नारायणवचःश्रुत्वाबलिनस्तेमहोदधेः। तत्पयः
सहिताभूयश्चक्रिरेभृशमाकुलम् ॥ ३३ ॥ ततःशतसहस्रांशुर्मथ्यमानात्तुसागरात्।
प्रसन्नात्मासमुत्पन्नाः सोमःशीतांशुरुज्ज्वलः ॥ ३४ ॥ श्रीरनंतरमुत्पन्नाघृतात्पांडुर
वासिनी। सुरादेवीसमुत्पन्नातुरगःपांडुरस्तथा ॥ ३५ ॥ कौस्तुभस्तुमणिर्दिव्यउत्प
न्नोघृतसंभवः। मरीचिविकचः श्रीमान्नारायणउरोगतः ॥ ३६ ॥ श्रीःसुराचैवसोमश्च
तुरगश्चमनोजवः। यतोदेवास्ततोजग्मुरादित्यपथमाश्रिताः ॥३७॥ धन्वंतरिस्ततोदेवोव

---

हुआ ॥ २८ ॥ फिर ब्रह्मा से देवताबोले कि हेब्रह्मन्! हम अत्यन्त थकितहोगये और वह अमृत अभी उत्पन्न नहीं हुआ, नारायण देवके बिना बहुतकाल से आरम्भ कियेहुए समुद्र के मथनको समर्थ नहीं हैं ॥ ३० ॥ ब्रह्मा ने नारायणदेवसे कहा कि हे विष्णु इन देवताओं के बलको बढ़ाओ और आपही यहांपर रक्षकहैं ॥ ३१ ॥ विष्णु बोले जो इस कर्म में युक्त हैं मैं उन सबको बलदेताहूं यह सब समुद्र को मंद्राचलसे मथें ॥ ३२ ॥ उग्रश्रवाबोले नारायण के वचन को सुनकर बड़े बलवान् देवता असुरों ने एकत्रितहो समुद्र के जलको अत्यन्त मथा। ३३। फिर लाख किरणोंसे युक्त प्रसन्नात्मा उज्वल शीतल किरणोंवाला चन्द्रमा समुद्रसे उत्पन्न हुआ। ३४। इस के उपरांत घृतरूप समुद्र से श्वेतवस्त्र पहिने लक्ष्मी सुरादेवी और श्वेतघोड़ा उत्पन्नहुए ॥ ३५ ॥ और नारायण के हृदय में प्राप्तहुए किरणों से प्रकाशमान् शोभायुक्त दिव्य कौस्तुभमणि उस समुद्र से उत्पन्नहुआ ॥ ३६ ॥ लक्ष्मी सुरादेवी चन्द्रमा सूर्यके मार्ग को आश्रय कर देवताओंकी

---

energy. After some time the moon with its mild rays came out of the Ocean. Then came out in succession Lakshmi, in her white dress, wine, the white horse, and Kaustav, the precious gem worn on the breast by Narayan. All these came on the side of the gods. 37. Then came out Dhanwantri holding nectar in a white vessel. The Asurs set up a loud cry on seeing him for nectar. Then came out the large elephant, having two pairs of white tusks and was taken possession of by Indra. With further churning poison appeared and gave out obnoxious fumes stupefying those who in haled it. Mahadev poured it into his throat to save the living beings, at the request of Brahma and he his called Nilkanth ( blue throat ) from that day. Seeing this the Asurs prepared to fight

पुष्पानुदतिष्ठत । श्वेतंकमंडलुंबिभ्रदमृतंयत्रतिष्ठति ॥ ३८ ॥ एतदत्यद्भुतंदृष्ट्वादानवानांसमुत्थितः । अमृतार्थेमहान्नादोममेदमितिजल्पताम् ॥ ३९ ॥ श्वेतैर्दंतैश्चतुर्भिस्तुमहाकायस्ततः परम् । ऐरावणोमहानागोऽभवद्वज्रभृताधृतः ॥ ४० ॥ अतिनिर्मथनादेवकालकूटस्ततःपरः । जगदावृत्यसहसासधूमोऽग्निरिवज्वलन् ॥ ४१ ॥ त्रैलोक्यंमोहितंयस्यगंधमाघ्रायतद्विषम् । प्राग्रसल्लोकरक्षार्थंब्रह्मणोवचनाच्छिवः ॥ ४२ ॥ दधारभगवान्कंठेमंत्रमूर्तिर्महेश्वरः । तदाप्रभृतिदेवस्तुनीलकंठइतिश्रुतिः ॥ ४३ ॥ एवंतदद्भुतंदृष्ट्वानिराशादानवाःस्थिताः । अमृतार्थेचलक्ष्म्यर्थेमहांतंवैरमाश्रिताः ॥ ४४ ॥ ततोनारायणोमायांमोहिनींसमुपाश्रितः। स्त्रीरूपमद्भुतंकृत्वादानवानभिसंश्रिताः॥४५॥ ततस्तदमृतंतस्यैददुस्तेमूढचेतसः । स्त्रियैदानवदैतेयाःसर्वेतद्गतमानसाः ॥ ४६ ॥

इति श्रीमहाभारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्वणि अमृतमंथनेअष्टादशोऽध्यायः ॥१८॥

---

ओर को गये । ३७ । धन्वन्तरीदेव अमृत पात्र को हाथमें लिये समुद्र से निकले ।३८। इस आश्चर्य को देख अमृत के लिये मेरा २ कहते हुए दानवों ने बड़ा शब्द किया ।३९। फिर चार श्वेत दांतोंवाला बड़ा ऐरावत हाथी उत्पन्नहुआ जो इन्द्र ने ग्रहणकिया ॥४०॥ फिर अत्यन्त मथने से विष धुएं सहित अग्नि के समान सम्पूर्ण जगत् को घेरताहुआ उत्पन्न हुआ जिसकी गन्ध से त्रैलोक्य मोहितहुआ उस विष को ब्रह्मा के कहने से लोक कीरक्षाके कारण शिवने ग्रहणकिया ॥ ४२ ॥ मन्त्र मूर्त्ति शंकर भगवान ने उस विषको कण्ठ में रख लिया और उसी दिनसे नीलकण्ठ नाम से प्रसिद्धहुए ॥ ४३ ॥ इस अद्भुत बातको देख अमृत और लक्ष्मी के लिये बड़े बैरको आश्रय कर निराश खड़े रहे ।४४। तिस उपरांत नारायण अद्भुत स्त्री का मोहनी रूप बनाकर दानवों के सन्मुख खड़े हुए और मूढ चित्तवाले दानव और दैत्यों ने जो उस स्त्री पर आसक्तहोगये थे वह अमृत का कलश उस स्त्री को देदिया ॥ ४६ ॥

अध्याय समाप्तः ॥

---

with the gods for possession over Lakshmi and nectar.44. There upon Narain called his bewitching Maya to his aid, and assuming a ravishing female form coquetted with the Asurs. They lost their senses on seeing her beaunty and gave her the vessel containing nectar.56.

सौतिरुवाच ॥ अथावरणमुख्यानिनानाप्रहरणानिच। प्रगृह्याभ्यद्रवन्देवान्सहितादैत्य दानवाः ॥ १ ॥ ततस्तदमृतंदेवोविष्णुरादायवीर्यवान्। जहारदानवेंद्रेभ्योनरेणसहितःप्रभुः ॥२॥ ततोदेवगणाःसर्वेपपुस्तदमृतंतदा। विष्णोःसकाशात्संप्राप्यसंभ्रमेतुमुले सति ॥ ३ ॥ ततः पिबत्सुतत्कालंदेवेष्वमृतमीप्सितम्। राहुर्विबुधरूपेणदानवःप्रापिबत्तदा ॥ ४ ॥ तस्यकंठमनुप्राप्तेदानवस्यामृतेतदा। आख्यातंचंद्रसूर्याभ्यांसुराणांहितकाम्यया ॥ ५ ॥ ततोभगवतातस्यशिरश्छिन्नमलंकृतम्। चक्रायुधेनचक्रेणपिबतोऽमृतमोजसा ॥ ६ ॥ तच्छैलशृंगप्रतिमंदानवस्यशिरोमहत्। चक्रच्छिन्नंखमुत्पत्यननादातिभयंकरम् ॥ ७ ॥ तत्कबंधंपपातास्यविस्फुरद्धरणीतले। सपर्वतवनद्वीपांदैत्यस्याकंपयन्महीम् ॥ ८ ॥ ततोवैरविनिर्बंधःकृतोराहुमुखेनवै। शाश्वतश्चंद्रसूर्याभ्यांग्रसत्य

अध्याय ॥ १९ ॥

उग्रश्रवा बोले उत्तम २ कवचों और आयुधों को लेकर दैत्य और दानव एकत्रितहो देवताओं पर दौड़े ॥ १ ॥ इस के उपरान्त उस अमृत को नर सहित विष्णु ने दानवों से लेलिया ॥ २ ॥ दोनों समूह के उस अमृत को ग्रहण करने पर अत्यन्त प्रीति पूर्वक विष्णु से लेकर देवताओं ने वह अमृत पिया ॥ ३ ॥ उसी समय अभीष्ट अमृत को राहुने देवता बन कर पिया ॥ ४ ॥ उस दानव के कण्ठ में अमृत के पहुँचने पर देवताओं के हितकी इच्छा से चन्द्रमा और सूर्य ने इस बातको प्रकाश कर दिया और अमृत पीते हुए उस राहु के शिर को भगवान विष्णु ने चक्र से काटा ॥ ६ ॥ वह पर्वत के शिखरकी समान उस दानव का शिर आकाश को गया और उस ने बड़ा भयंकर शब्द किया ॥ ७ ॥ और बाकी शरीर पृथ्वी पर गिरा जिस ने गिरते समय पर्वत वन और द्वीपों सहित पृथ्वी को हिला दिया ॥ ८ ॥ तिस के उपरान्त बैर का

## CHAPTER XIX.

( ASTIK PARB CONTINUED. )

The Asurs with arms and armour attacked the gods and Narayan and Nar carried away the nectar from the Asurs. Then all classes of gods drank nectar which Vishnu distributed among them. While the gods were partaking of the long-wished for nectar, one of the Asurs, named Rahu joined the party in the disguise of a god. The sun and the moon discovered him to the gods and Narayan beheaded him with his discus. The huge head of the Danav, resemling a mountain peak, cut off by the discus rose to the sky and began to utter dreadful noises. The earth, with its mountains, forests and islands shook at the fall of his body. From that time a deadly enmity has sprung up between Rahu's head and the sun and the moon and it tries to swallow

ग्रापिचैवतौ ॥ ९ ॥ बिहायभगवांश्चापिस्त्रीरूपमतुलंहरिः । नानाप्रहरणैर्भीमैर्दानवा-
न्समकंपयत् ॥ १० ॥ ततःप्रवृत्तःसंग्रामःसमीपेलवणांभसः । सुराणामसुराणांचसर्व
घोरतरोमहान् ॥ ११ ॥ प्रासाश्चविपुलास्तीक्ष्णान्यपतंतसहस्रशः । तोमराश्चसुतीक्ष्णा
ग्राःशस्त्राणिविविधानिच ॥ १२ ॥ ततोऽसुराश्चक्रभिन्नावमंतोरुधिरंबहु । असिशक्ति
गदारुग्णानिपेर्धरणीतले ॥ १३ ॥ छिन्नानिपट्टिशैश्चैवशिरांसियुधिदारुणैः । तप्त
कांचनमालीनिनिपेतुरनिशंतदा ॥ १४ ॥ रुधिरेणानुलिप्तांगानिहताश्चमहासुराः ॥
अद्रीणामिवकूटानिधातुरक्तानिशेरते॥१५॥ हाहाकारःसमभवत्तत्रतत्रसहस्रशः । अन्यो
न्यंछिंदतांशस्त्रैरादित्येलोहितायति ॥ १६ ॥परिघैरायसैस्तीक्ष्णैःसन्निकर्षेचमुष्टिभिः ।
निघ्नतांसमरेऽन्योन्यंशब्दोदिवमिवास्पृशत् ॥ १७ ॥ छिंधिभिंधिप्रधावत्वंपातयाभि

प्रारम्भ राहु के मुख ने चन्द्र सूर्य के साथ किया और अबतकभी चन्द्रमा और सूर्य को ग्रास करता है ॥ ९ ॥ भगवान नारायण नेभी उस उत्तम स्त्री रूप को छोड़ कर नाना प्रकार के भयानक अस्त्रों से दानवों को कपाया ॥ १० ॥ तिस के उपरान्त खारी समुद्र के किनारे देवता और असुरों का महा घोर युद्ध हुआ, प्रास आयुध जो बड़े तीक्ष्ण थे वह हजारों सेना में बरसने लगे औरभी अनेक प्रकार के शस्त्र छूटने लगे ॥ १२ ॥ फिर चक्र से काटे हुए राक्षस रुधिर गिराते हुए तलवार आदि शस्त्रों से घायल हुए पृथ्वी पर गिरने लगे ॥ १३ ॥ बड़े कठोर पट्टिस नाम आयुधों से कटेहुए और उत्तम सुवर्णकी माला पहिरेहुए शिर निरन्तर कट २ कर गिरने लगे ॥१४॥ रुधिर से सनेहुए मरेहुए दैत्य जमीन में पड़े ऐसे जान पड़ते थे जैसे गेरुकी धातुवाले शिखरैं ।१५। वहां अनेक शस्त्रों से प्रहार करनेवालों का बड़ा हाहाकार शब्द होनेलगा, सूर्य्यास्त के समय ॥ १६ ॥ बड़े तीक्ष्ण लोहे के बने हुए आयुधों से और समीप होनेपर मुष्टियों से संग्राममें एक दूसरेको मारनेकी ध्वनि आकाशतक गई ॥ १७ ॥ और चारोंतरफसेमारो

them. Narayan then left his female form and with terrible weapons made the enemy's lines tremble. Thus on the salt sea shore was held the battle between the gods and the Asurs. Lances with sharp points and other missiles were thrown by both parties. Killed and wounded with the discus, swords, missiles and maces the Asurs lay dead in large numbers on all sides. Heads adorned with gold fell hither and thither on the field of battle. The blood stained bodies of the Asurs lay stretched on all sides like red mountains. Thousands of warriors were killed during the day and cries of pain from the wounded were heard on all sides. The warriors fought with missiles as well as with blows of the fist. The air rang with cries of distress. At this time Nar and Narayan entered the field. Seeing Nar armed with the celestial bow, Narayan

सरोतिच । व्यश्रूयंतमहाघोराःशब्दास्तत्रसमंततः ॥ १८ ॥ एवंसुतुमुलेयुद्धेवर्तमाने
महाभये । नरनारायणौदेवौसमाजग्मतुराहवम् ॥ १९ ॥ तत्रदिव्यंधनुर्दृष्ट्वानरस्य
भगवानपि । चिंतयामासतच्चक्रंविष्णुर्दानवसूदनम् ॥ २० ॥ ततोऽम्बराच्चिंतितमा
त्रमागतंमहाप्रभंचक्रममित्रतापनम् । विभावसोस्तुल्यमकुंठमंडलंसुदर्शनंसंयतिभीमदर्श
नम् ॥ २१ ॥ तदागतंज्वलितहुताशनप्रभंभयंकरंकरिकरबाहुरच्युतः । मुमोचवैप्रबल
वदुग्रवेगवान्महाप्रभंपरनगरावदारणम् ॥ २२ ॥ तदंतकज्वलनसमानवर्चसंपुनःपुनर्न्यपत
तवेगवत्तदा ॥ विदारयद्दितिदनुजान्सहस्रशःकरेरितंपुरुषवरेणसंयुगे ॥ २३ ॥ दहत्क्वचि
ज्ज्वलनइवावलेलिहत्प्रसह्यतानसुरगणान्न्यकृंतत ॥ प्रवेरितंवियतिमुहुःक्षितौतथाप-
पौरणेरुधिरमथोपिशाचवत् ॥ २४ ॥ तथाऽसुरागिरिभिरदीनचेतसोमुहुर्मुहुःसुरगण
मार्दयंस्तदा । महाबलाविगलितमेघवर्चसःसहस्रशोगगनमभिप्रपद्यह ॥ २५ ॥ अथा

इत्यादि बड़े घोर शब्द सुनाई देनेलगे ॥ १८ ॥ इसप्रकार बड़े घोर भयदाई युद्धकेहोने पर नर और नारायण देव संग्राम में आये ॥ १९ ॥ नारायणने नरके दिव्य धनुष को देखकर दैत्योंके नाश करनेवाले चक्रकी याद की ॥ २० ॥ तिसके उपरान्त आकाश से विचार के साथ ही आयेहुए बड़ी कान्तिवाले शत्रुओंके ताप देनेवाले अग्नि के तुल्य निष्फल तेजवाले संग्राम में भयानक भयंकर शत्रुओंके नगरों को अपनी कान्ति से नाश करनेवाले सुदर्शन चक्र को अपनी हाथीकी सूंड की समान भुजाओं में विष्णु ने धारणकर बड़े जोरसे दैत्यों पर छोड़ा संग्राम में नारायण के हाथ से छोड़े हुए महाप्रलयकी अग्नि के समान तेजस्वी चक्र ने बारम्बार दैत्यों पर गिरकर हजारों दैत्यों और दानवों को नाश किया ॥ २३ ॥ कहीं २ अग्नि के समान दैत्यों को भस्म किया और आकाश में फैला-हुआ फिर २ पृथ्वी में आकर पिशाचों की समान रुधिर को पीनेलगा ॥ २४ ॥ और इसी तरह घबराये हुए असुर पहाडों से बारम्बार देवताओं पर आकाश में जा श्वेत मेघकी समान कान्ति और बलवाले प्रहार करने लगे ॥ २५ ॥ इस के उपरान्त

sent for his discus named Sudarshan, bright as fire, dreadful in battle and it came at once. Then the fierce Achyut, having arms like the trunk of an elephant, hurled his discus with a force that was sufficient to destroy the whole population of a town. The discus blazing like fire of the last conflagration, hurled with great force from the hand of Narayan, ceaselessly destroyed the Danavs by thousands. Like fire it consumed all that came in its way or like goblin it drank their life blood. The Asurs on their part flew to the sky and hurled mountains over the gods which striking with each other produced a great noise and harrassed the gods. The earth trembled with the fall of heavy mountains and the noise of the warriors. The divine *Nara* broke the mountains into particles

बराङ्गयजननाःमपेदिरेसपादपाबहुविधमेघरूपिणः । महाद्रयःपरिगलिताग्रसानवःपर स्परंद्रुतमभिहत्यसस्वनाः ॥ २६ ॥ ततोमहीप्रविचलितासकाननामहाद्रिपाताभिहता समंततः । परस्परंभृशमभिगर्जताग्मुहूरणाजिरेभृशमभिसंप्रवर्तिते ॥२७॥ नरस्ततोवरक नकाग्रभूषणैर्महेषुभिर्गगनपथंसमावृणोत् । विदारयन्गिरिशिखराणिपत्रिभिर्महाभये ऽसुरगणविग्रहेतदा ॥ २८ ॥ ततोमहींलवणजलंचसागरंमहासुराःप्रविविशुरर्दिताः सुरैः ॥ वियद्गतंज्वलितहुताशनप्रभंसुदर्शनंपरिकुपितंनिशम्यते ॥ २९ ॥ ततःसुरै र्विजयमवाप्यमंदरःस्वमेवदेशंगमितःस्वपूजितः॥विनाद्यखंदिवमपिचैवसर्वशस्ततोगताः सलिलधरायथागतम् ॥ ३० ॥ ततोऽमृतंसुनिहितमेवचक्रिरेसुराःपरांमुदमभिगम्यपुष्क- लाम् । ददौचतंनिधिममृतस्यरक्षितुंकिरीटिनेबलभिदथामरैःसह ॥३१॥ इतिश्रीमहा- भारते आदिपर्वणि आस्तीकपर्वणि अमृतमंथनसमाप्तिर्नामएकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥

आकाश से भय उत्पन्न करने वाले वृक्षों सहित अनेक प्रकार के बादल रूपी जिनके अग्रशिखर टूटगये हैं एक दूसरे के साथ टकराते बड़ी आवाज करतेहुए बड़े २ पर्वत चारों तरफ से गिरने लगे । २६ । बड़े २ पर्वतोंके गिरनेसे ताड़ित पृथ्वी चारों ओर से बनों के साथ कांपने लगी संग्राम में परस्पर गर्जना करते हुओंकी ध्वनि चारों तरफ फैलगई । २७ । नर ने बड़े भारी असुरों के समूह में भय देने वाले युद्धके प्रवृत होने पर उत्तम सुवर्ण से शोभायमान बाणों से पहाड़ के शिखरों को तोड़कर आकाश को ढक दिया । २८ । आकाश में प्राप्त प्रज्वलित अग्नि के समान सुदर्शन चक्रको देखकर देवताओं से पीड़ा दियेहुए असुरों ने पृथ्वी और खारी समुद्र का आश्रय लिया, और देवताओं ने विजय पाकर मन्द्राचल पर्वत का सत्कार कर अपने स्थान में पहुँचा दिया, आकाश और स्वर्ग में शब्द कर सम्पूर्ण बादल अपने स्थानों को चलेगये, फिर बड़ेभारी हर्ष को प्राप्त कर अमृतकी रक्षाकी, इन्द्रने देवताओं के साथ उस निधिरूप अमृत को रक्षा के लिये नर को दिया । ३१ ।

by his gold headed arrows. Thus harrassed by the gods and the discus, the *Asurs* hid themselves in the caverns of the earth or beneath the water of the Ocean. The gods were thus victorious and triumphantly reestablished Mandar on its base. Having found nectar, the gods made the skies resound with their cries of joy and went to their respective homes. After great rejoicing the vessel containing nectar was delivered to Nar for safe custody.

सौतिरुवाच । एतत्तेकथितंसर्वममृतंमथितंयथा । यत्रसोऽश्वःसमुत्पन्नःश्रीमानतुल विक्रमः १ यंनिशम्यतदाकद्रुर्विनतामिदमब्रवीत् । उच्चैःश्रवाहिकिंवर्णोभद्रेप्रब्रूहिमाचिरम् ॥ २ ॥ विनतोवाच । श्वेतएवाश्वराजोऽयंकिंवात्वंमन्यसेशुभे । ब्रूहिवर्णंत्वमप्यस्यततोऽत्रविपणावहे ॥ ३ ॥ कद्रूरुवाच । कृष्णवालमहंमन्येहयमेनंशुचिस्मिते । एहिसार्धंमयादीव्यदासीभावायभामिनि ॥ ४ ॥ सौतिरुवाच । एवंतेसमयंकृत्वादासीभावायवैमिथः । जग्मतुः स्वगृहानेवश्वोद्रक्ष्यावइतिस्मह ॥ ५ ॥ ततःपुत्रसहस्रंतुकद्रूर्जिह्मंचिकीर्षती । आज्ञापयामासतदावालाभूत्वाऽञ्जनप्रभाः ॥ ६ ॥ आविशध्वंहयंक्षिप्रंदासीनस्यामहंयथा । नावपद्यंतयेवाक्यंतानशशापभुजंगमान् ॥ ७ ॥ सर्पसत्रेवर्तमानेपावकोवःप्रधक्ष्यति । जनमेजयस्यराजर्षेः पांडवेयस्यधीमतः ॥ ८ ॥

अध्याय २० ॥

उग्रश्रवाबोले यह सब कथा अमृतमथनेकी तुमसे कहदी जहांसे शोभायुक्त बड़ापराक्रमी अश्व उत्पन्न हुआ था जिस घोड़े को देखकर कद्रु ने विनता से यह बचन कहा कि हे भद्रे यह घोड़ा किस रंग का है शीघ्र कह । २ । बिनताबोली हे शुभे यह अश्व श्वेतरंग का है तू कैसा मानती है तू भी इसके रंग को बता तिसके उपरान्त हम इस में शर्त करेंगी ।३। कद्रु बोली मैं इसको काले बालवाला मानती हूं हे भामिनी मेरे साथ शर्त दासी भाव की कर । ४ । उग्रश्रवा बोले, इस प्रकार वह दोनों आपस में दासी भावकी शर्त रख कलको देखने का निश्चय कर अपने २ घर को चलीगई । ५ । तिस के उपरान्त कपटी कद्रुने हजार पुत्र सर्पों को यह आज्ञा दी तुम काले बाल होकर इस घोड़े को चिपटो जिस से मैं दासी न बनूं और जिस २ सर्पने इस वचन को न माना उन्हें कद्रने शाप दिया । ७ । कि बुद्धिमान पाण्डवों की सन्तान जन्मेजय राजर्षि के सर्प यज्ञ में उसको

## CHAPTER XX.

### ( ASTIK PARV CONTINUED. )

Sauti said, "The history of churning the Ocean for nectar has come to an end. I have also informed you of the circumstances under which Uchchaisrava of matchless beauty and prowess was obtained. It was this horse the colour of which was the object of discussion between Kadru and Vinata. Vinata said, "The horse is white." What do you think its colour to be? Let us lay a wager upon it. Kadru replied, "I think the horse's tail is black. O beautiful one let us lay a wager that whoever loses shall become the slave of the other" Sauti said, "Thus each having agreed on becoming a slave of the other, the two sisters went home thinking of seeing the horse on the next day. And Kadru, with a view to deceive her sister, ordered her thousand sons to change themselves

शापमेनंतुशुश्रावस्वयमेवापितामहः । अतिक्रूरंसमुत्सृष्टंकद्र्वादैवादतीवहि ॥ ९ ॥
सार्द्धंदेवगणैःसर्वैर्वाचंतामन्वमोदत । बहुत्वंप्रेक्ष्यसर्पाणांप्रजानांहितकाम्यया ॥ १० ॥
तिग्मवीर्यविषाह्येतेदंदशूकामहाबलाः । तेषांतीक्ष्णविषत्वाद्धिप्रजानांचहितायच ११॥
युक्तंमात्राकृतंतेषां परपीडोपसर्पिणाम् । अन्येषामपिसत्वानांनित्यंदोषपरास्तुये १२॥
तेषांप्राणांतिकोदण्डोदैवेनविनिपात्यते । एवं संभाष्यदेवस्तुपूज्यकद्रूंचतांतदा ॥१३॥
आहूयकश्यपंदेव इदंवचनमब्रवीत् । यदेतेदंदशूकाश्च सर्पाजातास्त्वयाऽनघ ॥१४॥
विषोल्वणामहाभोगा मात्राशप्ताःपरन्तप । तत्रमन्युस्त्वयातातनकर्त्तव्यःकथंचन १५॥
दृष्टंपुरातनंह्येतद्यज्ञसर्पविनाशनम् । इत्युक्त्वासृष्टिकृद्देवस्तंप्रसाद्यप्रजापतिम् । प्रादाद्वि-
षहरींविद्यां कश्यपायमहात्मने ॥ १६ ॥

इतिश्रीम० आदिपर्वणि आस्तीकप० सौपर्णे विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

---

अग्नि जलावेगा । ८ । ब्रह्माने आप अत्यन्त क्रूर दैवयोग से कद्रु के दिये हुए बड़े शाप को सुना । ९ । सर्पों के बड़े समूह को देख प्रजा के हित की इच्छा से ब्रह्मा ने देवताओं के समूह के साथ शाप रूप वाणी का अनुमोदन किया । १० । यह सर्प बलवान् और तीक्ष्ण विषयुक्त हैं इसी कारण दूसरों को पीड़ा देनेवाले इन को जगत हितकारी माता का शाप शुभ है और प्राणियों कोभी जो हानि करने वाले हैं उनको भी परमेश्वर की ओर से प्राणांतिक दण्ड दिया जाता है, ब्रह्मा ऐसा कह कद्रूकी स्तुति कर कश्यप देव को बुला यह वचन बोले यह जो काटने वाले, तीक्ष्ण विषयुक्त सर्प तुझ से उत्पन्न हुए हैं वह मातासे शाप दियेगये हे तात इस विषय में तुझे किसी प्रकार क्रोध न करना चाहिये । १५ । सर्पों का यज्ञ में नाश प्राचीन देखागया है सृष्टि को रचने वाले ब्रह्मा ने कश्यप को प्रसन्न किया और उसे विष हरनेकी विद्या बताई । १६ ।

---

into black hair forming part of the tail of the horse in order to save her from becoming a slave. Those of the serpents that disobeyed her command were fated to die in the snake sacrifice of king Janmejaya by her curse. The grandfather ( Brahma ) heard the curse of the mother and, knowing that the serpents had become numerous, sanctioned it out of compassion for his creatures. The conduct of the mother towards the serpents, who had grown very strong and poisonous and did much harm by their biting was very proper as regards public safety. Those who contrive the death of others are themselves fated to die. The gods applauded Kadru's conduct and Brahma told Kashyap that the poisonous snakes had grown too troublesome and were cursed by their mother, and he should not grieve for their fate which was already settled. Thus Brahma pacified Prajapati ( Kashyap ) and bestowed on him the knowledge of neutralising the poison of snakes.

सौतिरुवाच ॥ ततोरजन्याव्युष्टायां प्रभातेऽभ्युदितेरवौ । कद्रुश्च विनताचैव भगिन्यौततपोधन ॥ १ ॥ अमर्षितेसुसंरब्धे दास्येकृतपणे तदा । जग्मतुस्तु रगंद्रष्टु मुच्चैः श्रव समन्तिकात् ॥ २ ॥ ददृशातेऽथ तेतत्र समुद्रनिधिमंभसाम् । महांतमुदकागाधं क्षोभ्यमाणंमहास्वनम् ॥ ३ ॥ मिमिंगिलझषाकीर्णं मकरैराष्टतंतथा। सत्वैश्चबहुसाहस्रैर्नानारूपैःसमावृतम् ४ भीषणैर्विकृतैरन्यैर्घोरैर्जलचरैस्तदा।उग्रैर्नित्य मनाधृष्यं कूर्मग्राहसमाकुलम् ५ आकरंसर्वरत्नाना मालयंवरुणस्यच । नागानामालयं रम्य मुत्तमंसरितांपतिम् ६ पातालज्वलनावाससमसुराणांचबांधवम् । भयंकरंचसत्वा नांपयसांनिधिमर्णवम् ७ शुभं दिव्यममर्त्याना ममृतस्याकरंपरम् । अप्रमेयमचिंत्यंच सुपुण्यजलमद्भुतम् ॥ ८ ॥ घोरंजलचराराव रौद्रंभैरवनिःस्वनम् । गंभीरावर्तकालि- लं सर्वभूतभयंकरम् ॥ ९ ॥ वेलादोलानिलचलं क्षोभोद्वेगसमुच्छ्रितम् । वीचीहस्तैः

अध्याय ॥ २१ ॥

उग्रश्रवा बोले फिर रात बिताने और सूर्योदय प्रभातके समय क्रोधातुर और शीघ्रता से दासी भाव की शर्त रख कद्रु और विनता दोनों बहिनें उच्चैश्रवा घोड़े को समीप से देखने को गईं । २ । इस के उपरान्त जलों के निधी बड़े अगाध जल वाले और मत्स्यादिकों से भरे बड़ा शब्द करते हुए तिमिङ्गिल जाति के जन्तुओं और मकरों से भरेहुए अनेक प्रकार के जीवों से युक्त, भयानक अन्य जलचरों से नित्य सदा अगम्य कछुए और ग्राहोंसे परिपूर्ण सम्पूर्ण रत्नों की खान, वरुण के घर, नागों के उत्तम स्थान, बड़वाग्नि के निवासस्थान, असुरों के बान्धव भयङ्कर अनेक प्रकार के जीवोंके निधि शुभ दिव्य रूप देवताओंके अमृतका निधि प्रमाण रहित विचार शक्ति से पृथक, पवित्र, जलयुक्त, विचित्र, भयानक जलचरोंके शब्द से भयानक, और भयानक शब्दवाले, गहरे भ्रमरों से युक्त, सब प्राणियों को भय दाई, लहरों के आनेपर वायु, चंचल जल के उछ-

## CHAPTER XXI.

Early in the next morning the two sisters Kadru and Vinta, having laid a wager for slavery, went, with haste and impatience, to have a close view of the horse, *Uchaisrava.* On their way they saw the Ocean, wide and deep, making an uproar with its waves, full of large and small fishes, huge crocdiles and other aquatic creatures and monsters who are the terror of voyagers, abounding with tortoises, crocodiles and gems of all sorts, the home of *Varun* the residence of *Nagas,* the lord of rivers, the abode of subterranean fire, the hiding place of *Asurs,* the terror of all creatures, the great receptacle of water, without end, holy, beneficial to gods, who received nectar from it, inconceivable wonderful, with terrible sounds of the aquatic animals, of tremendous roars, full of deep caves, terror of all creatures, moved by the winds, the rise and

प्रचलितैर्नृत्यंतमिवसर्वतः ॥ १० ॥ चंद्रवृद्धिक्षयवशा दुद्वृत्तोर्मिसमाकुलम्।पांचजन्य स्यजननं रत्नाकरमनुत्तमम् ॥ ११ ॥ गांविंदताभगवता गोविंदेनामितौजसा। वराह रूपिणाचांतर्विक्षोभितजलाविलम् ॥ १२ ॥ ब्रह्मर्षिणाव्रतवता वर्षाणांशतमत्रिणा। अनासादितगाधंच पातालतलमव्ययम् ॥ १३ ॥ अध्यात्मयोगनिद्रांचपद्मनाभस्यसेव तः। युगादिकालशयनं विष्णोर मिततेजसः ॥ १४ ॥ वज्रपातनसंत्रस्तमैनाकस्याभय प्रदम्। डिंवाहवार्दितानांचअसुराणांपरायणम्। १५। बडवामुखदीप्ताग्नेस्तोयहव्य प्रदं शिवम्। अगाधपारं विस्तीर्णं मप्रमेयंसरित्पतिम्। १६। महानदीभिर्वह्वीभिः स्पर्धयेवसहस्रशः। अभिसार्यमाणमनिशं ददृशातेमहार्णवम्। आपूर्यमाणमत्यर्थंनृत्य मानमिवोर्मिभिः। १७। गंभीरंतिमिमकरोग्रसंकुलंतं गर्जंतंजलचररावरौद्रनादैः। विस्तीर्णंददृशतुरंवरप्रकाशंतेऽगाधं निधिमुरुमंभसामनंतम्। १८।
इतिश्रीमहाभारते आदिपर्वणिआस्तीकपर्वणि सौपर्णेएक विंशतितमोऽध्यायः २१॥

लने में बड़े ऊंचे, लहर रूपी हाथों से चारों ओर से नाचते हुए की सदृश चन्द्रमा की वृद्धि और क्षय के वश से ऊंची लहरोंसे युक्त पांच जन्य शंखकी उत्पत्ति करने वाले सर्वोत्तम पृथ्वी को ग्रहण करते हुए भगवान् वराह रूप से हिलाये हुए जल से व्याप्त सौ वर्ष तक व्रतों के धारण करने वाले महर्षि अतृ ने जिसकी थाह न पाई गई ऐसे विकाररहित पाताल तल वाले और आत्मामें योग निद्रा को सेवन करते हुए विष्णु के युगादिकाल की शय्या वज्र के भय से डरेहुए मैनाक का अभय देनेवाला, संग्राम में डरने वाले और मारेहुए असुरों के निवासस्थान प्रदीप्त बड़वाग्नि को जलरूपी हव्य के देनेवाले कल्याण वाले बड़े चौड़े जिसका पार न प्राप्तहो नादियों के पति बड़ी २ बहुत सी हजारों नादियों के जल से भरते हुए गम्भीर, अनेक प्रकार के जलचरों से शब्दयुक्त आकाश के समान प्रकाश वाले अनन्त समुद्र को देखा। १८।

fall of its waves resembling a dancer's stretched hands, the tibes in whose waves are caused by the moon, the birth place of Panchjanya, the great store of gems, whose waters were agitated by the Lord Govind of great prowess when he assumed the form of a wild boar, whose fathomless bottom the Brahmarsi Atri could not reach after a hundred years, the resting place of Vishnu during the interval of rest at the end of every Yug, the refuge of Mainak from thunder and of fugitive Asurs when they lost battle, the keeper of subterranean fire, bottomless, unlimited and the lord of rivers. They saw that minghty rivers rushed into it like rivals in love trying to outstrip each other, always full of the dancing waves, waves, deep, abounding fierce fishes and crocodiles, resounding with the terrible noises of the aquatic animals, stretched far and wide, fathomless and limitless, and the great receptacle of water.

तामद्भिःपरिषिच्यार्त्ता महर्षिरभिवाद्यच मातरंपूर्वजःपुत्रो व्यासोवचनमब्रवीत् ॥२४॥
भवत्यायदभिप्रेतं तदहंकर्तुमागतः । शाधिमांधर्मतत्त्वज्ञे करवाणिप्रियंतव ॥ २५ ॥ तस्मै
पूजांततोऽकार्षीत् पुरोधाःपरमर्षये । सचतांप्रतिजग्राह विधिवन्मन्त्रपूर्वकम् ॥ २६ ॥
पूजितोमन्त्रपूर्वंतु विधिवत्प्रीतिमापन्नः । तमासनगतंमाता पृष्ट्वाकुशलमव्ययम् ॥२७॥
सत्यवत्यथवीक्ष्यैन मुवाचेदमनन्तरम् । मातापित्रोःप्रजायन्ते पुत्राःसाधारणाः कवे
॥ २८ ॥ तेषांपितायथास्वामी तथामातानसंशयः । विधानविहितःसत्यं यथामेप्रथमः
सुतः ॥ २९ ॥ विचित्रवीर्योब्रह्मर्षे तथामेऽवरजःसुतः । यथाचपितृतोभीष्म स्तथा
त्वमपिमातृतः ॥ ३० ॥ भ्राताविचित्रवीर्यस्य यथावापुत्रमन्यसे । अयंशान्तनवःसत्यं
पालयन्सत्यविक्रमः । बुद्धिंनकुरुतेऽपत्ये तथाराज्यानुशासने ॥ ३१ ॥ सत्वंव्यपे-

आदरकर गले लगाकर स्तनों के दूध से न्हिलाया और बहुत काल पीछे अपने पुत्रको देखकर आंसू गिराये पूर्व पैदाहुए पुत्र व्यास दुःखित मातापर जल छोडकर प्रणाम पूर्वक बोले कि ।२४।हेधर्मतत्वजाननेवाली मैं आपकी इच्छा पूर्ण करनेको आयाहूं जो आज्ञा हो उसको पूराकरूं फिर पुरोहितने आकर उस परमर्षिकी यथाविधि पूजाकी उन्होंनेभी मन्त्र सहित वोह पूजा ग्रहणकी और प्रसन्न हुए माता सत्यवती ने उनको आसन पर बैठेहुवे देख कर कुशल पूंछ कर कहा किहे कवि । पितासे जो पुत्र उत्पन्न होते हैं वे पिता माता दोनों को एक से होते हैं पुत्रपर जो पिताका अधिकार हैं इसमें संदेह नहीं माताकाभी वैसाही अधिकारहै ।२९। हे विप्रर्षि ! दैवगति से पैदाहुए जिसप्रकार तुम मेरे प्रथम पुत्रहो वैसेही विचित्र वीर्यभी मेरा छोटा पुत्रथा और विचित्र वीर्य और भीष्म एक पिताके पुत्र होनेसे जैसे भीष्म विचित्र वीर्यके भाई हैं उसी प्रकार तुम और विचित्रवीर्य एक माता के गर्भ से उत्पन्न होनेके कारण भाईहो मेरी समझ में यही आता है आगे

so long a time. Her first-born son Vyas said respectfully to his mother, "Mother I am here to do your bidding." 24. The priest then worshipped him according to custom and he accepted it accompanied with Mantras and was overjoyed. The mother, Satyavati, seeing him seated on a proper seat asked about his welfare and said, "Sons have like affection for both their parents. There is no doubt that a mother has as much authority over a son as a father 29. You are my first born child and Vichitravirya was younger than you. Vichitravirya and Bhishma being the sons of the sams father were brothers. Likewise you and Vichitravirya being the sons of the same mother are brothers. This is my opinion. I donot know how do you take it. This son of Shantanu, Bhishm, will not produce offspring on account of the vow he has made. Therefore having heard me you must do what I say for

क्षयाभ्रातुः सन्तानायकुलस्यच । भीष्मस्यचास्यवचना न्नियोगाच्चममानघ ॥ ३२ ॥ अनुक्रोषाच्चभूतानां सर्वेषांरक्षणायच । आनृशंस्याच्चयद्ब्रूयां तच्छ्रुत्वाकर्तुमर्हसि । यवीयसस्तवभ्रातुर्भार्ये सुरसुतोपमे ॥ ३३ ॥ रूपयौवनसम्पन्ने पुत्रकामेचधर्मतः । तयोरुत्पादयापत्यं समर्थोह्यसिपुत्रक । अनुरूपंकुलस्यास्य सन्तत्याःप्रसवस्य च ॥ ३४ ॥ व्यासउवाच । वेत्थधर्मंसत्यवति परंचापरमेवच । तथातवमहाप्राज्ञे धर्मे प्रणिहितामतिः ॥ ३५ ॥ तस्मादहंत्वन्नियोगाद्धर्ममुद्दिश्यकारणम् । ईप्सितंतेकरिष्यामि दृष्टंह्येतत्सनातनम् ॥ ३६ ॥ भ्रातुःपुत्रान्प्रदास्यामि मित्रावरुणयोःसमान् ॥ व्रतंचरेतांतेदेव्यौ निर्दिष्टमिहयन्मया ॥ ३७ ॥ सम्वत्सरंयथान्यायं ततःशुद्धेभविष्यतः नहिमामव्रतोपेता उपेयात्काचिदङ्गना ॥ ३८ ॥ सत्यवत्युवाच । सद्योयथाप्रपद्येते

जैसी तुम्हारी समझहो यह शांतनु पुत्र सत्य विक्रमी भीष्म सत्यपालनके लिये राज्य शासन और पुत्रोत्पादन करने के लिये सम्मत नहीं होते इस लिये मैं जो कहतीहूं उसको सुनकर अपने भ्राता विचित्र वीर्य पर स्नेह करके कुरुवंशकी रक्षा प्रजाका पालन भीष्म का व्रत मेरा कहना और सब जीवों पर दया और कृपा इन सब बातोंपर ध्यान करके तुमको यह कार्य करना योग्य है तुम्हारे छोटे भाई की देव कन्या समान रूप यौवन वालीदो भार्या हैं वे धर्मानुसार पुत्र कामा हुई हैं । हे वेटा ! तुम योग्य पात्र हो इसलिये उन दोनों रानियों से इस कुलको बढ़ानेके लिये पुत्रोत्पादनकरो ।३४। व्यासजीने कहा । हे अति बुद्धिमंति, सत्यवति तुम इस लोक और परलोक दोनों प्रकार के धर्म को जैसे जानतीहो वैसेही तुम्हारा चित्त भी प्राणियो के हितमें लगा है इस लिये मैं तुम्हारे कहने से धर्मानुसार तुम्हारी इच्छा पूरी करूगा क्यों कि मै सनातन धर्म को जानताहूं मै भ्राताको मित्र वरुण की समान पुत्र दान करूंगा परन्तु मेरा एक नियम स्वीकार करना योग्य है कि रानिये धर्मानुसार वर्षभर व्रतरक्खें तब वे शुद्ध होगी विना व्रत कोईस्त्री

the love of your brother Vichitravirya, perpetuation of the Kuru family, protection of the subjects, keeping the vow of Bhishm, my bidding and kindness to the living beings. Your younger brother has left two wives like goddesses in beauty. They are now desirous of getting offspring' You are a worthy man, my son. Produce in the two queens sons worthy of ruling over the empire. 34. Vyas said, "O wise Satyavati, your mind is fixed on the good of mankind as you are acquainted with the duties of this world and those of the next. I shall therefore feel it a duty to do your bidding. I know the old practice I shall give a son for the benefit of my brother. But I will lay one condition that the wives do observe a vow for one year. Thus they will be purified. Without that vow no woman shall approach me." Satyavati then

देवीगर्भंतथाकुरु। अराजकेषुराष्ट्रेषु प्रजानाथाविनश्यति। नश्यन्तिचक्रियाःसर्वा नास्तिवृष्टिर्नदेवता ॥ ३९ ॥ कथंचाराजकंराष्ट्रं शक्यंधारायितुंप्रभो। तस्माद्गर्भंसमाधत्स्व भीष्मःसंवर्द्धयिष्यति ॥ ४० ॥ व्यासउवाच। यदिपुत्रःप्रदातव्यो मयाभ्रातुरकालिकः। विरूपतांमेसहतां तयोरेततपरंव्रतम् ॥ ४१ ॥ यदिमेसहतेगन्धं रूपंवेशंतथावपुः अद्यैवगर्भंकौशल्या विशिष्टंप्रतिपद्यताम् ॥ ४२ ॥ वैशम्पायनउवाच। एवमुक्त्वामहातेजा व्यासःसत्यवतींतदा। शयनेसाचकौशल्या शुचिवस्त्राह्यलंकृता॥ ४३ ॥ समागमनमाकांक्षे दितिसोऽन्तर्हितोमुनिः। ततोऽभिगम्यसादेवी स्नुषांरहसिसङ्गताम् ॥ ४४ ॥ धर्म्यमर्थसमायुक्त मुवाचवचनंहितम्। कौशल्येधर्ममन्त्रंत्वां यद्ब्रवीमिनिबोधतत् ॥ ४५ ॥ भरतानांसमुच्छेदो व्यक्तंमद्भाग्यसंक्षयात्। व्यथितांमाञ्चसंप्रेक्ष्य

मेरे पास नहीं आसक्ती सत्यवती ने कहा कि ऐसा करो जिससे देवी राजरानियें आजही गर्भवती होजाय विना राजा प्रजा अनाथ होकर नष्ट होजाती है क्रियायें लोप होजाती हैं वृष्टि नहीं होती और देवगण चले जाते है विनाराजाके राज्य की कैसे रक्षा होसकती है तुम आजही गर्भाधानकरो भीष्म उस गर्भ से उत्पन्नहुए बालकको पालैंगे।४०।व्यासजीने कहा कि यदि विलम्ब नकरके अकाल मेही पुत्र देनाहो तोरानिये मेरकुरूप को सहैं यही उनका परम व्रत होगा यदि कौशल्या मेरी गंधरूप वेष और शरीर को सहसकेंतो वह आजही गर्भवती होगी।४२।वैशंम्पायनने कहा कि महा तेजस्वी व्यास जीने सत्यवतीसे फिर कहा कि रानी कौशल्या उत्तम शुद्ध वस्त्र पहिन कर अच्छे आभूषणों से सजकर मेरेमिलनेकी कामनाको सत्यवती ने पुत्रबधू को अलग लेजाकर धर्म, अर्थ और हितयुक्त यह वात कही कि।४५।हे कौशल्या! तुमसे जो धर्मयुक्त वात कहतीहूं उसे सुनोमेरे दुर्भाग्यसे

said, "You must so arrange as that the queens may conceive to day. The subjects are apt to perish without protection of the king. Sacrifices will be suspended. There will be no rains and the gods will turn their faces away from them. How can a kingdom be protected without a king? Let them conceive to-day. Bhishm will bring up the child."40. Vyas said, "If you wish me to give a son without delay, then let the queens bear my ugliness. This will be the observance of the vow for them. If Kausalya will bear my odour, Visage, attire and body she may conceive to day.42. Vaishampayan said that Vyas having said so to Satyavati, continued, "The Princess of Kashi should adorn herself with clean dress and ornaments and be ready to see me in her sleeping room." Satyavati went to her daughter-in-law and told her mildly to hear attentively what she was about to say for her good. She, then, said, "By my ill luck the line of Bharat has become extinct

पितृवंशञ्च पीडितम् ॥ ४६ ॥ भीष्मोबुद्धिमदान्मह्यं कुलस्यास्य विवृद्धये । साचबुद्धिस्त्वय्यधीना पुत्रिप्रापयमांतथा । नष्टञ्चभारतंवंशं पुनरेवसमुद्धर ॥४७॥ पुत्रंजनयसुश्रोणि देवराजसमप्रभम् । सहिराज्यधुरं गुर्वीमुद्वक्ष्यति कुलस्यनः ॥४८॥ साधर्मतोऽनुनीयैनां कथञ्चिद्धर्मचारिणीम् । भोजयामास विप्रांश्च देवर्षीनतिथींस्तथा४९॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि सत्यवत्युपदेशे पञ्चाधिकशततोऽध्यायः ॥१०५॥

वैशम्पायन उवाच । ततः सत्यवतीकाले वधूंस्नातामृतौतदा । संवेशयन्तीशयने शनैर्वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥ कौशल्येदेवरस्तेऽस्ति सोऽद्यत्वानुप्रवेक्ष्यति । अप्रमत्ताप्रतीक्षैनं निशीथे ह्यागमिष्यति ॥२॥ श्वश्र्वास्तद्वचनं श्रुत्वाशयाना शयनेशुभे । साचिन्तयत्तदा भीष्ममन्यांश्च कुरुपुंगवान् ॥ ३ ॥ ततोऽम्बिकायां प्रथमं नियुक्तः सत्यवागृषिः ।

---

भारतवंश उजण गयाहै और भीष्मने मुझको दुःखित देखकर और पिताके वंश उजडने पर विचार करके कुलकी वृद्धि के लिये युक्ति बतलाई है । हे बेटी ! वोह युक्ति तुम्हारे आधीन है इसलिये तुम मेरा अभीष्ट सिद्धकर उस युक्ति को सफल करो और विनष्ट भारतवंशका फिर उद्धारकरो ।४७। हे सुन्दरि देवराज समान कुमार उत्पन्न करो वोह कुमार हमारे इस भारी राज्य के भारको सँभाललेगा सत्यवती ने उस धर्मचारिणी को धर्मानुसार विनय करके किसी प्रकार सम्मत किया और देवऋषि और अतिथियों को भोजन कराया ॥ ४९ ॥ अध्याय १०६ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि तत्पश्चात कौशल्या के योग समय में ऋतु स्नान करने पर सत्यवती उस को अच्छे सजे हुए बिस्तर पर बिठाकर अच्छे स्वर से बोली कि हे कौशल्या तुम्हारादेवर आज रात्रिको तुम्हारेपास आवेगा।२। तुम एक चित्त होकर उसका ध्यान करती रहो अम्बिका सासकी यह बात सुनकर भीष्म और दूसरे कुरु श्रेष्ठों का

---

Seeing me afflicted and the paternal line extinct, Bhishm has advised me to do the needful for the perpetuation of the line. The completion of the plan depends on you, my daughter. Fulfil, therefore, my desire by acting according to the advice and revive the extinct line of Bharat by producing a prince beautiful like Indra. The prince will be able to bear the heavy burden of the kingdom. Satyavati having succeeded with great difficulty in procuring the assent of the daughter-in-law to her proposals, fed the Brahmans, rishis, and guests. 46.

## CHAPTER CVI

*Vaishampayan* said that when, at the proper time, the princess of Kaushal was purified after her monthly course, Satyavati seated her on a well-decorated bed and spoke to her in a mild tone saying, " A brother-in-law of yours will come to you at night 2. You must

दीप्यमानेषु दीपेषु शरणंप्रविवेशह ॥ ४ ॥ तस्यकृष्णस्य कपिलां जटांदीप्तेचलोचने।
बभ्रूणिचैवश्मश्रूणिदृष्ट्वा देवीन्यमीलयत् ॥ ५ ॥ संबभूवतयासार्द्धं मातुःप्रियचिकीर्ष
या। भयात्काशिसुतातन्तु नाशक्नोदभिवीक्षितुम् ॥ ६ ॥ ततो निष्क्रान्तमागम्य माता
पुत्रमुवाचह। अप्यस्यां गुणवान्पुत्र राजपुत्रोभविष्यति ॥७॥ निशम्यतद्वचो मातुर्व्या
सःसत्यवतीसुतः। प्रोवाचातीन्द्रियज्ञानो विधिना संप्रचोदितः ॥ ८ ॥ नागायुतसमप्रा
णोविद्वान् राजर्षिसत्तमः। महाभागो महावीर्यो महाबुद्धिर्भविष्यति ॥ ९ ॥ तस्य
चापिशतंपुत्रा भविष्यन्तिमहात्मनः। किन्तुमातुःस वैगुण्यादन्ध एवभविष्यति ॥ १० ॥
तस्यतद्वचनंश्रुत्वा मातापुत्रमथाब्रवीत्। नान्धः कुरूणां नृपतिरनुरूपस्तपोधन ॥ ११ ॥
ज्ञातिवंशस्य गोप्तारं पितॄणांवंशवर्द्धनम्। द्वितीयंकुरुवंशस्य राजानंदातुमर्हसि ॥ १२ ॥
सतथेतिप्रतिज्ञाय निश्चक्राम महायशाः। सापिकालेन कौशल्या सुषुवेऽन्धं तमात्मजम्

ध्यान करने लगी फिर सत्यवती के पुत्र सत्य वक्ता ऋषिने पहिले अम्बिकाके लिये नियुक्त होकर दीपक जलते घर में पवेश किया अम्बिकाने उस काले रूपवाले पुरुषकी वडी जटा और डाढ़ी और जलते हुए नेत्र देखकर आँखें वन्द करलीं द्वैपायन ने माता का प्रियसाधने के लिये उसके साथ संगम किया परन्तु काशिराज की कन्याने भय से उन की ओर न देखा अनन्तर व्यास जीके घरसे निकलने पर उनकी माताने उन से पूंछा कि हे बेटा क्या इस बधू से गुणवान पुत्र उत्पन्न होगा ।७। इन्द्रियोंसे अतीत, ज्ञानी, सत्यवती के पुत्र व्यास ने माता की यह वात सुनकर कहा कि विधि पूर्वक जन्म लिया हुआ गर्भ में स्थित यह बालक सहस्र हाथियों के समान बलवान, विद्वान, राजर्षियों में श्रेष्ठ महाभाग, महा वीर्यमान, अति बुद्धिमान होगा और वोह महात्मा सौ सन्तान उत्पन्न करेगा परन्तु माताके दोषसे अंधाहोगा।१०।पुत्रकी यह बात सुनकर मातानेकहा कि हे तपोधन ! अंधा पुरुष कुरुवंश के योग्य भूपति नहीं होसकता इस लिये जाति

think of him in the meantime. Having heard this from her mother-in-law Ambika began to think of Bhishm and other nobles of the Kuru family. At last, Satyavati's son the truthful Rishi entered the lighted room. Ambica seeing the yellow locks, enormous beard and burning eyes of the black coloured man, shut her eyes with fear. Dwaipayan bent on obeying his mother, united with her. During all that time the princess did not open her eyes for fear. At last when Vyas came out of the room his mother asked him if her daughter-in-law would bring forth a virtuous son.7. Having heard this from his mother the wise Vyas, having his senses under control, replied, "The child in the womb will be as strong as ten thousand elephants, wise, the best among Rajarshis, fortunate, brave, and exceedingly intelligent. He shall

॥ १३ ॥ पुनरेवतुसादेवी परिभाष्यस्नुषांततः । ऋषिमावाहयत्सत्या यथापूर्वमरिन्दम
॥ १४ ॥ ततस्तेनैवविधिना महर्षिस्तामपद्यत। अम्बालिकामथाभ्यागादृषिं दृष्ट्वाचसा-
पितम् ॥ १५ ॥ विवर्णापाण्डुसङ्काशा समपद्यतभारत। तांभीतांपाण्डुसङ्काशां विषण्णां
प्रेक्ष्यभारत ॥ १६ ॥ व्यासःसत्यवतीपुत्र इदंवचनमब्रवीत् । यस्मात्पाण्डुत्वमापन्ना
विरूपंप्रेक्ष्यमामिह ॥ १७ ॥ तस्मादेषसुतस्तेवै पाण्डुरेव भविष्यति । नाम चास्यैतदेवेह
भविष्यति शुभानने ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वा स निराक्रामद्भगवानृषिसत्तमः । ततोनिष्क्रान्त
मालोक्य सत्यापुत्रमथाब्रवीत् ॥ १९ ॥ शशंस स पुनर्मात्रे तस्यबालस्य पाण्डुताम् ।
तंमाता पुनरेवान्यमेकं पुत्रमयाचत ॥ २० ॥ तथेतिच महर्षिस्तां मातरं प्रत्यभाषत ।
ततःकुमारंसादेवी प्राप्तकालमजीजनत् ॥ २१ ॥ पाण्डुंलक्षणसम्पन्नं दीप्यमानमिव

कुलका रक्षक पितरों का वंश रखनेवाला और कुरुवंश का राजा होनेयोग्य एक पुत्र उत्पन्न करो महायशस्वी व्यास इसको स्वीकार करके चलेगये समय आनेपर कौशल्या से ऋषि के वचनानुसार एक अंधा पुत्र उत्पन्न हुआ देवी सत्यवती ने पहलेकी तरह पुत्रवधूको आज्ञा देकर फिर उस ऋषि को बुलाया महर्षि बिधि के अनुसार अम्बालिका के पास आये । हे भारत ! अम्बालिका उस ऋषिको देखकर पीलीहोगई ।१५। सत्यवती के पुत्र व्यास ने उसको डरी हुई दुःखित और पीली देखकर कहा कि तुम मुझको कुरूप देखकर पीली होगई इसलिये तुम्हारा पुत्रभी पीला होगा और वोह पीला अर्थात् पांडुनाम से प्रसिद्ध होगा भगवान् ऋषि श्रेष्ठ के यहबात कहकर घरसे निकलनेपर सत्यवती ने उन से सन्तानकी बात पूंछी और व्यास ने मातासे कहा कि पुत्र पीला होगा सत्यवती ने यह सुनकर फिर उन से एक पुत्रकी और प्रार्थनाकी ।२०। महर्षि ने वहभी स्वीकारकिया अनन्तर समय आने पर देवी अम्बालिका ने सुन्दर श्रीमान् पांडुवर्ण एक कुमार उत्पन्न

be the father of a hundred sons; but by the fault of his mother he shall be born blind." 10. Having heard this from her son the mother replied, " O ascetic, a blind man cannot be a fit king for the Kuru family. Be pleased to produce a prince worthy of protecting the subjects and filling the throne of Kurus." The glorious Vyas consented to this and went away. At the proper time the princess brought forth a blind son as the Rishi had foretold. Satyavati again called the Rishi for her second daughter-in-law and he, as formerly, came to Am alika who turned pale on seeing him. 15. Satyavati's son Vyas, seeing her pale and terror-striken said, "Your child will be born pale as you have turned pale on seeing me and will be named Pandu or pale. The Rishi after saying this came out of the room. Satyavati questioned him about the offspring and Vyas told her all about the paleness of the child. Satyavati

श्रिया । यस्यपुत्रामहेष्वासा जज्ञिरेपञ्चपाण्डवाः ॥२२॥ ऋतुकालेततोज्येष्ठां बधूंतस्मै न्ययोजयत् । सातुरूपंच गन्धञ्चमहर्षेः प्रविचिन्त्यतम् ॥ २३ ॥ नाकरोद्वचनंदेव्या भयात् सुरसुतोपमा । ततः स्वैर्भूषणैर्दासीं भूषयित्वाप्सरोपमाम् ॥ २४ ॥ प्रेषयामास कृष्णायततःकाशिपतेःसुता । सातंऋषिमनुप्राप्तं प्रत्युद्गम्याभिवाद्यच ॥ २५ ॥ संविवेशाभ्यनुज्ञाता सत्कृत्योपचचारह । कामोपभोगेन रहस्तस्यां तुष्टिमगादृषिः । तयासहोषितो राजन्महर्षिः शंसितव्रतः ॥ २६ ॥ उत्तिष्ठन्नब्रवीच्चैनामभुजिष्या भविष्यासि । अयञ्चतेशुभेगर्भः श्रेयानुदरमागतः । धर्मात्माभवितालोके सर्वबुद्धिमतांवरः ॥ २७ ॥ सजज्ञेविदुरोनाम कृष्णद्वैपायनात्मजः । धृतराष्ट्रस्यवैभ्राता पाण्डोश्चैव महात्मनः ॥ २८ ॥ धर्मोविदुररूपेण शापात्तस्य महात्मनः । माण्डव्यस्यार्थतत्त्वज्ञः कामक्रोधविवर्जितः । कृष्णद्वैपायनोऽप्येतत् सत्यवत्यैन्यवेदयत् ॥ २९ ॥ प्रलम्भमात्मन

---

किया जिसके पांचपुत्र बडे चापधारी पांडव थे फिर बड़ीबधू का ऋतुकाल आनेपर सत्यवतीने उसको राजर्षि के लिये नियुक्त किया परन्तु उसने ऋषिके शरीर की दुर्गंध स्मरण कर उसका कहना नहीं माना और देवकन्या रूपी उस काशिराज पुत्री ने अप्सरा समान एक दासी को अपने आभूषणों से अलंकृतकर कृष्ण द्वैपायन के पास भेज दिया ऋषि के आने पर दासी ने उठकर उनको नमस्कार किया और ऋषि की आज्ञानुसार काम किया व्रतशील महर्षि उस के पास रहकर उससे अति प्रसन्नहुए ।२६। और जातेहुए कहा कि तुम्हारा दासीपन जाता रहेगा । हे शुभे ! तुम्हारे गर्भ में स्थित सन्तान धर्मात्मा और बुद्धिमानों में श्रेष्ठ होगी कृष्ण द्वैपायनके वीर्य और उस के गर्भ से धृतराष्ट्र और पांडुके भाई विदुर ने जन्म लिया ।२८। अर्थ तत्व के जाननेवाले जितेन्द्रिय कृष्ण द्वैपायनने माता से आकर महात्मा मांडव्य के शाप से धर्म का विदुर के स्वरूपमें जन्म और अपने पास

---

again begged him a son 20. and the Maharshi consented. At the proper time Ambalika brought forth a beautiful pale child whose sons, the five Pandavas, were great archers. When the elder daughter-in-law was again in her season Satyavati enjoined her to see the Rishi. But she, remembering the odour of the Rishi's body did not act upon it. The beautiful princess sent to the Rishi a maid servant of hers decked in her own attire and ornaments. The maid paid proper respect to the Rishi and sat with his permission on the bed. The rishi was much pleased with her 26. and at the time of his departure said, "You will become free from slavery. The child in your womb will be the most virtuous and wisest." Vidur, the half brother to Dhritrashtra and Pandu, was born of this union. 28. Vyas on coming out told his mother all about the curse of *Ani mandavya* to Dharm, the latter's being born in the

श्चैव शूद्रायाःपुत्रजन्मच । सधर्मस्यानृणोभूत्वा पुनर्मात्रा समेत्यच । तस्यैगर्भं समावेद्य तत्रैवान्तरधीयत ॥ ३० ॥ एतेविचित्रवीर्य्यस्य क्षेत्रेद्वैपायनादपि । जज्ञिरेदेवगर्भाभाःकुरुवंशविवर्द्धनाः ॥ ३१ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वाणि विचित्रवीर्य्यसुतोत्पत्तौ षड़धिकशतोऽध्यायः ॥ १०६ ॥

जनमेजय उवाच । किंकृतंकर्मधर्मेण येनशापमुपेयिवान् । कस्यशापाच्चब्रह्मर्षेः शूद्रयोनावजायत ॥ १ ॥ वैशम्पायनउवाच । बभूवब्राह्मणः कश्चिन्माण्डव्य इतिविश्रुतः। धृतिमान् सर्वधर्मज्ञः सत्येतपसिचस्थितः ॥ २ ॥ सआश्रमपदद्वारि वृक्षमूलेमहातपाः। ऊर्ध्ववाहुर्महायोगी तस्थौमौनव्रतान्वितः ॥ ३ ॥ तस्यकालेनमहता तस्मिंस्तपसिवर्त्तंतः । तमाश्रममनुप्राप्ता दस्यवोलोप्त्रहारिणः ॥ ४ ॥ अनुसार्य्यमाणा वहुभीरक्षिभिर्भरतर्षभ । तेतस्यावसथेलोप्त्रंदस्यवः कुरुसत्तम ॥ ५ निधायच भयाल्लीनास्तत्रैवा

में दासीका आना और उस से धर्मस्वरूपमें पुत्रका जन्म यह सब कह सुनाया अनन्तर वोह उस गर्भ की कथा मातासे कहकर और धर्मानुसार ऋण से छुटकारा पाकर उस स्थान से अन्तर हित हुए । हे राजन् ! द्वैपायन के वीर्य और विचित्रवीर्य के क्षेत्र में कुरुकुल के बढानेवाले देवकुमार समान पुत्रों का इसप्रकार जन्महुआ ॥ ३१ ॥

अध्याय १०७ ॥

जन्मेजय ने पूछाकि धर्म ने ऐसा क्या काम कियाथा कि जिससे शाप ग्रसित हुआ और किस महर्षिके शाप से शूद्र योनिमें जन्म लिया । वैशम्पायन ने कहा कि माडव्य नामक प्रसिद्ध धर्मज्ञ धृतिमान, सत्यवादी और तप में नियुक्त एक वड तपस्वी ब्राह्मण एक समय आश्रम के द्वारपर स्थित बृक्ष की जड में ऊर्द्धवाहु और मौनी होकर वहुत दिनोंसे तप कररहे थे।३।कि ऐसे समयमें एक दिन लुटेरे लूटीहुई वस्तुओंको लेकर उनके आश्रम में आए । हे भरत वंश श्रेष्ठ उनके पीछे सिपाही आरहेथे इसलिए वे भय र ाकर

shape of Vidur, and the sending of the slave girl to him. Having said all this and bidden farewell to her mother, the Rishi went away. Thus Vyas produced in the field of Vichitravirya the princes who were like the children of gods. 31.

## CHAPTER CVII.

*Janmejaya* said, " What sin had Dharm committed for which he was cursed and by whose curse he was obliged to be born by a low class woman?" Vaishampayan replied, " There was a Brahman ascetic named Mandavya who had long been practising asceticism and a vow of silence under the tree which stood at the door

नागतेवले । तेषुलीनेष्वथोशीघ्रं ततस्तद्रक्षिणांबलम् ॥ ६ ॥ आजगामततोऽपश्यंस्त-
मृषिं तस्करानुगाः । तमपृच्छंस्ततो राजंस्तथावृत्तं तपोधनम् ॥ ७ ॥ कतमेनपथायाता
दस्यवोद्विजसत्तम । तेनगच्छामहेब्रह्मन् यथाशीघ्रतरंवयम् ॥ ८ ॥ तथातुरक्षिणांतेषां
ब्रुवतांसतपोधनः । नकिञ्चिद्वचनं राजन्नब्रवीत् साध्वसाधुवा ॥ ९ ॥ ततस्तेराजपुरु-
षाविचिन्वानास्तमाश्रमम् । ददृशुस्तत्र लीनांस्तांश्चौरांस्तद्द्रव्यमेवच ॥ १० ॥ ततः
शङ्कासमभवद्रक्षिणां तंमुनिंप्रति । संयम्यैनंततोराज्ञे दस्यूंश्चैवन्यवेदयन् ॥ ११ ॥ तं
राजासह तैश्चौरैरन्वशाद्वध्यतामिति । सरक्षिभिस्तैरज्ञातः शूलेप्रोतोमहातपाः ॥ १२ ॥
ततस्तेशूलमारोप्य तंमुनिंरक्षिणस्तदा । प्रतिजग्मुर्महीपालं धनान्यादायतान्यथा ॥
॥ १३ ॥ शूलस्थःसतुधर्मात्मा कालेनमहताततः । निराहारोऽपि विप्रर्षिर्मरणं नाभ्य-
पद्यत ॥ १४ ॥ धारयामासच प्राणानृषींश्च समुपानयत् । शूलाग्रेतप्यमानेन तपस्तेन

उनके पहुँचनेसे पहले उस आश्रम में लूट का माल छिपाकर आपभी वहींरहे चोरोंकेपीछे
आएहुए पैदल रखवाले उसी क्षण उस स्थान में आपहुँचे । हे राजन ! उन्होंने उस दशा
में उस तपस्वी ऋषिको देखकर पूछा कि हे द्विजवर ! लुटेरेकिस तरफ गए हे ब्राह्मण
बतलाओ हम शीघ्र उसीतरफ आयंगे । ८ । हेराजन् ! रखवालों के इस प्रकार पूंछनेपर
तपोधन माण्डव्यने भली बुरी कुछ नहींकही अनन्तर राजपुरुषोंने उस आश्रममें ढूंढतेहुए
चुरायेहुए पदार्थों के साथ चोरोंको पाया और उन मुनिपर संदेह होनेसे रखवालों ने मुनि
सहित चोरोंको बांधके राजाके पास भेजदिया। ११ ।राजाने लुटेरोंके साथ मुनि कोभी मार
नेकीआज्ञादी कर्मचारियोंने तपस्वी माण्डव्य को न पहिचान कर शूलीपर चढादिया और
चुराईहुई वस्तुओं को लेकर राजा के पास गए धर्मात्मा विप्रर्षिबहुत काल शूलीपर चढेहुए
विना भोजन रहनेपरभी नहीं मरे। १४ ।वह तपके बल से जीतेरहे और ऋषियोंको अपने पास

of his hermitage.3. One day, some robbers with their booty came to the hermitage. The guards were coming after them. So the robbers hid themselves there with their booty, The guards came to the same spot and asked of the rishi the where-abouts of the robbers so that they might overtake them.8. The Rishi made no reply to their queries. At last the soldiers in their search found within the hermitage the robbers with the booty. They suspected the muni and took him to the king along with the thiefs.11. The king ordered that the ascetic also be put to death along with the robbers. The guards unknowingly impaled Mandavya, the ascetic, and brought the stolen property to the king. The virtuous rishi did not die although he remained impaled without food for several days.14. He remained alive with the power of his asceticism. He then summoned other rishis who came to him at night in the

महात्मना ॥ १५ ॥ सन्तापंपरमं जग्मुर्मुनयस्तपसान्विताः । तेरात्रौशकुनाभूत्वा सन्निवत्यतुभारत ॥ १६ ॥ दर्शयन्तोयथाशक्ति तमपृच्छन् द्विजोत्तमम् । श्रोतुमिच्छामहेब्रह्मन् किंपापंकृतवानसि । येनेहसमनुप्राप्तं शूलेदुःखभयंमहत् ॥ १७ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि अणीमाण्डव्योपाख्याने

सप्ताधिकशततोऽध्यायः ॥ १०७ ॥

वैशम्पायन उवाच ॥ ततःसमुनिशार्दूलस्तानुवाच तपोधनान् । दोषतःकंगमिष्यामि नहिमेऽन्योऽपराध्यति ॥ १ ॥ तंदृष्ट्वारक्षिणस्तत्र तथाबहुतिथेऽहनि । न्यवेदयंस्तथा राज्ञेयथावृत्तंनराधिप ॥ २ ॥ श्रुत्वाचवचनंतेषां निश्चित्यसहमन्त्रिभिः । प्रसादयामासतदा शूलस्थमृषिसत्तमम् ॥ ३ ॥ राजोवाच । यन्मयापकृतं मोहादज्ञानाद्दृषिसत्तम । प्रसादयेत्वांतत्राहं ममेत्वंक्रोद्धुमर्हसि ॥ ४ ॥ एवमुक्तस्ततोराज्ञा प्रसा

बुलवाया । हे भारत ! तपोबल युक्त मुनि लोग रात्रि को पक्षियों के स्वरूप में उन के पास आये और उस महात्मा को शूली के ऊपर तपमें मग्न देखकर अति दुःखी हुए और उन्हों ने निज २ रूप लेकर द्विजोत्तम से पूंछा कि हे ब्रह्मन् हम सुना चाहतेहैं कि तुम ने कौनसा पाप कियाहै जिससे इसशूलीका भारीदुःख और भय सहनापड़ताहै १७॥

अध्याय १०८ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि मुनि मांडव्य ने उन तपस्वियों से कहा कि मैं किस को दोष लगाऊं कोई और मनुष्य इस बिषय में दोषी नहीं है। कुछ दिन पीछे रखवालोंने उन को इस दशा में देखकर राजा से सब हाल कह सुनाया यह सुनकर राजा मंत्रियों सहित उस शूली पर चढे ऋषि को प्रसन्न करनेके लिये विनय पूर्वक कहनेलगा।३। कि मैंने अज्ञानता से आपको दुःख दिया अब प्रार्थना करताहूँ कि आप मुझ पर प्रसन्नहों और आपका क्रोध

shape of birds and were much grieved at the sight. They then assumed their proper forms and asked the rishi what crime he had committed for which he was impaled. 17.

## CHAPTER CVIII.

*Vaishampayan* said that Mandavya told the Rishi that he did not hold any one else responsible for his trouble. After several days guards seeing the Rishi in that state told the king all abont him. The king, in consultation with his ministers began to pacify the Rishi saying, 3. " I have given you this trouble unknowingly and pray for your forgiveness. Be not angry with me." At these words of the king the Muni was pacified. Seeing him well.pleased the king brought him down and began to extricate the point of

दमकरोन्मुनिः । कृतप्रसादं राजानं ततःसमवतारयत् ॥ ५ ॥ अवतार्य्यच शूलाग्रात्त-च्छूलंनिश्चकर्षह । अशक्नुवंश्चनिष्क्रष्टुंशूलंमूले स चिच्छिदे ॥६॥ सतथान्तर्गतेनैव शूले-नव्यचरन्मुनिः । तेनातितपसा लोकान्विजिग्ये दुर्लभान्परैः ॥ ७ ॥ आणीमाण्डव्य इतिच ततोलोकेषुगीयते । सगत्वासदनंविप्रो धर्मस्यपरमात्मवित् ॥ ८ ॥ आसनस्थं ततोधर्मंदृष्ट्वोपालभतप्रभुः । किन्नुतद्दुष्कृतंकर्म मयाकृतमजानता ॥ ९ ॥ यस्येयंफल निर्वृत्तिरीदृश्यासादितामया । शीघ्रमाचक्ष्वमेतत्त्वंपश्यमे तपसोबलम् ॥ १० ॥ धर्म उवाच । पतङ्गिकानांपुच्छेषु त्वयेषीकाप्रवेशिता । कर्मणस्तस्यतेप्राप्तं फलमेतत्तपोधन ॥ ११ ॥ अणीमाण्डव्य उवाच । अल्पेऽपराधेऽपि महान्ममदण्डस्त्वयाधृतः । शूद्रयो नावतोधर्म मानुषःसम्भविष्यासि ॥१२॥ मर्य्यादांस्थापयाम्यद्य लोकेधर्मफलोदयाम्।

शांत हो राजा की यह बात सुनकर मुनि प्रसन्न हुए और राजा उनको प्रसन्न देखकर शूलीके खंभे से उतारकर उसे निकालनेलगे पर वोह निकल नहींसका तव देह के भीतर घुसी हुई शूली की जड काट दीगई और मुनि उसी दशा में कठिन तपस्या करने लगा और इससे औरोंके लिये दुर्लभ पुण्य लोक को जीत लिया वह शूली का अग्रभाग लगा रहनेके कारण अणि माडव्य नाम से प्रसिद्धहुए वह ऋषि एक समय धर्म के पासगए।८। और लांछन पूर्वक धर्म से कहने लगे कि मैंने अज्ञानता से कौनसा कुकर्म कियाहै जिस-का मुझे यह फल मिला इसका कारण मुझे शीघ्र बतलाओ और मेरी तपस्या का प्रभाव देखो धर्म ने कहा कि तुमने एकदिन पतंगेकी पूंछमें सींक घुसाईथी उसी कर्मका यहफल तुमको मिलाहै अणिमाण्डव्य ने कहा कि हे धर्म मेरेबाल्यावस्था में कियेहुए छोटेसे दोष का तुमने ऐसा कठोर दण्ड दिया इस हेतु तुम मनुष्य होकर शूद्र योनि में जन्म भोगो ।१२।आज से मै कर्म के फल भोगने के विषय में लोको में यह नियम स्थापित करता हूं

the stake from his body but could not do so. The stake was therefore cut asunder. The point of the stake remained within his body but in spite of that the Muni was again engaged in severe asceticism and at last was able to win the heaven. From that time he was named *Ani-Mandavya* as the *Ani* or the point of stake had remained within his body. He once went to Dharm 8. and on seeing him he tauntingly spoke to him saying, "What sin was I guilty of for which I have suffered the punishment? Let me have your reply at once and see the power of my asceticism." Dharm replied, "You had once thrust a broom straw in the body of a butterfly and for this you were punished." *Ani Mandavya* then said, "For a small fault of mine done in the childhood you have given me so severe a punishment. For this you will be born as a man in a low class woman. 12. And from this day I fix this

आचतुर्दशकाद्वर्षान्न भविष्यतिपातकम् । परतःकुर्वतामेव दोषएवभविष्यति ॥ १३ ॥ वैशम्पायन उवाच । एतेनत्वपराधेन शापात्तस्यमहात्मनः । धर्मोविदुररूपेण शूद्रयोनावजायत ॥ १४ ॥ धर्मेचार्थेचकुशलो लोभक्रोधविवर्जितः । दीर्घदर्शीशमपरः कुरूणांचहितेरतः ॥ १५ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि अणीमाण्डव्योपाख्याने
अष्टाधिकशतोऽध्यायः ॥ १०८ ॥

वैशम्पायन उवाच । तेषुत्रिषुकुमारेषु जातेषुकुरुजांगलम् । कुरवोऽथकुरुक्षेत्रं त्रयमेतदवर्द्धत ॥ १ ॥ ऊर्द्धशस्याभवद्भूमिः शस्यानिरसवन्तिच । यथर्तुवर्षीपर्ज्जन्यो बहुपुष्पफलाद्रुमाः ॥ २ ॥ वाहनानिप्रहृष्टानि मुदितामृगपक्षिणः । गन्धवन्तिचमाल्यानि रसवन्तिफलानिच ॥ ३ ॥ वणिग्भिश्चान्वकीर्य्यन्त नगराण्यथशिल्पिभिः । शूराश्च

कि जब तक चौदह वर्ष की आयु पूरी नहो तबतक पाप करने से भी पापनहीं होगा चौदह वर्ष के पीछे पाप करने से उसके फलकी प्राप्ति होगी । वैशम्पायन ने कहा कि इस दोषके हेतु महात्मा अणिमांडव्य के शाप से धर्मने विदुरके स्वरुप में शूद्रसे जन्म लिया परन्तु वोह धर्म और अर्थ के विषय में पंडित क्रोध और लोभ रहित शांत और परिणाम दर्शी होकर कुरुवंश के हितसाधने में सदा उत्साही था ॥ १५ ॥

अध्याय १०९ ॥

वैशम्पायनने कहा कि उन तीन कुमारोंके उत्पन्न होनेपर कौरवगण कुरु जांगल और कुरुक्षेत्र इन तीनों की पूरी उन्नति हुई पृथ्वी में बहुत नाज उत्पन्न होने लगा नाज स्वादिष्ट होता था उचित समय में वृष्टिहोने से वृक्षोंमें बहुत फल फूल लगते थे और सब पशु, पक्षी प्रसन्न और मालायें गंधयुक्त और फल रसयुक्त होतेथे ।३। तब नगर वणिज्य

limit for the punishment of offences that no one who has not completed the age of fourteen years will be punishable for a sin committed by him. After the age of fourteen years one will be punishable for his sins." Vaishampayan said that Dharm was thus cursed by *Ani Mandavya* and was born in the shape of Vidur. He knew his duties, was destitute of anger and avarice and was always engaged in doing good to the Kuru family. 15.

## CHAPTER CIX.

*Vaishampayan* said that after the birth of the three princes the Kauravas and their country were at the zenith of their glory. Food grains were produced in larger quantities and were tasteful. Clouds poured rain in due season, causing an abundant produce of fruits. The cattle and the animals of the forest were well cared

कृताविद्याश्च सन्तश्चसुखिनोभवन् ॥ ४ ॥ नाभवन्दस्यवः केचिन्नाधर्मरुचयोजनाः । प्रदेशेष्वपिराष्ट्राणां कृतंयुगमवर्त्तत ॥५॥ धर्मक्रियायज्ञशीलाः सत्यव्रतपरायणाः । अन्योन्यप्रीतिसंयुक्ता व्यवर्द्धन्तप्रजास्तदा ॥ ६ ॥ मानक्रोधविहीनाश्च नरालोभविवर्जिताः । अन्योन्यमभ्यनन्दन्त धर्मोत्तरमवर्त्तत ॥ ७ ॥ तन्महोदधिवत्पूर्णं नगरंवैव्यरोचत । द्वारतोरणनिर्यूहैर्युक्तमभ्रचयोपमैः ॥८॥ प्रासादशतसम्बाधं महेन्द्रपुरसन्निभम् । नदीषुवनखण्डेषु वापीपल्वलसानुषु । काननेषुचरम्येषु विजह्रुर्मुदिताजनाः ॥ ९ ॥ उत्तरैःकुरुभिःसार्द्धं दक्षिणाःकुरवस्तथा । विस्पर्द्धमाना व्यचरंस्तथा देवर्षिचारणैः ॥ ॥ १० ॥ नाभवत्कृपणः कश्चिन्नाभवन्विधवाःस्त्रियः । तस्मिञ्जनपदेरम्ये कुरुभिर्बहुलीकृते ॥ ११ ॥ कूपारामसभावाप्यो ब्राह्मणावसथास्तथा । बभूवुः सर्वर्द्धियुता-

और शिल्पियों से भरा हुआथा शूर विद्वान् और साधुलोग सुख से रहने लगे उस समय में कोई लुटेरा वा अधर्म शील नथा राज्यके सब प्रदेशोंमें मानों सत्ययुग प्रवेशहुआ प्रजा धर्मशील यागशील सत्यशील और आपस में प्रेमशील होने से बढने लगीं ।६। सबलोग क्रोध लोभ और अभिमान रहित होकर धर्मानुसार परस्पर आनन्द करने लगे उस समय वोह नगर बडे भारी समुद्र के समान भरा सैकडों बड़े २ भवनों से पूरा और बादल दळ के समान द्वार और तोरणों से संयुक्त होकर अमरावती कीसी अपूर्व शोभा पाने लगा मनुष्य, नदी, बन, पहाड, तालाव, रमणीय फुलवाडी और पर्वतों पर प्रसन्नचित्त से बिहार करने लगे दक्षिण के कुरु लोग उत्तर के कुरुओंसे एक दूसरे को अहंकार देखाकर सिद्ध ऋषि और चारणों के साथ विचरनेलगे।१०।कुरुओंसे बढेहुए उस सुन्दर जनपद में कोई कृपण नहीं था और कोई नारी बिधवा नहीं होतीथी कूप, उपवन, तडागे, सभा और ब्राह्मणोंकी वस्ती सर्व सम्पत्ति युक्तहुई और सब स्थानों में सदा

for. Garlands were sweet scented and the fruits tasteful.3. The country was full of artisans and traders and the heroes, the learned and the virtuous were happy. There were no robbers and sinful men. The country enjoyed the golden fruit of peace. The subjects were righteous, truthful and virtuous. The population increased wonderfully and the people lived in harmony and were free from anger, avarice and pride.6. The city was like the ocean. Hundreds of palaces and mansions with large gates were built in the city which looked like the city of gods. The people began to roam happily by the side of rivers and lakes, in forests orchards and on the level portions of the mountains. The Kurus of South and North showing their pomp to each other began to roam with Rishis and other high class beings.10 There were no misers in the

स्तस्मिन्राष्ट्रेसदोत्सवाः ॥ १२ ॥ भीष्मेणधर्मतोराजन् सर्वतःपरिरक्षिते । बभूवरमणी यश्चैत्ययूपशतांकितः ॥ १३ ॥ सदेशःपरराष्ट्राणि विसृज्याभिप्रवर्द्धतः । भीष्मेणावि- हितराष्ट्रे धर्मचक्रमवर्त्तत ॥ १४ ॥ क्रियमाणेषुकृत्येषु कुमाराणांमहात्मनाम् । पौरजा नपदाःसर्वे बभूवुःपरमोत्सुकाः ॥ १५ ॥ गृहेषुकुरुमुख्यानां पौराणांचनराधिप । दी यतांभुज्यतां चेति वाचोऽश्रूयन्तसर्वशः ॥ १६ ॥ धृतराष्ट्रश्चपाण्डुश्च विदुरश्चमहामतिः जन्मप्रभृतिभीष्मेण पुत्रवत्परिपालिताः ॥ १७ ॥ संस्कारैःसंस्कृतास्तेतु व्रताऽध्याये- नसंयुताः । श्रमव्यायामकुशलाः समपद्यन्तयौवनम् ॥ १८ ॥ धनुर्वेदेचवेदेच गदा- युद्धेऽसिचर्मणि । तथैवगजशिक्षायां नीतिशास्त्रेषुपारगाः ॥ ॥ १९ ॥ इतिहासपुराणेषु नानाशिक्षासुबोधिताः । वेदवेदांगतत्त्वज्ञाः सर्वत्रकृतनिश्चयाः ॥ २० ॥ पाण्डुर्धनुषि विक्रान्तो नरेष्वभ्यधिकोऽभवत् । अन्येभ्योबलवानासीद्धृतराष्ट्रो महीपतिः ॥ २१ ॥

उत्सव होने लगे वोह राज्य भीष्म से धर्मानुसार इसप्रकार रक्षितहुआ कि अनेक देशों के यज्ञ के खंभों से चित्रितहोकर अति रमणीय बन गया भीष्मके विधान से उसराज्यमें धर्मचक्र ऐसा प्रवर्तित हुआ कि बहुत लोग दूसरे राज्यों को छोडकर इस राज्यमें बसने लगे।१४। महात्मा कुरु कुँवरोंके कामोंको देखकर नगर और ग्रामके लोग अति उत्साहयुक्त हुए हे राजन् प्रधान और पुरु वासियों के घरों में खाओ पिओ यह बात सदा सुनाई देने लगी धृतराष्ट्र, पांडु, और बुद्धिमान विदुर को भीष्म बचपनहीसे पुत्रोंकी भाँति पालता और जाति के योग्य संस्कारों से संस्कृत कर व्रत और पढनेमें लगाताथा वोह उचितसमय में यौवन दशा को प्राप्तहुए।१८।और धनुर्वेद, वेद, गदायुद्ध और खड्ग चलाने गज शिक्षा और नीतिशास्त्र में पंडित हुए वे वेद वेदांगोंके तत्त्वज्ञ होकर इतिहास, पुराण और नाना विषयोंकी शिक्षा आदि में पण्डित हुए थे विक्रमी पांडु धनुर्विद्या और राजा धृतराष्ट्र

city of Kurus and there were no widows. Wells, gardens, tanks societies and the habitations of Brahmans were prosperous. There were rejoicings in all places. The kingdom thus protected virtuously by Bhishm and ornamented by stakes of sacrifices became like a large garden. Virtue increased under the able management of Bhishm and the people from other countries began to migrate to live there.14.The citizens and the villagers were well pleased at the sight of the brave deeds of the Kuru princes. The sound of 'eat and drink' was continually heard in the houses of the Kaurav chiefs. Dhritrashtra, Pandu and the wise Bidur were brought up by Bhishm like his own children and being well trained in all sorts of virtues, gained their youth at the proper time.18. They were well skilled in the knowledge of arms, the Vedas, use of clubs and swords. They knew the Vedas with their branches, history and

त्रिषुलोकेषुनत्वासीत् कश्चिद्विदुरसम्मितः । धर्मनित्यस्तथाराजन् धर्मेचपरमंगतः ॥ ॥ २२ ॥ प्रनष्टंशांतनोर्वंशं समीक्ष्यपुनरुद्धतम् । ततोनिर्वचनंलोके सर्वराष्ट्रेष्ववर्त्तत ॥ ॥ २३ ॥ वीरसूनांकाशिसुते देशानांकुरुजांगलम् । सर्वधर्मविदांभीष्मः पुराणांगजसाह्वयम् ॥ २४ ॥ धृतराष्ट्रस्त्वचक्षुष्ट्वा द्राज्यं नप्रत्यपद्यत । पारशवत्वाद्विदुरो राजापांडुर्बभूवह ॥ २५ ॥ कदाचिदथगांगेयः सर्वनीतिमतांवरः । विदुरंधर्मतत्त्वज्ञं वाक्यमाहयथोचितम् ॥ २६ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वाणि पाण्डुराज्याभिषेके
नवाधिकशतोऽध्यायः ॥ १०९ ॥

भीष्म उवाच । गुणैःसमुदितंसम्यगिदं नः प्रथितंकुलम् । अप्यन्यान् पृथिवीपालान् पृथिव्यामधि राज्यभाक् ॥ १ ॥ रक्षितंराजभिःपूर्वै धर्मविद्भिर्महात्माभिः ।

पराक्रम में सबसे बढकर था ऐ राजा तीनों लोकमें विदुर के समान धर्मशील और धर्म विषय में तत्त्वज्ञ कोई नहीं उसकाल में राजा शांतनु के नष्ट होतेहुए बंशको फिर जागते देखकर सब राज्यों में ऐसी प्रशंसा हुई कि ।२३। बीर पैदा करनेवाली स्त्रियोंमें काशिराज की बेटियें देशों में कुरु जांगल धर्मज्ञ जनों में भीष्म और नगरोंमें हास्तिनपुर श्रेष्ठ प्रसिद्ध हुआ धृतराष्ट्रको जन्मांध होने और विदुर को शूद्रा के गर्भ में जन्म लेने के हेतु राज्यकी प्राप्ति नहीं हुई पांडुही राजाहुआ अनन्तर एक समय नीतिशास्त्र में निपुण गंगा नंदन धर्मात्मा विदुर से यह बोले ॥ २६ ॥

अध्याय ११० ॥

भीष्मने कहा कि हमारा यह सर्व गुणयुक्त और सर्वत्र प्रख्यात कुरुकुल पृथ्वी भर में दूसरे सब पृथ्वीपालों पर अधिकार फैलाता आया है इस विषय में कि धर्मशील

other branches of knowledge. The brave Pandu excelled all in the use of bow, and king Dhritrashtra in bravery. There was no living man more virtuous than Vidur. Seeing the revival of the nearly extinct line of Bharat all the country resounded with their praises.23. The names of the two daughters of the king of Kashi were famous throughout as the mothers of heroes, the country of the Kurus as best among the countries; Bhishm, the best of the virtuous men and Hastinapur the best of cities. Pandu was crowned king as Dhritrastra was blind and Vidur was born of a Shudra woman. One day Bhishm told the virtuous Vidur the following:—26.

## CHAPTER CX.

*Bhishm* said, " This virtuous and famous Kuru family of ours has ever established its supremacy over the kings of the earth. In

नोत्सादमगमच्चेदं कदाचिदिहनःकुलम् ॥ २ ॥ मयाचसत्यवत्याच कृष्णेनचमहात्मना। समवस्थापितंभूयो युष्मासु कुलतन्तुषु ॥ ३ ॥ तच्चैतद्वर्द्धतेभूयः कुलंसागरवद्यथा। तथामयाविधातव्यं त्वयाचैवनसंशयः ॥ ४ ॥ श्रूयतेयादवीकन्या स्वनुरूपाकुलस्य नः। सुवलस्यात्मजाचैव तथामद्रेश्वरस्यच ॥ ५ ॥ कुलीनारूपवत्यश्च ताःकन्याःपुत्र सर्वशः। उचिताश्चैवसम्बन्धे तेऽस्माकं क्षत्रियर्षभाः ॥६॥ मन्येवरयितव्यास्ता इत्यहं धीमतांवर। सन्तानार्थं कुलस्यास्य यद्वाविदुरमन्यसे ॥ ७ ॥ विदुर उवाच। भवान् पिताभवान् माताभवान्नःपरमोगुरुः। तस्मात्स्वयंकुलस्यास्य विचार्य्यकुरुयद्धितम् ॥ ८ ॥ वैशम्पायन उवाच। अथशुश्राव विप्रेभ्यो गान्धारींसुवलात्मजाम्। आराध्य वरदंदेवं भगनेत्रहरं हरम् ॥ ९ ॥ गान्धारीकिलपुत्राणां शतंलेभेवरंशुभा। इतिशु-

महात्मा राजाओं के द्वारा पहिले से रक्षित यह कुल अधोगति को प्राप्त न हो मेरे सत्यवती के और महात्मा कृष्ण द्वैपायन के प्रयत्नसे तुम तीनकुल तंतु उत्पन्न हुएहो तुम्हीं तीनों से कुल स्थापित है इस लिये तुम्हारी और मेरी ऐसी चेष्टा होनी चाहिये कि यह कुल सागर के समान बढ़े।४। मैंने सुनाहै कि यदुबंशी शूरसेनकी कन्या और सुवल राज पुत्री और मद्रराजकी पुत्री यह तीनों कन्यायें हमारे बंश के योग्यहैं हे बेटा क्षत्राणियों में श्रेष्ठ वे कन्यायें सब कुलीन रूपवती और हर तरह हमारे साथ सम्वन्ध के योग्यहैं हे बुद्धिमान बिदुर मैं समझता हूं कि इस बंशकी सन्तानके निमित्त उन्हीं से बिवाह करना उचित है तुम्हारी समझमें जो अच्छाहो वोह कहो।७। बिदुरने कहा कि आपही हमारे पिता माता और परम गुरु हैं इस लिये स्वयं विचार कर जो इस बंश के लिये मंगलदाई हो कीजिये। वैशम्पायनने कहा कि कुरु पितामह भीष्मने ब्राह्मणों के मुख से सुना कि शुभलक्षणा सुवल पुत्री गांधारी ने वरदाई महादेव की आराधना कर सौ पुत्र

order that this family, protected by virtuous and glorious kings from early ages, may not become extinct, you three were born by the united exertions of the great Krishnadwaipayan, Satyavati, and myself. The family now depends on you. You and I should now work together to raise it up like the Ocean.4. I hear that the daughters of Shoorsen, of the Yadu family, of Subalraj, and of the king of Madra are worthy of our family. Best among the Kshatrya women, the girls are all well born, beautiful and worthy of relationship with our family. I think, O wise Vidur, that for the good of the family it will be proper to marry them. What do you think of the proposal?"7. Vidur replied, "You are a father, mother, and *Guru* to us, therefore, do what you think proper for the good of the family." Vaishampayan said that the grand-father of the Kurus, Bhishm, having heard from the Brahmans that the

श्रावतत्त्वेन भीष्मःकुरुपितामहः ॥ १० ॥ ततो गान्धारराजस्य प्रेषयामास भारत ।
अचक्षुरितितत्रासीत् सुबलस्य विचारणा ॥ ११ ॥ कुलंख्यातिञ्चवृत्तञ्च बुद्धयातु
प्रसमीक्ष्यसः। ददौतां धृतराष्ट्राय गान्धारींधर्मचारिणीम् ॥ १२ ॥ गान्धारीत्वथशुश्रा
व धृतराष्ट्रमचक्षुषम् । आत्मानंदित्सितं चास्मै पित्रामात्राचभारत ॥ १३ ॥ ततःसा
पट्टमादाय कृत्वाबहुगुणंतदा । ववन्धनेत्रेस्वेराजन् पतिव्रतपरायणा ॥ १४ ॥
नाभ्यसूयांपतिमहामित्येवं कृतनिश्चया । ततो गान्धारराजस्य पुत्रः शकुनि
रभ्ययात् ॥ १५ ॥ स्वसारंवयसालक्ष्म्या युक्तामादाय कौरवान् । तां तदा
धृतराष्ट्राय ददौपरमसत्कृताम् ॥ १६ ॥ भीष्मस्यानुमतेचैव विवाहंसमकारयत् ।
दत्वासभगिनींवीरो यथार्हञ्चपरिच्छदम् । पुनरायात्स्वनगरं भीष्मेणप्रतिपूजितः
॥ १७ ॥ गान्धार्य्यपिवरारोहा शीलाचारविचेष्टितैः। तुष्टिंकुरूणांसर्वेषां जनयामास

पाने का वरलाभ किया है यह सुनकर भीष्मने गांधार राज के पास दूत भेजा धृतराष्ट्र के अंधे होने का गांधार राजने बहुत विचार किया परन्तु कौरवों के कुलप्रसिद्धि और चरित्रको जानकर धृतराष्ट्रको गांधारी नाम्नी कन्याका देना स्वीकारकिया।१२। हेभारत ! जब गांधारी ने सुना कि अंध धृतराष्ट्र से उसका विवाह होगा तब उसने पातिव्रता होने के हेतु वस्त्र लेकर कई फेर लगाकर अपने नेत्रों को बांधा किन्तु उसने यह विचार किया कि मैं पतिसे डाह नहीं करूँगी अनन्तर गांधार राजकुमार शकुनि ने रूप यौवनवती अपनी वहिन को लेकर कौरवों के पास आ धृतराष्ट्र को दान किया तबभीष्म के मतानुसार उनका विवाह करदिया गया वीर शकुनि धृतराष्ट्र को यथोचित वस्त्रादि देकर वहिनका दान करके भीष्मसे भलेप्रकार सत्कारपाकर अपने नगरको गया।१७।हेभारत ! वंशतिलक सुंदरी गांधारी शील, सदाचार, और यत्न से सम्पूर्ण कौरवों को संतोष देने

fortunate Gandhari, daughter ot Subal, had obtained from the god of gods *Mahadev* the gift of a hundred sons, sent an ambassador to the king of Kandhar. The king reflected upon the blindness of Dhritrashtra and at last consented to give him his daughter in marriage. 12. When Gandhari heard that she was to be married to the blind Dhritrashtra, the chaste woman folded her eyes several times with a piece of cloth so that she might have no advantage over her husband. The prince of Kandhar, Shakuni, brought his virtuous sister to the country of Kauravas and gave her to Dhritrashtra, and the two were married by the advice of Bhishma. The brave Shakuni having given suitable clothing etc, with her sister to Dhritrashtra and been honoured by Bhishm, returned to his country. 17. The beautiful Gandhari pleased the Kauravas with her virtues and good behaviour.

भारत ॥ १८ ॥ वृत्तेनाराध्यतान्सर्वान् गुरून् पतिपरायणा । वाचापि पुरुषानन्यान् सुव्रता नान्वकीर्त्तयत् ॥ १९ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वाणि धृतराष्ट्रविवाहे
दशाधिकशतोऽध्यायः ॥ ११० ॥

वैशम्पायन उवाच । शूरोनामयदुश्रेष्ठो वसुदेवपिताभवत् । तस्यकन्यापृथानाम रूपेणाप्रतिमाभुवि ॥ १ ॥ पितृस्वस्रीयाय सुतामनपत्यायभारत । अग्रयमग्रेप्रतिज्ञाय स्वस्यापत्यं स सत्यवाक् ॥ २ ॥ अग्रजामथतांकन्यां शूरोऽनुग्रहकांक्षिणे । प्रददौ कुन्तिभोजाय सखासख्ये महात्मने ॥ ३ ॥ नियुक्तासापितुर्गेहे ब्राह्मणातिथिपूजने । उग्रंपर्य्यचरत्तत्र ब्राह्मणंशंसितव्रतम् ॥ ४ ॥ निगूढनिश्चयंधर्मे यन्तंदुर्वाससंविदुः । तमुग्रंशंसितात्मानं सर्वयत्नैरतोषयत् ॥ ५ ॥ तस्यैसप्रददौ मन्त्रमापद्धर्मान्ववेक्षया ।

लगी और सुंदर व्यवहार से गुरुओं की सेवा किया करती थी और कभी दूसरे पुरुष का नाम नहीं लेती थी ॥ १९ ॥

॥ अध्याय १११ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि शूरनामक यदुकुलमें श्रेष्ठ वसुदेव के पिताथे उनकी कन्या पृथा नाम्नी थी वोह ऐसी रूपवती थी कि भूमंडल में कोई नारी उसके रूपकी बराबरी नहीं करसक्ती थी । हे भारत ! सत्यवादी शूरने कृपाकांक्षी निःसंतान पितृस्वस्रीय, प्रिय मित्र, महात्मा कुंती भोजराज से पहले कहाथा कि अपनी पहली संतान उसको देगा तदनुसार प्रथम गर्भ से जन्मी हुई उस कन्याको देदिया ।३। पृथा उस पिताके घर में ब्राह्मणों की सेवा और अतिथियों का सत्कार किया करती थी एक दिन उसने जितेंद्रिय, व्रतशील, उग्रस्वभावी, और धर्म के गूढ तत्वों को जाननेवाले ब्राह्मण दुर्वासाको

She attended upon her superiors with care and never uttered the name of any other man. 19.

## CHAPTER CXI.

*Vaishampayan* said that in the family of Yadus there was a virtuous man named Shur, the father of Vasudev. His daughter was named Pratha. She had not her equal in the world in beauty. The truthful Shur had promised to give his childless maternal uncle and dear friend Kuntibhoj, his first born child. And in fulfilment of that promise he gave him the daughter, Pratha. 3. She, in her new father's house, was appointed to attend upon Brahmans and guests. Once upon a time she gratified Durbasa, a virtuous Brahman, vow observing, charitable and having control over his senses. 5. The Muni, knowing her future difficulty about offspring

अभिचाराभिसंयुक्तमब्रवीच्चैव तांमुनिः ६। यंयंदेवंत्वमेतेन मन्त्रेणावाहायिष्यासि। तस्य तस्य प्रभावेणतव पुत्रोभविष्यति ॥ ७ ॥ तथोक्तासातुविप्रेण कुन्तीकौतूहलान्विता। कन्यासती देवमर्कमाजुहावयशास्विनी ॥ ८ ॥ साददर्शतमायान्तं भास्करं लोकभावनम्। विस्मिताचानवद्याङ्गी दृष्ट्वातन्महदद्भुतम् ॥ ९ ॥ तांसमासाद्य देवस्तु विवस्वानिदमब्रवीत् अयमस्म्यसितापाङ्गि ब्रूहिकिंकरवाणिते ॥ १० ॥ कुन्त्युवाच। कश्चिन्मे ब्राह्मणःप्रादाद्वरं विद्याञ्चशत्रुहन्। तद्विजिज्ञासयाह्वानं कृतवत्यस्मितेविभो ॥ ११ ॥ एतस्मिन्नपराधेत्वां शिरसाहंप्रसादये। योषितोहिसदारक्ष्याः स्वापराद्धापिनित्यशः ॥ १२ ॥ सूर्य्य उवाच। वेदाहंसर्वमेवैतद्यद्दुर्वासा वरंददौ। सन्त्यज्य भयमंवेह क्रियतांसङ्गमोमम ॥ १३ ॥ अमोघंदर्शनं मह्यमाहूतश्चास्मितेशुभे। वृथाह्वानेऽपितेभीरुदोषस्यान्नात्रसंशयः ॥ १४ ॥ वैशम्पायन उवाच। एवमुक्ता बहुविधं

सर्व प्रयत्नसे सेवाकर प्रसन्न किया उस मुनि ने भविष्यत् में सन्तान आपद्धर्म की बात शोचकर उसको मंत्र वतलाकर कहा कि तू इस मंत्र से जिन २ देवताओं को बुलावेगी उन २ देवताओं के प्रभावसे तेरेपुत्र होगा यशस्विनी बाला पृथाने दुर्बासाकी यह बात सुनकर अचरज माना और कन्यावस्था मेंही सूर्यदेवको बुलाया और उस अनन्दित अंगवालीने लोकभावन आदित्यको आते देखकर अति आश्चर्ययुक्तहो विस्मय माना॥१२॥ सूर्यदेव उस के पास आकर बोले कि अरी कृष्णापांगी मैं आया हूं तेरा क्या प्रिय कार्य करूं प्रथाने कहा हे शत्रुनाशी विभो एक ब्राह्मण ने मुझको विद्या और वर दिया था उसकी परीक्षा के लिये आपको बुलाया है मैं इस अपराध के हेतु शिर झुकाकर आप को प्रसन्न करती हूं नारी यदि बहुत अपराधभी करै तौभी उसकी रक्षा करना चाहिये सूर्य ने कहा कि मैं यह सब जानता हूं कि मुनि दुर्बासाने तुमको यह वर दिया है अब तुम भय त्यागकर मुझसे संगम करो हे शुभे! मेरा दर्शन अव्यर्थ है। हे भीरु? तुमने जिसकारण मुझको बुलाया वोह यदि व्यर्थहो तो अवश्य हानि होगी।१४।वैशम्पायन नेकहा

taught her the method of invoking whatever god she pleased and said that she would get an offspring from every god that she would invoke. The girl did not believe Durbasa and invoked the god of sun while she was unmarried. The beautiful maiden was much afraid when she saw Aditya coming to her. The god of sun approached her and asked her to name her desire. 10. Pratha said that a Brahman had given her the knowledge of the method of invoking gods and she had invoked him to make an experiment. She then begged the god's pardon saying. "A woman may seek pardon even after committing a great fault." The god said, "I know that the rishi Durvasa has given you a boon. Now leave your fears and have an intercourse with me. My coming cannot be fruitless. You will come to harm if the purpose for which you

सान्त्वपूर्वं विवस्वता । सातुनैच्छद्वरारोहा कन्याहामिति भारत ॥ १५ ॥ बन्धुपक्ष-
भयाद्भीता लज्जयाचयशस्विनी। तामर्कःपुनरेवेदमब्रवीद्भरतर्षभ ॥१६॥ मत्प्रसादान्न
तेराज्ञि भविता दोषइत्युत । एवमुक्त्वा स भगवान् कुन्तिराजसुतां तदा ॥ १७ ॥
प्रकाशकर्त्तातपनः सम्बभूव तयासह । तत्रवीरःसमभवत् सर्वशस्त्रभृतांवरः। आमुक्त
कवचःश्रीमान् देवगर्भःश्रियान्वितः ॥ १८ ॥ सहजं कवचं बिभ्रत् कुण्डलोद्योति
ताननः । अजायतसुतःकर्णः सर्वलोकेषु विश्रुतः ॥ १९ ॥ प्रादाच्च तस्यै कन्यात्वं
पुनःसपरमद्युतिः । दत्त्वाचतपतांश्रेष्ठो दिवमाचक्रमेततः ॥ २० ॥ दृष्ट्वाकुमारंजातंसा
वार्ष्णेयीदीनमानसा । एकाग्रंचिन्तयामास:किंकृत्वासुकृतंभवेत् ॥ २१ ॥ गूहमाना
पचारंसा बन्धुपक्षभयात्तदा । उत्ससर्जकुमारंतं जलेकुन्तीमहाबलम् ॥ २२ ॥ त
मुत्सृष्टंजलेगर्भं राधाभर्त्तामहायशाः । पुत्रत्वेकल्पयामास सभार्य्यःसूतनन्दनः ॥२३॥
नामधेयञ्चचक्राते तस्यबालस्यतावुभौ । वसुनासहजातोऽयं वसुषेणोभवत्विति २४॥

कि हे भारत ! सूर्य इस प्रकार अनेक बातों से समजाने बुझाने लगे परन्तु सुन्दरी यशस्विनी कुंती ने कन्यावस्था होने के कारण बन्धुओं के भय और लज्जासे अपनी सम्मति नहीं दी है भरतर्षभ सूर्यने फिर उससे कहा कि हे रानी ! मेरी कृपा से तुमको कोई दोष नहीं लगेगा।१८।प्रकाशनाथ भगवान् आदित्य कुंतिराजकीकन्या से यह कहकर उससे जा मिले इससे सर्व शस्त्र धारियों में श्रेष्ठ देवव्रत, श्रीमान् जन्म के साथ कवच कुंडलों से सर्वलोकमें प्रशंसावान कर्ण उत्पन्नहुआ।१९। और परमद्युतिमान् आदित्य फिर उसको कन्या वस्था देकर आकाश को गये यादव कन्या जन्मे हुए कुमार को देखकर दीनाचित्तसे शोचनेलगी कि अब कौन उपाय करना चाहिये क्याकरने से मंगलहोगा२१ अनंतर उसने उस बुरेकामको छिपाने के लिये महाबली कुमार को जलमें बहादिया अति यशस्वी सूत पुत्र राधापति ने जलमें डाले हुए बालकको उठाकर स्त्री सहित अपना पुत्र बनाया उस बालकने कवच कुंडल रूपी धनके साथ जन्मालिया था इसलिये राधा और उसके पतिने उस बालक का बसुसेन नामरक्खा बली और प्रभावी वोह बालक ज्यों २

have called me be not accomplished." Vaishampayan said that Aditya remonstrated with her in various ways but the maiden Kunti for shame and the fear of her kinsfolk did not give herself up. At last he promised her that she would not lose her virginity and had an intercourse with her. From this union was born Karn, the best of warriors, with a natural armour and earrings.19. The glorious god of sun reascended heaven after giving her back her virginity. The poor girl on seeing the new born babe began to reflect upon her condition and thought what was best to do.21. At length, to hide her black deed, she threw the child into the river. The good husband of Radha picked up the child and gave it to his

सवर्द्धमानोबलवान् सर्वास्त्रेषूद्यतोऽभवत् । आपृष्ठतापादादित्य मुपातिष्ठत वीर्य्य
वान् ॥ २५ ॥ तस्मिन् कालेतुजपतस्तस्यवीरस्यधीमतः । नादेयंब्राह्मणेष्वासीत्
किञ्चिद्वसुमहातिले ॥ २६ ॥ तमिंद्रोब्राह्मणोभूत्वा भिक्षार्थीसमुपागमत् । कवचंप्रा-
र्थयामास फाल्गुनस्यहितेरतः ॥ २७ ॥ स्वशरीरात्समुत्कृत्य कवचस्वंनिसर्गजम् ।
विप्ररूपायशक्राय ददौकर्णःकृताञ्जलिः ॥ २८ ॥ प्रतिगृह्यतुदेवेशस्तुष्टस्तेनास्यकर्म
णा । ददौशक्तिंसुरपतिर्वाक्यंचेदमुवाचह ॥ २९ ॥ देवासुरमनुष्याणां गन्धर्वोरगरक्ष
साम् । यमेकंजेतुमिच्छेथाः सोऽनयानभविष्यति ॥ ३० ॥ प्राङ्नामतस्यकथितं वसु-
षेणइतिक्षितौ । कर्णो वैकर्त्तनश्चैव कर्मणातेनसोऽभवत् ॥ ३१ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वाणि ऐन्द्रशक्तिलाभे एकादशा-
धिकशतोऽध्यायः ॥ १११ ॥

---

बढता गया त्यों२ अस्त्रविद्याओं में भी दक्षहोने लगा जबतक पीठपर्यंत तापयुक्त नहीं होता था तबतक सूर्य की उपासना करताथा उपासना करने के कालमें धीमान् वसुषेणके पासजो वस्तुहोतीथी वोह ब्राह्मणोंको देताथा।२६।एक समय देवराज इन्द्रने अर्जुनका हित साधने के लिये ब्राह्मण के रूपमें भिक्षार्थी होकर कवचकी प्रार्थनाकी करणने हाथजोड़कर अपने शरीर से स्वाभाविक मिलीहुई कवचको काटकर ब्राह्मणरूपी इन्द्रको दिया देवराज इन्द्रने कवच पाकर कर्णके इस कामसे प्रसन्नहोकर उसको एक पुरुष नष्टकर ने वाली शक्तिअस्त्र दिया और कहाकि ।२९। देव,असुर,मनुष्य, गंधर्व इनमें से चाहे जिस एकको तुम जय करना चाहोगे वोह इस शक्तिसे नष्टहोगा सूर्य पुत्र पहले वसुषेण नामसे धरती में प्रसिद्ध था कवच काटदेने से कर्ण नामसे प्रसिद्ध हुआ ।। ३१ ।।

---

wife to be brought up. The child was born with Vasu ( wealth ), viz, the coat of mail and earring so they named him Vasusen. Strong and glorious, he became expert in the science of arms as he grew up. He used to worship the sun till mid-day. At that time there was nothing in the world that he would not give the Brahmans.26. Once Indra, the king of gods, bent upon doing his son good, played the beggar and begged of Karan his Coat of mail. Karan, at once, respectfully offered him his natural armour. Indra was much pleased at this deed of Karan and gave him a missile saying.29. This will kill one at whom it is hurled down-be he a god, Asur, man, gandharb, Urag or Rakshas. He was known as Vasusen before. From his cutting away the coat of mail be became Karan.31.

मि भर्त्तारमपलायिनम् । नहितृप्तास्मिकामानां ज्येष्ठामामनुमन्यताम् ॥ २७ ॥ मांचा
भिगम्य क्षीणोऽयं कामाद्भरतसत्तमः । तमुच्छिन्द्यामस्य कामं कथंनुयमसादने ॥२८॥
नचाप्यहंवर्त्तयन्ती निर्विशेषंसुतेषुते । वृत्तिमार्य्येचरिष्यामि स्पृशेदेनस्तथा चमाम् २९॥
तस्मान्मेसुतयोःकुन्ती वर्त्तितव्यंस्वपुत्रवत् । मांचकामयमानोऽयं राजाप्रेतवशंगतः ॥
॥ ३० ॥ राज्ञःशरीरेण सहममापीदं कलेवरम । दग्धव्यंसुप्रतिच्छन्नमेतदार्य्ये प्रियं
कुरु ॥ ३१ ॥ दारकेष्वप्रमत्ताच भवेथाश्च हितामम । अतोऽन्यंनप्रपश्यामि सन्देष्टव्यं
हिकिंचन ॥ ३२ ॥ वैशम्पायन उवाच । इत्युक्त्वातंचिताग्निस्थं धर्मपत्नीनरर्षभम् ।
मद्रराजसुतातूर्ण मन्वारोहद्यशस्विनी ॥ ३३ ॥
इत्यादिपर्व्वणि सम्भवपर्व्वणि पाण्डूपरमे पंचविंश त्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १२५ ॥

को पकड़ रखा है भागने नहीं दिया है, मैंही इनके साथ जाऊंगी, क्योंकि मैं कामरस से भलीप्रकार तृप्त नहीं हुईहूं, तुम बड़ीहो, सो मुझे आज्ञा दो । यह भरतकुलके प्रदीप मुझसे मिलकर के ही कामसे च्युत हुए हैं, सो मैं यमराज के घरमें क्योंकर इन के उस कामको उखाड़ डालूंगी? ऐ आर्य्ये ! ऐसा जान नहीं पड़ताहै, कि मैं जीती रहकर तुम्हारे पुत्रों को अपने पुत्रोंकी भांति पाल सकुंगी, सो उस हेतु मुझको पापकी आंच लग सकती है; अतएव ऐ कुन्ति ! तुम मेरे इन दोनों पुत्रों से अपने पुत्रकी भांति वर्त्ताव करना, यह राजा मेरी ही कामना करके परलोक को सिधारे हैं, सो इनके शरीर से मेरे इस शरीर को ढँपकर फूंकना । ऐआर्य्ये ! मेरे इस प्रियकार्य्य के करने में बाधक मत होना फिर भी तुममेरे हित चाहनेवाली होकर लड़कों पर ध्यानरखना इसके अतिरिक्त मैं नहीं समझतीहूँ कि मुझे और कुछ कहनेको है । वैशम्पायन बोले कि धर्मपत्नी यशयुक्ता मद्रराज कन्या यह कहकर बिना बिलम्ब चिताकी आग में स्थित पांडुके संगमें गयी ॥ ३३ ॥

come to pass. I shall go to heaven with my husband. Thou must leave him to bring up the children."24. Madri replied "I have caught hold of him and did not let him flee away. I alone shall go with him, for, I am not yet satisfied. You are older. Give me permission. This light of the Bharat dynasty was extinguished when meeting me. How can I leave him to go alone to the other world? I do not think, good woman, that I shall be able to bring up your children like mine own, if I live, and may sin in this respect. Therefore, O Kunti behave with my two children like thine own. This king has departed from this world thinking of me. Cremate my body keeping it beneath that of the king's. You will do nothing against my last wish. Be kind to the boys for my sake. I think I have no more to say." Vaishampayan said that having said so Madri, the dutiful wife, burnt herself with Pandu.33.

वैशम्पायन उवाच । पाण्डोरुपरमंदृष्ट्वा देवकल्पामहर्षयः । ततोमन्त्रविदःसर्वे मन्त्रयांचक्रिरेमिथः ॥ १ ॥ तापसा ऊचुः । हित्वाराज्यंचराष्ट्रंच समहात्मामहायशाः। अस्मिन्स्थानेतपस्तप्त्वा तापसान् शरणंगतः ॥ २ ॥ सजातमात्रान् पुत्रांश्च दारांश्चभवतामिह । प्रादायोपनिधिंराजा पाण्डुःस्वर्गमितोगतः ॥ ३ ॥ तस्येमानात्मजान्देहं भार्य्याचसुमहात्मनः । स्वराष्ट्रंगृह्यगच्छामो धर्मएषहिनःस्मृतः ॥ ४ ॥ वैशम्पायन उवाच । तेपरस्परमामन्त्र्य देवकल्पामहर्षयः । पाण्डोःपुत्रान् पुरस्कृत्य नगरंनागसाह्वयम् ॥ ५ ॥ उदारमनसःसिद्धा गमनेचक्रिरेमनः । भीष्मायपाण्डवान्दातुं धृतराष्ट्रायचैवहि ॥ ६ ॥ तस्मिन्नेवक्षणेसर्वे तानादायप्रतस्थिरे । पाण्डोर्दारांश्चपुत्रांश्च शरीरे तेचतापसाः ॥ ७ ॥ सुखिनीसापुराभूत्वा सततंपुत्रवत्सला । प्रपन्नादीर्घमध्वानं सङ्क्षिप्तंतदमन्यत ॥ ८ ॥ सात्वदीर्घेणकालेन सम्प्राप्ताकुरुजाङ्गलम् । वर्द्धमानपुरद्वार

## अध्याय ॥ १२६ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि देवोंकी समान युक्ति दाता महर्षि तपस्वी गण पांडु की मृत्यु को देखकर आपस में कहने लगे कि अति यशस्वी महात्मा पांडुने राज्यको छोड़ कर इस स्थान में तप करते हुए तपस्वियों की शरण लीथी वह स्त्री और बालक पुत्रों को इस स्थान में तुम्हारे पास छोडकर स्वर्ग को चलागया है चलो हम उस महात्माकी स्त्री पुत्र और देहको लेकर उसके राज्यमें जावें तभी हमारे धर्मकी रक्षाहोगी।४। वैशम्पायन ने कहा कि उदार चित्त सिद्ध और देवसदृश महर्षियों ने आपस में ऐसी युक्ति कर भीष्म और धृतराष्ट्र को सौंप देनेके लिये पांडवोंको लेकर हस्तिनपुर जाना चाहा और उसी क्षण पांडु की स्त्री पुत्र और दोनों मुर्दोंको लेकर गये । पुत्र प्रेमयुक्त कुंतीने पहले सदा सुखी रहने परभी इस दूरपथसे चलनेपर उसको थोड़ाजाना उस यशस्विनी ने थोडे कालमें ही कुरु जांगल में पहुँच कर नगरका प्रधानद्वार देखा। ९। तब

## CHAPTER CXXVI.

*Vaishampayan* said, that the great Rishis wise in council like gods, having witnessed the death of Pandu said to one another, "The glorious king Pandu having resigned the kingdom, had come under the protection of the ascetics to practice asceticism. He has died leaving children and wife with us. It devolves on us to take his wife and children to Hastinapure."4. Vaishampayan said that the kindhearted ascetics resolved upon going to Hastinapur to commit the Pandavas to the care of Dhritrashtra and Bhishm. They started at once with the wife, children and the two dead bodies. The affectionate Kunti, not given to hardship, bore the hardships of that long journey with a light heart and reached the capital in a short time.9. The ascetics told the doorkeepers to

मासमादयशस्विनी ॥ ९ ॥ द्वारिणंतापसाऊचू राजानंचप्रकाशय । तेतुगत्वाक्षणेनैव सभायां विनिवेदिताः ॥ १० ॥ तंचारणसहस्राणां मुनीनामागमंतदा । श्रुत्वानागपुरेनृणां विस्मयःसमपद्यत ॥ ११ ॥ मुहूर्तोदितआदित्ये सर्वेबालपुरस्कृताः । सदारास्तापसान्द्रष्टुं निर्ययुःपुरवासिनः ॥ १२ ॥ स्त्रीसंघाःक्षत्रसंघाश्च यानसंगसमास्थिताः । ब्राह्मणैःसहनिर्ज्जग्मु र्ब्राह्मणानांचयोषितः ॥ १३ ॥ तथाविट्शूद्रसंघानां महान्व्यतिकरोऽभवत् । नकश्चिदकरोदीर्ष्यामभवन् धर्मबुद्धयः ॥ १४ ॥ तथाभीष्मः शान्तनवः सोमदत्तोऽथवाह्लिकः । प्रज्ञाचक्षुश्चराजर्षिः क्षत्ताचविदुरःस्वयम् ॥ १५ ॥ साचसत्यवतीदेवी कौशल्याचयशस्विनी । राजदारैःपरिवृता गान्धारीचापिनिर्ययौ ॥ १६ ॥ धृतराष्ट्रस्यदायादा दुर्योधनपुरोगमाः । भूषिताभूषणैश्चित्रैः शतसंख्याविनिर्ययुः ॥ १७ ॥ तान्महर्षिगणान् दृष्ट्वा शिरोभिरभिवाद्यच । उपोपविविशुःसर्वे कौरव्याःसपुरोहिताः ॥ १८ ॥ तथैवशिरसा भूमावभिवाद्य प्रणम्यच । उपोपविवि-

तपस्वी लोग द्वारपालों से कहनेलगेकि राजा से हमारे आनेकी खबरकरो द्वारपाल ने उसी क्षण राजसभामें जाकर वोहसमाचार सुनाया हास्तिनपुरमें अनेक गुह्यक मुनियोंके अनेक समाचार सुनकर पुरवासियों को अचरज हुआ फिर सूर्य्योदय के पश्चात् पुरवासी लोग तपस्वियों के दर्शन के लिये स्त्री पुत्रादि सहित पहुँचने लगे ।१२। यानोंपर चढ़ेहुए स्त्रियों सहित वोह क्षत्रियगण और ब्राह्मणों के साथ ब्राह्मणियां चलीं और वैश्य शूद्रोंकी भी बड़ी भीड़ लगी उस समय किसीने किसी पर द्वेष प्रकाश नहीं किया सबकी बुद्धि धर्म मार्ग में बनी रही शांतनु पुत्र भीष्म, बाह्लीक, सोमदत्त प्रज्ञाचक्षु, राजर्षि धृतराष्ट्र, विदुर, देवीसत्यवती, यशस्विनी काशिराज कन्या और राजरानियों के साथ गांधारीभी निकली ।१६। दुर्योधनादिक धृतराष्ट्रके सौ पुत्र भी नाना सुन्दर गहनोंसे सजकर आये पुरोहित सहित कौरव लोग उन सब महर्षियों को देख कर शिर झुकाकर और प्रणाम

inform the king of their arrival. The door keepers did accordingly. The citizens wondered at the arrival of so many ascetics and started, at the break of day, with wives and children to see them. 12. The Kshatrias mounted on their chariots with women, the Brahmans followed by their wives, the Vaishyas and the Shudras came there in large numbers. All the classes came there without quarrelling. Shantanu's son Bhishm, Valhik, Somdatta, the blind king Dhritrashtra, Vidur, Devi, Satyavati the glorious daughters of the king of Kashi and Gandhari accompanied with the royal princesses came there. 16. The hundred sons of Dhritrashtra, Duryodhana and others, decked in various ornaments, were also there. The Kauravas with their priests came there and having bowed down to the ascetics sat before them. 18. The citizens and the villa-

शुःसर्वे पौरजानपदाअपि ॥ १९ ॥ तमकूजमभिज्ञाय जनौघंसर्वशस्तदा। पूजयित्वा यथान्यायं पाद्येनार्घ्येणचप्रभो ॥ २० ॥ भीष्मोराज्यञ्चराष्ट्रंच महर्षिभ्योन्यवेदयत्। तेषामथोवृद्धतमः प्रत्युत्थायजटाजिनी ॥ २१ ॥ ऋषीणांमतमाज्ञाय महर्षिरिदमब्रवीत । यःसकौरव्यदायादः पाण्डुर्नामनराधिपः । कामभोगान परित्यज्यशतशृङ्गमितो गतः ॥ २२ ॥ ब्रह्मचर्यव्रतस्थस्य तस्यदिव्येनहेतुना। साक्षाद्धर्मादयंपुत्रस्तत्र जातो युधिष्ठिरः ॥ २३ ॥ तथैनंबलिनांश्रेष्ठं तस्यराज्ञोमहात्मनः। मातरिश्वाददौपुत्रं भीमं नाममहाबलम ॥ २४ ॥ पुरुहूतादयंजज्ञे कुन्त्यामेवधनंजयः । यस्यकीर्तिर्महेष्वासान सर्वानभिभविष्यति ॥ २५ ॥ यौतुमाद्रीमहेष्वासावसूत पुरुषोत्तमौ। अश्विभ्यांपुरुष व्याघ्राविमौतामपि पश्यत ॥ २६ ॥ चरताधर्मनित्येन वनवासंयशस्विना । नष्टःपैता महोवंशः पाण्डुनापुनरुद्धृतः ॥ २७ ॥ पुत्राणांजन्मवृद्धिंच वैदिकाध्ययनानिच। पश्य

कर सामने आये।१८। उसप्रकार नागरिक और ग्रामवासी सब शिरझुकाकर प्रणामपूर्वक उन के सामने जा बैठे। हे प्रभु अनन्तर भीष्मने चारों ओर सब लोगों को चुपचाप देख कर पाद्य और अर्घ्य से न्यायानुसार उन महर्षियों की पूजाकर राज्य और राजा का हाल सुनाया इस के पश्चात् उनमें सबों से बूढ़े बड़ी जटा वाले एक महर्षि उठे और साथी ऋषियों की सम्मति लेकर कहने लगे कि कौरव राज्य के आधीश पांडु नामक जो भूपाल काम के भोगको छोड़ कर यहां से शतशृंग पर गयेथे उन के ब्रह्मचर्य ब्रत के लेने पर किसी दिव्य कारणसे शतशृंग पर साक्षात् धर्म से इस पुत्र का जन्म हुआ है इसका नाम युधिष्ठिर है और उस महात्मा राजा ने पवन से बलवानों में श्रेष्ठ भीम नामक यह पुत्र पायाहै सत्य पराक्रमी यह बालक देवराज से कुंती के गर्भ में पैदा हुआ है यह अपनी कीर्तिसे सम्पूर्ण चापधारियों को पराजय करैगा।२५। दोनों अश्विनिकुमारों से माद्री ने जो दो महाचापधारी पुरुष श्रेष्ठ उत्पन्न किये हैं उन पुरुष

gers also took their seats respectfully. At length Bhishm seeing the people sitting silently, all round offered *Arghya* ( libation of water ) and Padya ( water for feet ) to the ascetics. Then the oldest of the rishis rose up and with the consent of his companions said, " Pandu, a prince of the Kaurav dynasty, who had left the comforts to practice asceticism on mount Shatshrang, had, on his taking a vow of celibacy, got in an extraordinary manner, this son, named Yudhisthir by Dharm. himself. Then he got by Pavan this Bhim, the foremost of those possessing strength. A true warrior, this child, was given by Indra. He will defeat all the archers.25. The two *Aswini kumars* gave birth to these two great archers, the sons of Madri. The glorious Pandu, living a life of

न्तःसततंपाण्डोः परांप्रीतिमवाप्स्यथ ॥ २८ ॥ वर्त्तमानःसतांवृत्ते पुत्रलाभमवाप्यच पितृलोकंगतः पाण्डुरितः सप्तदशेऽहनि ॥ २८ ॥ तंचितागतमाज्ञाय वैश्वानरमुखेहुतम् । प्रविष्टापावकंमाद्री हित्वाजीवितमात्मनः ॥ ३० ॥ सागतासहतेनैव पतिलोकमनुव्रता । तस्यास्तस्यचयत्कार्य्यं क्रियतांतदनन्तरम् ॥ ३१ ॥ इमेतयोःशरीरेद्वे पुत्राश्चेमेतयोर्वराः । क्रियाभिरनुगृह्यन्तां सहमात्रापरन्तपाः ॥ ३२ ॥ प्रेतकार्य्येनिवृत्ते तु पितृमेधंमहायशाः । लभतांसर्वधर्मज्ञः पाण्डुःकुरुकुलोद्वहः ॥ ३३ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्त्वा कुरून् सर्वान् कुरूणामेव पश्यताम् । क्षणेनान्तरहिताःसर्वे तापसा गुह्यकैःसह ॥ ३४ ॥ गन्धर्वनगराकारं तथैवान्तर्हितंपुनः । ऋषिसिद्धगणन् दृष्ट्वा विस्मयंतेपरंययु ॥ ३५ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि ऋषिसंवादे षडविंश त्यधिकशततोऽध्यायः॥१२६॥

व्याघ्रों को भी देखो यस्वशी पांडुने धार्मिक और बनचारी होकर नष्ट होने वाले पिताके इस वंश का फिर उद्धार किया है तुम पांडु के पुत्रों का जन्म बृद्धि और वेद पढ़नेकी भले प्रकार आलोचना करके सदा परम प्रीति प्राप्तकरोगे ।२८। पांडु साधुओंकी पदवी पाकर और पुत्र प्राप्त कर आज सात दिनहुए पितृलोक को सिधारे हैं पतिव्रता माद्री उनको चितापर स्थित और अग्नि के मुख में आहुति चढ़ते देख कर और अग्नि में प्रवेश करने से अपना जीवन त्यागकर पति के साथ पतिलोक को गई अब उन के परलोककी जो क्रिया करनी हो करो यह उन दोनों के शरीर और माता के साथ श्रेष्ठ पुत्रगण क्रियासे शुद्ध होवें इस के पश्चात् अति यशस्वी सर्व धर्म जानने वाले कुरुवंशियों में श्रेष्ठ पुरुष पांडु पितृयज्ञ को प्राप्त करैं । वैशम्पायन ने कहा कि तपस्वी लोग यह कहकर गुह्यकों सहित उन के सामने से उसी क्षण चले गये इन ऋषि और सिद्धों को गंधर्वों के नगरकी भाँति उपस्थित होते और फिर अन्तर्हित होते देख कर सबने आश्चर्य किया ॥ ३५ ॥

virtue and celibacy, saved his paternal line from becoming extinct. Take good care to bring up the sons of Pandu and to give them education in the Vedas.28.The ascetic Pandu having brought forth these sons went, seven days ago to the region of Pitris. The chaste Madri seeing him placed on the funeral pile, to be devoured by fire, entered into the flame and went with her husband to the other world. You may now perform their obsequies. Here are the two dead bodies and the sons with mother to be purified. The virtuons Pandu will receive the *Pitri-yagya* after the obsequies." Vaishampayana said that having finished this speech, the ascetics with the Guhyaks went away out of sight. Seeing them disappear, like the Chimera, the andience was amazed.35.

धृतराष्ट्र उवाच । पाण्डोर्विदुरसर्वाणि प्रेतकार्य्याणिकारय। राजवद्राजसिंहस्य माद्र्याश्चैवविशेषतः ॥ १ ॥ पशून्वासांसिरत्नानि धनानिविविधानिच । पाण्डोःप्रयच्छमाद्र्याश्च येभ्योयावच्चवांछितम् ॥ २ ॥ यथाचकुन्तीसत्कारं कुर्य्यान्मद्र्यास्तथा कुरु । यथानवायुर्न्नादित्यः पश्येतां तां सुसंवृताम् ॥ ३ ॥ नशोच्यःपाण्डुरनघः प्रशस्यःसनराधिपः । यस्यपंचसुतावीरा जाताःसुरसुतोपमाः ॥ ४ ॥ वैशम्पायन उवाच ॥ विदुरस्तंतथेत्युक्त्वा भीष्मेणसहभारत । पाण्डुंसंस्कारयामास देशेपरमपूजिते ॥ ५ ॥ ततस्तुनगरात्तूर्णमाज्यगन्धपुरस्कृताः निर्हृताःपावकादीप्ताः पाण्डोराजन् पुरोहितैः ॥ ६ ॥ अथैनमार्त्तवैः पुष्पैर्गन्धैश्च विविधैर्वरैः । शिविकांतामलंकृत्य वाससाच्छाद्य सर्वशः ॥ ७ ॥ तांतथाशोभितां माल्यैर्वासोभिश्च महाधनैः । अमात्याज्ञातयश्चैनं सुहृदश्चोपतस्थिरे ॥ ८ ॥ नृसिंहंनरयुक्तेन परमालंकृतेनतम् । अवहन्यानमुख्येन सह

अध्याय ॥ १२७ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा हे विदुर ! राज विधि के अनुसार राजसिंह पांडु और माद्रीकी सम्पूर्ण प्रेत क्रिया अच्छे प्रकार करो पांडु और माद्री के नाम से पशु, वस्त्र, रत्न, और नाना धन जिनको जितनी इच्छा हो वह उनको दान करदो ऐसा करोकि कुंती माद्री का सत्कारकरै और माद्री को इस प्रकार दाबदो कि वोह पवन सूर्यको भी न दीखपड़े ।३। निष्पाप पांडुकी दशा बुरी नहीं है क्यों कि देवकुमार समान शूरता से भरेहुए पांच पुत्र उत्पन्न हुए हैं । वैशम्पायन ने कहा कि हे भारत ! विदुर उन से जो आज्ञाहो यह कहकर भीष्म के साथ परम पवित्र स्थान में पांडुके सत्कार में प्रवृत्त हुए राज पुरोहित लोग शीघ्र राजा पांडु के दाह करने के लिये नगर से सुगन्ध युक्त प्रज्वलित जाताग्नि को लाये अनन्तर मंत्री जातवाले और मित्रवर्ग वस्त्रसे पांडुके शरीर को ढककर भाँति २ के फूल सुगन्ध युक्त पदार्थ मूल्यवान वस्त्र और माला आदि से पालकी सुशोभित कर उन के निकट जा पहुँचे ।८। फिर उस सजीहुई सवारी में आदमियों को

## CHAPTER CXZVII.

*Dhritrashtra* ordered Vidur to arrange for the obsequies of the brave Pandu and Madri in a proper manner. He said, "Give, to the needy, in the name of Pandu and Madri, cattle, clothing, jewels and other kinds of wealth. Put Madri in Kunti's care and cover her so well as not to be seen by the sun and the air.3. The sinless Pandu's state is not bad as he has left five brave and god like sons." Vaishampayan said that Vidur hastened to obey the order and made preparations for the obsequies, conjoinly with Bhishm, in a holy place. The royol priest soon brought the preserved fire with perfumes for cremation. The ministers caste fellows and

माद्र्यासुसंवृतम् ॥ ९ ॥ पाण्डुरेणातपत्रेण चामरव्यजनेनच । सर्ववादित्रनादैश्च स-मलंचक्रिरेततः ॥ १० ॥ रत्नानिचाप्युपादाय बहूनिशतशोनराः । प्रददुःकांक्षमाणे-भ्यः पाण्डोस्तस्यौर्द्धदेहिके ॥ ११ ॥ अथच्छत्राणिशुभ्राणि चामराणिबृहन्तिच । आजह्रुःकौरवस्यार्थे वासांसिरुचिराणिच ॥ १२ ॥ याजकैःशुक्लवासोभिर्हूयमाना हुताशनाः । अगच्छन्नग्रतस्तस्य दीप्यमानास्वलंकृताः ॥ १३ ॥ ब्राह्मणाःक्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चैवसहस्रशः । रुदन्तः शोकसन्तप्ता अनुजग्मुर्नराधिपम् ॥ १४ ॥ अयमस्मानपाहाय दुःखेचाधायशाश्वते । कृत्वाचास्माननाथांश्च क्वयास्यतिनराधिप ॥ १५ ॥ क्रोशन्तः पाण्डवाःसर्वे भीष्मोविदुरएवच । रमणीयेवनोद्देशे गङ्गातीरेसमे शुभे ॥ १६ ॥ न्यासयामासुरथतां शिविकांसत्यवादिनः । सभार्य्यस्यनृसिंहस्य पाण्डोरक्लिष्टकर्मणः ॥ १७ ॥ ततस्तस्य शरीरन्तु सर्वगन्धाधिवासितम् । शुचिकालीयकादिग्धं दिव्यचन्दनरूषितम् ॥ १८ ॥ पर्य्यसिंचन्जलेनाशु शातकुंभ

जोतकर उस पर माद्री से लिपटे हुए भलीभांति ढके हुए नरश्रेष्ठ पांडुको लेगये और सफेद छत्र धरकर चँवर हिलाकर और अनेक बाजे बजाकर उनकी बड़ी शोभा करदी पांडुकी और्ध्व दैहिक क्रिया के लिये सैकड़ों मनुष्य बहुत रत्न लेकर मांगने वालोंको बांटनेलगे और पांडुके लिये शुक्ल छत्र बड़ा चँवर और मनोहर वस्त्र लाये ।१२।पुरोहित लोग शुक्ल वस्त्र पहिन कर जलते हुए अलंकृत अग्नि में आहुति चढ़ाते हुए उनके आगे चलने लगे और सहस्रों ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र शोकयुक्त होकर और रो २ कर यह कहते हुए राजाके पीछे चलनेलगे कि हे नराधिप आप हमको कठोर दुःख में त्याग अनाथ कर कहां चलेगये । अनन्तर पांडव गण भीष्म, और विदुर रोते हुए चलकर गंगातटपर सुन्दर वनयुक्त खंडमें सम भूमिपर सत्यवादी सुकर्मी स्त्रीसहित नर सिंह पांडुकी पालकी धरी ।१७। फिर उन्हों ने कृष्ण अगर से लिप्त और चन्दन और सुगन्धियों से सुगंधित सोने के घडे में लायेहुए जलसे पांडुकी देहको नहलाकर चारों

friends covered the body well with cloth and placing it in a palanquin decorated it with flowers perfumes and ornaments.8. The body of Madri was placed in the same palaquin. It was then borne on men's shoulders accompanied by white umbrella chanwar and musical instruments Hundreds of people distributed wealth in the name of Pandu.12. The priests clothed in white dress went before the procession, pouring libations over the blazing fire. The people of all classes followed weeping and saying, "O king, where are you going leaving us unptotected and in a miserable condition?" The Pandavas, Bhishm and Vidur followed weeping till the palanquin was put on a level piece of ground on

मयैर्घटैः । चन्दनेनचशुक्लेन सर्वतःसमलेपयन् ॥ १९ ॥ कालागुरुविमिश्रेण तथातुंग रसेनच । अथैनंदेशजैःशुक्लैर्वासोभिःसमयोजयन् ॥ २० ॥ संच्छन्नःसतुवासोभि- र्जीवन्निवनराधिपः । शुशुभेचनरव्याघ्रो महार्हशयनोचितः ॥ २१ ॥ याजकैरभ्यनु ज्ञाते प्रेतकर्मण्यनुष्ठिते । घृतावसिक्तंराजानं सहमद्र्यास्वलंकृतम् ॥ २२ ॥ तुङ्गपद्म कमिश्रेण चन्दनेनसुगन्धिना । अन्यैश्च विविधैर्गन्धैर्विधिना समदाहयन् ॥ २३ ॥ ततस्तयो शरीरे द्वे दृष्ट्वामोहवशंगता । हाहापुत्रेतिकौशल्या पपातसहसाभुवि ॥२४॥ तांप्रेक्ष्यपतितामार्त्ता पौरजानपदोजनः । रुरोददुःखसन्तप्तो राजभक्त्याकृपान्वितः ॥ २५ ॥ कुन्त्याश्चैवार्त्तनादेन सर्वाणिचविचुक्रुशुः मानुषैःसहभूतानि तिर्यग्योनि गतान्यपि ॥ २६ ॥ तथाभीष्मःशांतनवो विदुरश्चमहामतिः सर्वशः कौरवाश्चैव प्राणदन्भृशदुःखिताः ॥ २७ ॥ ततोभीष्मोऽथविदुरोराजाच सहपाण्डवैः । उदकं चक्रिरेतस्य सर्वाश्चकुरुयोषितः २८ ॥ चुक्रुशुःपाण्डवाःसर्वे भीष्मःशान्तनवस्तथा । विदुरोज्ञातयश्चैव चक्रुश्चाप्युदकक्रिया: ॥ २९ ॥ कृतोदकांस्तानादाय पाण्डवांछोक-

और सफेद चंदन लगा दिया फिर कृष्ण अगरसे मिलेहुए तुंगरसनामक सुगंधि पदार्थ से लपेटकर उन को शुक्लवस्त्रसे ढक दिया मूल्यवान विस्तरपर महाराज पांडु वस्त्रसे ढके जाकर जीवितकी समान शोभा पानेलगे।२१।अनन्तर ऋत्विकोंकी आज्ञानुसार प्रेतक्रिया होजानेपर उन्हों ने घृतसे नहाये और अलंकृत माद्रीसहित राजाको तुग और पद्म नामक सुगन्धित पदार्थोंसे मिलीहुई चन्दनकी लकडी और दूसरे भाँति २ के गन्धयुक्त पदार्थो से विधि पूर्वक दाहकिया तब काशिराजकी पुत्री कौशल्या मोहसे हा पुत्र ! हा पुत्र ! कहतीहुई एकाएक धरती पर लोटगई । २४ । नगरवाले और ज .पद बासी उस को शोकयुक्त और गिरतेहुए देखकर राजभक्तिसे दया पूरित और दुःखी होकर रोनेलगे वहाँ के त्रियगयोनि से उत्पन्न हुए प्राणीभी उन के रोने से कातर होकर मनुष्यों के साथ रोने लगे अनन्तर दाहक्रिया अन्तहोने पर पांडवों सहित भीष्म, विदुर, धृतराष्ट्र और

the bank of the Ganges. 17. The body of Pandu was then washed with perfumed water poured from a gold receptacle and was then covered with white cloth perfumed with agar and sandal. Being placed on a precious bedding and covered with cloth, Pandu looked like one living. 21. Having performed the obsequies according to the directions of Ritwiks sweet scented wood was piled round the body and the pile set on fire. At that time Kaushalya, the daughter of the king of Kashi fell down into a swoon with grief for her son.24.The citizens and the villagers were much distressed at seeing her in that condition and began to weep. The whole forest rang with the cry of weeping and wailing. At the end of cremation Bhishm, Vidur, Dhritrashtra and

कर्षितान् । सर्वाःप्रकृतयो राजन्शोचमाना न्यवारयन् ॥ ३० ॥ यथैवपाण्डवाभूमौ सुषुपुःसहबान्धवैः । तथैवनागराराजन् शिश्यिरेब्राह्मणादयः ॥ ३१ ॥ तद्धतानन्दम स्वस्थमाकुमारमहृष्टवत् । बभूवपाण्डवैःसार्द्धं नगरंद्वादशक्षपाः ॥ ३२ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि पाण्डुदाहे सप्तविंशत्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १२७ ॥

वैशम्पायनउवाच ॥ ततःकुन्तीचराजाच भीष्मश्चसहबन्धुभिः । ददुःश्राद्धन् तदापाण्डोः स्वधामृतमयंतदा ॥ १ ॥ कुरूंश्चविप्रमुख्यांश्च भोजयित्वासहस्रशः । रत्नौघान्विप्रमुख्येभ्यो दत्वाग्रामवरांस्तथा ॥ २ ॥ कृतशौचांस्ततस्तांस्तु पाण्डवान् भरतर्षभान् । आदायविविशुःसर्वे पुरंवारणसाह्वयम् ॥ ३ ॥ सततंस्मानुशोचन्तस्तमे वभरतर्षभम् । पौरजानपदाःसर्वे मृतंस्वमिवबांधवम् ॥ ४ ॥ श्राद्धावसानेतुतदा दृष्ट्वातंदुःखितंजनम् । सम्मूढांदुःखशोकार्त्तां व्यासोगातरमब्रवीत् ॥ ५ ॥ अतिक्रांत

सम्पूर्ण कौरवोंकी स्त्रियों ने पांडुकी जलक्रियाकी ।२९। हे महाराज सम्पूर्ण मंत्रीगण उन जलक्रिया कियेहुए शोकसे व्याकुल पांडवों को लेकर शोककरते हुए घरको लौटआये पांडवों ने जिसप्रकार बान्धवों सहित सिट्टीपर सोकर बारहरात काटी वैसेही ब्राह्मणादि नगरवासीभी धरतीपर सोये और नगर के लडके तक सम्पूर्ण प्रजा पांडवों के साथ बिना हर्ष बिना आनन्द बारह राततक रहे ॥ ३२ ॥

अध्याय ॥ १२८ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर कुंती, धृतराष्ट्र और भीष्मने बन्धुओं सहित सम्पूर्ण कौरवों और सहस्रों अच्छे २ विप्रों को भोजन कराके और उनको रत्न, और सुन्दर ग्राम देकर पांडुकी स्वधा और अमृत मय श्राद्धदान किया फिर भरत वंशियों में श्रेष्ठ शौच किये हुए पांडवों को लेकर हास्तिन पुर में गये नगर और जनपद बासी अपने मृतमित्र की भाँति उन कुरू श्रेष्ठ पांडु के लिये सदा शोक करने लगे, अनंतर महर्षि व्यास ने आकर श्राद्ध क्रियाके अन्त में सब जनों को दुःखी देखकर मोहयुक्त और दुःख शोक से विह्वल

all the women of the family performed ceremonies with water.29. The ministers then brought the Pandavas back. The Pandavas with kinsmen and city boys passed twelve nights sleeping over the ground without any show of joy.32.

## CHAPTER CXXVIII

*Vaishampayan* said that Kunti Dhritrashtra and Bhishm fed their kinsmen with thousands of good Brahmans and gave the latter donations af lands. Then the best of Kauravas took the purified Pandaves to Hasthinpur. The citizens and villagers wept for Pandu as for a dear friend. At last Vyas came and saw them distressed. He spoke to the exceedingly distressed Satyavati, saying.

सुखाःकालाः पर्य्युपस्थितदारुणाः । श्वः श्वः पापिष्ठ दिवसाः पृथिवीगतयौवना ६॥ बहुमायासमाकीर्णो नानादोषसमाकुलः । लुप्तधर्मक्रियाचारो घोरःकालोभविष्यति ॥ ७ ॥ कुरूणामनयाच्चापि पृथिवी न भविष्यति । गच्छत्वं योगमास्थाय युक्तावस तपोवने ॥ ८ ॥ मात्राक्षीस्त्वं कुलस्यास्य घोरंसंक्षयमात्मनः । तथेतिसमनुज्ञायसा प्रविश्याब्रवीत्स्नुषाम् ॥ ९ ॥ अम्बिकेतवपौत्रस्य दुर्नयात् किलभारताः । सानुबन्धा विनंक्ष्यन्ति पौराश्चैवेतिनःश्रुतम् ॥ १० ॥ तत्कौशल्यामिमामार्त्तां पुत्रशोकाभिपीडिताम् । वनमादायभद्रंतेगच्छामियदिमन्यसे ॥ ११ ॥ तथेत्युक्त्वात्वम्बिकया भीष्ममामन्त्र्यसुव्रता वनंययौसत्यवती स्नुषाभ्यांसहभारत ॥ १२ ॥ ताःसुघोरंतपस्तप्त्वा देव्योभरतसत्तम । देहंत्यक्त्वामहाराज गतिमिष्टां ययुस्तदा ॥ १३ ॥ वैशम्पायन उवाच । अथाम्बवन्तो

माता सत्यवती से कहा कि सुख का समय जातारहा अब कठोर काल आगया दिन धीरे२ पापपूर्ण होरहे हैं पृथ्वी की यौवनदशा जाती रही अब पूर्ववत्‌शस्यकी उत्पत्ति नहीं होगी इससे पीछे भारी मायासे पूरित धर्म क्रिया और आचार नाशी नानादोषयुक्त कठोर काल आवेगा ।७। कुरुओंकी बुरी नीतिसे धरती उजड जायगी । इसलिये तुम तपोवनमें जाकर चित्त की बृत्तियों को रोककर योग में बैठो अपने वंश का घोर सर्व नाशमत देखो सत्यवती तथास्तु कहके महल में जाकर पुत्र बधू से बोली कि हे अम्बिके मैंने सुना है कि तुम्हारे पुत्र की कुरीतियों से बंधुओं सहित भरत वंशी और नगरवाले नष्ट होंगे सो यदि तुम चाहो तो तुम्हारा मंगल होवे चलो हमइस पुत्र शोक से विह्वल अम्बालिका को ले कर वन में जावें यह कहकर सुव्रत युक्त सत्यवती अम्बिका के साथ भीष्म को उस प्रकार से संबोधनकर दोनोंपुत्र बधुओंके साथ वनको पधारी।१२। हेभारत श्रेष्ठ महाराज उन देवियों ने वहाँ कठोर तपकर देह छोडकर मनमानी सुगतिप्राप्त की । वैशम्पायन ने

"Mother the happy times are gone. A hard time is coming. Sin is on the increase. The youthfulness of the world is gone. The produce of corn will not be like that of the former days. A very bad period of sin is coming. 7. The great destruction of the people by the bad rule of the Kauravas is in store for the world. You should therefore go to the forest where aecetics dwell and restrain your mind for meditation. Thus you will not have to look at the destruction of your family. "Satyavati consented to this and entering the interior of the palace said to her daughter-in-law, " I have heard, Ambica, that by the bad rule of your grand son the Bharats with their kinsmen and the citizens will be destroyed. So if you have a mind to your welfare we will go to the forests with Ambalica who is so distressed for the death of her son. Agreeably to this proposal

वेदोक्तान् संस्कारान् पाण्डवास्तदा । संव्यवर्द्धन्त भोगांस्ते भुञ्जानाः पितृवेश्मनि ॥
॥ १४ ॥ धार्त्तराष्ट्रैश्च सहिताः क्रीडन्तोमुदिताःसुखम् । बालक्रीडासुसर्वासु विशिष्टा-
स्तेजसाभवन ॥ १५ ॥ जलेलक्ष्याभिहरणे भोज्येपांशुविकर्षणे । धार्त्तराष्ट्रान् भीम-
सेनः सर्वान्सपरिमर्द्दति ॥ १६ ॥ हर्षात् प्रक्रीडमानांस्तान् गृह्यराजन्निलीयते । शि
रःसुविनिगृह्यैतान् योधयामासपाण्डवैः ॥ १७ ॥ शतमेकोत्तरंतेषां कुमाराणांमहौज-
साम् । एकएवनिगृह्णाति नातिकृच्छ्राद्वृकोदरः ॥ १८ ॥ कचेपुच निगृह्यैनान् विनि
हत्यबलाद्बली । चकर्षक्रोशतोभूमौ धृष्टजानुशिरोंऽशकान् ॥ १९ ॥ दशबालान्जले
क्रीडन् भुजाभ्यांपरिगृह्यसः । आस्तेस्मसलिलेमग्नो मृतकल्पान् विमुंचति ॥ २० ॥
फलानिवृक्षमारुह्य विचिन्वन्तिचयेतदा । तदापादप्रहारेण भीमःकम्पयतेद्रुमान् २१।

कहा कि अनन्तर पांडव वेदानुसार संस्कारों को पाकर नाना भोगों के पदार्थ भोगते हुए पिताके घर में बढ़ने लगे वे प्रसन्न चित्त होकर धृतराष्ट्रके पुत्रोंके साथ परमसुखसे खेलते कूदते थे और सब लड़कपन के खेलों में अपने तेज से उन से बढे हुए थे वेग के विषय में निशाने में सबों से पहिले भोजन की सामग्री लेने में और धूल फेंकने आदि लड़कपन के खेलोंमें भीमसेन सम्पूर्ण धृतराष्ट्र कुमारोंको हराकर सताया करते थे ।१६। जब धृतराष्ट्र के लड़के खेलते थे तब पांडव उनको पकड़कर एक दूसरे से अलग कर देते थे और उनके शिरोंको पकड़कर एक दूसरेसे लड़ादेते थे उन बडे तेजवंत १०१ कुमारोंको अकेला भीम दिक्क किया करताथा महाबली भीम बलसे उनके केशपकडकर मारता पीटताथा मट्टीपर घसीटता और शिर गर्दन आदि रगड़ताथा वे चोटसे चिल्लाकर रोते थे वोह दो.ोंहाथों से जलमें खेलतेहुए दस लड़कों को पकड़कर डुबाये रखताथा मरने के निकट पहुँचने पर छोड़देताथा।२०।जब धृतराष्ट्रके पुत्र पेड़ोंपर चढ़कर फलतोडते थे तब भीम उन पेड़ों

Satyvati,having informed Bhishm, went with her two daughters-in-law to the forest.12.The goddessess practiced severe asceticism there and departed from the world by the desirable path.. *Vaishampayan* said that all the ceremonies enjoined by the Vedas were performed for the Pandavas and they grew luxuriantly in the house of their father. They played jocuntly with the children of Dhritrashtra and excelled them in all the youthful games. In swiftness, hitting the mark, snatching the articles of food, throwing the dust etc, and youthful sports Bhimsen teased and defeated all the sons of Dhritrashtra.16. When the sons of Dhritrashtra were playing joyfully the Pandavas separated them by force and would strike their heads together. Bhim alone used to tease all the hundred and one sons of Dhritrashtra. The brave Bhim used to drag them by the

प्रहारवेगाभिहताद्रुमा व्याघूर्णितास्ततः । सफला प्रपतन्तिस्म द्रुतंत्रस्ताःकुमारकाः ॥
॥ २२ नतेनियुद्धेनजवेन योग्यासुकदाचन । कुमाराउत्तरंचक्रुः स्पर्द्धमानावृकोद
रम् ॥ २३ ॥ एवंसधार्त्तराष्ट्रांश्च स्पर्द्धमानोवृकोदरः । अप्रियेऽतिष्ठदत्यन्तं बाल्यान्न
द्रोहचेतसा ॥ २४ ॥ ततोबलमतिख्यातं धार्त्तराष्ट्रःप्रतापवान् । भीमसेनस्यतज्ज्ञात्वा
दुष्टभावमदर्शयत् ॥ २५ ॥ तस्यधर्मादपेतस्य पापानिपरिपश्यतः । मोहादैश्वर्य्य-
लोभाच्च पापामतिरजायत ॥ २६ ॥ अयंबलवतांश्रेष्ठः कुन्तीपुत्रोवृकोदरः । मध्यमः
पाण्डुपुत्राणां निकृत्यासंनिगृह्यताम् ॥ २७ ॥ प्राणवान्विक्रमीचैव शौर्य्येणमहता-
न्वितः । स्पर्द्धतेचापि सहितानस्मानेको वृकोदरः ॥ २८ ॥ तन्तुसुप्तंपुरोद्याने गङ्गायां
प्रक्षिपामहे । अथतस्मादवरजंश्रेष्ठं चैवयुधिष्ठिरम् ॥ २९ ॥ प्रसह्यबन्धनेबद्ध्वा प्रशा

को लात मारकर हिलादेता था और लडके उसीक्षण पेडोंसे छूटकर फलके साथ गिर जाते थे वे लडके बाहुयुद्ध वेग और शिक्षामें किसी प्रकार अहंकार पूर्वक वृकोदर से बढ़ नहीं सक्ते थे वृकोदर धृतराष्ट्र के पुत्रों को कोई हानि नहीं पहुँचाना चाहता था केवल लडकपनही से वोह उसप्रकार अहंकार प्रकटकर उन के बडे अप्रिय कामों में हाथडालता था।२४।अनन्तर प्रतापी धृतराष्ट्रकुमार दुर्योधन भीमसेनका ऐसा अतिप्रख्यात बल देखकर बुराभाव दिखलाने लगा धर्महीन पापी दुर्योधनका चित्त अज्ञानता और ऐश्वर्य के लोभ से पापपर दौड़ा उसने यह समझा कि पांडवों में मझला यह कुंतीपुत्र वृकोदर बलियों में श्रेष्ठहै इस को कौशल से मारडालना चाहिये अत्यन्त बल बिक्रमयुक्त महावीर वृकोदर अकेलाही हम सबको हराताहै।२८।जब वोह नगरकी फुलवाड़ीमें सोताहोगा तब उसे गंगा में डाल दूंगा फिर उसके छोटेभाइयों और बडे युधिष्ठिर को बल से बांधकर अकेला राजा हूंगा पापात्मा दुर्योधन यह निश्चयकर महात्मा भीमसेनको सदा ढूंढने लगा । हे भारत ! अनन्तर उस पापात्मा ने जलक्रीडाके लिये गंगातटपर प्रमाण कोटि नामक

hair and beat them head and neck leaving them weeping and crying. Sometimes he would hold ten of them under water and leave them only when they were at the point of death. 20. When the sons of Dhritrashtra climbed fruit trees to pluck the fruits Bhim would shake them down by his kick. They could not excel Bhim in feats of arms, swiftness and training. It was youthful mischief and not any intention to do them harm, that led Bhim to engage himself in such quarrels. 24. But Duryodhan, seeing Bhim so excellent in strength, began to show signs of enmity. Bad natured Duryodhan, by his folly and avarice, turned his mind on committing sin. He thought, "The foremost of strong men, Bhim the middle one of the Pandavas, should be dertroyed by cunning.

सिष्येवसुन्धराम् । एवंसनिश्चयंपापः कृत्वादुर्य्योधनस्तदा । नित्यमेवान्तरप्रेक्षी भीम
स्यासीन्महात्मनः ॥ ३० ॥ ततोजलविहारार्थं कारयामासभारत । चैलकम्बलवे
श्मानि विचित्राणिमहान्तिच ॥ ३१ ॥ सर्वकामैःसुपूर्णानि पताकोच्छ्रायवन्तिच ।
तत्रसञ्जनयामास नानागाराण्यनेकशः ॥ ३२ ॥ उदककीड़नंनाम कारयामास
भारत । प्रमाणकोटय्यंतं देशंस्थलंकिञ्चिदुपेत्यह ॥ ३३ ॥ भक्ष्यंभोज्यञ्चपेयञ्च
चोष्यंलेह्यमथापिच । उपादितंनरैस्तत्र कुशलैःसूदकर्माणि ॥ ३४ ॥ न्यवेदयंस्तत्पुरुषा
धार्त्तराष्ट्रायवैतदा । ततोदुर्योधनस्तत्र पाण्डवानाहदुर्मतिः ॥ ३५ ॥ गङ्गांचैवानुया
स्याम उद्यानवनशोभिताम् । सहिताभ्रातरःसर्वे जलक्रीड़ामवाप्नुमः ॥ ३६ ॥ एवम
स्त्वितितंचापि प्रत्युवाचयुधिष्ठिरः । तेरथैर्नगराकारैर्देशजैश्च गजोत्तमैः ॥ ३७ ॥ नि-
र्ययुर्नगराच्छूराः कौरवाःपाण्डवैःसह । उद्यानवनमासाद्य विसृज्यचमहाजनम् ॥ ३८ ॥
विशन्तिस्मतदावीराः सिंहाइवगिरेर्गुहाम् । उद्यानमभिपश्यन्तो भ्रातरःसर्वएवते

स्थान में जल और स्थलपर वस्त्र और कम्बलका एक बड़ाभवन बनवाकर उस में सम्पूर्ण काम के पदार्थ भरे और फहराती हुई ध्वजासे सुशोभित कई घरबनवाये ।३२। हेभारत नन्दन ! उस भवनका नाम उदकक्रीणन हुआ रसोई बनाने में दक्ष, रसोईवालों ने उस में चबाने, चूसने, चाटने, पीने आदि की नाना भोजनकी वस्तुएं बनवाकर रक्खीं फिर सब ठीकहोने पर नौकरों ने दुर्योधन को यह समाचार सुनाया और दुर्मति दुर्योधन ने पांडवोंसे कहा कि चलो हम सब भाई मिलकर वन बगीचे से सुशोभित गंगाके किनारे जाकर जल में खेलैं युधिष्ठिर के सम्मत होनेपर शूर कौरव लोग पांडवों के साथ नगर के समान बड़े रथ और बडे २ शरीरवाले हाथियों पर नगर से निकले फिर वे वीर भाई बगीचे में पहुँचकर साथियों को विदाकर उपबन की शोभा देखतेहुए ।३८। सिंह के पर्वत कन्दरा में घुसनेकी समान उस के भीतरगये देखा कि राज लोगोंसे साफ कियेहुए

The most valliant Bhim alone defeats all of us.28. I shall throw him into the Ganges when he will be sleeping in the city garden. I shall then imprison his younger brothers including Yudhishthir and become the sole monarch of the earth. Having resolved upon this the sinful Duryodhan was always in search of Bhimsen. The bad-natured man then ordered a house to be made of cloth walls on the bank of the Ganges. Several appartments of the house were set apart for different commodities.32. The building was named Udak-Kriran. Clever cooks stored articles of food and drink in it and when all was in readiness they informed Duryodhan of the fact. Duryodhan then proposed to the Pandavas to go with him and the brothers to dwell in orchards at the bank of the Ganges to

॥ ३९ ॥ उपस्थानगृहैःशुभ्रैर्वलभीभिश्च शोभितम् । गवाक्षकैस्तथा जालैर्यन्त्रैः
साश्चारिकैरपि ॥ ४० ॥ संमार्जितं सौधकारैश्चित्रकारैश्च चित्रितम् । दीर्घकाभिश्च
पूर्णाभिस्तथा पुष्करिणीभिर्हि ॥ ४१ ॥ जलंतच्छुशुभेछन्नं फुल्लैर्जलरुहैस्तथा ।
उपच्छन्ना वसुमतीतथा पुष्पैर्यथर्त्तुकैः ॥ ४२ ॥ तत्रो पविष्टास्तेसर्वे पाण्डवाः
कौरवाश्चह । उपच्छन्नान बहून् कामांस्त भुंजन्तिततस्ततः ॥ ४३ ॥
अथोद्यानवरे तस्मिंस्तथाक्रीडागताश्चते । परस्परस्यवक्त्रेभ्यो ददुर्भक्ष्यांस्त
तस्ततः ॥ ४४ ॥ ततोदुर्य्योधनः पापस्तद्भक्ष्येकालकूटकम् । विषंप्रक्षेपयामास भीम
सेनजिघांसया ॥ ४५ ॥ स्वयमुत्थायचैवाथ हृदयेनक्षुरोपमः । सवाचामृतकल्पश्च
भ्रातृवच्चसुहृद्यथा ॥ ४६ ॥ स्वयंप्रक्षिपतेभक्ष्यं बहुभीमस्यपापकृत् । प्रतीक्षितंस्मभी-
मेनतंवै दोषमजानता ॥ ४७ ॥ ततोदुर्य्योधनस्तत्र हृदयेनहसन्निव । कृतकृत्यमिवा-
त्मानं मन्यतेपुरुषाधमः ॥ ४८ ॥ ततस्तेसहिताःसर्वे जलक्रीडामकुर्वत । पाण्डवाधा-

चित्रकारों से चित्रित सुफेद बैठकें और घरोंकी छतें सुहागही हैं वहां जंगले, फुहार,जिन से सैकडों धारों से जल निकलकर ओसकी भांति घरके भितर के भागको भर देता है ऐसी २ कलोंकी अपूर्व शोभा देख पडती है खिले पद्म के बन से ढके जलभरे तालोंकी बड़ी शोभाहोरही है और ऋतुके फूलोंसे वहांकी भूमि घिरी है।४२। अनन्तर कौरव और पांडव वहां जाकर बैठे और नाना स्थानोंसे मँगायेहुए काम के पदार्थोंका स्वादलेने लगे वे सुन्दर फुलवाडी में खेलते हुए एक दूसरे के मुख में खानेकी वस्तु देनेलगे उससमय पापात्मा दुर्योधन ने भीमसेनके मारडालने की इच्छा से भोजनकी वस्तु में विष मिलाया तब उस पापात्मा ने जिसके हृदयमें धार और बातमें अमृतथा स्वयम् उठकर भाई और मित्रवत भीमसेन के मुँह में उस विषैली वस्तुका एक भाग डालदिया भीमसेनने भी कोई दोष न जानकर उसे भोजनके पदार्थके समान खालिया ।४७। तब पुरुषोंने बडा अधम

play in water. Yudhishthir consenting the brave Kauravas and Pandavas mounted on large chariots and huge elephants to go there. On reaching the place they dismissed the attendants and walking through the orchard made on entry into the house as a lion enters a mountain cave.38. There they saw houses built neatly by architects, pictured by painters with beautiful ceilings. There were railings and fountains from which water trickled from thousands of opening filling the inner surface of the house as with dew. There were many wonderful mechanisms there. Tanks covered with a forest of opening lilies were very beautiful to look at. Flowers of the season were also there.42. Playing in the beautiful garden they put articles of food in one another's

स्तराष्ट्राश्च तदामुदितमानसाः ॥ ४९ ॥ क्रीडावसानेतेसर्वे शुचिवस्त्राःस्वलंकृताः। दि
वसान्तेपरिश्रान्ता विहृत्यचकुरुद्वहाः ॥ ५० ॥ विहारावसथेष्वेव वीरावासमरोचयन्।
खिन्नस्तुबलवान्भीमो व्यायम्याभ्यधिकंतदा ॥ ५१ ॥ वाहयित्वाकुमारांस्तान् जल-
क्रीडागतांस्तदा । प्रमाणकोट्यांवासार्थी सुष्वापावाप्यतत् स्थलम् ॥ ५२ ॥ शीतंवातं
समासाद्य श्रान्तोमदविमोहितः । विषेणचपरीतांगो निश्चेष्टःपाण्डुनन्दनः ॥ ५३ ॥
ततोबद्ध्वालतापाशैर्भीमं दुर्योधनःस्वयम् । मृतकल्पंतदावीरं स्थलाज्जलमपातयत् ।
॥ ५४ ॥ सनिःसंज्ञोजलस्यान्तमथवै पाण्डवोऽविशत् । आक्रामन्नागभवने तदानाग-
कुमारकान् ॥ ५५ ॥ ततःसमेत्यबहुभिस्तदा नागैर्महाविषैः । अदश्यतभृशंभीमो
महादंष्ट्रैर्विषोल्वणैः ॥ ५६ ॥ ततोऽस्यदश्यमानस्य तद्विषंकालकूटकम् । हतंसर्पविषे
णैव स्थावरंजङ्गमेनतु ॥ ५७ ॥ दंष्ट्राश्चदंष्ट्रिणांतेषां मर्मस्वपिनिपातिताः त्वचंनैवा-

दुर्योधन अपनी इच्छा पूरीहुई जानकर मानो मनही मन में हँसनेलगा फिर धृतराष्ट्रके लडके और पांडवलोग प्रसन्न चित्तसे एकत्रहोकर जलमें खेलनेलगे जलमें खेलने के पश्चात् कुरु वंशियोंमें श्रेष्ठ वीरगण पवित्रवस्त्र पहिनकर अलंकृतहुए और खेलसे थककर शामके समय उस विहार के घरही में रहनाचाहा महाबली भीम जलमें खेलतेहुए कुमारोंको बहुत लडानेसे थककर आराम करनेकी इच्छासे उसप्रमाण कोटिके स्थलमें आकर सोगये ।५२ पांडुपुत्र भीम एक तो थकन दूसरे विषके नशे में अचेतनथा फिर ठंढीहवालगनेसे सबशरीर में विषफैलने के कारण एक बारही अचेत हो गया तब दुर्योधन ने भीमको मरा समझकर लता जाल से बांधकर स्थलसे जलमें गिरादिया चेतन रहित पांडव जल में डूबकर नागोंके घरमें उन के बच्चोंपर जागिरा।५५।तब अगणित तेज काटनेवाले विषैले सर्प मिलकर भीम को काटनेलगे उन के काटनेसे भीमसेन के शरीरका स्थायी विष चलते हुए सर्प विष से

mouths. At this time the bad natured Duryodhan prepared some poisonous food to kill Bhimsen. Then the wolf in sheep's clothing put a large morsel into the mouth of Bhim. Not suspecting any foul play he swallowed it. 47. Duryodhan, the worst type of humanity, was well pleased in his mind. Then the sons of Dhritrashtra with the Pandavas, began to play in water. Then the brave Kauravas clothing themselves in good clothes, and being tired at the close of the day resolved to put up there for the night. The brave Bhim being tired by the exertions of the day went to sleep in an inner appartment. 52. Tired and intoxicated by poison he laid himself down. The cool breeze circulated the poison ints his whole system and he became senseless. *Duryodhn* himself bound Bhim with dried up creepers and threw him down into the river. The senseless Pan

स्य विभिदुः सारत्वात्पृथुवक्षसः ॥ ५८॥ ततःप्रबुद्धःकौन्तेयः सर्वसञ्छिद्यबन्धनम्ः पोथयामासतान्सर्वान् केचिद्भीताःप्रदुद्रुवुः ॥ ५९ ॥ हतावशेषाभीमेन सर्वेवासुकि-मभ्ययुः । ऊचुश्चसर्पराजानं वासुकिंवासवोपमम् ॥ ६० ॥ अयंनरोवैनागेन्द्र ह्यप्सु बद्धाप्रवेशितः । यथाचनोमतिर्वीर विषपीतोभविष्यति ॥ ६१ ॥ निश्चेष्टोऽस्माननुप्राप्तः सचदष्टोऽन्वबुध्यत । ससंज्ञश्चापिसंवृत्तश्छित्वा बन्धनमाशुनः ॥ ६२ ॥ पोथयन्तं महाबाहुं त्वंवैतंज्ञातुमर्हसि । ततोवासुकिरभ्येत्य नागैरनुगतस्तदा ॥ ६३ ॥ पश्यति स्ममहाबाहुं भीमंभीमपराक्रमम् । आर्य्यकेणचदृष्टः सपृथायाआर्य्यकेणच ॥ ६४ ॥ तदादौहित्रदौहित्रः परिष्वक्तःसुपीडितम् । सुप्रीतश्चाभवत्तस्य वासुकिःसुमहायशाः ॥ ६५ ॥ अब्रवीत्तंचनागेन्द्रः किमस्यक्रियतांप्रियम् । धनौघोरत्ननिचयो वसुचास्य

दूर होगया उन सर्पों के दांतों से भीमसेन के मर्मस्थान पर चोट लगने से भी उनकी बड़ी भारी छातीकी कठिनाई के कारण चमड़ा तक भी नहीं कटा अनन्तर कुंती पुत्र सचेत होकर बंधनों को काटकर उन सर्पोंको गाडने लगे उनमें से कुछ सर्प भय खाकर वेग से भाग गये और देवराज समान सर्प वासुकि के पास जाकर कहा ।६०। कि हे वीर नागेन्द्र एक मनुष्य किसीसे बांधाहुआ जल में गिराया गया था हमको विदित होताहै कि उस ने विष खायाथा क्योंकि जब हमारे आगे गिरा तब वोह अचेतथा परन्तु जब हमने उसे काटना आरम्भ किया तब वोह सचेत होकर जागा और अपने शरीर के बंधन काटकर हमको मारनेलगा आपको जानना चाहिये कि वोह महाभुज कौनहै तब वासुकि ने साथी नागों के साथ वहाँ आकर बड़े पराक्रमी महाभुज भीम को देखा तब कुंती के पिता के मातामह आर्यक नामक नागराज ने नातीके नाती भीमको देखकर गलेसे लगाया इस से अति यशस्वी नागेंद्र वासुकिने उनपर प्रसन्नहोकर ।६५। नागराज आर्यक से कहा कि इन का क्या प्रिय कार्य करना चाहिये इनको धन आदि अनेक

dav went down and fell upon the children of the serpents. 55. And many poisonous snakes bit him. The stagnant poison within Bhim's body was counteracted by the venom. His hard breast could not be pierced beyond the skin. Coming to his senses Bhim broke open his bonds and began to chastise the snakes. Some of them ran away with fear and informed the serpent king Vasuki(60)that a man bound by some body had been thrown amongst them and had perhaps took poison for,on being bitten by them he had awakened and breaking open his bonds was beating them. On hearing this, Vasuki with his companions came there and saw him. The father-in-law of Kunti's father saw his great-grandson Bhim and embraced him. The king, also, finding him a kinsman of prince Aryak(65) enquired what good he

प्रदीयताम् ॥ ६६ ॥ एवमुक्तस्तदानागो वासुकिंप्रत्यभाषत । यदिनागेन्द्रतुष्टोऽसि किमस्यधनसंचयैः ॥ ६७ ॥ रसम्पिबेत् कुमारोऽयं त्वयिप्रीतमहाबलः । बलंनागसहस्रस्य यस्मिन् कुण्डेप्रतिष्ठितम् ॥ ६८ ॥ यावत्पिबतिबालोऽयं तावदस्मैप्रदीयताम् । एवमस्त्वितितंनागं वासुकिःप्रत्यभाषत ॥ ६९ ॥ ततोभीमस्तदानागैः कृतस्वस्त्ययनः शुचिः । प्राङ्मुखश्चोपविष्टश्चरसंपिबतिपाण्डवः ॥७०॥ एकोच्छ्वासात्ततःकुण्डं पिबति स्ममहाबलः । एवमष्टौसकुण्डानि ह्यपिबत्पाण्डुनन्दनः ॥ ७१ ॥ ततस्तुशयनेदिव्ये नागदत्तमहाभुजः । अशेतभीमसेनस्तु यथासुखमरिन्दमः ॥ ७२ ॥

इत्यादिपर्वणि सम्भवपर्वणि भीमसेनरसपाने अष्टाविंश
त्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १२८ ॥

---

रत्न दो वासुकि की यह वात सुनकर आर्यकने कहा कि हे नागेन्द्र यदि आप प्रसन्न हुए हैं तो इसको धन रत्नकी आवश्यकताही क्या है जब आप प्रसन्न हैं तो यह कुमार रस पीकर बली होगा उस कुंड में सहस्र हाथियों का वल है सो यह बालक उस कुंड का जितना रस पीसके उतना पीनेदीजिये नागराज वासुकि के सम्मत होने पर भीमसेन पवित्र होकर और नागों से मंगला चरण किये जाकर पूर्व की ओर मुख करके वैठकर रस पीने लगे । महाबली भीम ने एकही दममें एक कुंडा भर रस पीलिया और इस प्रकार आठ कुंडे खाली कर दिये अनन्तर शत्रुनाशी महाभुज भीमसेन नागों की दीहुई सेज पर परम सुख से सो रहे ॥ ७२ ॥

---

cauld do him. He desired to give him jewels. Having heard this Aryak said, "If you are gratified, O king of serpents, he will not remain in want of wealth. Yonder tank has in its juice the strength of a thousand elephants. Let him drink of it as much as he can." By permission of the king Bhimsen being purified and bleased by the serpents sat with his face towards the East and began to drink of the juice. He emptied the whole tank in one draught and continued till he had emptied eight of the tanks. Then the destroyer of enemies, the brave Bhim, laid himself down on the soft bed furnished by the snakes. 72.



वैशम्पायन उवाच । ततस्तेकौरवाःसर्वे विनाभीमञ्चपाण्डवाः । वृत्तक्रीडाविहारास्तु प्रतस्थुर्गजसाह्वयम् ॥ १ ॥ रथैर्गजैस्तथा चाश्वैर्यानैश्चान्यैरनेकशः। ब्रुवन्तो भीमसेनस्तु यातोह्यग्रतएवनः ॥ २ ॥ ततोदुर्य्योधनः पापस्तत्रापश्यन् वृकोदरम् । भ्रातृभिःसहितोहृष्टो नगरंप्रविवेशह ॥ ३ ॥ युधिष्ठिरस्तुधर्मात्मा ह्यविदन्पापमात्मनि । स्वेनानुमानेनपरंसाधुं समनुपश्यति ॥ ४ ॥ सोऽभ्युपेत्यतदापार्थो मातरंभ्रातृवत्सलः । अभिवाद्याब्रवीत्कुन्ती मम्बभीमइहागतः ॥ ५ ॥ क्वगतोभवितामातर्नेह पश्यामितंशुभे । उद्यानानिवनंचैव विचितानिसमन्ततः ॥ ६ ॥ तदर्थेनचतंवीरं दृष्टवन्तोवृकोदरम् । मन्यमानास्ततःसर्वे यातोनःपूर्वमेवसः ॥ ७ ॥ आगताःस्म महाभागे व्याकुलेनान्तरात्मना । इहागम्यक्वनुगतस्त्वया वाप्रेषितःक्वनु ॥ ८ ॥ कथयस्वमहाबाहुं भीमसेनंयशस्विनि । नहिमेशुध्यतेभावस्तं वीरंप्रतिशोभने ॥ ९ ॥ यतःप्रसुप्तंस-

अध्याय ॥ १२९ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर सम्पूर्ण कौरव और भीम के विना पांडव गण खेल और विहारकर रथ, हाथी, घोड़े और दूसरे यानोंपर हास्तिनपुर लौट जातेसमय कहने लगे कि भीम हम से पहिले गया होगा पापात्मा दुर्योधन ने उन में भीमको न देख कर प्रसन्न चित्त से नगर में प्रवेश किया धर्मात्मा युधिष्ठिर अपने में कोई पाप बुद्धि नहीं रखते थे और अपनी समान शत्रुओंकोभी साधु समझते थे।४।वोह मातृ प्रेमी कुंती पुत्र माता कुंतीके पास जाकर पांव छूकर वोले कि क्यों मां भीम यहां आया है ऐ शुभ चाहनेवाली वोह अभी तक क्यों नहीं दीखपड़ता वोह कहाँ गयाहोगा हम वनकी फुलवाड़ी में चारों ओर उसे ढूंढ चुके पर कहीं उस वीर वृकोदर को नहीं देखा अंत में सबने यह समझा कि भीम हम से पहिले आयाहोगा। ७ । यशस्विनी ! हम व्याकुल

## CHAPTER CXXIX.

*Vaishampayan* said that all the Kauravas and the Pandavas excepting Bhim returned home after play on chariots, elephants, horses and other carriages. They thought Bhim might have started earlier. The ill-natured Duryodhan, not seeing Bhim among them, entered the city joyfully. The good. Yudhishthir did not suspect foul play even in an enemy. 4. The filial Pandava, touching the feet of Kunti. asked her whether Bhim had been there. "Why is he not seen" said he "where should he be? We have searched for him all round in the orchard but could find him nowhere. At last it was suggested that he might have gone on before. 7. We are therefore coming with a heavy heart. Please let me know where he has gone. Have you sent him somewhere?

॥ १० ॥ हाहेति
न्येऽहं भीमंनेतिहतस्त्वुसः । इत्युक्ताचततःकुन्ती धर्मराजेनधीमता ॥ १० ॥ हाहेति कृत्वासंभ्रान्ता प्रत्युवाचयुधिष्ठिरम् । नपुत्रभीमंपश्यामिन मामभ्येत्यसावितिः ॥ ११ ॥ शीघ्रमन्वेषणेयत्नं कुरुतस्यानुजैःसह । इत्युक्त्वातनयंज्येष्ठं हृदयेनविदूयता ॥ १२ ॥ क्षत्तारमानाय्यतदाकुन्ती वचनमब्रवीत् । क्वगतोभगवन् क्षत्तर्भीमसेनो नदृश्यते ॥ १३ ॥ उद्यानान्निर्गताःसर्वे भ्रातरोभ्रातृभिःसह । तत्रैकस्तु महाबाहुर्भीमो नाभ्येतिमामिह ॥ १४ ॥ नचप्रीणयतेचक्षुः सदादुर्य्योधनस्यसः । क्रूरोऽसौदुर्मतिःक्षुद्रो राज्यलुब्धोऽनपत्रपः ॥ १५ ॥ निहन्यादपितंवीरं जातमन्युःसुयोधनः । तेनमेव्याकुलंचित्तं हृदयं दह्यतीवच ॥ १६ ॥ विदुर उवाच । मैवंवदस्वकल्याणि शेषसंरक्षणंकुरु । प्रत्यादिष्टोहिदुष्टात्मा शेषेऽपिप्रहरेत्तव ॥ १७ ॥ दीर्घायुषस्तवसुता यथोवाचमहामुनिः । आ

हृदय से आरहे हैं सो बतलाओ महाभुज भीम यहां आकर कहां गया तुम ने उस को कहीं भेजातो नहीं उस वीर के लिये मेरा चित्त घबडा रहा है क्योंकि स्मर्ण होता है कि भीम सोताथा उस से पीछे फिर नहीं आया सो मारागया होगा बुद्धिमान धर्म पुत्र की यहबात सुनकर।१०।कुंती हा हा करतीहुई दुःखसे बोली कि बेटा मैंने भीमको कहीं नहीं देखा भीम मेरे पास नहीं आया तुम छोटे भाइयों को लेकर तुरन्त उसको ढूंढो सँतापित चित्त से ज्येष्ठ पुत्र युधिष्ठिर से कहकर विदुर को बुलवा कर उन से बोली कि भगवान क्षत्र भीमसेन कहां गया है वोह नहीं दीख पड़ता सब भाई फुलवाडी से लौट आये केवल महाभुज अकेला भीम मेरे पास नहीं आया उसको देख कर दुर्योधन की आंख प्रसन्न नहीं होती वोह बड़ा चालाक दुर्मति, नीच और लज्जा रहित है ऐसा न हो कि क्रोध वश उसने उस वीर को मार डालाहो इस भय से मेरा चित्त विकल और हृदय जलरहाहै।१६।विदुरने कहा कि ऐ कल्याणी तुम यह बात प्रकट न करो और पुत्रों की रक्षा करो क्योंकि दुरात्मा दुर्योधन लांछित होने से तुम्हारे शेष पुत्रों को मार

I am very anxious for him, for, I remember I saw him sleeping. He did not return, may be he was slain.' Hearing this from the wise Yudhishthir,(10)Kunti began to cry and said in dismay, "I have not seen Bhim. He did not come to me. Go in search of him at once with the younger brothers." Having said this to Yudhishthir she sent for *Vidur* and said, "Where is Bhim, my lord, he is not seen? The other brothers have come back from the orchard. Bhim alone has not returned to me. Duryodhan does not like his look. He is very cunning, bad-natured, ambitious and shameless. I fear he might have killed Bhim in anger. I am very anxious for the safety of my son." 16. Vidur replied, "Donot say so to any one else. Take care of the remaining sons. for, the ill-natured Duryodhan, knowing himself to be suspected, may kill

गमिष्यतितेपुत्रः प्रीतिंचोत्पादयिष्यति ॥ १८ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्त्वा ययौविद्वान् विदुरःस्वंनिवेशनम् । कुन्तीचिन्तापराभूत्वा सहासीनासुतैर्गृहे ॥ १९ ॥ ततोऽष्टमेतुदिवसे प्रत्युबुध्यतपाण्डवः । तस्मिंस्तदारसेजीर्णे सोऽप्रमेयबलोबली ॥ ॥ २० ॥ तंदृष्ट्वाप्रतिबुध्यन्तं पाण्डवंतेभुजङ्गमाः । सान्त्वयामासुरव्यग्रा वचनंचेदमब्रुवन् ॥ २१ ॥ यत्तेपीतोमहाबाहो रसोऽयंवीर्य्यसम्भृतः । तस्मान्नागायुतबलो रणेऽधृष्योभविष्यसि ॥ २२ ॥ गच्छाद्यत्वंचस्वगृहं स्नातोदिव्यैरिमैर्जलैः । भ्रातरस्तेऽनुतप्यन्ति त्वांविनाकुरुपुङ्गव ॥ २३ ॥ ततःस्नातोमहाबाहुः शुचिःशुक्लाम्बरस्रजः । ततोनागस्यभवने कृतकौतुकमङ्गलः ॥ २४ ॥ ओषधीभिर्विषघ्नीभिः सुरभीभिर्विशेषतः । भुक्तवान्परमान्नंच नागैर्दत्तंमहाबलः ॥ २५ ॥ पूजितोभुजगैर्वीर आशीर्भिश्चाभिनन्दितः । दिव्याभरणसंच्छन्नो नागानामन्त्र्यपाण्डवः ॥ २६ ॥ उदतिष्ठत्प्रहृ

---

सक्ता है महामुनि ने कहाथा कि तुम्हारे पुत्र दीर्घआयु होंगे सो तुम्हारा पुत्र लौट कर अवश्यही तुम्हारी प्रीति बढ़ावेगा ।१८। वैशम्पायनने कहा कि विद्वान् यहकहकर अपने घरको गये कुंती शोचती हुई पुत्रों के साथ घरमें रहने लगी अनन्तर आठवें दिन महा बली पांडु पुत्र भीम जागा और उस समय रसके पचजानेसे बड़ा बलवान होगया था सर्प उस पांडव को जागते देख कर शीघ्रता पूर्वक उसे समझाने लगे कि हे महाभुज तुमने जो वीर्य देनेवाला रस पिया है उस से तुम दस सहस्र हाथी के समान बली और रणभूमि में अजित हुएहो हेकुरुश्रेष्ठ ! आज तुम इस दिव्य और शुभजल से स्नान कर अपने घरको लौट जाओ तुमको न देखकर तुम्हारे भाई बड़े दुःखी हैं।२३। अनन्तर महाभुज महाबली भीमने स्नान कर और शुचिहो शुक्लवस्त्र और श्वेत माला पहन के नागों का दियाँ हुआ परमान्न भोजन किया फिर इच्छाशी पांडव सांपो से आदर और आशीस पाकर दिव्य आभूषण पहिन कर नागों से सम्भाषण कर प्रसन्न

---

your other sons. The great Muni has said that your sons will live long. Your son will, therefore, return to love you again." 18. Vaishampayan said that the wise Vidur, having said this, returned to his house. Kunti remained with her sons in suspense. At length, on the eighth day the brave Bhim awoke. By that time the juice was digested and he had gained immense strength by virtue of it. The serpents seeing him awake said, "By drinking the powerful juice you have become as strong as ten thousand elephants and unconquerable in the field of battle. You must, after bathing in this holy water, return home to day. Your brothers are very anxious to see you.' 23. Then the brave and powerful Bhim having bathed and purified himself, dressed himself in white clothes and

॥ २७ ॥ त-
ष्टात्मा नागलोकाद‍रिन्दमः । उत्क्षिप्तःसतुनागेन जलात्जलरुहेक्षणः
स्मिन्नेववनोद्देशे स्थापितःकुरुनन्दनः। तेचान्तर्दधिरेनागाः पाण्डवस्यैवपश्यतः॥२८॥
ततउत्थायकौन्तेयो भीमसेनोमहाबलः। आजगाम महाबाहुर्मातुरन्तिकमञ्जसा ।२९।
ततोऽभिवाद्यजननींज्येष्ठं भ्रातरमेवच । कनीयसःसमाघ्राय शिरःस्वरिविमर्दनः ।३०
तैश्चापिसम्परिष्वक्तः सहमात्रानरर्षभैः । अन्योऽन्यगतसौहार्दाद्दिष्ट्यादिष्ट्येतिचाब्रुवन्
॥ ३१ ॥ ततस्तत्सर्वमाचष्ट दुर्य्योधनविचेष्टितम् । भ्रातॄणांभीमसेनश्च महाबलपराक्र
मः ॥ ३२ ॥ नागलोकेचयद्वृत्तं गुणदोषमशेषतः । तच्चसर्वमशेषेण कथयामास
पाण्डवः ॥ ३३ ॥ ततोयुधिष्ठिरोराजा भीममाहवचोऽर्थवत् । तूष्णींभवननतेजल्प्यमि-
दं कार्य्यंकथंचन ॥ ३४ ॥ इतःप्रभृतिकौन्तेया रक्षतान्योऽन्यमादृतः । एवमुक्त्वाम-
हाबाहुर्धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ ३५ ॥ भ्रातृभिःसहितः सर्वैरप्रमत्तोऽभवत्तदा । धर्मा
त्माविदुरस्तेषां पार्थानांप्रददौमतिम् ॥ ३६ ॥ ततोदुर्य्योधनस्तस्य पुनःप्राक्षेपयद्विष-

चित्तसे नाग लोक से निकला नागों ने उस कमल नेत्रवाले कुरुनंदन को जल से उठा कर उसी वन खंडमें छोड़ दिया और स्वयम् चलेगये।२८। फिर वोह महाभुज महाबली कुंतीपुत्र भीमसेन वहां से उठकर वेग पूर्वक चलकर माता के पास आगया शत्रुनाशी वृकोदर ने माता और बड़े भाई के पांवछूकर छोटेभाइयों के शिरचूमकर माता और भाइयों को गले लगाया और वे आपस में मित्रता दिखाकर आपस में बारं २ कहने लगे कि कैसा आनन्दहै फिर महाबल पराक्रमी भीमसेनने भाइयों को दुर्योधनका व्यौरा कह सुनाया और नाग लोकमें भला बुरा कुछ हुआ था वोह भी सब कहदिया फिर राजा युधिष्ठिर ने उनसे यह कहा कि तुम चुप रहो यह सब हाल किसी से न कहना। ।३४। हे कुंती पुत्रो तुम अब से आपस में अपनी यत्न पूर्वक रक्षा करना धर्म राज युधिष्ठिर यह कह कर भाइयों के साथ सावधान रहे धर्मात्मा विदुर उन को ऐसा परामर्श देते थे कि जिससे उन पृथा पुत्रों की चूक न हो फिर दुर्योधन ने भीमसेन

ornaments, and ate the food supplied by the snakes. Then, the destroyer of enemies, the Pandav, blessed and welcomed by snakes, having decked himself in ornaments and talked with the serpents came out of the country of the Nagas. They took him out of water, left him in the same part of the forest and went home 28. The valliant *Bhim* made haste to reach his mother. The destroyer of enemies having touched the feet of his mother and elder brother and smelt the foreheads of the younger ones, embraced them all. It was a joyful meeting. He then informed them of all that had happened to him at the hands of Duryodhan and also what had occurred to him, of good or evil, in the country of the Nagas. Yudhishthir advised him to keep his peace and not to disclose it

त्वयित्वरोगेनिर्मुक्ते माताभ्राताचमेशिशुः । सन्तानश्चैवपिण्डश्च प्रतिष्ठास्यत्यसंशयम् ॥ १० ॥ आत्मापुत्रःसखाभार्या कृच्छ्रन्तुदुहिताकिल । सकृच्छ्रान्मोचयात्मानं माञ्चधर्मेनियोजय ॥ ११ ॥ अनाथाकृपणाबाला यत्रक्वचनगामिनी । भविष्यामि त्वयातात विहीनाकृपणासदा ॥ १२ ॥ अथवाहंकरिष्यामि कुलस्यास्यविमोचनम् । फलसंस्थाभविष्यामिकृत्वाकर्मसुदुष्करम् १३ ॥ अथवायास्यसेतत्रत्यक्त्वामांद्विजसत्तम। पीड़िताहंभविष्यामि तदवेक्षस्वमामपि ॥ १४ ॥ तदस्मदर्थंधर्मार्थं प्रसवार्थञ्चसत्तम। आत्मानंपरिरक्षस्वत्यक्तव्या मांचसन्त्यज ॥१५॥ अवश्यकरणीयेचमात्वां कालोऽत्यगादयम् । किंत्वतःपरमंदुःखं यद्वयंस्वर्गतेत्वयि ॥ १६ ॥ याचमानाःपरादन्नं परिधावेमहिश्ववत् । त्वयित्वरोगेनिर्मुक्ते क्लेशादस्मात्सबान्धवे । अमृतेवसतीलोके भविष्यामिसुखान्विता ॥ १७ ॥ इतःप्रदानेदेवाश्च पितरश्चेतिनश्रुतम् । त्वयादत्तेनतोयेन

अनुचित मृत्यु के वश में होजाऊंगी आप के स्वास्थ होकर इस विपत्तिसे छूटने पर माता छोटा भाई वंश और पिंड सब रक्षितहोंगे।१०।विचारिये कि पुत्र अपना स्वरूप, स्त्री मित्र का स्वरूप, और कन्या कष्ट का स्वरूप है सो कष्ट के स्वरूप कन्या के द्वारा अपनी रक्षा करो मुझको धर्म में नियुक्त करदो । हे पिता ! मैं वालिकाहूं सो आपके विना अनाथ और दीन होकर जहां तहां जाना पड़ेगा।१२। अतएव मैं इस कठिन कामको कर कुलकी रक्षा पूर्वक फल प्राप्त करूंगी हे द्विज श्रेष्ठ यदि आप मुझे छोडकर उस राक्षस के पास जांयगे तो मुझे बड़ा कष्ट होगा।१४।अतएव मुझपर कृपा दृष्टिकरो मुझको, धर्मको, और वंश को बचाने के लिये अपनी रक्षा करो एक समय मुझको तो त्यागना ही होगा फिर अब ही त्याग देने में क्या हानि है अवश्य होने वाले कार्य के लिये काल गँवाना उचित नहीं है।१६।इस से अधिक दुःखकी क्या वातहोगी कि आपके स्वर्गको सिधार ने पर हमको सदा अन्नमांग २ कर कुत्तों की नाई फिरना पड़ेगा और आप के बांधवों सहित इस दुःख से मुक्त होने से अमर लोक में सुख से वसूंगी यहभी सुना है कि ऐसे अनुचित

life of my father and shall release him from this difficulty. My younger brother will not live long if you die. The names of our forefathers will become extinct as soon as you and my brother are gone. I shall be in a great distress without you and may commit suicide. The family and my younger brother will be safe when you are released from this trouble. 10. Bear in your mind that a son is the personification of self; the wife of friend and the daughter of misery. Protect yourself by the daughter who is the personification of misery. Sacrifice me, a young girl, who will have to lead a life of beggary if you leave her an orphan. I shall, therefore, reap a rich reward, by doing this difficult task of protecting the family. I shall be very miserable if you will to go to the Rakshasand leaveme. Be, therefore, kind to me. Protect yourself for the sake of myself, religion and family. You will

भविष्यन्तिहितायवै ॥ १८ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवंवहुविधंतस्या निशम्यपरि-
देवितम् । पितामाताचसाचैव कन्याप्ररुरुदुस्त्रयः ॥ १९ ॥ ततःप्ररुदितान् सर्वान्नि-
शम्याथ सुतस्तदा । उत्फुल्लनयनोवालः कलमव्यक्तमब्रवीत् ॥ २० ॥ मापितारुद
मामातर्मा स्वसस्त्विवतिचाब्रवीत् । प्रहसन्निव सर्वांस्तानेकैकमनुसर्पति ॥ २१ ॥ ततः
सतृणमादाय प्रहृष्टःपुनरब्रवीत् । अनेनाहंहनिष्यामि राक्षसंपुरुषादकम् ॥ २२ ॥ तथा
तेषांदुःखपरीतानांनिशम्यतत् । वालस्यवाक्यमव्यक्तं हर्षःसमभवन्महान् ॥ २३
अयंकालइतिज्ञात्वाकुन्तीमभुपसृत्यतान् । गतासूनमृतनेव जीवयन्तीदमब्रवीत् ॥ २४ ॥
इत्यादिपर्वणि वकवधपर्वणि ब्राह्मणकन्यापुत्रवाक्येषष्ट्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १६० ॥

कार्य में कन्या दंदने परभी पितरों को जल देनेसे वे हित करनेवाले बने रहते हैं अतएव
आप यह कार्य मुझको सौंपकर स्वयम् जीवित रहके यदि पितरों को जल दें तो वे हित
करनेवाले होंगे ।१८ उस कन्याकी इसप्रकार दुःखभरी बातें सुनकर पिता माता और
कन्या तीनों रोनेलगे । अनन्तर वालक पुत्र उन सबको रोते देखकर प्रसन्न नेत्र और
हँसते मुखसे मीठी और अस्पष्ट बातोंमें कहनेलगा । २० । हेवाप ! मत रो, मा मत रो
वहिन मत रो यह कहताहुआ हर एक के पास एकर बार जानेलगा फिर एकतृण उठाकर
आनन्दसे बोला कि मैं इससे उस पुरुषनाशी राक्षसको मारूंगा।२२।उस के पिता माता
और बहिन यद्यपि बडे दुःख से कातर थे तौभी उससमय उसबालककी अस्पष्टबात सुन
कर उनको बड़ा हर्षहुआ अनन्तर कुन्ती यह समझकर कि यह अभिप्राय प्रकाश करने
का समय है उन के निकट जा पहुँची और मरेहुओं को अमृत से जिलाने की भांति
उनसे कहने लगी ॥ २४ ॥

have to leave me in time. Where lies the harm if you do it now ? It is useless to dally when you must do a thing. What misery can be greater for usthan going abegging from door to door like dogs after your death?On the other hand, by releasing you with family from this trouble I shall live happily in heaven. We hear that the manes may be propitiated with libations of water after giving away a girl for such need. Therefore, do the needful and intrust the work to me." 18. At these heart-rending words of the girl, the father, mother, and daughter wept together. On this the youug son lisped out in sweet tones with a smiling face, "Don't weep father, don't weep mother, don't weep sister." With these words he went to each of them in succession.Then picking up a straw he said again cheerfully, "With this I shall kill the man eating demon." The father and mother, though much distressed at the time, were much amused at the words of their son. Kunti now saw that it was time to show herself and went near them. She spoke to themas if she were reviving the dead with nectar.24.

कुन्त्युवाच । कुतोमूलमिदंदुःखं ज्ञातुमिच्छामितत्त्वतः । विदित्वाप्यपकर्षेयं शक्यंचेदपकर्षितुम ॥ १ ॥ ब्राह्मण उवाच । उपपन्नं सतामेतद्यद्ब्रवीषितपोधने । नतुदुःखमिदंशक्यं मानुषेणव्यपोहितुम् ॥२॥ समीपेनगरस्यास्य बकोवसतिराक्षसः । ईशोजनपदस्यास्य पुरस्यचमहाबलः ॥ ३ ॥ पुष्टोमानुषमांसेन दुर्बुद्धिःपुरुषादकः । रक्षत्यसुरराण्नित्यमिमंजनपदंबली ॥ ४ ॥ नगरंचैवदेशंच रक्षोबलसमन्वित । तत् कृतेपरचक्राच्च भूतेभ्यश्चननोभयम् ॥ ५ ॥ वेतनंतस्यविहितं शालिवाहस्यभोजनम् । महिषौपुरुषश्चैको यस्तदादायगच्छति ॥ ६ ॥ एकैकश्चापिपुरुषस्तत् प्रयच्छतिभोजनम् । सवारो बहुभिर्वर्षैर्भवत्यसुकरोनरैः ॥ ७ ॥ तद्विमोक्षाययेकेचिद्यतन्तिपुरुषाः क्वचित् । सपुत्रदारांस्तान् हत्वातद्रक्षोभक्षयत्युत ॥ ८ ॥ वेत्रकीयगृहेराजा नायंनय-

अध्याय १६१ ॥

कुंती ने कहा कि मैं जानना चाहतीहूं कि ऐसे दुःखका कारण क्याहै क्योंकि यदि उससे बचने का उपाय बनपड़े तो करूंगी ब्राह्मण ने कहा कि हेतपोधने तुम जो कहती हो वोह साधुओंहीके योग्यहै पर यह दुःख दूरकरना मनुष्यकी शक्ति से बाहरहै।२। इस नगर के निकट बक नामक एक महाबली राक्षस रहताहै वोह मांसभोजी इसनगर और प्रदेशका अधीशहै मनुष्य मांस से पुष्ट बली और दुष्टबुद्धि वोह असुरराज सदा इस देश की रक्षाकरताहै।४। इस देश के राक्षस बल से रक्षित होनेके कारण अन्य देश वा किसी प्राणीसे हमारे भयकी सम्भावना नहीं है एकगाडी अन्न और दो भैंसे और वोह मनुष्य जो उन्हें लेजाताहै यह सब उस राक्षसके भोजनके लिये वेतन के स्वरूप में निर्दिष्टहैं ।६। इस देशका हर एक गृहस्थ अपनी २ वारीसे एक २ दिन के हिसाब से नित्य भोजन पहुँचाता है बहुत वर्षो के पीछे एक २ गृहस्थ के लिये यह कठोर वारी आती है यदि कभी कोई इस से बचनेकी चेष्टा करताहै तो वोह राक्षस स्त्री पुत्रों के साथ उस को

CHAPTER CLXI

Kunti said, "I wish to know the cause of so much grief and I shall relieve you from the trouble if I can." The Brahman replied, "What you say is worthy of great beings like yourself. But to rid us of this difficulty is out of the power of man. 2. Near this city lives a powerful Rakshas named Bak, He rules over the suburbs. Strong with the eating of human flesh, powerful and cruel, the Rakshas king protects the country. Being protected by demoniac power, this country fears no foreign power or any other being, A cart full of food, two buffaloes and the driver of the cart are the daily ration of the Rakshas. 6. Every citizen, in his turn, is bound to supply the demon with provisions. Of course this dangerous turn comes once in many years. One who tries to escape has his whole family destroyed and

सिंहास्थितः । उपायंतंनकुरुते यत्नादपिसमन्दधीः ॥ ९ ॥ अनामयंजनस्यास्य येन स्यादद्यशाश्वतम् । एतदर्हावयंनूनं वसामोदुर्बलस्यये विषयेनित्यवास्तव्याः कुराजानमुपाश्रिताः ॥ १० ॥ ब्राह्मणाःकस्यवस्तव्याः कस्यवाच्छन्दचारिणः । गुणैरेतेहिवत्स्यन्ति कामगाःपक्षिणोयथा ॥ ११ ॥ राजानंप्रथमंविन्देत्ततो भार्य्यांततोधनम् । त्रयस्यसञ्चयेनास्य ज्ञातीन् पुत्रांश्चतारयेत् ॥ १२॥ विपरीतंमयाचेदं त्रयंसर्वमुपार्ज्जितम् । तदिमामापदंप्राप्य भृशंतप्यामहेवयम् ॥ १३ ॥ सोऽयमस्माननुप्राप्तो वारःकुलविनाशनः । भोजनंपुरुषश्चैकः प्रदेयंवेतनंमया ॥ १४ ॥ नचमेविद्यतेवित्तं संक्रेतुंपुरुषंक्वचित् । सुहृज्जनंप्रदातुञ्च नशक्ष्यामिकदाचन ॥ १५ ॥ गतिंचैवनपश्यामि

मारकर खाजाता है।८। इस खण्डमें वेत्रकीय गृहनामक स्थानमें एक राजाहै वोह बुद्धिहीन भूप नीति को आश्रय नहीं करता यद्यपि राक्षसके वध के लिये वोह स्वयम् असमर्थ है पर यत्न से ऐसा कोई उपाय नहीं ढूंढता कि इन सब लोगों के लिये सदा कुशल होजाय हम लोग जब उस दुर्बल बुरे राजाके भरोसे सदा भयभीत होकरभी उस के अधिकार में रहते हैं तब अवश्यही इस दुःख के भोगने के योग्यहैं देखो ब्राह्मणको कोई अपनी भूमि में नहीं वसासक्ता क्योंकि वे किसीकी इच्छा से नहीं चलते वे अपनेगुणसे कामचारी पक्षीके सदृश मनमाना वासकरते हैं।११।पर मैंने उसका विपरीत काम किया है और कहाभी है ।कि पहले भूप तब स्त्री और पीछे धनार्जन करना इन तीन विषयों के सञ्चितहोने पर ज्ञाति और पुत्रोंका उद्धारहोता है इन तीनों विषयों के उपार्जन में भी मैंने बड़ा विपरीत काम किया है सो अब इस विपत के समुद्र में गिरकर बडादुःखी होरहा हूं आज हमारी वोह कुलनाशी बारी आई है राक्षस के भोजनके लिये बेतन के स्वरूप में एक मनुष्य मुझको देना पड़ेगा।१४ पर मेरेपास इतना धन नहीं है कि किसी स्थान से मोललेकर एक मनुष्यदूं और किसी स्वजन को भी नहीं देसकूंगा सो ऐसा

devoured by him.8. In this country there is a king who lives in a place called Batraki But the foolish king does not act wisely. Although he is himself unable to kill the Rakshas, yet he might devise some means to get rid of him for ever. We rely npon such a weak king, and are surely worthy of this treatment. Observe that no one can settle a Brahman in his land as the latter does not act upon the wish of the former. A Brahman lives like a bird wherever he likes. But I have acted against this principle. They say that one should seek for a king first, then, wife and then wealth. On these three depends the safety of the family. In this respect, too, I have erred and so I have fallen into the Ocean of difficulty. To day is the turn of the destruction of my family. I shall have to send a man as ration to the Rakshas. I have no money to purchase one, nor the heart to give one out of my family. I see

तस्मान्मोक्षायराक्षसः । सोऽहंदुःखार्णवेमग्नो महत्यसुकरेभृशम्॥१६॥सहैवैतैर्गमिष्यामि
बान्धवैरद्यराक्षसम् । ततोनःसहितान्क्षुद्रः सर्वानेवोपभोक्ष्यति ॥ १७ ॥

इत्यादिपर्वणि बकवधपर्वणि कुन्तीप्रश्ने एकषष्ट्य
धिकशततोऽध्यायः ॥ १६१ ॥

कुन्त्युवाच । नविषादस्त्वयाकार्यो भयादस्मात्कथंचन । उपायःपरिदृष्टोऽत्र
तस्मान्मोक्षायरक्षसः ॥ १ ॥ एकस्तवसुतोबालः कन्याचैकातपस्विनी । नचैतयोस्त-
थापत्न्या गमनंतवरोचये ॥ २ ॥ ममपंचसुताब्रह्मं स्तेषामेकोगमिष्यति । त्वदर्थंबलि
मादाय तस्यपापस्यरक्षसः ॥ ३ ॥ ब्राह्मण उवाच । नाहमेतत्करिष्यामि जीवितार्थे
कथंचन । ब्राह्मणस्यातिथेश्चैव स्वार्थेप्राणान्वियोजयन् ॥ ४ ॥ नत्वेतदकुलीनासु
नाधर्मिष्ठासुविद्यते । यद्ब्राह्मणार्थे विसृजेदात्मानमपिचात्मजम् ॥ ५ ॥ आत्मनस्तु

कोई उपाय नहीं दीखता कि जिससे उस राक्षसके हाथ से बचसकूं इस लिये अतिअपार दुःख के समुद्र में डूबाहूं अतएव समझताहूं कि मैं सब बांधवोंके साथ उस राक्षस के पास जाऊंगा कि जिससे वोह नीचाशय राक्षस हम सबको खाले ॥ १७ ॥

अध्याय १६२ ॥

कुंती ने कहा हे ब्रह्मन् ! तुम इस दुःख का भय मत करो मैंने उस राक्षससे बचने का उपाय निश्चय किया है तुम्हारा एक शिशुपुत्र और एकही ब्रतशीला कन्या है उन मेंसे किसी का वो तुम्हारी स्त्रीका अथवा तुम्हारा जानाभी उचित नहीं है।२।मेरे पांच पुत्र हैं उन मेंसे एक तुम्हारे उपकार के लिये उपहार लेकर उस पापी राक्षस के यहां जायगा ब्राह्मण ने कहा कि मैं अपना जीवन बचाने के लिये कभी ऐसा काम नहीं करसकूंगा मैं अपने लिये ब्राह्मण और अतिथिका प्राण लेनेके लिये साहस नहीं करसक्ता ।४।जो नीच वंश में उत्पन्न और अधार्मिक हैं वेभी ऐसे काम में हाथ नहीं डालते ब्राह्मण के उपकार

no way to get rid of the Rakshas and am, therefore, fallen in to the boundless Ocean of grief. I think I should go to the *Rakshas* with all my family so that he may eat us all at once".17.

CHAPTER CLXII

*Kunti* said, "Donot be troubled with this grief, Brahman, I have provided for you a remedy to save you from the *Rakshas.* You have only one son and one daughter and I donot think it proper for you or for your wife to go there.2.I have five sons. One of them shall go with provisions for your sake." The Brahman replied, "I shall do no such thing to save my life. I dare not take the life of a Brahman or guest to save my own.4. Even those who are low born and sinful dare not commit such a crime. The rule that a son may be forsaken for the good of a Brakman, seems to me salutary and

मयाश्रेयो वोद्धव्यमितिरोचये । ब्रह्मबध्यात्मबध्यावा श्रेयानात्मबधोमम ॥ ६ ॥ ब्रह्म बध्यापरंपापं निष्कृतिर्नात्रविद्यते । अबुद्धिपूर्वंकृत्वापि वरमात्मबधोमम ॥ ७ ॥ नत्व हंबधमाकांक्षे स्वयमेवात्मनःशुभे । परैःकृतेबधेपापं नकिंचिन्मयिविद्यत ॥ ८ ॥ अ-भिसन्धिकृतेतस्मिन् ब्राह्मणस्यबधेमया । निष्कृतिंनप्रपश्यामि नृशंसंक्षुद्रमेवच ॥ ९॥ आगतस्यगृहं त्यागस्तथैव शरणार्थिनः । याचमानस्यचबधो नृशंसोगर्हितोबुधैः ।१० कुर्य्यान्ननिन्दितंकर्मन नृशंसंकथंचन । इतिपूर्वेमहात्मान आपद्धर्मविदोविदुः ॥११॥ श्रेयांस्तुसहदारस्य विनाशोऽद्यममस्वयम् । ब्राह्मणस्यबधं नाहमनुमंस्येकदाचन ॥ ॥ १२ ॥ कुन्त्युवाच । ममाप्येषामतिर्ब्रह्मन् विप्रारक्ष्याइतिस्थिरा । नचाप्यनिष्टः पु-त्रोमे यदिपुत्रशतंभवेत् ॥ १३ ॥ नचासौराक्षसःशक्तो ममपुत्रविनाशने । वीर्य्यवान्म

लिये जो यह विधि बनी है कि आत्मज को त्याग देना मुझको वही मंगलदायी समझना चाहिये और मैं वैसाही करना चाहताहूं ब्राह्मण वध और आत्महत्या इन दोनोंमें आत्म हत्याही मंगलयुक्त है ।६। क्योंकि ब्राह्मण वध बड़ा पापहै उस के करनेसे फिर बचनेका कोई उपाय नहीं मैं समझताहूं कि अनिच्छा से ब्राह्मण वध करने से अनिच्छा आत्म-हत्याकरना मेरेलिये अच्छा है और मैं स्वयम् आत्महत्याभी नहीं करताहूं और कोईमुझ को मारेगा उसका पाप मुझको नहीं लगसक्ता ।८। मुझको नहीं जान पडता कि बुद्धि से अथवा छल पूर्वक ब्रह्म वध करके सहज में छूटसकूंगा पण्डितोंने कहाहै कि अतिथि वा शरण लियेहुए को त्याग देना और मागनेवालेको मारडालना अति निष्ठुर और अनुचित कार्य है ।१०। आपद्धर्म के जाननेवाले पहले महात्माओंने कहाहै कि निन्दित और निष्ठुर कर्म कभी न करना अतएव आज मैं स्त्री सहित प्राण छोड़ूंगा मेरेलिये यही अच्छा है मैं किसीप्रकारसे ब्राह्मण हत्याकी सम्मति नहीं देसकूंगा।१२।कुंतीने कहा हे ब्राह्मण ! मैंने भी यही निश्चय किया है कि ब्राह्मणोंकी अवश्य रक्षाकरनी चाहिये और यदि सौपुत्रभी

I shall act upon it, Of the killing of a Brahman and suicide the latter is preferable,6. For the killing of a Brahman is a great sin for which there is no remedy. I prefer unintentional suicide to the unintentional murder of a Brahman. I donot wish to commit suicide. Another person will kill me and therefore I shall be free from sin.8.I donot think I shall escape easily if I secure the death of a Brahman by cunningness or wisdom. Learned men say that to forsake a guest or one who seeks quarter and to kill a beggar are cruel and improper acts.10The holy men of old,who knew the course to be followed at the time of difficulties, say that one must never do a bad and cruel act. I shall, therefore, die with my wife and I like it, I shall never give consent to the death of a Brahman." Kunti said, "I too, concur with you in holding that *Brahmans* should be protected. A son is not the

न्त्रसिद्धश्च तेजस्वीचसुतोमम ॥ १४ ॥ राक्षसायचतत्सर्वं प्रापयिष्यतिभोजनम् ।
मोक्षयिष्यतिचात्मानामिति मेनिश्चितामतिः ॥ १५ ॥ समागताश्चवीरेण दृष्टपूर्वाश्चरा-
क्षसाः । बलवन्तोमहाकाया निहताश्चाप्यनेकशः ॥ १६ ॥ नत्विदंकेषुचिद्ब्रह्मन् व्या
हर्त्तव्यंकथञ्चन । विद्यार्थिनोहिमेपुत्रान् विप्रकुर्य्युःकुतूहलात् ॥ १७ ॥ गुरुणाचान-
नुज्ञातो ग्राहयेद्यंतसुतोमम । नसकुर्य्यात्तथाकार्य्यं विद्ययेतिसतांमतम ॥१८ ॥ एवमु-
क्तस्तुपृथयास विप्रोभार्य्यायासह । हृष्टःसम्पूजयामास तद्वाक्यममृतोपमम् ॥ १९ ॥
ततःकुन्तीचविप्रश्च सहितावनिलात्मजम् । तमब्रूतांकुरुष्वेति सतथेत्यब्रवीच्चतौ २०॥

इत्यादिपर्वणि बकवधपर्वणि भीमबकवधाङ्गीकारे
द्विषष्ठ्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १६२ ॥

होवें तौभी पुत्र मेरे अनादरकी वस्तु नहीं है मेरेपुत्र वीर्यवन्त, तेजस्वी और मन्त्र में सिद्धहैं सो वोह राक्षस उनको नष्टकरनेमें समर्थ न होगा।१४।मुझको निश्चय जानपडता है कि मेरा पुत्र उसराक्षस को वोह सब खानेकी वस्तु पहुँचाभी देगा और अपनी रक्षा भी करेगा मैंने पहिले देखाहै कि बडे २ बली राक्षस आकर मेरेपुत्रों से यमराजके घर भेजेगये।१६।हेब्रह्मन् ! यह बात तुम किसीसे किसीप्रकार प्रकाश मत करना प्रकाशहोने से विद्यार्थी लोग बडी इच्छासे इस विद्याके सीखने के लिये मेरेपुत्रों को सदा दिक्करेंगे मेरेपुत्र गुरुकी आज्ञा बिना और किसी को यह विद्या देंगे तो उस विद्या से फिर काम नहीं करसकेंगे।१८।ब्राह्मण ने कुंतीकी यहबात सुनकर स्त्रीसहित अति प्रसन्नहोकर अमृत सदृश उसबातको आदरपूर्वक मान लिया फिर कुंती और ब्राह्मण ने एकत्रहोकर पवन नन्दन भीमसे उस कठोर कार्य करने को कहा भीमसेननेभी उसको मान लिया ॥२०॥

object of inaffection to me if I have a hundred. My sons are strong, brave and learned in the art of killing *Rakshases.* He will not be able to harm my son. 14. I believe my son will take provisions to him and will return safely. I have seen many *Rakshases* killed by my sons 16. You should not disclose this secret to any one. For, by so doing, those who wish to learn this art will annoy my sons who are not at liberty to teach this knowledge without the permission of their preceptor and may lose it if they act against the instructions. The 18. Brahman and his wife gladly accepted the offer. The *Brahman* and Kunti jointly, requested *Bhimsen* to perform the difficult task and *Bhim sen* gave his consent to it. 20.



वैशम्पायन उवाच । करिष्यइतिभीमेन प्रतिज्ञातेऽथभारत । आजग्मुस्तेततः सर्वेभैक्ष्यमादायपांडवाः ॥ १ ॥ आकारेणैवतंज्ञात्वा पाण्डुपुत्रोयुधिष्ठिरः । रहःसमुपविश्यैकस्ततः पप्रच्छमातरम् ॥ २ ॥ युधिष्ठिर उवाच । किञ्चिकीर्षत्ययंकर्म भीमोभीमपराक्रमः । भवत्यनुमतेकाच्चित् स्वयंवाकर्त्तुमिच्छति ॥ ३ ॥ कुन्त्युवाच । ममैव वचनादेष करिष्यतिपरन्तपः । ब्राह्मणार्थेमहत्कृत्यं मोक्षायनगरस्यच ॥ ४ ॥ युधिष्ठिर उवाच । किमिदंसाहसंतीक्ष्णं भवत्यादुष्करंकृतम् । परित्यागंहिपुत्रस्य नप्रशंसन्तिसाधवः ॥ ५ ॥ कथंपरसुतस्यार्थे स्वसुतंत्यक्तुमिच्छसि । लोकवेदविरुद्धं हिपुत्रत्यागात्कृतंत्वया ॥ ६ ॥ यस्यबाहूसमाश्रित्य सुखंसर्वेशयामहे । राज्यंचापहृतं

---

अध्याय १६३ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि हे भारत ! भीमसेन से उस कामकी प्रतिज्ञा करने पर सम्पूर्ण पांडव भिक्षाकी वस्तुलेकर गृहको लौटआये अनन्तर युधिष्ठिरने आकार द्वारा वोह सब बातजानकर निरालेमें बैठकर मातासे पूंछा ।२। कि भीमपराक्रमी भीम किस कामको जाते हैं क्या तुमने आज्ञा दीहै अथवा भीमने स्वयम् इसके करनेकी इच्छाकी है कुंती ने कहा कि शत्रुनाशी वृकोदर मेरेही आज्ञा से ब्राह्मण के उपकार और इसनगर के मुक्त करने के लिये यह भारीकाम पूराकरेंगे।४।युधिष्ठिरने कहा कि यह आपने कैसा भयानक साहस किया साधुगण कभी पुत्र त्यागनेकी प्रशंसा नहीं करते और दूसरेका पुत्र बचाने के लिये अपना पुत्र त्यागना क्योंकर उचित होसक्ता है आज तुमने पुत्रको त्यागकर लोकाचारके विपरीत और वेदके विरुद्ध कर्मकियाहै।६।जिसके भुजबलके आसरे हम सुख से सोते हैं जिसके भुजबल के भरोसे हमको नीचाशय दुर्योधनादिसे लूटेहुए राज्य के पानेकी आशाहै, जिसके अपरिमित वीरको स्मरणकर दुर्योधन और शकुनी को दुःख से

---

## CHAPTER CLXIII

Vaishampayan said that when Bhim had promised to do the work, the Pandavas came with the things obtained as alms. Yudhishthir guessed out all and asked his mother in private, saying, " On what business is Bhim going, mother ? Is it by your order or Bhim's own wish that he is doing it ?" Kunti replied " It is by my order that Bhim is going to do kindness to the Brahman and to relieve the city by his bravery." 4. Yudhishthir said, " What a hazardous undertaking ! The good never praise the giving up of a son. How can it be proper to give up one's own son to save another's. By giving up the son you have acted against the worldly practice and the injunctions of the Vedas. 6. Bhim, on the reliance of whose strength we sleep soundly and hope to get back our kingdom which we are robbed of by the meanDuryo-

क्षुद्रैराजिहीर्षामहेपुनः ॥ ७ ॥ यस्यदुर्य्योधनोवीर्य्यं चिन्तयन्नमितौजसः। नशेतेरजनीः सर्व्वादुःखाच्छकुनिनासह ॥ ८ ॥ यस्यवीरस्यवीर्य्येण मुक्ताजतुगृहाद्वयम्। अन्येभ्यश्चैवपापेभ्योनिहतश्चपुरोचनः ॥ ९ ॥ यस्यवीर्य्यंसमाश्रित्य वसुपूर्णांवसुन्धराम्। इमां मन्यामहेप्राप्तां निहत्यधृतराष्ट्रजान ॥ १० ॥ तस्यव्यवसितस्त्यागो बुद्धिमास्थायकां त्वया। कच्चिन्नुदुःखैर्बुद्धिस्ते विलुप्तागतचेतसः ॥ ११ ॥ कुन्त्युवाच। युधिष्ठिर न सन्तापस्त्वयाकार्यो वृकोदरे। नचायंबुद्धिदौर्बल्याद्व्यवसायः कृतोमया ॥ १२ ॥ इह विप्रस्यभवनेवयं पुत्रसुखोषिताः। अज्ञाताधार्त्तराष्ट्राणां सत्कृतावीतमन्यवः ॥ १३ ॥ तस्यप्रतिक्रियापार्थ ममेयंप्रसमीक्षिता। एतावानेवपुरुषः कृतंयस्मिन्ननश्यति ॥ १४ ॥ यावच्चकुर्य्यादन्योऽस्य कुर्य्याद्बहुगुणंततः। दृष्ट्वाभीमस्यविक्रान्तं तदाजतुगृहेमहत् ॥ १५ ॥ हिडिम्बस्यवधाच्चैवं विश्वासोमेवृकोदरे। बाह्वोर्बलंहिभीमस्य नागायुतसमं

रात्रि में नींद नहीं आती।८।जिसवीरके भुजवीर्य्य से हम लोग जतुगृह और दूसरी विपदों से बचे और जिसने पुरोचनको यमराजके घर भेजा यहांतक कि जिसके भुजवीर्य्य की आशा से हमको ऐसा विश्वासहै कि मानो हम धृतराष्ट्र के पुत्रोंको मारकर इस खोयेहुए राज्य को फिर पाचुकेहैं।१०।तुम ने कैसी बुद्धि से उस भीमसेन को त्याग देना निश्चय किया है क्या तुम ने अपना ज्ञान खोदिया, क्या दुःख से तुम्हारी बुद्धि जाती रही। कुंतीने कहा हे युधिष्ठिर वृकोदर के लिये दुःख मत करो मैंने बुद्धिकी अल्पता से इस काम में हाथ नहीं डालाहै १२ हम ब्राह्मण के घरमें धृतराष्ट्र के पुत्रों से छिपकर सत्कारके साथ बिना कष्ट बसरहे हैं इसके बदले मैंने इसकामका करना निश्चय कियाहै क्योंकि जो लोग उपकारके बदले में उपकार करतेहैं वही पुरुषहैं।१४।विशेष कर जो जितना उपकार करता है बदले में उसका उससे अधिक उपकार करना उचितहै जतुगृह में भीमसेन का जितना विक्रम देखाहै और उसने जिसप्रकार हिडिंबको मारा उस से मुझको विश्वास

dhan and others, the recollection of whose boundless strength keeps away sleep at night from the eyes of Duryodhan and Shakuni, by the strength of whose arms we could save ourselves from the burning house and other perils, who sent Purochan to sleep in the arms of death and the reliance we put on the strength of whose arms is so great as to make us quite certain of the recovery of our lost kingdom and the death of the sons of Dhritrashtra, has been given up by you.10.Have you lost your reason and wisdom under difficulties ?" Kunti replied, "Donot be grieved for Bhim, Yudhishthir. I have not done it through want of wisdom. Because we live safely in the Brahman's house, unknown by the sons of Dhritrashtra I have resolved to recompense the *Brahman* by this act. For those who do kindness in return are really men.14.*Besides*, one should do a

महत् ॥ १६ ॥ येनयूथंगजमख्या निर्व्यूढावारणावतात् । वृकोदरेणसदृशोबलेनान्यो
नविद्यते । योऽप्यतीयाद्युधि श्रेष्ठमपिचक्रधरंस्वयम् ॥ १७ ॥ जातमात्रःपुराचैव ममा-
ङ्कात्पतितोगिरौ । शरीरगौरवादस्य शिलागात्रैर्विचूर्णिता ॥ १८ ॥ तदहंप्रज्ञयाज्ञात्वा
बलंभीमस्यपाण्डव । प्रतिकार्य्येचविप्रस्य ततःकृतवतीमतिम् ॥ १९ ॥ नेदंलोभान्न
चाज्ञानान्नचमोहाद्विनिश्चितम । बुद्धिपूर्वन्तुधर्मस्य व्यवसायःकृतोमया ॥ २० ॥
अर्थौद्वावपिनिष्पन्नौ युधिष्ठिरभविष्यतः । प्रतीकारश्चवासस्य धर्मश्चचरितोमहान् २१
योब्राह्मणस्यसाहाय्यं कुर्यादर्थेषुकर्हिचित् । क्षत्रियःसशुभाँल्लोकान् प्राप्नुयादितिमेमतिः
॥ २२ ॥ क्षत्रियस्यैवकुर्वाणः क्षत्रियोवधमोक्षणम् । विपुलांकीर्त्तिमाप्नोति लोकेऽस्मिं
श्चपरत्रच ॥ २३ ॥ वैश्यस्यार्थेचसाहाय्यं कुर्वाणःक्षत्रियोभुवि । ससर्वेष्वपिलोकेषु प्रजा

होगयाहै कि उसकी भुजाओंका बल दशसहस्र हाथीके समानहै।१६।जिस बृकोदरने हाथी
की भांति तुमको वारणावत नगर से निकालाथा उस भीमके समान बली इस धरती भर
में कोई नहीं दीख पडता जान पड़ता है कि मेरा भीम योद्धोंमें श्रेष्ठ वज्रधारी इन्द्रको
भी युद्ध में परास्त करसक्ताहै हेपांडव श्रेष्ठ ! भीमसेन जन्म लेतेही मेरीगोद से पहाडपर
गिरगयाथा उस के शरीरकी चोटसे पत्थर के टुकडे पिसकर चूर२ होगये।१८।इसकारण
सेभी मैं भीमका बल जानतीहूं इस लिये ब्राह्मण के शत्रुको नष्ट करने का संकल्पकियाहै
मैंने लोभ व अज्ञानता और मोह से इस काम में हाथ नहीं डालाहै बुद्धि सेही इस धर्म
कार्य में प्रवृत्तहुईहूं।२०।हे युधिष्ठिर ! इसकार्य से दोप्रयोजन सिद्धहोंगे एक यह कि यहां
के बसने के बदले में उपकार और दूसरा महान्धर्म मैं निश्चय जानतीहूं कि जो क्षत्रिय
ब्राह्मणकी सहायता करते हैं वोह शुभ लोक को पाते हैं । २२ । जो क्षत्रिय
क्षत्रिय का प्राण बचाते हैं वोह इस लोक और परलोकमें अत्यन्त यश प्राप्त करते हैं इस

greater kindness in return. From the prowess of *Bhimsen*, shown in the burning house and in killing Hidimb, I belive he has the strength of ten thousand elephants. I see no man in the world stronger than Bhim who rescued us from Barnavat. I think Bhim can defeat in battle the first of warriors, Indra the wielder of thunder bolt. Bhim, when a child, fell down from my lap on stone and broke it into pieces.18. I know, therefore, the strength of Bhim and have resolved to send him to kill the Brahman's enemy. I have not done this through avarice, ignorance or foolishness. On the other hand I have done this with due consideration. Two purposes will be served by this deed: one, the return of kindness and the other, an act of great piety. A Kshatrya saving the life of another Kshatrya or a *Brahman* reaps a great reward in this world and the next. A Kshatrya helping a Vaishya is beloved by his sub-

रञ्जयते भुवम् ॥ २४ ॥ शूद्रन्तु मोचयेद्राजा शरणार्थिनमागतम् । प्राप्नोतीह कुलेजन्म सद्द्रव्ये राजपूजिते ॥ २५ ॥ एवं मां भगवान्व्यासः पुरा पौरवनन्दन । प्रोवाचासु करप्रज्ञस्तस्मादेतं चिकीर्षितम् ॥ २६ ॥

इत्यादिपर्वणि बकबधपर्वणि कुन्तीयुधिष्ठिरसंवादे
त्रिषष्ट्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १६३ ॥

युधिष्ठिर उवाच ॥ उपपन्नमिदं मातस्त्वया यद्बुद्धिपूर्वकम् । आर्त्तस्य ब्राह्मणस्यैतदनुक्रोशादिदं कृतम् ॥ १ ॥ ध्रुवमेष्यति भीमोऽयं निहत्य पुरुषादकम् । सर्वथा ब्राह्मणस्यार्थे तदनुक्रोशवत्यसि ॥ २ ॥ यथा त्विदं न विन्देयुर्नरा नगरवासिनः । तथायं ब्राह्मणो वाच्यः परिग्राह्यश्च यत्नतः ॥ ३ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततो रात्र्यां व्यतीतायामन्नमादाय पाण्डवः । भीमसेनो ययौ तत्र यत्रासौ पुरुषादकः ॥ ४ ॥ आसाद्य तु वनं तस्य रक्षसः

में संदेह नहीं कि यदि क्षत्रिय वैश्यकी सहायता करै तो भूमंडल में सर्वत्र प्रजा उसकी प्रेमी होती है। २४। क्षत्रिय शूद्र वा शरणलियेहुए जनको विपदसे बचावे तो वोह ऐश्वर्ययुक्त राजों से पूजित वंश में जन्म लेता है । हे कौरवनन्दन ! पूर्व काल में अति बुद्धिमान भगवान् व्यास देव ने मुझको यह सब उपदेश किये थे इसी लिये मैंने यह काम करने की इच्छा की ॥ २६ ॥

अध्याय १६४ ॥

मातकी यह बातें सुनकर युधिष्ठिर ने कहा कि हे माता तुम ने जो इस विपत में पड़े ब्राह्मण पर कृपा दिखाकर बुद्धिसे जो काम कियाहै वोह बहुतही अच्छा है आपने ब्राह्मण पर दयाकी है इसी से संदेह नहीं है कि भीमसेन उस मनुष्य लोभी राक्षस को मारकर लौट आवेगा तुम यत्न पूर्वक ब्राह्मण से यह स्वीकार करा लेना कि नगरवालों को यह बात विदित न हो । २३ । वैशम्पायन ने कहा कि रात्रिहोने पर भीमसेन ने भोजनकी सामग्री लेकर वहांकी यात्राकी जहां राक्षस था अनन्तर उस राक्षसके बसने

jects. A Kshatrya relieving a Shudra or any other man who seeks his help, is born in a family respected by kings. The wise sage Vyas taught me all this and I have acted accordingly, 26.

## CHAPTER CLXIV

Having heard this from his mother Yudhishthir replied, "Your kindness to the Brahman will surely help Bhimsen in returning safely after killing the cannibal. You must manage to take a promise from the Brahman to the effect that he will not disclose the secret to the citizens." 23. Vaishampayan said that at night fall *Bhimsen* went with provisions to the place where the Rakshas was. Having entered his dwelling he began to consume the provisions himself, calling out the Rakshas by his name. Upon this the

पाण्डवोवली । आजुहावततोनाम्ना तदन्नमुपपादयन् ॥ ५ ॥ ततःसराक्षसः क्रुद्धो
भीमस्यवचनात्तदा । आजगामसुसंक्रुद्धो यत्रभीमोऽव्यवस्थितः ॥ ६ ॥ महाकायोमहा
वेगो दारयन्निवमेदिनीम् । लोहिताक्षःकरालश्च लोहितश्मश्रुमूर्द्धजः ॥ ७ ॥ आक-
र्णाच्छिन्नवक्त्रश्च शंकुकर्णोविभीषणः । त्रिशिखांभ्रुकुटिंकृत्वा सन्दश्यरदशच्छदम् ॥
॥ ८ ॥ भुञ्जानमन्नंतद्दृष्ट्वा भीमसेनंसराक्षसः । विवृत्यनयनेक्रुद्ध इदंवचनमब्रवीत् ॥९
कोऽयमन्नमिदंभुङ्क्ते मदर्थमुपकल्पितम् । पश्यतोमम दुर्बुद्धिर्यियासुर्यमसादनम् ।१०
भीमसेनस्ततःश्रुत्वा प्रहसन्निवभारत । राक्षसंतमनादृत्य भुङ्क्तएवपरांमुखः ॥११॥
रवंसभैरवंकृत्वा समुद्यम्यकरावुभौ । अभ्यद्रवद्भीमसेनं जिघांसुःपुरुषादकः ॥ १२॥
तथापिपरिभूयैनं प्रेक्षमाणोवृकोदरः । राक्षसंभुङ्क्तएवान्नं पाण्डवःपरवीरहा ॥ १३॥

के घरमें घुसकर स्वयम् वोह सब भोजनकी सामग्री खातेहुए उसका नाम लेकर पुकार नेलगे इस से बडाभारी और अति तेजस्वी वोहराक्षस भीमकीबातसे क्रोधितहोकर पृथ्वी को फाडताहुआ वहां आपहुँचा जहां भीम बैठाथा।६।उसराक्षसकी आंखें, दाढी और केश लाल, मुँह कानतक फैलाहुआ और कान शंख के समान थे ऐसा विकट भयानक वोह राक्षस भीमसेनको अन्न खाते देखकर दांतों से होठ काटता हुआ माथेमें तीनबल डालकर भौं चढाये हुए बोला कि किसपर यह कुबुद्धि चढी है कि यमराजके घर जाने के लिये मेरे भोजनके लिये मँगायाहुआ अन्न मेरेसामनेही खारहाहै।१०। भीमसेनने यहबात सुन करभी हँसतेहुए राक्षस का अनादर कर मुँह फेककर भोजन को न छोडा और उसकी ओर आंखतक न फेरी तब वोह मांसभोजी भयानक शब्द से दोनों हाथ उठाकर भीम-सेन को मारडालने के लिये दौडा तब शत्रुनाशी भीमसेन अनादर से राक्षस की ओर एकवार देखकर भोजन करने लगे राक्षस ने तब क्रोध से जलकर भीमसेनके पीछे खड़ा

Rakshas got very angry and came to the place where *Bhim* was sitting. The eyes, beard, and hair of the Rakshas were red, mouth open to the ears and ears like conchs. The dreadful *Rakshas* seeing *Bhimsen* eating the food brought for him, began to bite his lips with his teeth and contracting his forehead he said, "Who is this man seeking his own death foolishly by eating before my eyes the food brought for me. *Bhimsen* paid no heed to his words but continued to eat. He laughed at the *Rakshas* and turned his face from him. The cannibal, thereupon, intending to kill *Bhimsen* ran towards him with upraised arms. *Bhimsen* looked scornfully at the *Rakshas* and again continued to eat. The Rakshas struck *Bhimsen* with both hands with all his might. *But* in spite of the pain *Bhimsen* did not turn his eye towards him. The brave *Rakshas* then angrily rooted up a tree and ran to strike *Bhemsen*

अमर्षेणतुसम्पूर्णः कुन्तीपुत्रंवृकोदरम् । जघानपृष्ठे पाणिभ्यामुभाभ्यां पृष्ठतःस्थितः ॥ १४ ॥ तथाबलवताभीमः पाणिभ्यांभृशमाहतः । नैवावलोकयामास राक्षसंभुङ्क्त एवसः ॥ १५ ॥ ततःसभूयःसंक्रुद्धो वृक्षमादायराक्षसः । ताडयिष्यंस्तदाभीमं पुनरभ्यद्रवद्बली ॥ १६ ॥ ततोभीमःशनैर्भुक्त्वा तदन्नंपुरुषर्षभः । वार्य्युपस्पृश्य संहृष्टस्तस्थौ युधिमहाबलः ॥ १७ ॥ क्षिप्तंक्रुद्धेनतंवृक्षं प्रतिजग्राहवीर्यवान् सव्येनपाणिना भीमः प्रहसन्निवभारत ॥ १८ ॥ ततःसपुनरुद्यम्य वृक्षान्बहुविधान्बली । प्राहिणोद्भीमसेनाय तस्मैभीमश्चपाण्डवः ॥ १९ ॥ तद्वृक्षयुद्धमभवन्महीरुहविनाशनम् । घोररूपंमहाराज नरराक्षसराजयोः ॥ २० ॥ नामाविश्राव्यतुवकः समभिद्रुत्य पाण्डवम् भुजाभ्यांपरिजग्राह भीमसेनंमहाबलम् ॥ २१ ॥ भीमसेनोपितद्रक्षः परिरभ्यमहाभुजः । विस्फुरन्तंमहाबाहुं विचकर्षबलाद्बली ॥ २२ ॥ सकृष्यमाणोभीमेन कर्षमाणश्चपांडवम् । समयुज्यततीव्रेण क्रमेनपुरुषादकः ॥२३ ॥ तयोर्वेगेनमहतापृथिवी समकम्पत ।

होकर दोनों मुट्ठियों से भीमसेनकी पीठपर मारा भीमसेन ने उस बली राक्षसके दोनों भुजोंकी चोटसे बहुत कष्ट पाने परभी उसकी ओर आंख नहीं फेरी एकचित से भोजन में लगे रहे ।१५।तब वोह महाबली राक्षस अति क्रोध से अंधे के समानहोकर मारने के लिये वृक्ष उठाकर फिर उनपर दौडा फिर महाबली पुरुषेन्द्र भीमसेन धीरे २ वोह अन्न खाकर मुँहधोकर प्रसन्न चित्तसे युद्धके लिये खडेहुए।१७।क्रोधितहोकर राक्षसने भीमसेन पर उस वृक्ष को फेंका परन्तु वीर्यवन्त भीमसेन ने हँसकर उसीक्षण बायें हाथसे उस को थांभ लिया यह देखकर बलवन्त राक्षस भांति २ के पेडउखाडकर भीमपर फेंकने लगा और भीमभी वृक्ष उठाकर उसपर फेकनेलगे।१९।तब राक्षसकेसाथ मनुष्यका ऐसा भयानक युद्धहोने लगा कि इस से वहां के वृक्ष नष्टहोनेलगे तब मांसभोजी बक ने अपना नाम लेकर कूदतेहुए महाबली भीमसेनके दोनों हाथोंको पकडलिया।२१।तब महाभुज बलवन्त भीमसेन उस महावेगवान राक्षस को पूरा बल प्रकटकरतेहुए देखकर बल से खैंचने लगे राक्षस भीम से खैंचे जाकर उनको बलसे खैंचने लगा इस से मांसभोजीही

like a blind man. The mighty Bhimsen finished his meal with satisfaction and having wiped his mouth stood ready to fight. 17. He smilingly held in his left hand the tree hurled by the Rakshas at him. Seeing this the Rakshas hurled many trees at him. Bhimsen hurled them back at the Rakshas. 19. A furious fight with trees ensued between the man and the Rakshas. The cannibal pronounced his name and jumping towards Bhimsen held both his hands. Bhimsen seeing that the Rakshas was spending his whole energy, began to pull him with his might. Both pulled each other. The cannibal was much tired by this time. By their efforts the ground

पादपांश्चमहाकायां श्चूर्णयामासतुस्तदा ॥ २४ ॥ हीयमानन्तुतद्रक्षः समीक्ष्यपुरुषादकम् । निक्षिप्यभूमौजानुभ्यां समाजघ्नेवृकोदरः ॥ २५ ॥ ततोऽस्यजानुना पृष्ठमवपीड्यवलादिव । वाहुनापरिजग्राह दक्षिणेनशिरोधराम् ॥ २६ ॥ सव्येनचकटीदेशे गृह्यवाससिपाण्डवः । तद्रक्षोद्विगुणंचक्रे रुवन्तंभैरवंरवम् ॥ २७ ॥ ततोऽस्यरुधिरं वक्रात् प्रादुरासीद्विशाम्पते । भज्यमानस्यभीमेन तस्यघोरस्यरक्षसः ॥ २८ ॥

इत्यादिपर्वणि वकवधपर्वणि वकभीमयुद्धे

चतुःषष्ठ्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १६४ ॥

वैशम्पायन उवाच । ततःसभग्नपार्श्वाङ्गो नादित्वाभैरवंरवम् । शैलराजप्रतीकाशो गतासुरभवद्वकः ॥ १ ॥ तेनशब्देनवित्रस्तो जनस्तस्याथरक्षसः । निष्पपातगृहाद्राजनसहैवपरिचारिभिः ॥ २ ॥ तान्भीतान् विगतज्ञानान् भीमःप्रहरतांवरः । सान्त्व

बहुत थकनेलगा।२३।उन दोनों के वेगसे धरती हिली और निकटके बडेवृक्षटूटे अनन्तर वृकोदर राक्षस को बलखोते देखकर घुटनों से धरतीपर पीसर कर मारने लगे।२५।फिर उसकी पीठपर घुटनों को लगाकर दहनेहाथसे गले को और बायें हाथसे कमरको पकडा और उसको दोटुकडे करडाला तब राक्षस घोरशब्द करने लगा जब भीमसेन ने विकट राक्षस को तोडा तब उसके मुंह से रक्त निकलने लगा ॥ २८ ॥

अध्याय १६५ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि महाराज उस बडेभारी पहाड समान राक्षस वक ने देह टूटने पर बड़ा कोलाहलकरतेहुए प्राण छोडा उस के परिवार वाले उस शब्द से भय खाकर नौकर चाकरों सहित घरसे निकलकर भीमसेन के पासआये ।२। मारने में तेज महाबली भीमसेन ने उनको भयभीत और ज्ञान रहित देखकर समझाया और यह कह

shook and the trees were broken. Seeing the Rakshas lose his energy, Bhimsen began to press him with his knees. 25. Having thrown him on the ground he held his neck by the right and the waist by the left hand and broke his body into two pieces. The Rakshas then uttered a loud cry and died with a vomitting of blood. 28.

## CHAPTER CLXV

*Vaishampayan* said that Bak died with a tremendous roar when his body, huge like a mountain, was broken. His kinsmen, alarmed at the cry, came out with servants from their house. 2. The valliant *Bhim*, seeing them frightened out of their senses, told them that they would be destroyed in the same way if they ever took the life of a human being and they promised to obey *Bhim's* orders. From

यामासवलवान् समयेचन्यवेशयत् ॥३॥ नाहिंस्यामानुषाभूयो युष्माभिरितिकर्हिचित्।
हिंसतांहिवधः शीघ्रमेवमेव भवेदिति ॥ ४ ॥ तस्यतद्वचनंश्रुत्वा तानिरक्षांसि भारत।
एवमस्त्वितितं माहुर्जगृहुःसमयश्चतम् ॥५ ॥ ततःप्रभृतिरक्षांसि तत्रसौम्यानिभारत।
नगरेप्रत्यदृश्यन्त नरैर्नगरवासिभिः ॥ ६ ॥ ततोभीमस्तमादाय गतासुंपुरुषादकम्।
द्वारदेशेविनिक्षिप्य जगामानुपलक्षितः ॥ ७ ॥ दृष्ट्वाभीमवलोद्भूतं वकंविनिहतंतदा।
ज्ञातयोऽस्यभयोद्विग्नाः प्रतिजग्मुस्ततस्ततः ॥ ८ ॥ ततःसभीमस्तंहत्वागत्वा ब्राह्म-
णवेश्मतत्। आचचक्षेयथावृत्तं राज्ञःसर्वमशेषतः ॥९॥ ततोनराविनिष्क्रान्ता नगरा
त्कल्यमेवतु। ददृशुर्निहतंभूमौ राक्षसंरुधिरोक्षितम् ॥ १० ॥ तमद्रिकूटसदृशं विनि-
कीर्णंभयानकम्। दृष्ट्वासंहृष्टरोमाणो बभूवुस्तत्रनागराः ॥ ११ ॥ एकचक्रांततोगत्वा
प्रवृत्तिंप्रददुःपुरं। ततःसहस्रशो राजन्नरा नगरवासिनः ॥ १२ ॥ तत्राजग्मुर्वकंद्रष्टुं
सस्त्रीवृद्धकुमारकाः। ततस्तेविस्मिताःसर्वे कर्मदृष्ट्वातिमानुषम्। दैवतान्यर्चयांचक्रुः

कर उनसे प्रतिज्ञा कराली कि तुम फिर कभी मनुष्य न मारना यदि मारोगे तो तुम को भी तुरन्त इसीप्रकार नष्ट होना पडेगा।४।राक्षसोंने वृकोदरकी यहवात सुनकर उस नियम को मान लिया। हे भारत! तव से नगरवाले उसनगर में राक्षसों को शान्त स्वभावी देखते थे।६।अनन्तर भीमसेन उस मरेहुए राक्षस को लेकर नगर के द्वार पर डालकर लोगों के विन देखे चलेआये राक्षस वककी जातिवाले भीमसेनसे बल पूर्वक उसको मारेजाते देखकर भय से चित्तको मलिनकर इधर उधरभागे।८।भीमसेनने उस राक्षस राजको मारकर ब्राह्मण के घरमें जाकर आद्योपांत सम्पूर्ण वृत्तांत कह सुनाया। अनन्तर प्रातःकाल में नगरवासियों ने नगर से निकलतेही पर्वतकी चोटी की समान वडेभारी राक्षस वक को रक्त से नहाया और मराहुआ पडा देखकर रोमांचित हुए।११। और एक चक्रा नगर में जाकर वोह समाचार सुनाया हे राजन्! तव सहस्रों नगर वाले राक्षस वक को देखने के लिये एकत्रित हुए उन सब ने वोह अलौकिक कार्य देखकर आश्चर्य किया और सब लोग देवताओं की उपासना

that time the citizens had no cause of fear from them. 6. *Bhimsen* then dragged the corpse to the city gate and entered the city unseen. The kinsmen of the demon ran away in terror and dispersed. Having slain the demon, *Bhim* entered the Brahman's house and told all that had happened. At break of day, the citizens, coming out of the city gate, saw the huge *Rakshas*, big like a mountain lying blood stained and slain. 11. They published the happy news in the city. Thousands of citizens gathered to see the Rakshas. They wondered at the extraordinary deed and began to praise the gods. They then inquired amongst themselves as to

सर्वएवविशाम्पते ॥ १३ ॥ ततःप्रगणयामासुः कस्यवारोऽद्यभोजने। ज्ञात्वाचागम्य तंविप्रं पप्रच्छुःसर्वएवते ॥ १४ ॥ एवंपृष्टःसबहुशो रक्षमाणश्चपाण्डवान् । उवाचनागरान्सर्वा निदंविप्रर्षभस्तदा ॥ १५ ॥ आज्ञापितंमामशने रुदन्तंसहबन्धुभिः । ददर्शब्राह्मणः कश्चिन्मन्त्रसिद्धोमहामनाः ॥१६॥ परिपृच्छ्यचासमांपूर्वं परिक्लेशंपुरस्यच। अब्रवीद्ब्राह्मणश्रेष्ठो विश्वास्यप्रहसन्निव॥१७॥ मापयिष्याम्यहंतस्मा अन्नमेतद्दुरात्मने । मन्निमित्तंभयंचापि नकार्य्यमितिचाब्रवीत् ॥ १८ ॥ सतदन्नमुपादाय गतोवकवनंप्रति । तेननूनंभवेदेतत्कर्म लोकहितंकृतम् ॥ १९ ॥ ततस्तेब्राह्मणाःसर्वे क्षत्रियाश्चसुविस्मिताः । वैश्याःशूद्राश्चमुदिताश्चक्रुर्ब्रह्ममहं तदा ॥ २० ॥ ततोजानपदाःसर्वे आजग्मुर्न्नगरंप्रति। तदद्भुततमंदृष्ट्वा पार्थास्तत्रैवचावसन् ॥ २१ ॥

इत्यादिपर्वणि वकवधपर्वणि वकवधे पञ्चषष्ठ्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १६६ ॥
समाप्तश्च वकवधपर्व ॥ अथ चैत्ररथ पर्व ॥

करने लगे फिर वोह यह पूंछने लगे कि आज राक्षसको भोजन देनेकी किसकी बारीथी अन्तमें सब ठीक जानकर उस ब्राह्मण के पासजाकर विशेष समाचार पूंछा।१४।सम्पूर्ण नगर वालों के ब्राह्मण से बार २ पूंछने पर विप्रेंद्र ने पांडवों को छिपाने के लिये कहा कि मैं राक्षस को भोजन देने की आज्ञा पाकर वन्धुओं सहित रो रहा था उस समय एक मंत्र में सिद्ध महात्मा ब्राह्मणने मुझको उसदशा में देखकर पूंछा।१६।और इसनगर के घोर क्लेश के वृत्तान्त से ज्ञात होकर ढाढस देकर हँसते हुए मुझ से कहा कि मैं उस दुरात्मा के निकट यह अन्न लेजाऊंगा मेरे लिये कुछ भय न करना।१८।यह कहकर वोह अन्न लेकर राक्षस वक के वन में गये इस में सन्देह नहीं है कि उन्होंने ही लोगों के हित के निमित्त यह काम किया होगा यह सुनकर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र सबने अचरजमान और ब्रह्म महोत्सव किया । नगर वाले उस आश्चर्य लीला का वृत्तांत जानकर नगर को लौटगये और पांडवलोग वहीं बसे रहे ॥२१॥

whose turn it was to carry provisions to the *Rakshas* and having ascertained the fact they came to the brahman's house to know all about it.14.But to conceal the names of the Pandavas he said, "I was bewailing my unhappy lot when a great *Brahman* came to me and on learning the cause of my distress he smilingly offered to carry the provision to the *Rakshas* without danger to himself.18.I think he has killed the demon for the good of the people." Having heard this the people were satisfied and gave out entertainments in honour of the *Brahman*. The citizens returned to their respective houses and the Pandavas remained there.21.

जनमेजय उवाच तेतथापुरुषव्याघ्रा निहत्यबकराक्षसम् । अतऊर्ध्वंततोब्रह्मन किमकुर्वत पाण्डवाः ॥ १ ॥ वैशम्पायन उवाच॥तत्रैवन्यवसन् राजन्निहत्य वकराक्षसम् । अधीयानाःपरंब्रह्म ब्राह्मणस्य निवेशने ॥ २ ॥ ततःकतिपयाहस्य ब्राह्मणःशंसितव्रतः । प्रतिश्रयार्थीतद्वेश्म ब्राह्मणस्याजगामह ॥ ३ ॥ ससम्यक्पूजयित्वातं विप्रं विप्रर्षभस्तदा । ददौप्रतिश्रयंतस्मै सदासर्वातिथिव्रतः ॥ ४ ॥ ततस्तेपांडवाःसर्वेसह कुन्त्यानरर्षभाः । उपासाञ्चक्रिरेविप्रं कथयन्तंकथाःशुभाः ॥५॥ कथयामासदेशांश्च तीर्थानिसरितस्तथा । राज्ञश्चविविधाश्चर्यान्देशांश्चैव पुराणि च ॥ ६ ॥ सतत्राकथयद्विप्रः कथान्तेजनमेजय । पंचालेष्वद्भुताकारं याज्ञसेन्याः स्वयम्वरम् ॥ ७ ॥ धृष्टद्युम्नस्य चोत्पत्तिमुत्पत्तिञ्च शिखण्डिनः । अयोनिजत्वंकृष्णाया द्रुपदस्यमहामखे॥ ८॥

अध्याय ॥ १६६ ॥

जनमेजय ने कहा कि हे ब्राह्मण मैं सुना चाहता हूं कि पुरुष सिंह पांडवों ने राक्षस वकके मारने के पीछे क्या किया । वैशम्पायनने कहा कि हे राजन् ! पांडव गण राक्षस वकको मार कर उस ब्राह्मणके घर में रहकर वेद पढ़ाकरते थे।२। कुछ दिन पीछे एक व्रत शील ब्राह्मण वसने के लिये उस ब्राह्मण के घर आये नित्य अतिथियोंकी सेवा करने वाले ब्राह्मणने उसब्राह्मणकी भलीभाँति पूजाकर वसनेको घरदिया।४। वोह अभ्यागत द्विज वहां टिककर वातों में भाँति २ की अच्छी कथाएं कहने लगा नरश्रेष्ठ पांडव गण और कुंती ने वोह सब कथायें सुनने के अभिलाषी होकर उसका आदर किया वोह भांति २ के आश्चर्य नगर तीर्थ, सरोवर, देश और राजों के वृत्तांत और नानानगरोंकी कथा सुनाने लगा।६।हेजनमेजय उस ब्राह्मण ने कथा पूरी होने पर पांचाल देशमें याज्ञसेनी के अलौकिक स्वयम्वर में धृष्टद्युम्न तथा शिखंडी का जन्म और राजा द्रुपद के महायज्ञ में कृष्णाकी उत्पत्ति इन सब वार्तोंका वर्णन किया ।८। पुरुश्रेष्ठ पांडवगणने ब्राह्मणसे उन महात्माओं

## CHAPTER CLXVI

*Janmejaya* said, "I wish to know, O *Brahman*, all that the Pandavs, the lions among men, did after killing the Rakshas." Vaishampayan replied that the Pandavas were engaged there in the study of the Vedas. A few days after, a vow-observing brahman came to live there. The brahman, who was a perpetual entertainer of guests received him with great respect and gave him a house to live in. The new comer used to tell many stories, in the course of his conversation. The Pandavas and Kunti, desirous of hearing his stories, went to him. He gave them an account of wonderful countries, cities, rivers, lakes and kingdoms. 6. At the end of his story he informed them of the election of a bride groom, in a strange manner, by Yagyaseni, the births of Dhrishtdyumn and Shikhandi and the birth of

तदद्भुततमंश्रुत्वालोके तस्यमहात्मनः । विस्तरेणैवपप्रच्छुः कथान्तेपुरुषर्षभाः ॥ ९ ॥ पाण्डवा ऊचुः । कथं द्रुपदपुत्रस्य धृष्टद्युम्नस्यपावकात् । वेदीमध्याचकृष्णायाःसम्भवः कथमद्भुतः ॥ १० ॥ कथंद्रोणान् महेष्वासात् सर्वाण्यस्त्राण्यशिक्षत । कथंविप्रसखायौ तौभिन्नौकस्यकृतेनवा ॥ ११ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवंतैश्चोदितोराजन् साविप्रः पुरुषर्षभैः । कथयामासतत्सर्वं द्रौपदीसम्भवंतदा ॥ १२ ॥

इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि द्रौपदीसम्भवेषष्ठ

षष्ट्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १६६ ॥

ब्राह्मण उवाच । गङ्गाद्वारंप्रति महान्बभूवर्षिर्महातपाः । भरद्वाजोमहाप्राज्ञः सततं शंसितव्रतः ॥ १ ॥ सोऽभिषेक्तुंगतोगङ्गां पूर्वमेवागतांसतीम् । ददर्शाप्सरसंतत्र घृताचीमाप्लुतामृषिः ॥ २ ॥ तस्यावायुर्नदीतीरे वसनंव्यहरत्तदा । अपकृष्टाम्बरांदृष्ट्वा

की अलौकिक लीलाओं को सुनकर कथा अंतहोनेपर सबको प्रसस्तरूपसे सुननाचाहा। ९। और कहा कि हे मित्र ! अग्नि से क्योंकर द्रुपद कुमार धृष्टद्युम्न की उत्पत्ति हुई क्यों कर वेदीमें से कृष्णाका अद्भुत जन्म हुआ धृष्टद्युम्नने बड़े चापधारी आचार्य द्रोण से सब अस्त्रोंकी शिक्षा कैसे पाई और राजा द्रुपद से द्रोणकी मित्रता कैसे टूटी। वैशम्पायन ने कहा कि हे राजन् ! पुरुषों में प्रधान पांडवों से यह बात सुनकर वोह ब्राह्मण द्रौपदी की जन्म कथा कहने लगा ॥ १२ ॥

अध्याय ॥ १६७ ॥

ब्राह्मणने कहा कि गंगाद्वार के निकट भारद्वाज नामक सदा व्रतशील महाप्राज्ञ, महा तपस्वी एक महर्षि थे एक समय उन्हों ने गंगा नहानेको जाकर देखा कि उन के आनेसे पहिले घृताची अप्सरा आकर नदीतटपर खड़ीहै।२।उस समय पवन से उसका वस्त्र उड़ने पर ऋषि उसको नंगी देखकर उसी क्षण काम के वश में होगये कौमार दशा

Krishna at the great sacrifice of king Drupad. The Pandavas desiring to learn in detail the wonderful incidents put the following questions to him, saying, "How was Dhrishtdyumn born? How did Krishna come out of the sacrificial fire? How did Dhrishtdyumn the mighty archer learn the use of weapons from Dronacharya? And, how was Drona's friendship with Drupad broken?" Vaishampayan said that having heard this from the Pandavas he gave the following description of the birth of Draupadi. 12.

## CHAPTER CLXVII

The *Brahman* said that near the bank of the Ganges, there lived a great *Rishi*, vow observing, wise and ascetic, named *Bharadwaj*. One day, going to bathe in the Ganges, he saw Ghritachi the apsara standing at the bank. Her dress being raised by air, she was seen

ताम्रुषिश्चकमेतदा ॥ ३ ॥ तस्यांसंसक्तमनसः कौमारब्रह्मचारिणः । चिरस्यरेतश्चस्कन्द तदृषिर्द्रोणआदधे ॥ ४ ॥ ततःसमभवद्द्रोणः कुमारस्तस्यधीमतः । अध्यगीष्टसवेदांश्च वेदाङ्गानिचसर्वशः ॥५॥ भरद्वाजस्यतुसखा पृषतोनामपार्थिवः । तस्यापिद्रुपदोनाम तदासमभवत्सुतः ॥ ६ ॥ सनित्यमाश्रमं गत्वाद्रोणेन सहपार्षतः । चिक्रीडाध्ययनं चैवचकारक्षत्रियर्षभः ॥ ७ ॥ ततस्तुपृषतेऽतीते सराजाद्रुपदोऽभवत् । द्रोणोऽपिरामं शुश्रावदित्सन्तंवसुसर्वशः ॥ ८ ॥ वनन्तुप्रस्थितंरामं भरद्वाजसुतोऽब्रवीत् । आगतं वित्तकामंमांविद्धि द्रोणंद्विजोत्तम ॥ ९ ॥ रामउवाच । शरीरमात्रमेवाद्य मयासमवशेषितम् । अस्त्राणिवाशरीरं वाब्रह्मन्नेकतमंवृणु ॥ १० ॥ द्रोण उवाच । अस्त्राणि चैव सर्वाणि तेषांसंहारमेवच । प्रयोगश्चैव सर्वेषांदातुमर्हतिमे भवान् ॥ ११ ॥

से ब्रह्मचारी उस महर्षि का चित्त घृताची पर चलतेही उन का सदा का रक्षाकियाहुआ वीर्य गिरगया उन्होंने उसको उसीक्षण द्रोणनामक पात्रमें रखलिया इसप्रकार उसधीमान् ऋषिसे द्रोणनामक कुमारने जन्म लिया वोहकुमार सम्पूर्ण वेद और वेदांगको पढनेलगा।५। इससमय पृषत् नामक राजा भरद्वाजका मित्रथा उसका पुत्र द्रुपदहुआ वोह क्षत्रिय, पृषत्पुत्र द्रुपद नित्य भरद्वाजके आश्रममें जाकर द्रोणके साथ खेलता और पढ़ताथा,फिर राजा पृषत्के स्वर्गको सिधारनेपर द्रुपद राजाहुआ द्रोणने सुना कि परशुरामजी अपना सब धन दान कर रहे हैं फिर जब राम सब कुछ देकर वनमें जाने को उद्यत हुए तब भरद्वाज पुत्रने वहांजाकर कहा कि हेद्विजोत्तम मेरानाम द्रोणहै मैं धनकी अभिलाषासे आपके पास आयाहूं रामने कहा कि हेब्रह्मन्! मैं सब कुछ दान करचुकाहूं अबमेरा शरीर और अस्त्र ही शेषहै अतएव चाहै मेरे अस्त्र वा शरीर इन दोनोंमें से एक की प्रार्थना करो द्रोणने कहा कि आप प्रयोग और उपसंहार के साथ सम्पूर्ण अस्त्र मुझको देदें ।११। अनन्तर भृगुनन्दन

naked by the Rishi, who was at once smitten with desire. Celibate from his early days the rishi's long protected semen dropped down as soon as his heart inclined towards *Ghritachi*. He put it at once in a vessel called Drona. From this the boy Drona was born and he began to study the Vedas and the branches. In those days, king Prishat had friendship with *Bharadwaj*. His son was named Drupad who came every day to the hermitage to read and play with Drona. Durpad became king after his father's death. Drona heard that Parashuram was giving away all his wealth. When he had given away his all, Drona reached there and said, "My name is Drona. I have come, O best of Brahmans, for wealth." *Ram* replied. "I have give away all. My body and the weapons are the only things left. Choose one of the two." Drona said, "Give me all your weapons with the method of using them." *Ram* gave him up all the weapons and Drona con-

ब्राह्मण उवाच । तथेत्युक्त्वाततस्तस्मै प्रददौभृगुनन्दनः । प्रतिगृह्यतदाद्रोणः कृतकृत्यो
ऽभवत्तदा॥१२॥संप्रहृष्टमनाद्रोणो रामात्परमसम्मतम् । ब्रह्मास्त्रंसमनुप्राप्य नरेष्व
भ्यधिकोऽभवत् ॥ १३ ॥ ततोद्रुपदमासाद्य भारद्वाजःप्रतापवान । अब्रवीत्पुरुषव्या
घ्रःसखायं विद्धिमामिति ॥ १४ ॥ द्रुपद उवाच । नाश्रोत्रियःश्रोत्रियस्य नारथी
रथिनःसखा । नाराजापार्थिवस्यापि सखिपूर्वंकिमिष्यते ॥ १५ ॥ ब्राह्मण उवाच ।
सविनिश्चित्यमनसा पांचाल्यंप्रतिबुद्धिमान् । जगामकुरुमुख्यानां नगरंनागसाह्वयम्
॥ १६ ॥ तस्मैपौत्रान्समादाय वसूनिविविधानिच । प्राप्तायप्रददौभीष्मः शिष्यान्
द्रोणायधीमते ॥ १७ ॥ द्रोणः शिष्यांस्ततः पार्थानिदंवचनमब्रवीत् । समानीयतुतान्
शिष्यान्द्रुपदस्यासुखायवै ॥१८॥ आचार्यवेतनं किंचिद्धृदि यद्वर्त्ततेमम । कृतास्त्रै-
स्तत्प्रदेयं स्यात्तद्वतंवदतानघाः । सोऽर्जुनप्रमुखैरुक्तस्तथास्त्विति गुरुस्तदा ॥ १९ ॥

ने तथास्तु कहकर उनको सब अस्त्र देदिये । द्रोणने उनको लेकर अपने को कृतार्थ
समझा।१२।वह रामसे परमसम्मत ब्रह्मास्त्र पाकर और सब अस्त्रों के पानेसे अधिकप्रसन्न
हुए अनन्तर प्रतापी पुरुषेन्द्र भरद्वाज नन्दनने द्रुपदके पास आकरकहा।१४।कि मैं तुम्हारा
मित्र हूं द्रुपद ने उत्तर दिया कि जो श्रोत्रिय नहीं है वोह कभी श्रोत्रिय का मित्र नहीं हो-
सक्ता जो रथी नहीं है वोह कभी रथी का मित्र नहीं होसक्ता और जो स्वयम् राजा नहीं
है वोह कभी राजा का मित्र नहीं होसक्ता । अतएव तुम क्यों मुझको मित्र कहतेहो द्रोण
ने पांचाल राजकी यह बात सुनकर मनही मनमें बदलालेनेका निश्चय किया और कौरवों
के हास्तिनपुर नामक नगर को गये । अनन्तर भीष्म ने उन आये हुए द्रोणका शिष्य
पौत्रों को बनाया और नानाधन देकर उनका आदर किया अनन्तर द्रोण ने द्रुपदकी
हानि के लिये शिष्य पांडवों को बुलाकरकहा कि हेनिष्पाप राजकुमारो।१८।सत्यकर बोलो
कि तुम्हारे अस्त्रविद्या में पंडितहोनेपर तुम वो गुरु दक्षिणा दोगे कि जिसके लिये मैंने

sidered himself fortunate on receiving them. He was overjoyed by his possession of the Brahmastra above all other weapons. The glorious son of Bharadwaj then came to Drupad and said, "I am your friend." Drupad replied, "A scholar of the Vedas cannot contract friendship with one who is not so; a chariotless man cannot be the friend of a charioteer; likewise, one who is not a king can not be the friend of a king. Why do you call me a friend?" At these words of the king, Drona, intending to revenge himself on Drupad, went to Hasthinapur the city of the Kauravas. Bhishma intrusted to him the training of his grand children and gave him great wealth. Drona, intending to harm Drupad, called his disciples together and said, "Princes, promise to give me the thing which I have set my mind on, at the completion of your learning.

यदाचपांडवाःसर्वे कृतास्त्राःकृतनिश्चयाः। ततोद्रोणोऽब्रवीद्भूयो वेतनार्थमिदंवचः २०॥
पार्षतोद्रुपदोनाम छत्रवत्यांनरेश्वरः। तस्मादाकृष्यतद्राज्यं ममशीघ्रंप्रदीयताम् ॥ २१॥
ततःपाण्डुसुताःपञ्च निर्जित्यद्रुपदंयुधि । द्रोणायदर्शयामासुर्बद्धा ससचिवंतदा
॥ २२ ॥ द्रोण उवाच। प्रार्थयामित्वयासख्यं पुनरेवनराधिप। अराजाकिलनोराज्ञः
सखाभवितुमर्हति ॥ २३ ॥ अतःप्रयतितंराज्ये यज्ञसेनत्वयासह। राजासिदक्षिणेकूले
भागीरथ्याहमुत्तरे ॥ २४ ॥ ब्राह्मण उवाच । एवमुक्तोहिपाञ्चाल्यो भारद्वाजेन
धीमता। उवाचास्त्रविदांश्रेष्ठो द्रोणंब्राह्मणसत्तमम् ॥ २५ ॥ एवंभवतुभद्रन्ते भारद्वाज
महामते। सख्यंतदेवभ तु शश्वद्यदभिमन्यसे ॥ २६ ॥ एवमन्योन्यमुक्त्वातौ कृत्वा
सख्यमनुत्तमम्। जग्मतुर्द्रोणपाञ्चाल्यौ यथागतमरिन्दमौ ॥ २७ ॥ असत्कारःसतु

मन में निश्चय किया है उसको अर्जुन आदि शिष्यों ने तथास्तु कहकर मान लिया। जब प्रण किये हुए पांडवों ने अस्त्र विद्या को भलीभांति सीखलिया तब आचार्य द्रोण ने उन से गुरु दक्षिणा के लिये यह कहा।२०। कि द्रुपद नामक राजा पृषत् के पुत्र अहिच्छत्र के अधीश से शीघ्र उसका राज्य छीन कर मुझको देदो अनन्तर पांडवों ने द्रुपदको युद्ध में परास्त कर के मंत्रियों सहित बांधकर द्रोण की भेट किया।२२। तब द्रोणने द्रुपद से कहा कि हे नरनाथ ! मैं फिर तुम से मित्रता चाहता हूं पर इस समय मैं राजा हूं तुम राजा नहीं हो राजा न होने से राजाकी मित्रता नहीं होसक्ती इस लिये तुम्हारे साथ एकत्रित राज्यकरने में यह निश्चय किया है कि तुम भागीरथी के दक्षिण देशके राजा होओ और मैं उत्तर देशका राजारहूं।२४। ब्राह्मणने कहाकि तब पांचालराज ने अस्त्र विद्या में पंडित द्विजवर धीमान् द्रोणकी यह बातसुनकर कहा कि हे महामति भारद्वाज तुम्हारा मंगलहोवे तुम ने जैसा समझ लियाहै वहीहो मेरेसाथ तुम्हारी मित्रता बनी रहे।२६। शत्रु-नाशी द्रोण और राजापांचाल एक दूसरेसे ऐसा कहकर अनुत्तम मित्रता निश्चय कर

the use of weapons." Arjun and others consented to it. When they had learnt well the art of war, the preceptor Drona demanded of them his fee and said, "Take by force of arms the kingdom of Drupad the son of Prishat and king of Ahichatra, and give it to me." The Pandavas brought king Drupad and his ministers prisoner and presented them to Drona.22."I court your friendship again." said Drona to Drupad, "At this time I am a king and you are none. One not a king can not be friend of a king. I have, therefore, resolved to rule the kingdom jointly with you. I shall rule the country North of the Ganges and you South." The king of Panchal heard this from the great warrior Drona and said, "May you be happy, *Bharadwaj*. Let it be as you have proposed. Let us be friends for ever."26. Drona the destroyer of enemies and the king of Panchal,

स्मादहंपार्थरणेऽस्मिविजितस्त्वया ॥ ७० ॥ यस्तुस्यात्क्षत्रियः कश्चित्कामवृत्तःपरन्तप।
नक्तञ्चयुधियुध्येत न सजीवेत्कथंचन ॥ ७१ ॥ यस्तु स्यात्कामवृत्तोऽपि पार्थब्रह्मपु-
रस्कृतः। जयेन्नश्चरानसर्वान् सपुरोहितधूर्गतः ॥ ७२ ॥ तस्मात्तापत्ययत्किञ्चिन्नृणां
श्रेय इहेप्सितम्। तस्मिन्कर्मणियोक्तव्या दान्तात्मानःपुरोहिताः ॥ ७३ ॥ वेदेषडङ्ग
निरताः शुचयःसत्यवादिनः। धर्मात्मानःकृतात्मानः स्युर्नृपाणांपुरोहिताः ॥ ७४ ॥
जयश्चनियतोराज्ञः स्वर्गश्चतदनन्तरम्। यस्यस्याद्धर्मविद्वाग्मीःपुरोधाःशीलवानशुचिः
।७५।लाभंलब्धुमलब्धुंवा लब्धंवापरिरक्षितुम्।पुरोहितंप्रकुर्वीतराजागुणसमन्वितम्७६
पुरोहितमतेतिष्ठेद्य इच्छेद्भूतिमात्मनः। प्राप्तुंवसुमतींसर्वां सर्वशःसागराम्बराम् ॥७७॥

ब्रह्मचर्य परमधर्म है तुम उस धर्म को अवलंबन कियेहो इस लिये तुम से हारगया। हे शत्रुनाशी! कोई विवाह कियाहुआ क्षत्रिय यदि रात्रि काल में हम लोगोंसे लडे तो वोह किसीप्रकार जीवित नहीं रहसक्ता विवाह करलेने परभी जो क्षत्रिय वेदसे अलंकृतहोकर पुरोहितोंपर सब कार्य का भार सौंप देताहै वोह युद्धमें निशाचरोंको परास्त करसक्ताहै।७२।इस लिये मनुष्योंको हरएक शुभकर्म में दमगुणयुक्त पुरोहित नियुक्तकरना चाहिये हे मित्र जो वेद और शिक्षा आदि छः अंगों में पण्डित पवित्र वंशी सत्यवादी धर्मात्मा और जितेन्द्रियहैं वही राजपुरोहितहोने के योग्यहैं।७४।जिस राजाके धर्मज्ञ वाक्निपुण, सुशील, सुवंशी पुरोहितहोते हैं उसकी इस लोक में सदा जय और परलोक में स्वर्ग प्राप्तिहोती है राजाको न मिलेहुए पदार्थके मिलने और मिलेहुए पदार्थकी रक्षाके लिये गुणवान पुरोहित नियुक्त करना चाहिये।७६। जो राजा अपने लिये ऐश्वर्यकी इच्छा करते हैं उनको सागरसहित सम्पूर्ण पृथ्वी प्राप्तकरने के निमित्त सबप्रकार से पुरोहित

are good and you are brave. I insulted you in spite of my knowing all this, for, one who possesses strength of arms cannot bear insult before women. Our power increases by night and I was, therefore, enraged in the presence of women. I shall tell you how I was defeated in battle by you.69.Celibacy is a very blessed state. You are celibates and I was therefore defeated by you. A married Kshatrya would not escape with his life if he fought with us by night. Even a married Kshatrya learned in the Vedas and accompanied by a priest can defeat us in battle.72.(Human beings should therefore employ a good priest on all occasions.) The priests of kings should be learned in the Vedas and their branches, of good family, speakers of truth, virtuous and having control over their senses. Kings having such priests are victorious in this world and gain heaven in their next life. A king should employ a virtuous priest to gain an object and to protect what is gained. Those who wish for wealth and conquest

नहिकेवलशौर्य्येण तापत्याभिजनेनच। जयेद्ब्राह्मणः कश्चिद्भूमिंभूमिपतिःक्वचित् ७८॥ तस्माद्देवंविजानीहि कुरूणांवंशवर्द्धन। ब्राह्मणप्रमुखराज्यं शक्यंपालयितुंचिरम्॥७९॥

इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि गन्धर्वपराभवे एकसप्तत्यधिकशततोऽध्यायः॥ १७१॥

अर्जुन उवाच। तापत्यइति यद्वाक्यमुक्तवानसि मामिह। तदहंज्ञातुमिच्छामि तापत्यार्थविनिश्चितम्॥१ तपतीनामकाचैषा तापत्यायत्कृतेवयम्। कौन्तेयाहिवयंसाधो तत्त्वमिच्छामिवेदितुम्॥२ "वैशम्पायनउवाच। एवमुक्तःसगन्धर्वः कुन्तीपुत्रंधनञ्जयम्। विश्रुतांत्रिषुलोकेषु श्रावयामासवैकथाम्॥३॥ गन्धर्व उवाच। हन्ततेकथयिष्यामि कथामेतांमनोरमाम्। यथावदखिलांपार्थ सर्वबुद्धिमतांवर॥ ४ ॥ उक्तवानस्मियेन त्वांतापत्यइतियद्वचः। तत्तेऽहंकथयिष्यामि शृणुष्वैकमनाभव॥५॥ यएषदिविधिष्ण्येन

के मतानुसार रहनाचाहिये कोई राजा ब्राह्मण वर्जितहोकर केवल शूरता और अभिजात्य से पृथ्वी को नहीं जीतसक्ता अतएव निश्चय जानना कि जिस राज्यकी कार्य चिन्ता में ब्राह्मणकी प्रधानता रहती है उस राज्यकी सदा रक्षाहोती है॥ ७९॥

अध्याय १७२॥

अर्जुन ने कहा कि हे मित्र तुमने मुझको तापत्य कहा मैं जानना चाहताहूं कि तापत्य शब्द का अर्थ क्या है हम कुंतीकी सन्तान है इस हेतु कौन्तेय करके प्रख्यातहैं पर तपती किसका नाम है जिससे हम तापत्य कहके पुकारे जासकें इसका सच्चा तत्व जानने की इच्छाहै।२।वैशम्पायन ने कहा कि गंधर्वराज कुंती पुत्र धनंजयकी यहबात सुनकर उन से लोकों में प्रसिद्ध इस कथा को कहनेलगे गंधर्व ने कहा कि यह मनोहर कथा तुम से आद्यो पांत कहता हूं जिस कारण तुमको तापत्य कहा उसकी कथा विस्तृत रूप से कहता हूं ध्यान लगाकर सुनो।५। जिसदेवताने अपने तेज से आकाश मण्डल को भरलियाहै उसकी तीनों

should act upon the advice of priests. No king can conquer the earth by his bravery alone. The kingdom which is presided by a Brahman is always safe.79.

## CHAPTER CLXXII

Arjun said, "You call me Tapatya friend. Please let me know the meaning of the word. We are the offspring of Kunti and are, therefore, called Kaunteyas. Who was Tapati after whom you have called me Tapatya? I wish to know the truth."2. Vaishampayan said that the Gandharv having heard this from Arjun informed him with the following account, saying, "I tell you this story from beginning to end. I shall tell you the reason why of the word Tapatya:5. The god who has filled all this sky with his light had a daughter named Tapati. She was the younger sister to

नार्कंव्याप्नोतितेजसा । एतस्यतपतीनाम बभूवसदृशीसुता ॥ ६ ॥ विवस्वतोवैदेवस्य
सावित्र्यवरजाविभो । विश्रुतात्रिषुलोकेषु तपतीतपसायुता ॥ ७ ॥ नदेवीनासुरीचैव
नयक्षीनचराक्षसी । नाप्सरानचगन्धर्वी तथारूपेणकाचन ॥ ८ सुविभक्तानवद्याङ्गी
स्वसितायतलोचना । स्वाचाराचैवसाध्वीच सुवेशाचैवभामिनी ॥ ९ ॥ नतस्याः
सदृशंकंचित्त्रिषुलोकेषुभारत । भर्त्तारंसविताथमेने रूपशीलगुणश्रुतैः ॥ १० ॥ सम्प्रा
प्तयौवनां पश्यन्देयां दुहितरन्तुताम् । नोपलेभेततःशान्ति सम्प्रदानंविचिन्तयन् ।११।
अथर्क्षपुत्रःकौन्तेय कुरूणामृषभोवली । सूर्य्यमाराधयामास नृपःसम्वरणस्तदा ।१२।
अर्घ्यमाल्योपहाराद्यैर्गन्धैश्च नियतःशुचिः । नियमैरुपवासैश्च तपोभिर्विविधैरपि ।१३।
शुश्रूषुरनहंवादी शुचिःपौरवनन्दनः । अंशुमन्तंसमुद्यन्तं पूजयामासभक्तिमान ।१४।
ततःकृतज्ञंधर्मज्ञं रूपेणासदृशंभुवि । तपत्याःसदृशंमेने सूर्य्यःसम्वरणंपतिम् ॥ १५ ॥

लोकों में प्रसंशित तपस्विनी तपती नाम वाली कन्या थी वोह सावित्री की छोटीवहिनथी तपनदेव जैसे रूपवानहैं वोह तपतीभी वैसेही रूपवतीथी कोई उसके रूपकी शोभा से जान नहीं सक्ताथा कि वोह देवकन्या, असुर कन्या, यक्ष कन्या, गंधर्व कन्या, राक्षस-कन्या, अथवा वह अप्सराथी।१४।उसवालाकी दोनोंआंखे अच्छी काली और वडीथीं और सव अंग सुडौल और निन्दा के अयोग्य थे हे भारत ! उसके पिता सविता ने उस भामि नीको अति रूपवती सती और सुचारिणी देखकर जाना कि उसके सदृश रूपगुण शील और विद्यायुक्त योग्य वर तीनोंलोकोंमें नहींहै।१०।अनन्तर यथा कालमें कन्याको यौवना वस्था में देखकर सम्प्रदान करने के लिये योग्य वरकी चिन्ता करने लगे उन दिनों ऋक्ष पुत्र कुरु श्रेष्ठ बलवान राजा सम्पूर्ण सूर्य की उपासना किया करते थे विना अहं-कार पौरव नंदन संवर्ण सेवा शील नियम युक्त और शुचि होकर शुद्ध चित्त से भक्ति पूर्वक नाना तपस्या उपवास और नियम तथा अर्घ, माला, गंध और दूसरे उपहार देकर दीप्यमान सूर्यकी नित्य उपासना करतेथे सूर्यदेवने उनको कृतज्ञ, धर्मज्ञ और अप्रतिम रूपवान

Savitri and beautiful like her father, the Sun. No one could tell from her great beauty whether she was the daughter of a god, Asur, Yaksh, Gandharv, or Rakshas or whether she was an apsara. 8 Her eyes were large. and black and limbs symmetrical, well-proportioned and blameless. Her father, finding her very beautiful and virtuous, knew that she had no equal, throughout the world in beauty, virtue and learning. In time her father thought of her marriage but could not make up his mind. In those days Sambarn of the Kuru family was worshipping the sun. He was pridless, diligent, vow- observing and ascetic and worshipped the sun with all sorts good flowers, scents and other things. Surya selected him to be

दातुमैच्छत्ततःकन्यां तस्मैसम्वरणायताम् । नृपोत्तमायकौरव्य विश्रुताभिजनायच
॥ १६ ॥ यथाहिदिविदीप्तांशुः प्रभासयतितेजसा । तथासुविमहीपालो दीप्यासम्व
रणोऽभवत् ॥ १७ ॥ यथार्च्चयन्तिचादित्यमुद्यन्तं ब्रह्मवादिनः । तथासम्वरणंपार्थ
ब्राह्मणावरजाःप्रजाः ॥ १८ ॥ ससोममतिकान्तत्वादादित्यमतितेजसा । बभूवनृप-
तिःश्रीमान् सुहृदांदुर्हृदामपि ॥ १९ ॥ एवंगुणस्यनृपतेस्तथावृत्तस्य कौरव । तस्मैदा
तुंमनश्चक्रे तपतींतपनःस्वयम् ॥ २० ॥ सकदाचिदथोराजा श्रीमानमितविक्रमः । च-
चारमृगयांपार्थ पर्वतोपवनेकिल ॥ २१ ॥ चरतोमृगयांतस्य क्षुत्पिपासासमन्वितः ।
ममारराज्ञःकौन्तेय गिरावप्रतिमोहयः ॥ २२ ॥ समृताश्वश्चरन् पार्थ पद्भ्यामेवगिरौ
नृपः । ददर्शासदृशींलोके कन्यामायतलोचनाम् ॥ २३ ॥ सएकएकामासाद्य कन्यां
परबलार्दनः । तस्थौनृपतिशार्दूलः पश्यन्नविचलेक्षणः ॥ २४ ॥ सहितांतर्कयामास

---

जानकर तपती के योग्य पति समझा हे कौरव्य उस के अनन्तर उन्होंने उस प्रख्यात नृपोत्तम सम्वरणहीको कन्या सम्प्रदान करनेकी इच्छाकी हेपार्थ ! जिसप्रकार प्रकाशित किरणयुक्त दिवाकर अपने प्रकाश से आकाश मंडलको प्रकाशित करते हैं वैसेही भूपाल सम्वगरने अपने तेज से पृथ्वीको प्रकाशित कियाथा।१७।और जिसप्रकार सूर्यके निकलने पर ब्राह्मण लोग उनकी उपासना करतेहैं वैसेही ब्राह्मण क्षत्रिय आदि प्रजा भूपाल सम्बरण की उपासना करते थे वोह श्रीमान राजा मित्रों के लिये चन्द्रमाकी नाईं और शत्रु के लिये तेजवन्त आदित्यकी नाईं थे ।१९ हे कौरव ! ऐसे गुणशील और चरित्रवान उस भूपालको सूर्य देवने तपती नामवाली कन्या देनी चाहीथी हेपार्थ ! एक समय अति विक्रमी भूपाल संवरण मृगयाके लिये पर्वतके निकट के बन में टहलरहे थे ।२१। कि उससमय उनके अनुपम अश्वने भूख प्याससे कातरहोकर प्राणछोडा तब वोह बाहन के विना पैदलही पर्वतपर चलनेलगे तब प्रशस्तनेत्रा अनुपम रूपवाली एककन्या उनको दिखलाईदी ।२३। शत्रुनाशी भूप श्रेष्ठ उस अकेली कन्याको देखकर उसकी ओर देखते

---

her daughter's husband. He then wished to give Sambarn his daughter in marriage. King Sambarn had illumined the world by his glory as the sun illumines the sky. 17. He was worshipped by his subjects as the sun is worshipped by Brahmans at the time of rising. He was milder than the moon for his friends and hotter than the sun to his enemies. Such was the monarch whom the sun had desired to give his daughter in marriage. One day, the glorious monarch, Sambaran, was roaming in search of deer in a mountain forest when his good horse died of extreme hunger and thirst. So he had to walk on foot, In the way he saw a girl of matchless beauty. 23. Seeing her alone be stood gazing at her and thought that

रूपतोनृपतिःश्रियम् । पुनःसन्तर्कयामास रवेर्भ्रष्टामिवप्रभाम् ॥ २५ ॥ वपुषावर्च्चसा चैव शिखामिवविभावसोः । प्रसन्नत्वेचकान्त्याच चन्द्ररेखामिवामलाम् ॥ २६ ॥ गिरिपृष्ठेतुसायस्मिन् स्थितास्वसितलोचना । विभ्राजमानाशुशुभे प्रतिमेवहिरण्मयी ॥ २७ ॥ तस्यारूपेणसगिरिर्वेशेणच विशेषतः । ससवृक्षक्षुपलतो हिरण्मयइवाभवत् ॥ २८ ॥ अवमेनेचतांदृष्ट्वा सर्वलोकेषुयोषितः । अवाप्तंचात्मनोमेने सराजाचक्षुषःफलम् ॥२९॥ जन्मप्रभृति यत्किंचिद्दृष्टवान् समहीपतिः । रूपंनसदृशं तस्यास्तर्कयामासकिंचन ॥ ३० ॥ अस्यानूनंविशालाक्ष्याः सदेवासुरमानुषम । लोकंनिर्मथ्यधात्रेदं रूपमाविष्कृतंकृतम् ॥ ३१ ॥ एवंसन्तर्कयामास रूपद्रविणसम्पदा ! कन्यामसद्दर्शीलोके नृपःसम्वरणस्तदा ॥ ३२ ॥ तांचदृष्ट्वैवकल्याणीं कल्याणाभिजनोनृपः ।

खडेरहे और उसकीसुन्दरता देखकर समझा कि वोह हरिकी प्यारी लक्ष्मीहोगी अथवा सूर्यकी किरण पृथ्वीपर गिरकर उस कन्याके स्वरूपमें प्रकाशमान हुईहोगी उसबालाकी तेजभरी देहसे मानो अग्निकी शिखा और प्रसन्नता तथा कान्तिसे मानो चन्द्रकी रेखा प्रकाशमान होरहीथी।२६। वास्तव में वोह सुलोचना जिस पर्वतपर खडी होकर प्रकाशमयी सुवर्णकी प्रतिमाकीसी शोभा देरहीथी तरु, लता और गुल्म आदि सहित वोह पर्वत उस कन्याकी अनुपम शोभा और भेषकी बनावटसे सुवर्णका प्रतीतहोने लगा।२८। राजा उसको देखकर मनहीमन में तीनों लोकों की स्त्रियोंका अनादर करने लगे और नेत्रोंको कृतार्थ समझा विचारकर देखा कि जन्म से पश्चात् जो सब सुन्दर २ पदार्थ देखेथे उन में से एकभी इसकन्या के समान रूपयुक्त नहीं है।३०।उससुन्दरीको देखतेही उस के गुण जाल में महीपाल का चित्त और नेत्र फँसगये और उनको वहां से हटनेकी सामर्थ नहीं रही चेतना जाती रही फिर यह समझा कि विधाताने सुर, असुर और मनुष्य सबको मथन करके इस विशालाक्षी का रूप बनाया है क्योंकि त्रैलोक्य भर में इस के रूप के उपमाकी शोभा नहींहै।३२।उस कल्याणी को देखतेही कुलीन राजा काटनेवाले मदनबाण

she must be either the godess Lakshmi, or a ray of the sun fallen on earth. Her bright body shed rays like the sun and the beauty of her face was like the mild moon beam. 26. The mountain on which she stood like a bright statue of gold had, together with its trees and creepers, imbibed of the golden hue of that girl of uncommon beauty. Seeing her, the king in his heart began to despise all the other women of the world and thought that his eyes were fortunate. He thought that of all the beautiful things that he had seen from his infancy this girl was the best. 30 His heart was captivated by her beautiful form so that he had no power to move and could not understand what to do. Then he thought that the Maker had made the

जगाममनसाचिन्तां कामबाणेनपीडितः ॥ ३३ ॥ दह्यमानःसतीव्रेण नृपतिर्मन्मथाग्नि-
ना । अप्रगल्भांप्रगल्भस्तां तदोवाचमनोहराम् ॥ ३४ ॥ कासिकस्यासिरम्भोरु कि
मर्थंचेहतिष्ठसि । कथंचनिर्ज्जनेऽरण्ये चरस्येकाशुचिस्मिते ॥ ३५ ॥ त्वंहिसर्वानवद्या
ङ्गी सर्वाभरणभूषिता । विभूषणमिवैतेषां भूषणानामभीप्सितम् ॥ ३६ ॥ नदेवींना
सुरींचैव नयक्षींनचराक्षसीम् । नचभोगवतींमन्ये नगन्धर्वींनमानुषीम् ॥ ३७ ॥ या
हिदृष्टामयाकाश्चिच्छ्रुता वापिवरांगनाः । नतासांसदृशींमन्ये त्वामहंमत्तकाशिनि ।३८।
दृष्ट्वैवचारुवदने चन्द्रात्कान्ततरंतव । वदनंपद्मपत्राक्षं मांमथ्नातीवमन्मथः ॥ ३९ ॥
एवंतांसमहीपालो वभाषेनतुसातदा । कामार्त्तंनिर्ज्जनेऽरण्ये प्रत्यभाषतकिञ्चन ॥४०॥
ततोलालप्यमानस्य पार्थिवस्यायतेक्षणा । सौदामिनीवचाभ्रेषु तत्रैवान्तरधीयत ॥
॥४१॥ तामन्वेष्टुंसनृपतिः परिचक्रामसर्वतः । वनंवनजपत्राक्षीं भ्रमन्नुन्मत्तवत्सदा

सेघायलहोकर शोचनेलगा और कठोर कामाग्निसे जलकर उसमनोहर कन्यासे कहनेलगा कि तुम कौन किसकी बेटीहो औरयहां क्यों खडीहो।३५।तुमको सर्वांग सुन्दरी और सब आभूषणों से सजीहुई देखताहूं। हे सुन्दरि ! तुम्हीं इन सब आभूषणोंके प्रार्थना योग्य आभूषण कीभांति हुईहो तुम देवकन्या, यक्षकन्या, राक्षस कन्या,नागकन्या, गंधर्वकन्या, वा मानवकन्या जाननहीं पडती हो।३७।हे मदगर्विते मैंने जितनीस्त्रियां देखी वा जिनकी कथा सुनी है उन में कोई तुम्हारे सदृश जान नहीं पडती है सुमुखि पद्मपलाश सुशो-भित आंखोंवाली,चन्द्रमासेभी कोमल तुम्हारेमुखको देखकर मैं मदनसे मथाजाताहूं३९। महीपाल काम से पीडितहोकर निर्जन वन में उस बालासे इसप्रकार कहनेलगे पर उस कन्या ने कुछभी उत्तर नहीं दिया राजाके बार २ उसप्रकार कहने पर वोह प्रशस्तनेत्रा इसप्रकार अन्तर्हितहुई कि जिसप्रकार विजली मेघ में छिपजाती है।४१।भूपाल उस पद्म पलाश लोचना बालाको ढूंढने के लिये बावलेकी भांति उस वन के चारों ओर घूमने

girl out of an essence of gods, Asurs and human beings and there was none her equal in beauty in the three worlds. He was wounded by the piercing arrow of love and he said to her in soft words, "Who are you and whose daughter ? 35. How do you live alone in this desolate forest ? I see that your limbs are symmetrical and you are decked with ornaments which are rather in need of you than you in need of them. You donot look like the daughter of a god, Yaksh, Rakshas, Nag, Gandharv, or man. None of the women, that I have seen or heard of, are like you. I am distressed by love at seeing your eyes like the lotus and your face like the moon." The love-striken king, spoke to that young woman in this strain. 40. But she made no reply and on the words being repeated several times, she disappeared like the lightning. The king began to roam child-

॥४२॥ अपश्यमानःसतुतांबहुतत्रविलप्यच।निश्चेष्टःपार्थिवश्रेष्ठो मुहूर्त्तंसव्यतिष्ठत्।४३।
इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि तपत्युपाख्याने द्विसप्तत्यधिकशतोऽध्यायः॥ १७२ ॥
गन्धर्व उवाच। अथ तस्यामदृश्यायां नृपतिःकाममोहितः। पातनःशत्रुसङ्घानां पपातधरणीतले ॥ १ ॥ तस्मिन्निपतिते भूमावथ साचारुहासिनी। पुनःपीनायतश्रोणी दर्शयामासतं नृपम्। ॥२॥ अथावभाषे कल्याणि वाचामधुरयानृपम्। तंकुरूणां कुलकरं कामाभिहतचेतसम् ॥ ३ ॥ उवाच मधुरंवाक्यं तपतीप्रहसन्निव। उत्तिष्ठोत्तिष्ठभद्रन्ते नत्वमर्हस्यरिन्दम ॥ ४ ॥ मोहंनृपतिशार्दूल गन्तुमाविष्कृतःक्षितौ। एवमुक्तोऽथनृपतिर्वाचा मधुरयातदा ॥ ५ ॥ ददर्शविपुलश्रोणीं तामेवाभिमुखेस्थिताम्। अथ तामसितापाङ्गीमाबभाषे सपार्थिवः ॥ ६ ॥ मन्मथाग्निपरीतात्मा सन्दिग्धाक्षरया गिरा। साधुत्वमासितापाङ्गी कामार्त्तंमत्तकाशिनि ॥ ७ ॥ भजस्वभजमानं मांप्राणा

लगे इस के अनन्तर वोह उसको न देखकर अनेक प्रकारसे विलाप करने के पश्चात् क्षणभर चुपहोरहे ॥ ४३ ॥

### अध्याय १७३ ॥

गंधर्व ने कहा कि अनन्तर उस नारीके अदृश्य होनेपर शत्रुकुलनाशी भूपाल काम से मोहितहोकर धरतीपर गिरपडे तब वोह सुन्दर तपती फिर उनको दिखाईदी।२।और कामवश कुरुवंशी श्रेष्ठ भूपाल से मुसकरातीहुई मीठी बातोंमें कहनेलगी कि हे शत्रुनाशी उठो उठो तुम्हारा मंगलहोवे।४। तुम भूमण्डल भरमें प्रसिद्ध प्रधान भूपहो तुमको मोहवशहोना नहीं चाहिये तब राजा ने यह मीठीबात सुनकर उसको अपने सामने देखा अनन्तर मदनसे जलेहुए चित्तवाला वोह भूपाल उस कामिनीसे तुतलाता हुआ बोला।६।कि हेनीलनेत्रे मैं कामवशहोकर तुम्हारी भजना कररहाहूं तुम मुझपर साधुभाव

like throughout the forest in search of that lotus eycd one. He began to weep when he did not find her. He was ealm after some time.

### CHAPTER CLXXIII

The Gandharv said that on the disappearance of the woman the king fell down senseless on the ground. The beautifnl Tapati then showed herself and said to the king with a sweet smile "Rise, destroyer of enemies. May you be happy. 4. A great king like you should not become so insensible." The king hearing these sweet words opened his eyes on the beautiful form. Burning with the fire of love, the king spoke to the woman in a faltering tone, saying "I am burning by the fire your love, O blue-eyed one! Be kind to me. I am dying. Love has wounded my heart with five swift

हिप्रजहन्तिमाम् । त्वदर्थंहिविशालाक्षि मामयंनिशितैःशरैः ॥८॥ कामःकमलगर्भाभे प्रतिविध्यन्नशाम्यति । दष्टमेवमनाक्रन्दे भद्रेकाममहाहिना ॥ ९॥ सात्वंपीनायतश्रोणि मामाभुहिवरानने । त्वदधीनाहिमप्राणाः किन्नरोद्गीतभाषिणि ॥ १० ॥ चारुसर्वानवद्याङ्गि पद्मेन्दुप्रतिमानने । नह्यहंत्वदृतेभीरु शक्ष्यामिखलुजीवितुम् ॥ ११ ॥ कामः कमलपत्राक्षि प्रतिविध्यतिमामयम् । तस्मात्कुरुविशालाक्षि मय्यनुक्रोशमंगने ॥१२॥ भक्तंमामसितापाङ्गि नपरित्यक्तुमर्हसि । त्वंहिमांप्रीतियोगेन त्रातुमर्हसिभाविनि ॥१३॥ त्वद्दर्शनकृतस्नेहं मनश्चलतिनेभृशम् । नत्वांदृष्ट्वापुनरन्यां द्रष्टुंकल्याणिरोचते ॥ १४ ॥ प्रसीदवशगोऽहंते भक्तंमांभजभाविनि । दृष्ट्वैवत्वांवरारोहे मन्मथोभृशमङ्गने ॥ १५ ॥ अन्तर्गतंविशालाक्षि विध्यतिस्मपतत्रिभिः । मन्मथाग्निसमुद्भूतं दाहंकमललोचने ।१६। प्रीतिसंयोगयुक्ताभिरद्भिः प्रह्लादयस्वमे । पुष्पायुधंदुराधर्षं प्रचण्डशरकार्मुकम ।१७।

---

से प्रसन्नहोओ मेराप्राण निकलरहाहै हे विशालाक्षि मदन मुझको तुम्हारे लियेही पांच वाण से विद्ध कररहाहै ।८। किसीप्रकार शांत नहीं होता हेभद्रे प्रफुल्ल चित्त अनंगरूपी घोर भुजंग मुझको काटरहाहै तुम उस कठोर सर्प विष से मेरी रक्षाकरो हेकिन्नरगीतानुरूप भाषिणी मनोहर सर्वांग सुंदरी पंकजानने चन्द्रबदने अब मेरा जीवन तुम्हारेहाथ मेंहै।११। हेभीरु तुम्हारे विना मैं नहीं जीसकूंगा । हेपद्मपत्राक्षि ! रतिपति मुझको बहुत विद्ध कररहाहै हेविशालाक्षि मुझपर कृपाप्रकटकरो।१२। मैं तुम्हारा भक्तहूं मुझको त्याग देना तुमको उचित नहीं है हे भामिनि प्रीतियोगसे मेरी रक्षाकरो क्योंकि तुम्हें देखकर स्नेहसे मेरा चित्त विह्वलहोरहा है हे कल्याणि तुम्हारी सुंदरता देखकर दूसरी स्त्री को देखनेकी मेरीअभिलाषा नहीं होती।१४।हे भामिनि मैं तुम्हारे वश में हूं तुम प्रसन्न होओ इस अधीन भक्तजनकी भजनाकरो हे वरारोहे विशालाक्षि मदनने कठोर वाणों से मेरा मर्म भेदन कियाहै हेकमललोचने मेराशरीर कामाग्नि से जलरहाहै।१६।तुम प्रेम संयोगके जल से उसको ठंढा करदो हेभाविनि तुम्हारे दर्शन से उपजाहुआ कठिन कामदेव कठोर

---

arrows. 8 It has no rest anyhow. The serpent of love is biting my heart. Protect me from the venom of that serpent. *My* life is in your hands, O beautiful one. 11. I shall not live without you. I am much distressed by love. Be kind to me. You should not leave me. You must protect me by your love, for, my mind is distressed by love. Having seen your beauty I wish no longer to see any other woman. 14. I am in your power. Be kind to me, your humble lover. *My* heart is wounded by the hard arrows of love. *My* body is burning with the fire of love. Cool it by the water of your love. The god of love has entered my heart at the sight of your beauty and has pierced my heart with five arrows. Cure it by self sacrifice. 18

त्वद्दर्शनसमुद्भूतं विध्यन्तंदुःसहैःशरैः। उपशामयकल्याणि आत्मदानेनभाविनि ।१८।
गान्धर्वेणविवाहेन मामुपैहिवराङ्गने । विवाहानांहिरम्भोरु गान्धर्वःश्रेष्ठउच्यते । १९।
तपत्युवाच । नाहमीशात्मनोराजन् कन्यापितृमतीह्यहम् । मयिचेदस्तिते प्रीतिर्याचस्व
पितरंमम ॥ २० ॥ यथाहितेमयाप्राणाः संगृहीतानरेश्वर । दर्शनादेवभूयस्त्वं तथा
प्राणान्ममाहरः ॥ २१ ॥ नचाहमीशा देहस्यतस्मान्नृपतिसत्तमम् । समीपंनोपगच्छामि
नस्वतन्त्राहियोषितः ॥२२॥ काहिसर्वेषुलोकेषु विश्रुताभिजनंनृपम् । कन्यानाभि-
लषेन्नाथं भर्त्तारंभक्तवत्सलम् ॥ २३ ॥ तस्मादेवंगतेकाले याचस्वापितरंमम ।
आदित्यंप्रणिपातेन तपसानियमेनच ॥ २४ ॥ सचेत्कामयतेदातुं तवमामारिसूदन ।
भविष्याम्यहंते राजन् सततंवशवर्त्तिन ॥ २५ ॥ अहंहितपतीनाम सावित्र्यवरजा
सुता । अस्यलोकप्रदीपस्य सवितुःक्षत्रियर्षभः ॥ २६ ॥

इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि तपत्युपाख्याने त्रिःसप्तत्याधिकशततोऽध्यायः ॥१७३॥

पंचवाणोंसे मुझको विद्ध कररहा है तुम आत्मदान कर उसको आरोग्य करो।१८।गांधर्व
विधि के अनुसार मुझसे विवाह करलो क्योंकि कहा है कि सब बिवाहोंसे गांधर्व विवाह
ही श्रेष्ठ है तपती ने कहा कि हे महाराज आत्मदान में मेरा अधिकार नहीं है क्योंकि
मेरेपिता विद्यमान हैं यदि मुझपर तुम्हारे चित्तकी प्रीतिहो तो पितासे प्रार्थनाकरो ।२०।
हेनरनाथ मैंने जिसप्रकार तुम्हारा चित्त चुरालिया है तुमनेभी देखतेही वैसे मेरेहृदयपर
कोमल वर्ताव कियाहै हेनृप श्रेष्ठ कोई स्त्री स्वाधीन नहीं है सो अपनी देहपर अधिकार
न होनेसे मैं तुम्हारे पास नहीं गई।२२।नहीं तो जिनकी कुलीनता सब लोकोंमें प्रशंसित
है उस भक्त प्यारे लोकनाथ भूपाल को कौन कन्या पति बनाना नहीं चाहतीहोगी
अतएव तुम योग्य समय आने पर मेरेपिता आदित्यकी प्रणाम और नियम पूर्वक उपा-
सना करके उनसे मुझे मागना।२४।हे शत्रुनाशी महाराज यदि पिता मुझको दान करने
को सम्मतहोवें तो मैं सदा तुम्हारी बशीभूत रहूंगी हेक्षत्रिय वर मेरा नाम तपती है
और लोक प्रकाशक आदित्यकी कन्या और सावित्रीकी छोटी वहिनहूं ॥ २६ ॥

Marry me according to theGandharv form which is said to be the best of all." Tapati replied, "I can not give myself. My father is alive. Ask me from him if you love me. Our love is mutual. Women are not independent. I could not come to you for that reason. Otherwise what girl would not desire to marry such a great king whose family is praised by all the world? You should, therefore, at the proper time, ask my father to give me in marriage. I shall always remain obedient to you if my father agrees to give me to you. My name is Tapati. O best of Kshatryas! I am the daughter of Aditya, the illuminater of the world, and the younger sister of Savitri." 26.

गन्धर्व उवाच । एवमुक्त्वाततस्तूर्णं जगामोर्द्धमनिन्दिता । सतुराजापुनर्भूमौ
तत्रैवनिपपातह । अन्वेषमाणःसवलस्तं राजानंनृपोत्तमम् । अमात्यःसानुयात्रश्चतंददर्श
महावने ॥ २॥ क्षितौनिपातितंकाले शक्रध्वजमिवोच्छ्रितम् तंहिदृष्ट्वामहेष्वासं निरस्तं
पतितंक्षुति ॥ ३ ॥ बभूवसोऽस्यसचिवः संप्रदीप्तइवाग्निना । त्वरयाचोपसङ्गम्य स्नेहा
दागतसम्भ्रमः ॥ ४ ॥ तंसमुत्थापयामास नृपतिंकाममोहितम् । भूतलाद्भूमिपालेशं
पितवपतितं सुतम् ॥ ५ ॥ प्रज्ञयावयसाचैव वृद्धःकीर्त्यानयेनच । अमात्यस्तंसमुत्था-
प्यवभूवविगतज्वरः ॥६ ॥ उवाचचैनंकल्याण्यावाचामधुरयोत्थितम् ।माभैर्मनुजशार्दूल
भद्रमस्तुतवानघ ॥ ७ ॥ क्षुत्पिपासापरिश्रान्त तर्कयामासवैनृपम् । पतितंपातनंसंख्ये
शात्रवाणांमहीतले ॥ ८ ॥ वारिणाचसुशीतेन शिरस्तस्याभ्यषेचयत् । अस्फुटन्मुकुटं
राज्ञः पुण्डरीकसुगन्धिना ॥ ९ ॥ ततःप्रत्यागतप्राणस्तद्बलं बलवान्नृपः । सर्वंविसर्ज्ज-

---

अध्याय ॥ १७४ ॥

गंधर्व ने कहा कि अनिन्दित रूपवती तपती यह कहकर उसीक्षण ऊपरको चढगई राजा फिर उस भूमिपर गिरपड़ा इधर मंत्री ने साथियों और सम्पूर्ण सेनाके साथ राजा को ढूंढते हुए उस बडे बन में ऐरावतकी भांति धरती पर पडे पाया उस बडेचाप धारी भूपाल को बिना अश्व पृथ्वीपर लोटते देखकर बुझीहुई आगकी भांति होगये और सन्मान पूर्वक वेगसे निकट जाकर काम से मोहित भूपाल श्रेष्ठ को इसप्रकार भूमि से उठाया कि जैसे पिता पुत्रको उठाताहै।८।प्रज्ञा अवस्था कीर्ति और नीति में वृद्ध उसमंत्री ने राजा को उठाकर अपनी पीडा दूरकी अनन्तर वोह उठेहुए राजा से कल्याणयुक्त मीठीबातों में कहनेलगा कि हेमनुज शार्दूल तुम्हारा मंगल होवे तुम भय मतकरो उस शत्रुनाशी भूपालको थका मांदा और भूखा प्यासा समझकर वोह पद्मगन्ध ठंढे जल से उसके मिट्टी में सनेहुए और मुकट से खाली शिरको धोनेलगा अनन्तर बली भूपाल ने

---

## CHAPTFR CLXXIV

The Gandharv said that Tapati of blameless beauty ascended the mountain after this conversation. The king again fell on the ground. The minister with the followers and the army, searching the forest, saw him, with his huge body like that of Airavat, lying on the ground. He was much perplexed at seeing him lying thus withont his horse. Respectfully going near the insensible monarch, he gently raised him up as a father does a child and began to speak to him in a sweet tone, saying, "May you be happy ! Have no fear." He thought that the king, the destroyer of enemies, was tired and hungry and began to wash his bare head. The great monarch, then, sent away all his attendants with the exception of the minister aud sat down again on the mountain. The king stood with joined hands to wor-

यामास तमेकंसचिवंविना ॥ १० ॥ ततस्तस्याज्ञयाराज्ञो विप्रतस्थेमहद्बलम् । सतुराजा गिरिप्रस्थे तस्मिन्पुनरुपाविशत् ॥११॥ ततस्तस्मिन्गिरिवरेशुचिर्भूत्वाकृताञ्जलिः । आरिराधयिषुःसूर्य्यंतस्थावूर्द्ध्वमुखःक्षितौ ॥ १२ ॥ जगाममनसाचैव वसिष्ठमृषिसत्तमम् । पुरोहितममित्रघ्नंतदा सम्वरणोनृपः ॥ १३ ॥ नक्तन्दिनमथैकत्र स्थिते तस्मिन् जनाधिपे । अथाजगाम विप्रर्षिस्तदा द्वादशमेऽहनि ॥ १४॥ सविदित्वैवनृपतिंतपत्याहृतमानसम् । दिव्येनविधिनाज्ञात्वा भावितात्मामहानृषिः ॥ १५ ॥ तथातुनियतात्मानं तंनृपंमुनिसत्तमः । आबभाषेसधर्मात्मा तस्यैवार्थचिकीर्षया ॥ १६ ॥ सतस्यमनुजेन्द्रस्यपश्यतोभगवानृषिः । ऊर्द्ध्वमाचक्रमेद्रष्टुं भास्करंभास्करद्युतिः ॥ १७ ॥ सहस्रांशुं ततोविप्रःकृताञ्जलिरुपस्थितः । वसिष्ठोऽहमिति प्रीत्यासचात्मानं न्यवेदयत् ॥१८॥ तमुवाच महातेजा विवस्वान्मुनिसत्तमम् । महर्षेस्वागतंतेऽस्तु कथयस्वयथेप्सितम ।१९। यदिच्छसिमहाभाग मत्तःप्रवदतांवर । तत्तद्द्यामभिप्रेतं यद्यपिस्यात् सुदुष्करम ।२०।

उस मंत्री के सिवाय और सबको बिदाकर दिया ।१०। सब सेनाओंके राजाकी आज्ञा से चलेजानेपर राजा फिर उसपर्वतपर बैठा अनन्तर वोह शत्रुनाशी महाराज पर्वतपर शुद्ध आचरणके साथ सूर्य की उपासना करने के लिये दोनोंहाथ जोडकर खडेरहे और मनही मनमें ऋषि श्रेष्ठ वसिष्ठ को स्मरण करने लगे अनन्तर दिन रात इसप्रकार खडे रहने पर बारहवें दिन वसिष्ठजी वहां आये वोह विशुद्धात्मा धर्मशील महर्षि योगबलसे उस संयत चित्त भूपाल का चित्त तपतीसे हराहुआ जानकर उसका कार्य पूरा करने के लिये समझानेलगे।१६। अनन्तर सर्वप्रकाशधारी भगवान् ऋषि सूर्यसे मिलनेके लिये भूपालके सामनेही ऊपरको चढगये दोनों हाथ जोडकर सहस्रांशु के निकट पहुँचकर यह कहकर अपना परिचय दिया कि मैं वसिष्ठहूं अति तेजस्वी बिवस्वान ने मुनिबर से कहा कि हे महर्षे तुम्हारा आना शुभहोवे कहो क्या चाहतेहो हे महाभाग तुम मुझ से जो कुछ प्रार्थना करोगे वोह बडी दुर्लभभी होगी तो मैं तुम्हारी उस वांछित वस्तुको देदूंगा महा

ship the sun and thonght of Rishi Basishth. The king remained standing twelve days and nights At last Basishth came and knowing his love for Tapati, by the power of his asceticism, he consoled him. The great Rishi, glorious like the sun, rose up in the presence of the king towards the sun. Having reached there he joined his hands in respect and said, "I am Basishth.' The god replied, "You are welcome, great Rishi. Let me know your desire and I shall give you the thing you desire even if it be difficult to obtain it." The Rishi said with a bow, "I ask your daughter, the younger sister of Savitri, for king Samaran who is very brave, virtuous and wise. He will make a worthy husband to your daughter." The Sun, having resolved to grant the request of the Rishi, said, "King Sambaran

एवमुक्तःसतेनर्षिर्वसिष्ठः प्रत्यभाषत । प्रणिपत्य विविस्वन्तं भानुमन्तंमहातपाः ॥२१॥ वासिष्ठ उवाच । यैषाततपतीनाम सावित्र्यवरजा सुता । तांत्वां सम्वरणस्यार्थे वरयामिविभावसो ॥ २२॥ सहिराजा बृहत्कीर्त्तिर्द्धर्मार्थविदुदारधीः । युक्तःसम्वरणो भर्त्तादुहितुस्ते विहंगम ॥ २३ ॥ इत्युक्तःसतदातेन ददानीत्येवनिश्चितः। प्रत्यभाषत तंविप्रंप्रतिनन्द्य दिवाकरः ॥ २४ ॥ वरः सम्वरणो राज्ञां त्वमृषीणांवरो मुने । तपतीयोपितांश्रेष्ठा किमन्यदपवर्ज्जनात् ॥ २५ ॥ ततःसर्वानवद्यांगीं तपतीं तपनः स्वयम् । ददौ सम्वरणस्यार्थे वसिष्ठाय महात्मने ॥ २६ ॥ प्रतिजग्राहतांकन्यां महर्षिस्तपतीं तदा । वासिष्ठोऽथ विसृष्टस्तु पुनरेवाजगामह ॥ २७ ॥ यत्र विख्यात कीर्त्तिः स कुरूणामृषभोऽभवत् । स राजा मन्मथाविष्टस्तद्गते नान्तरात्मना ॥ २८ ॥ दृष्ट्वा च देवकन्यांतां तपतीं चारुहासिनीम् । वासिष्ठेन सहायान्तीं संहृष्टोऽभ्यधिकंबभौ ॥ २९ ॥ रुरुचेसाधिकंसुभ्रू रापतन्तीनभस्तलात् । सौ

तपस्वी ऋषि वसिष्ठ सहस्रांशु बिवस्वानकी यह बात सुनकर प्रणाम पूर्वक बोले।२१। कि हेविभावसो सावित्रीसे छोटी जो आपकी तपती नाम्नी कन्याहै मैं उसको संवरणके लिये मागताहूं हे आकाशपते वोह राजा अति कीर्तिशाली धर्मार्थ तत्वोंका जाननेवाला और उदार बुद्धि है सो वह आपकी पुत्रीके वरहोनेके योग्यहै।२३।दिवाकर ऋषिकी यह बात सुनकर सम्प्रदान करना ठानकर आदरपूर्वक उस विप्र से बोले कि हेमुने राजासम्वरण भूपोंमें श्रेष्ठहैं तुम मुनियों में श्रेष्ठहो और तपतीभी नारियोंमें श्रेष्ठाहै अतएव सम्प्रदान के विना और क्या विचारहोसक्ता है।२५। अनन्तर सूर्यदेवने स्वयंही सम्वरणके निमित्त महात्मा वसिष्ठ के निकट सर्वांग सुन्दरी तपती को देदिया । महर्षि बसिष्ठ तपती को लेकर सूर्यसे विदा होकर उस स्थान को लौटगये जहां प्रख्यात कीर्त्तिशाली कुरुश्रेष्ठ सम्वरण थे यह काम से जले सुने और तपती के कारण हृदय जलाये राजा देवबालाके समान सुन्दर हासिनी तपती को वसिष्ठ के संग आते देखकर अति प्रसन्नहोकर शोभा पाने लगे।२९। बादलसे गिरीहुई विजली जिसप्रकार दशों दिशा को उजाले से छादेती है

is the best of princes. I cannot find a better one.' 25.He then gave the beautiful Tapati to Basishth for the sake of King *Sombaran.* Having got her, Basishth took leave of the sun and returned to the place where the king was. Burnt by the fire of Tapati's love he was much pleased when he saw the beautiful Tapati coming with the Rishi.29.Tapati illumined the earth by her presence as the lightning does all the directions when it falls from clouds. The king's severe vow of twelve nights was at an end when the Rishi Basishth came there. King Sambaran had, thus by the worship of the sun and the power of Basishtha's asceticism got Tapati the daughter of

दामिनीवविभ्रष्टा द्योतयन्तीदिशस्त्विषा ॥ ३० ॥ कृच्छ्राद्द्वादशरात्रेतु तस्यराज्ञःस
माहिते । आजगामविशुद्धात्मा वसिष्ठोभगवानृषिः ॥ ३१ ॥ तपसाराध्यवरदं देवं
गोपतिमीश्वरम् । लेभेसम्वरणोभार्य्यां वसिष्ठस्यैवतेजसा ॥ ३२ ॥ ततस्तस्मिन् गि-
रिश्रेष्ठे देवगन्धर्वसेविते । जग्राहविधिवत्पाणिं तपत्याःसनरर्षभः ॥ ३३ ॥ वसिष्ठेना
भ्यनुज्ञातस्तस्मिन्नेवधराधरे । सोऽकामयतराजर्षिर्विहर्त्तुं सहभार्य्यया ॥ ३४ ॥ ततः
पुरेचराष्ट्रेच वनेषूपवनेषुच । आदिदेशमहीपालस्तमेव सचिवंतदा ॥ ३५ ॥ नृपतिं
त्वभ्यनुज्ञाप्य वसिष्ठोऽथापचक्रमे । सोऽथराजागिरौतस्मिन् विजहारामरोयथा ३६॥
ततोद्वादशवर्षेषु काननेषुवनेषुच । रेमेतस्मिन् गिरौराजा तथैवसहभार्य्यया । ३७ ॥
तस्यराज्ञःपुरेतस्मिन् समाद्वादशसत्तम । नववर्षसहस्राक्षो राष्ट्रेचैवास्यभारत ॥ ३८॥
ततस्तस्यामनावृष्ट्यां प्रवृत्तायामरिन्दम । प्रजाःक्षयमुपाजग्मुः सर्वाःसस्थाणुजङ्गमाः ॥
॥ ३९ ॥ तस्मिंस्तथाविधेकाले वर्त्तमानेसुदारुणे । नावश्यायःपपातोर्व्यां ततःशस्या

वैसेही सुन्दरी तपती ने आकाश से उतरकर अपनी शोभा से दिशाओं को सुशोभित
किया।३०।राजाका वारहरात्रियोंका कठोर नियम अन्तहोनेपर विशुद्धात्मा भगवान् ऋषि
वसिष्ठ वहीं आये। भूपाल सम्वरणने इसप्रकार तपस्या से वरदाता ईश्वर सूर्यदेवकी
उपासनाकर महर्षि वसिष्ठ के तेजोबलसे अपनी पुत्री तपतीको स्त्री प्राप्तकिया।३२।अनन्तर
उन नरसिंह ने वसिष्ठकी आज्ञा से देव गन्धर्वोंसे सेवा किये जातेहुए उस श्रेष्ठ पर्वतही
पर तपती से विधि पूर्वक बिवाह किया।३४।आगे उस पहाडहीपर विहार करने के अभि-
लाषी होकर मन्त्री पर नगर, राज्य, वाहन और सेना आदिकी रक्षाकी आज्ञाकी अनन्तर
वसिष्ठ उनको जताकर निज स्थानको पधारे। नरदेव सम्वरण देवोंकी भांति उस पर्वत
पर विहार करने लगे।३६।उन्हों ने वारह वर्षतक उसपर्वत के वन और उपवनों में विहार
किया था हे भारत श्रेष्ठ ! सहस्रनेत्र इन्द्र ने उनकी राजधानी और राज्यमें बारहवर्ष
तक बर्षा नहीं की।३८।हेशत्रुनाशि ! तब वृष्टि न होनेसे स्थावर जंगम और सबप्रजा क्षय
पानेलगी बिना वृष्टि ऐसा कठोर काल आगया कि उन दिनों पृथ्वी पर हिम तक नहीं

the Sun for his wife. Then, by the permission of Basishth the king married Tapati with due rites on the same mountain and was respected by Gandharvas and gods.34. And having resolved to stay on the same mountain the king intrusted the affairs of his state to the ministers. Vaishth also went home. The king revelled for twelve years in the forests and gardens of the mountain like gods. The thousand eyedIndra did not pour rain in his kingdom for twelve years.38. The vegetables could not grow for want of rain and the people began to die. The times became so hard for want of rain and snow as to leave no prospect for the growing of any corn. People, distressed

निनारुहन् ॥ ४० ॥ ततोविभ्रान्तमनसो जनाःक्षुद्भयपीडिताः । गृहाणिसम्परित्य-
ज्य बभ्रमुःप्रदिशोदिशः ॥ ४१ ॥ ततस्तस्मिन्पुरेराष्ट्रे त्यक्तदारपरिग्रहाः । परस्पर-
ममर्य्यादाः क्षुधार्त्ताजघ्निरेजनाः ॥ ४२ ॥ तत् क्षुधार्त्तैर्निराहारैः शवभूतैस्तथानरैः ।
अभवत्प्रेतराजस्य पुरंप्रेतैरिवावृतम् ॥ ४३ ॥ ततस्तत्तादृशंदृष्ट्वा सएवभगवानृषिः ।
अभ्यवर्षत धर्मात्मा वसिष्ठो मुनिसत्तमः ॥४४॥ तञ्च पार्थिवशार्दूल मानयामासतत्
पुरम् तपत्यासहितंराजन् व्युषितंशाश्वतीःसमाः ॥ ४५ ॥ ततःप्रविष्टस्तत्रासीद्यथापूर्वं
सुरारिहा। तस्मिन्नृपतिशार्दूले प्रविष्टेनगरंपुनः ॥ ४६ ॥ प्रववर्षसहस्राक्षः शस्यानिज
नयन्प्रभुः।ततःसराष्ट्रंमुमुदेतत्पुरंपरयामुदा।तेनपार्थिवमुख्येनभावितंभावितात्मना४७
ततोद्वादशवर्षाणि पुनरीजेनराधिपः। तपत्यासहितःपत्न्या यथाशच्यामरुत्पतिः।४८।
गन्धर्व उवाच । एवमासीन्महाभागा तपतीनामपौर्विकी। तत्रवैवस्वतीपार्थ तापत्यस्त्वं

गिरा सो भला अनाज उपजनेकी कौनसी सम्भावना होती।४०।प्रजा भूखसे विकल और
भूली भटकीसी बनकर इधर उधर घूमने फिरने लगी । राज्य और राजधानीके लोग
सदा भूखेरहनेके कारण आपसकी मर्यादा खोकर स्त्री पुत्रादि परिवारोंको छोड़नेलगे।४२।
वह देश भूखे तथा मुर्झायेहुए जनों से पूरित होकर प्रेत-राजके नगर के समान प्रेत-
पूरित प्रतीतहोने लगा । हे राजन् ! मुनि श्रेष्ठ भगवान् वसिष्ठ उस के राज्यको उसदशा
में देखकर उसे रक्षा करनेकी चेष्टा करने लगे। वह वर्षो तक तपती के साथ अन्यत्र
रहतेहुए उस पृथ्वीनाथ को लिवा लाये। अनन्तर नृपशार्दूल के पुर में प्रविष्टहोनेपर
असुरनाशी प्रभु इन्द्र ने उस राज्य पर कृपादृष्टि की । यथानियम जल वृष्टि कर
अनाज उप जाने लगे । जितेन्द्रिय भूपश्रेष्ठ के राज्यकी मंगल चिन्तामें नियुक्त रहनेपर
सम्पूर्ण प्रजा अति प्रसन्न हुई ।४०।अनन्तर नरपति सम्वरण ने स्त्री तपतीके साथ बारह
वर्षतक ऐसा यज्ञ किया कि जैसा शचीपति ने शची के साथ कियाथा । हे पार्थ ! उस
तपती नाम्नी तपन-कन्या के वंश में तुम ने जन्म लिया है, इसी लिये तुमको तापत्य कह

by hunger, began to wander hither and thither. The people of the kingdom, leaving all consideration for the ties of relationship, began to leave their wives and children.42.The country, with its hungry and lean inhabitants, looked like the city of the king of Shadows, full of ghosts. The great Rishi Basishth, seeing the country in that wretched condition, thought of saving it and brought in the long absent king together with Tapati. On the entrance of the king in his capital, Indra turned a kind eye towards the capital and began to pour rain in time to produce grain.47.Under the kind treatment of the monarch all the people were happy. The king, with his wife Tapati, performed a twelve year's sacrifice such as Shachi and her lord had done. You are descended, Arjun,

यया मतः ॥ ४९ ॥ तस्यां सञ्जनयामासकुरुंसम्वरणो नृपः । तपत्यां तपतां श्रेष्ठ तापत्यस्त्वं ततोऽर्जुन ॥ ५० ॥

इत्यादिपर्व्वणि चैत्ररथपर्वणि तापत्युपाख्यानसमाप्तौ चतुःसप्तत्यधिकशततोऽध्यायः॥१७४॥

वैशम्पायन उवाच । सगन्धर्व्ववचःश्रुत्वा तत्तदाभरतर्षभ । अर्जुनःपरयाभक्त्या पूर्णचन्द्रइवाबभौ ॥ १ ॥ उवाच च महेष्वासो गन्धर्व्वंकुरुसत्तमः । जातकौतूहलोऽतीव वासिष्ठस्यतपोबलात् ॥ २ ॥ वसिष्ठइति तस्यैतदृपेर्नाम त्वयेरितम् । एतादिच्छाम्यहं श्रोतुं यथावत्तद्वदस्वमे ॥ ३ ॥ यएषगन्धर्व्वपते पूर्व्वेषांन पुरोहितः । आसीदेतन्ममाचक्ष्वकएषभगवानृषिः ॥ ४ ॥ गन्धर्व्व उवाच । ब्रह्मणोमानसःपुत्रो वसिष्ठोऽरुन्धतीपतिः । तपसानिर्जितौ शश्वदजेयावमरैरपि ॥ ५ ॥ कामक्रोधावुभौयस्य चरणौसंववाहतुः । यस्तुनोच्छेदनंचक्रे कुशिकानामुदारधीः ॥ ६ ॥ विश्वामित्रापराधेन धारय

के पुकारा है । हे शत्रुसन्तापन ! राजा सम्वरणने उस तपतीसे कुरुनामक पुत्रको जन्म दियाथा उस कुरुवंश में तुम्हारे जन्म लेनेके कारण तुम तापत्य कहे जासकतेहो ॥५०॥

अध्याय ॥ १७५ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि हेभरत वंश श्रेष्ठ ! अर्जुन गन्धर्व से यह कथा सुनकर परम भक्ति पूर्वक पूर्ण चन्द्रमाकी भांति शोभा पाने लगे । महाचापधारी कुरुश्रेष्ठ अर्जुन बसिष्ठ के तपोवलसे अचरज मानकर गन्धर्व से बोले कि मित्र तुम ने जिन ऋषि का नाम वासिष्ठ करके कहा है मैं उनका वृत्तान्त सुनाचाहताहूं, तुम आद्योपान्त कहकर सुनाओ हेगन्धर्वनाथ मुझसे बोलो, कि वह भगवान् ऋषि जो हमारे अगले पुरुषोंके पुरोहितथे कौनथे ।४। गन्धर्व बोले कि ऋषि वसिष्ठ ब्रह्मा के मानस-पुत्र हैं उनकी पत्नीका नाम अरुन्धती है जिस काम और क्रोधपर देवोंनेभी जय नहीं पाई है वे दोनों उनकी तपस्या से परास्तहो सदा पांव दावकर फिरते थे । अति क्रोधित होनेपरभी उस उदार चित्त महर्षि ने कुशिक वंश को उखाड नहीं डालाथा ।६। वह महात्मा विश्वामित्र से पुत्र

from that Tapati and I have therefore called you Tapatya. Kuru was born of Tapati and Sambaran and being a descendent of Kuru you may be called Tapatya.50.

## CHAPTER CLXXV

*Vaishmpayan* said that having heard this from the Gandharb, Arjun looked beautiful like the full moon. Wondering at the great ascetic powers of Basishth, Arjun said, " I desire, friend, to hear the history of Basishth the priest from beginning to end. Let me know king ofGandharvas,who was Basishth the priest of our forefathers."4. The Gandharb, replied. " Basishth was the son of Brahma. His wife was Arundhati. He had under his control both desire and anger whom even the gods could not conquer. He did not destroy

न्मन्युमुत्तमम् । पुत्रव्यसनसन्तप्तः शक्तिमानप्यशक्तवत् ॥ ७ ॥ विश्वामित्रविनाशाय नचक्रेकर्मदारुणम् । मृतांश्चपुनराहर्त्तुं शक्तःपुत्रान्यमक्षयात् ॥ ८ ॥ कृतान्तंनातिचक्राम वेलामिवमहोदधिः । यंप्राप्य विजितात्मानं महात्मानंनराधिपाः ॥ ९ ॥ इक्ष्वाकवो महीपालालेभिरे पृथिवीमिमाम् । पुरोहितमिमंप्राप्य वसिष्ठमृषिसत्तमम् ॥ १० ॥ ईजिरेक्रतुभिश्चैव नृपास्तेकुरुनन्दन । सहितान्याजयामास सर्वान्नृपतिसत्तमान् । ब्रह्मर्षिःपाण्डवश्रेष्ठ बृहस्पतिरिवामरान् ॥ ११ ॥ तस्माद्धर्मप्रधानात्मा वेदधर्मविदीप्सितः । ब्राह्मणोगुणवान्कश्चित् पुरोधाःप्रतिदृश्यताम् ॥ १२ ॥ क्षत्रियेणाभिजातेन पृथिवींजितुमिच्छता । पूर्वंपुरोहितःकार्यः पार्थ राज्याभिवृद्धये । महींजिगीषता राज्ञा ब्रह्मकार्य्यंपुरःसरम् ॥ १३ ॥ तस्मात्पुरोहितः कश्चिद्गुणवान्विजितेन्द्रियः । विद्वान् भवतुवो विप्रो धर्मकामार्थतत्त्ववित् ॥ १४ ॥

इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि पुरोहितकरणकथनेपंचसप्तत्यधिकशततोऽध्यायः॥१७६॥

---

नाश-रूपी खेद पाकर शक्ति रहने के कारण कठोर कार्य में प्रवृत्त नहीं हुए थे उन्हों ने यमालय से मृतपुत्रों को न लौटालाकर यमराजकी मर्यादा इसप्रकार रक्षाकीथी, कि जैसे समुद्र अपने तटको नष्ट नहीं करताहै । ९ । इक्ष्वाकुवंश के भूपालों ने उन जितेन्द्रिय महात्मा को प्राप्तकर इस धरतीभरका पूराअधिकार लाभ कियाथा । हेकुरुनन्दन उन सब राजाओंने ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठ को पुरोहित पाकरही नाना यज्ञ किये थे हे पाण्डव श्रेष्ठ ! उन्हों ने उन महाराजोंकी यज्ञक्रिया इसप्रकार निर्बाह करायीथी कि जिसप्रकार बृहस्पति देवोंका यज्ञकरातेहैं। ११।अतएव तुमभी धार्मिकवर वैदिक धर्म के जानकार कोई पुरोहित ढूंढो हेपार्थ पृथ्वी जय करनेकी इच्छा रखनेवाले क्षत्रियको राज्यवृद्धि के लिये पहिले पुरोहित नियुक्त करना चाहिये क्योंकि पृथ्वीजयेच्छुक राजाका ब्राह्मणको सामने रखना उचित है । अतएव धर्म काम और अर्थ के वत्वज्ञ जितेंद्रिय विद्वान् और गुणवान् कोई ब्राह्मण तुम्हारा पुरोहित होवे ॥ १४ ॥

---

the Kushik family in spite of his having so much cause for anger. Having power he did not revenge the destruction of his sons by Vishwamitra. He did not recall his sons from the abode of Yam and would not break the rule as the Ocean does not destroy its shore.9.The descendants of Ikshwaku had got the sovereignty of the world by making him their priest and performed many sacrifices by his help. He presided over the sacrifices of those kings as Vrihaspati does over the sacrifice of gods.11. You must also appoint a priest learned in the manners of the Vedas. A Kshatrya wishing to extend his kingdom must first employ a priest. Employ as your priest a Brahman learned in the ways of the world, virtuous and having control over his senses."14.

अर्जुन उवाच । किंनिमित्तमभूद्वैरं विश्वामित्रवसिष्ठयोः । वसतोराश्रमेदिव्ये शंसनःसर्वमेवतत् ॥ १ ॥ गन्धर्व उवाच । इदंवासिष्ठमाख्यानं पुराणंपरिचक्षते । पार्थसर्वेषुलोकेषु यथावत्तन्निबोधमे ॥ २ ॥ कान्यकुब्जे महानासीत्पार्थिवोभरतर्षभ। गाधीतिविश्रुतोलोके कुशिकस्यात्मसम्भवः ॥ ३ ॥ तस्यधर्मात्मनःपुत्रः समृद्धबलवाहनः । विश्वामित्रइतिख्यातो बभूवरिपुमर्दनः ॥ ४ ॥ सचचारसहामात्यो मृगयांगहनेवने । मृगान्विध्यन्वराहांश्च रम्येषुमरुधन्वसु ॥ ५ ॥ व्यायामकर्षितःसोऽथ मृगलिप्सुःपिपासितः। आजगामनरश्रेष्ठ वसिष्ठस्याश्रमंप्रति ॥ ६ ॥ तमागतमभिप्रेक्ष्य वसिष्ठःश्रेष्ठभागृषिः । विश्वामित्रंनरश्रेष्ठं प्रतिजग्राहपूजया ॥ ७ ॥ पाद्यार्घ्याचमनीयैस्तंस्वागतेनच भारत। तथैव परिजग्राहवन्येन हविषातदा ॥ ८ ॥ तस्याथ कामधुग्धेनुर्वसिष्ठस्यमहात्मनः । उक्ताकामानप्रयच्छेति सा कामान्दुह्यतेसदा ॥९॥ ग्राम्यारण्या

अध्याय १७६ ॥

अर्जुनने कहा कि निज निज दिव्याश्रमों में रहनेवाले विश्वामित्र और वसिष्ठ में क्योंकर आपस में शत्रुता हुई वह हम से कहो गन्धर्व ने कहा कि हेपार्थ ! यह वसिष्ठकी कथा सर्वलोकों में पुराण कर के कहीजाती है मैं यथार्थ रीति से कहता हूं, सुनो हेभरत श्रेष्ठ कान्यकुब्ज देश में कुशिकपुत्र गाधि के नाम से प्रख्यात एक राजा थे उन धर्मात्मा के विश्वामित्र नामक एक पुत्र थे उन विश्वामित्र की अनगिनत सेना तथा वाहनथे और वह शत्रुओं के मथनेहारे थे ।४। वह एक समय मन्त्रीके साथ घने बनमें और सुंदर निराली तथा वृक्षों से खाली भूमि पर मृग और वराह विद्ध करते हुए मृगयाकरते फिरने लगे हे नृप वह मृग पानेकी चेष्टामें थककर और प्यासेबनकर वसिष्ठ के आश्रम में जा पहुँचे ऋषिश्रेष्ठ वसिष्ठने नरश्रेष्ठ विश्वामित्र को आते देखकर अतिथिकी सेवाके लिये स्वागत किया ।७।हेभारत उनऋषि ने कुशल क्षेम पूछकर पाद्य, अर्घ्य आचमनीय बनैले फल मूल और पुरोडास आदि

## CHAPTER CLXXVI

Arjun said, "How did Bishwamitra and *Bishisth* become enemies of each other ?" The Gandharb replied, " The history of *Bashishth* is known throughout the world as Puran. I shall tell you all. There was a king, named Gadhi the son of Kushik, in the country of Kanyakubj. The virtuous king had a son named Vishwamitra who had a large army and was a great destroyer of enemies.4. He was one day killing deer and wild boars in a forest. Tired and thirsty, he reached the hermitage of Basishth who welcomed him as a guest. Having inquired about his welfare, the rishi offered him water, to wash his feet and drink, and the fruits of the forest with other articles of food.8. The Rishi had a cow, which gave him every thing that he desired. He

श्चौषधीश्च दुदुहेपयएवच । षड्रसं चामृतनिभं रसायनमनुत्तमम् ॥ १० ॥ भोजनीयानिपेयानि भक्ष्याणिविविधानिच । लेह्यान्यमृतकल्पानि चोष्याणिच तथार्जुन ॥११॥ रत्नानिचमहार्हाणि वासांसिविविधानिच । तैःकामैःसर्वसम्पूर्णैः पूजितश्चमहीपतिः । सामात्यःसबलश्चैव तुतोषसभृशंतदा ॥ १२ ॥ षडुन्नतांसुपार्श्वोरुं पृथुपञ्चसमावृताम्। मण्डूकनेत्रांस्वाकारां पीनोधसमनिन्दिताम् ॥ १३ ॥ सुवालधिंशंकुकर्णां चारुशृङ्गां मनोरमाम् । पुष्टायताशिरोग्रीवां विस्मितःसोऽभिवीक्ष्यताम् ॥ १४ ॥ अभिनन्द्य स तांराजन्नन्दिनीं गाधिनन्दनः । अब्रवीच्चभृशंतुष्टः सराजातमृषिंतदा ॥ १५ ॥ अर्बुदेनगवांब्रह्मन्मम राज्येनवापुनः । नन्दिनींसंप्रयच्छस्व भुङ्क्ष्वराज्यं महामुने ।१६।

भोजनकी सामग्री देकर उनका आतिथ्य सत्कार किया हेअर्जुन महात्मा वसिष्ठकी कामदुधा एक गौ थी, ऋषि उस गौको कुछ कामना की वस्तु देने को कहकर दुहते थे उसी क्षण उसे पाते थे । उस दिन वसिष्ठ को कामना के अनुसार काम धेनु को दोहने पर ग्राम तथा वनकी ओषधी, दुग्ध, अमृत समान छओं रस, उन रसयुक्त विशेष विशेष वस्तुओं में से अमृत समान सुमिष्ट बहु विध भोजन पीने, चवाने, चाटने और चूसनेकी सामग्री और वडे मूल्यवान वस्त्र और रत्न आदि प्राप्त हुए मन्त्री और सेना सहित भूपाल ने उन सब काम्य वस्तुओं से सत्कृत होकर अति संतोष प्राप्तकिया और उस मनोरमा कामधेनु को देखकर वडा अचरज माना॥१२। उस कामधेनु के शरीर की वनावट बहुत सुन्दरथी उसका मेरुदण्ड पूछ और स्थन ऊंचे पार्श्व और ऊरु सुन्दर कान और माथा वडा आंखें वडी और मेंडक के समान ऊंची पूंछ मनोहर दोनों कानकीलोंके समान सींग देखने में बहुतही सुन्दर और शिर, गला मोटा और चौडाथा हे राजन ! उस मधुर नंदिनी नाम्नी कामधेनु को देखकर राजा गाधिकुमार ने अति संतुष्ट चित्त से उसकी प्रसंशा कर ऋषि से कहा।१५।कि हेब्रह्मन् तुम मुझसे दशकरोड गौलेकर मुझको यह नन्दिनी दो अथवा हे महामुने नंदिनी को देकर मेरा राज्य

gave that day, at the Rishi's desire, the medicines of the village .and the forest, milk, the six sorts of the articles of taste, and the articles of clothing and jewellery. Having been treated with all those things, the king with his ministers was very much pleased and wondered at the sight of the beautiful cow. 12. The structure of her body was very good, Her shoulders, tail and teets were high, back and thighs beautiful, ears and forehead large, eyes prominent like those of a frog, teets broad, tail beautiful, ears like nails, horns beautiful to look at and head and neck were thick and broad. Seeing such a beautiful cow the king praised her and asked the Rishi to give her to him in return for a hundred millions of cows or even the whole of his kingdom." 16. The Rishi replied,

वासिष्ठ उवाच । देवतातिथिपित्रर्थं याज्यार्थञ्चपयस्विनी । अदेयानन्दिनीयंवै राज्ये
नापितवानघ ॥ १७ ॥ विश्वामित्र उवाच । क्षत्रियोऽहंभवान् विप्रस्तपःस्वाध्याय-
साधनः । ब्राह्मणेषुकुतोवीर्यं प्रशान्तेषुधृतात्मसु ॥ १८ ॥ अर्बुदेनगवांयस्त्वं नददासि
ममेप्सितम् । स्वधर्मंनप्रहास्यामि नेष्यामिच वलेनगाम् ॥ १९ ॥ वासिष्ठ उवाच ।
वलस्थश्चासि राजा च वाहुवीर्यश्चक्षत्रियः । यथेच्छासि तथा क्षिप्रं कुरुमात्वं विचारय
॥ २० ॥ गन्धर्व उवाच । एवमुक्तस्तथा पार्थ विश्वामित्रो वलादिव । हंसचन्द्रप्रती
काशां नन्दिनींतां जहार गाम ॥ २१ ॥ कशादण्डप्रणुदितां काल्यमानामि-
तस्ततः । हंभायमाना कल्याणि वासिष्ठस्याथ नन्दिनी ॥ २२ ॥ आगम्या-
भिमुखीपार्थ तस्थौभगवदुन्मुखी । भृशञ्चताड्यमानावै नजगामाश्रमात्ततः ॥ २३ ॥

लेकर भोगो वसिष्ठ ने कहा कि हे अनघ यह दुधारी नन्दिनी देवता, अतिथि, पितर, और यज्ञके लिये रक्खीहुईहै सो तुम्हारे राज्यको लेकरभी मैं इसको नहीं देसक्ता।१७।विश्वामित्र ने कहा कि मैं क्षत्रिय और तुम तपस्वी वेदपढ़नेवाले ब्राह्मणहो शांत चित्त संयत ब्राह्मण को सामर्थ कहां अतएव यदि तुम दश करोड गौलेकर मुझे इच्छाकीहुई गौ नहीं दोगेतो मैं अपना धर्म नहीं छोडूंगा वल से छीन कर लेजाऊंगा।१९। वसिष्ठने कहा कि तुम वलिष्ठ क्षत्रिय राजा और भुजवल युक्तहो अतएव तुम जैसा चाहो वैसाकरो विलम्व मतकरो अ-धिक विचारका प्रयोजन नहीं है।२१।गन्धर्वराज ने कहा किहे पार्थ विश्वामित्र उनकी यह वात सुनकर सूर्य चन्द्रमाकी समान प्रकाशवाली उस नन्दिनी को कोडों से मारकर और इधरउधर से वांधकर वल से हर लेजाने को उद्यतहुए हे पार्थ ! कल्याणी नन्दिनी शब्द करती हुई भगवान् ऋषि वसिष्ठ के सामने आकर ऊंचा मुंह करके खडीहुई और वहुत सताए जाने परभी उस आश्रम से नहीं गयी तब वसिष्ठ वोले कि ऐ भद्रे नन्दिनी तुम

"This mitch cow, Nandini, is reserved for gods, guests, Pitars and sacrifices. I shall not part with her even for the whole of your kingdom."17. Viswamitra said, "I am a Kshatrya and you are a Brahman and reader of the Vedas. A meek Brahman can have no strength. I shall take her by force, as our custom is, if you will not give her to me in return for a hundred millions of cows." 19. Basisth replied, "You are a powerful Kshatrya king. Do as you like without further delay or hesitation," 21. The Gandharva continued that having heard this from Basisth, the king beat the cow with lashes and surrounded her on all sides to take her away by force. The cow came towards the rishi and stood bellowing with upraised head and neck. She did not go out of the Rishi's hermitage in spite of so much persecution. Bashisht then said, "I hear all your bellowing, Nandini, but being a forgiving Brahman I can do nothing against the king who is trying

वशिष्ठ उवाच । शृणोमितेरवंभद्रे विनदन्त्याःपुनःपुनः । ह्रियसेत्वंबलाद्भद्रे विश्वामित्रेणनन्दिनि । किंकर्त्तव्यंमयातत्र क्षमावानब्राह्मणोह्यहम् ॥ २४ ॥ गन्धर्व उवाच । साभयान्नन्दिनीतेषां बलानांभरतर्षभ । विश्वामित्रभयोद्विग्ना वसिष्ठंसमुपागमत् ॥ २५ ॥ गौरुवाच । कशाग्रदण्डाभिहतां क्रोशन्तीमामनाथवत् । विश्वामित्रबलैर्घोरैर्भगवन् किमुपेक्षसे ॥ २६ ॥ गन्धर्व उवाच । नन्दिन्यामेवंक्रन्दन्त्यां धर्षितायांमहामुनिः । नचुक्षुभेतदाधैर्यान्नचचाल धृतव्रतः । २७ ॥ वसिष्ठ उवाच । क्षत्रियाणांबलंतेजो ब्राह्मणानांक्षमाबलम् । क्षमामांभजते यस्माद्गम्यतांयदिरोचते ॥२८॥ नन्दिन्युवाच । किन्नुत्यक्तास्मिभगवन्यदेवं त्वंप्रभाषसे । अत्यक्ताहंत्वयाब्रह्मन्नेतुं शक्यानवैबलात् ॥ २९ ॥ वसिष्ठ उवाच । नत्वांत्यजामिकल्याणि स्थीयतांयदिशक्यते । दृढेनदाम्नावद्धैष वत्सस्तेह्रियतेबलात् ॥ ३० ॥ गन्धर्व उवाच । स्थीयतामिति तच्छ्रुत्वावसिष्ठस्यपयस्विनी । ऊर्ध्वाञ्चितशिरोग्रीवा प्रबभौरौद्रदर्शना ॥ ३१ ॥ क्रो-

बार २ जो चिल्लातीहो वह मैं सुनताहूं पर ऐ भद्रे जब राजा विश्वामित्र तुमको बलसे हररहे हैं तब मैं क्या करूंगा क्योंकि मैं क्षमाशील ब्राह्मणहूं।२४।गन्धर्व ने कहा कि हेभरत श्रेष्ठ ! नन्दिनी विश्वामित्र और उनकी सेनाओं के भय से घबराकर वसिष्ठ के बहुत निकट आगई और बोली कि हेभगवन् मैं विश्वामित्रकी भयानक सेनाओं के कोडोंकी मारसे घायलहोकर अनाथके समान रोरहीहूं आप मेरी क्यों उपेक्षा कररहेहैं।२६। गंधर्व ने कहा कि नन्दिनी कातरहोकर इसप्रकार रोनेलगी पर नियमशील महामुनि तिसपर भी क्षुब्ध वा अधीर नहीं हुए । वह नन्दिनी से बोले कि क्षत्रिय का बल तेज और ब्राह्मणका बल क्षमाहै सो मैं क्षमा गुणसे आकृष्टहोरहाहूं सो यदि तुम चाहो तो जाओ२८। नन्दिनी बोली कि हेभगवन् क्या आपने मुझको त्यागदिया कि ऐसा कहते हैं हेब्रह्मन् आपके न त्यागनेसे मुझको कोई बलपूर्वक न लेजासकेगा वसिष्ठ बोले कि हे कल्याणि मैं तुमको नहीं त्यागताहूं यदि तुम रहसको तो रहजाओ वह तुम्हारे बछडे को कठिन रस्सी से बांधकर लेजारहे हैं।३०।गन्धर्व ने कहा कि दुधारी नन्दिनी तब वसिष्ठकी "रह जाओ यह बात सुनतेही सिर और गला ऊपर उठाकर भयानक मूर्तिकर क्रोध के मारे

to take you away by force. The Gandharv continued that Nandini came yet nearer the rishi by the fear of Viswamitra and his army and said, "I am weeping by the wounds of the lashes that I have received from the cruel army of Vishwamitra. Why are you so indifferent?,,26.TheGandharv continued that the cow wept but the rishi was not moved and said, (The strength of a Kshatrya lies in anger while that of a Brahman in mercy.) I am drawn by the quality of mercy. You may go if you like."28.Nandini said, " Have you left me altogether as you say this ? No one can take me by force if you

लोकानांममचेश्वराः ॥ १६ ॥
जानामि सर्वलोकहितेप्सुताम् । तस्माद्विधध्वंयच्छ्रेयो लोकानांममचेश्वराः ॥ १६ ॥
पितर ऊचुः । यएषमन्युजस्तेऽग्निर्लोकानादातुमिच्छति । अप्सुतंमुंचभद्रंते लोकाह्य-
प्सुप्रतिष्ठिताः ॥ १७ ॥ आपोमयाःसर्वरसाः सर्वमापोमयंजगत् । तस्मादप्सुविमुञ्चेमं
क्रोधाग्निंद्विजसत्तम ॥ १८ ॥ अयंतिष्ठतुतविप्र यदीच्छसिमहोदधौ । मन्युजोऽग्निर्दहं
न्नापालोका ह्यापोमयास्मृताः ॥ १९ ॥ एवंप्रतिज्ञासत्येयं तवानघभविष्यति। नचैवं
सामरालोका गमिष्यन्तिपराभवम् ॥ २० ॥ वसिष्ठ उवाच । ततस्तंक्रोधजंतात औ
र्वोऽग्निंवरुणालये । उत्ससर्जसचैवाप उपयुङ्क्तेमहोदधौ ॥२१॥ महद्धयशिरोभूत्वा
यत्तद्वेदविदोविदुः । तमग्निमुद्गिरन्वक्त्रात्पिबत्यापोमहोदधौ ॥ २२ ॥ तस्मात्त्व-
मपिभद्रंते नलोकान्हन्तुमर्हसि । पराशर परांल्लोकान्जानन् ज्ञानवतांवर ॥ २३ ॥
इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वण्यौर्वोपाख्याने एकाशीत्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १८१ ॥

अग्नि मुझकोही जलामारेगा हेप्रभुगण मैं जानताहूं कि आप सर्वलोकों के हित चाहनेवाले
हैं सो ऐसी आज्ञा करें कि मेरा और सर्वलोकोंका मंगलहोवे।१६। पितृगण बोले कि सभी
लोक जलपर प्रतिष्ठितहैं अतएव तुम्हारा जो क्रोधाग्नि सर्वलोकोंको खालेना चाहता है
तुम उसको जलमें डालदो तभी तुम्हारा मंगलहोगा हे द्विज श्रेष्ठ ! सब रस जलपूर्ण हैं,
और सम्पूर्ण जगभी जलपूर्ण है सो तुम इस क्रोधाग्निको जल में छोडदो तुम्हारा क्रोधाग्नि
महासमुद्र में रहकर जलको जलाने लगेगा ।१८। हेविप्र जब सम्पूर्ण लोक जलपूर्णहैं, तब
तुम ने जैसा संकल्पकिया है वह पूरा नहीं होगा । हेअनघ ! ऐसाहोनेसे तुम्हारी प्रतिज्ञा
सच्ची ठहरेगी और देव तथा मानवोंको परास्तभी नहीं होनापडेगा।२०।वसिष्ठबोले कि
अनन्तर और्वने अपने क्रोध से उपजे हुए अग्निको समुद्र में छोडदिया वह अग्निसमुद्र
में रहकर जलपीया करताहै वेदके जानकार ब्राह्मण लोग जिस महत् बडवामुख से ज्ञात
हैं वह अग्नि बडवामुख बनकर उसमुख से लोकों में प्रसिद्ध वाडवाग्नि वमनकरता
हुआ जलपीनेलगा हे ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ पराशर तुमभी सब परलोकों से ज्ञातहो तुम्हारा
मंगलहोवे सर्व लोकोंका विनाश करना तुमको नहीं सोहता ॥ २३ ॥

check the cruelty. The fire of my anger, ready to burn the world, may burn myself if I check it. I know, my lords, you are the well wishers of the world. Be good enough to think of my good as well as that of the world." The Pitris, thereupon, told him to throw the fire of his anger into water which only could quench it and which pervaded the world. 18. By so doing, they said, he would do no harm to the world and should, moreover, be able to fulfil his vow. 20. Vashisth continued that thus enjoined, Aurva let fall the fire of his anger into the Ocean. The great fire began to drink of the Ocean and is known among the learned as Barvagni. Vasisth thus had advised his gaandson Parashar against the destruction of the world." 23.

गन्धर्व उवाच । एवमुक्तःसविप्रर्षिर्वशिष्ठेन महात्मना । न्ययच्छदात्मनः क्रोधं सर्वलोकपराभवात् ॥ १ ॥ ईजेचसमहातेजाः सर्ववेदविदांवरः । ऋषीराक्षससत्रेण शाक्तेयोऽथपराशरः ॥ २ ॥ ततोवृद्धांश्चवालांश्च राक्षसान्समहामुनिः। ददाहवितते यज्ञे शक्तेर्वधमनुस्मरन् ॥ ३ ॥ नहितंवारयामास वसिष्ठोरक्षसांवधात् । द्वितीयाम-स्यमाभांक्षं प्रतिज्ञामितिनिश्चयात् ॥ ४ ॥ त्रयाणांपावकानांच सत्रेतस्मिन्महामुनिः। आसीत्पुरस्तादीप्तानांचतुर्थ इवपावकः ॥ ५ ॥ तेनयज्ञेनशुभ्रेण हूयमानेनशक्तिजः। तद्विदीपितमाकाशं सूर्येणेवघनात्यये ॥ ६ ॥ तंवसिष्ठादयःसर्वे मुनयस्तत्रमेनिरे । तेजसादीप्यमानंवै द्वितीयमिवभास्करम् ॥ ७ ॥ ततःपरमदुष्प्रापमन्यैर्क्षोपरुदारधीः। समापिपयिषुःसत्रं तमत्रिःसमुपागमत् ॥ ८ ॥ तथापुलस्त्यःपुलहः क्रतुश्चैवमहाक्रतुः ।

अध्याय १८२ ॥

गन्धर्व बोले कि विप्रर्षिपराशर ने महात्मा वसिष्ठकी यह सव बातें सुनकर अपना सर्व लोकोंको पराम्त करने का क्रोध त्याग दिया पर वह सर्व वेदोंके जानकारोंमें श्रेष्ठ वडे तेजस्वी शक्तिपुत्र महर्षि पराशर राक्षस-यज्ञ करने को प्रवृत्त हुए अनन्तर उस महा यज्ञ के फैल पडनेहर शक्तिका नष्टहोना स्मरणकर उस यज्ञ में बालकसे लेकर बूढे तक सम्पूर्ण राक्षसों को जलाने लगे वासिष्ठ ने यह समझकर कि उनकी दूसरी पतिज्ञा भंग करना उचित नहीं है, उनको राक्षस वधकरनेसे नहीं रोका ।४।महामुनि पराशर राक्षस यज्ञ में प्रदीप्त तीनों पावकोंके सामने मानो चौथे पावकके समान सोहनेलगे शक्तिनन्दन ने हवनयुक्त शुक्लयज्ञ से इसप्रकार आकाशमण्डल को प्रदीप्तकिया कि जिसप्रकार दिवाकर बादल दूरहोनेसे आकाश मण्डल को प्रकाशयुक्त करते हैं तब वशिष्ठ आदि सम्पूर्ण मह-र्षि लोग अपने तेज से जलते हुए परस्पर को दूसरे प्रभाकर समझने लगे अनन्तर उदार बुद्धियुक्त अत्रि औरों के करने के अयोग्य उस यज्ञको पूरा करनेकी इच्छा से उन के निकट आये ।८। हे शत्रुनाशि ! इस के पश्चात् पुलस्त्य, पुलह और महाक्रतु यह सब

## CHAPTER CLXXXII

The Gandharva continued that having heard all this from Basisth, Parashar gave up his resolution of destroying the whole world. But he made up his mind to burn down all the Rakshases in the sacrificial fire. He began the sacrifice and remembering the death of his father he burnt down all the Rakshases, young and old. Vasisth, too, thought it proper not to stand in the way of his second resolution. 4, The great Rishi Parashar looked glorious like another Fire at the sacrifice. The son of Shaktri had so illumined the firmament by the fire of his sacrifice as the Sun illumines the sky after the removal of clouds. All the glorious rishis, Basisth and others, regadred one another as a second Sun. The

तत्राजग्मुर्गनिनत्रं रक्षसांजीवितेप्सया ॥ ९ ॥ पुलस्त्यस्तुवधात्तेषां रक्षसांभरतर्षभ उवाचेदंवचःपार्थ पराशरमरिन्दमम् ॥ १० ॥ कच्चित्तातापविघ्नं तेकच्चिन्नन्दसिपुत्रक अजानतामदोषाणां सर्वेषांरक्षसांबधात् ॥ ११ ॥ प्रजोच्छेदमिमंमह्यं नहिकर्तुंत्वमर्हसि । नैषताताद्विजातीनां धर्मोदृष्टस्तपस्विनाम् ॥ १२ ॥ शमएवपरो धर्मस्तमाचर पराशर । अधर्मिष्ठंवरिष्ठः सनकुरुषेत्वंपराशर ॥ १३ ॥ शक्तिंचापिहिधर्मज्ञं नातिक्रान्तुमिहार्हसि । प्रजायाश्चममोच्छेदं नचैवंकर्त्तुमर्हसि ॥ १४ ॥ शापाद्धिशक्तेर्वासिष्ठ तदातदुपपादितम् । आत्मजेनसदोषेण शक्तिर्नीतइतोदिवम् ॥ १५ ॥ नहितंराक्षसः कश्चिच्छक्तोभक्षयितुंमुने । आत्मनैवात्मनस्तेन दृष्टोमृत्युस्तदाभवत् ॥ १६ ॥ निमित्तभूतस्तत्रासीद्विश्वामित्रः पराशर । राजाकल्माषपादश्च दिवमारुह्यमोदते ॥ १७ ॥

राक्षसों के प्राण बचाने के लिये वहां आये हेभरत श्रेष्ठ बहुत राक्षसों के मारेजाने पर पुलस्त्य ने शत्रुमथन पराशर से बोले कि हे बेटा ।९। तुम्हारे अग्निहोत्र कार्य में विघ्नतो नहीं है हे पुत्र क्या तुम उन निर्दोष राक्षसोंको जो तुम्हारे पिताके वध के विषय में कुछ नहीं जानते मारकर आनन्द प्राप्तकररहे हो बेटा मेरी प्रजाओं को इसप्रकार उखाडना तुमको नहीं चाहिये तपस्वी ब्राह्मणों का धर्म ऐसा नहीं है।११।हेपराशर शान्तिही उनका परमधर्म है तुम वह धर्म करो तुम ने निष्पापहोकर के अधर्मयुक्त कर्म में हाथडाला है यह कर्म करके अपने पिता शक्ति को लंघनकरना तुमको नहीं सोहता हे वासिष्ठ बिना कारण मेरी प्रजाओं को सम्पूर्ण उखाडना तुमको नहीं चाहिये क्योंकि उसकालमें तुम्हारे पिताका जो अनिष्ट हुआ था वह केवल उन के अपनेही शाप से हुआ था वह अपनेही दोषसे इसलोकसे स्वर्ग को सिधारेहैं।१५। हेमुने तुम्हारे पिताको खालेना किसी राक्षसकी सामर्थ नहीं थी, पर उन्होंने आपही अपनी मृत्यु रचीथी विश्वामित्र इस विषय में केवल निमित्तही बने थे हेपराशर अब शक्ति और राजाकल्माषपाद स्वर्ग को सिधारकर।१७।

wise Atri then came there to complete the sacrifice beyond the power of others.8. At length, Pulastya, Pulah and Mahakratu came to save the lives of the Rakshases. After the destruction of many Rakshases, Pulastya said, " Is there any obstruction to your sacrifice ? Do you feel pleasure in killing those who knew nothing of the death of your father and are innocent ? You should not, thus,destroy my subjects.Such is not the proper course for an ascetic. Peace is the attribute of Brahmans and you must observe it. Being innocent you are engaged in this sinful act. It does not look well for you to engage; aganist the principles of your father in this act. You should not destroy my subjects thus without any cause. Your father brought his ruin by his own curse. He died of his own fault. No Rakshas could eat up your father. He had

येचशक्त्यवराःपुत्रा वसिष्ठस्यमहामुने। तेचसर्वेमुदायुक्ता मोदन्तेसहिताःसुरैः॥१८॥ सर्वमेतद्वसिष्ठस्य विदितंवैमहामुने। रक्षसांचसमुच्छेद एषतातमनस्विनाम्॥ १९॥ निमित्तभूतस्त्वंचात्र क्रतौवासिष्ठनन्दन। तत्सत्रंमुञ्चभद्रंते समाप्तमिदमस्तुते॥२०॥ गन्धर्व उवाच। एवमुक्तःपुलस्त्येन वसिष्ठेनचधीमता। तदासमापयामास सत्रंशाक्तो महामुनिः॥ २१॥ सर्वराक्षससत्राय सम्भृतंपावकंतदा। उत्तरेहिमवत्पार्श्वे उत्ससर्जमहावने॥ २२॥ सतत्राद्यापिरक्षांसि वृक्षानश्मनएवच। भक्षयन्दृश्यते वन्हिः सदा पर्वाणि पर्वणि॥ २३॥

इत्यादिपर्वाणि चैत्ररथपर्वण्यौर्वोपाख्याने द्व्यशीत्यधिकशततोऽध्यायः॥ १८२

अर्जुन उवाच। राज्ञाकल्माषपादेन गुरौब्रह्मविदांवरे। कारणंकिंपुरस्कृत्यभार्यावैसान्नियोजिता॥ १॥ जानतावैपरंधर्मं वासिष्ठेनमहात्मना। अगम्यागमनंकस्मात्

सुख लूटरहेहैं और महामुनि वसिष्ठ के शक्तिसे छोटे जो सब पुत्र थे वेभी देवोंके साथ परम आनन्द भोगरहे हैं हेमहामुने वसिष्ठ सब जानते हैं। हे वासिष्ठ-नन्दन इस यज्ञ में निर्दोष राक्षसों का जो नाश होरहा है तुम केवल उस के निमित्तही बन रहेहो अतएव तुम यहयज्ञ त्यागदो तुम्हारामंगलहोवे अब यहयज्ञ पूराकरो।२०।गन्धर्व बोले कि बुद्धिमान पुलस्त्य और वसिष्ठ के महामुनि शक्तिनन्दन को ऐसा कहने पर उन्होंने तब उस यज्ञको पूरा किया और सम्पूर्ण राक्षसों ने यज्ञ के लिये जो अग्नि प्रज्वलित हुआ था उसको हिमाचल के उत्तर और बडे बन में छोडदिया वहां अभी तक यह दीखपडता है कि वह अग्नि हर त्योहार में राक्षस, बृक्ष और पत्थरोंको खालेता है॥ २३॥

अध्याय १८३॥

अर्जुन बोले कि हे मित्र राजा कल्माषपाद ने क्यों वेदज्ञ श्रेष्ठ गुरु वसिष्ठ के प्रति स्त्रीको नियोग किया था महात्मा महर्षि वसिष्ठभी क्यों धर्म के जानकार होकर मिलनेके

himself paved the way for his own death. Viswamitra was only a means. Shakti, Kalmashpad and the younger brothers of Shakti are enjoying their residence with gods in heaven. Vasisth knows all this. You have become the means of the destruction of Rakshases by this sacrifice. Give up, therefore, your sacrifice. May you be happy!"20. The Gandharv continued that at the instance of Pulastya and Vashisth, the son of Shakti closed the sacrifice and threw away the fire, kindled for the destruction of the Rakshases, in the large forest to the north of Himalyas. There it is seen up to this day eating the Rakshases, stones and trees on every festival 23.

CHAPTER. CLXXXIII.

Arjun asked, "Why did Kalmashpad send his wife to the learned Bashisth? Why did Bashisth, well versed in religious doctrines,

कृतंतेनमहर्षिणा ॥ २ ॥ अधर्मिष्ठंवसिष्ठेन कृतञ्चापिपुरासखे । एतन्मेसंशयंसर्वं छेत्तु
मर्हसिपृच्छतः ॥ ३ ॥ गन्धर्व उवाच । धनञ्जयनिवोधेदं यन्मांत्वंपरिपृच्छसि ।
वसिष्ठंप्रतिदुर्धर्ष तथामित्रसहंनृपम् ॥ ४ ॥ कथितंतेमयासर्वं यथाशप्तःसपार्थिवः ।
शक्तिनाभरतश्रेष्ठ वासिष्ठेनमहात्मना ॥ ५ ॥ सतुशापवशंप्राप्त क्रोधपर्य्याकुलेक्षणः ।
निर्ज्जगामपुराद्राजा सहदारःपरन्तपः ॥ ६ ॥ अरण्यंनिर्ज्जनंगत्वा सदारःपरिचक्रमे ।
नानामृगगणाकीर्णं नानासत्त्वसमाकुलम् ॥ ७ ॥ नानागुल्मलताच्छन्नं नानाद्रुमस-
माहृतम् । अरण्यंघोरसन्नादं शापग्रस्तःपरिभ्रमन् ॥ ८ ॥ सकदाचित्क्षुधाविष्टो मृग
यन्भक्ष्यमात्मनः । ददर्शसुपरिक्लिष्टः कस्मिंश्चिन्निर्ज्जनेवने ॥ ९ ॥ ब्राह्मणंब्राह्मणी-
श्चैव मिथुनायोपसङ्गतौ । तौतंवीक्ष्य सुवित्रस्तावकृतार्थौ प्रधावितौ ॥ १० ॥ तयोः
प्रद्रवतोर्विप्रं जग्राहनृपतिर्बलात् । दृष्ट्वागृहीतंभर्त्तारमथब्राह्मण्यभाषत ॥ ११ ॥ शृणु

अयोग्य स्त्रीसे जामिले।२।क्या वह अधर्मयुक्त कर्ममें प्रवृत्त हुएथे इस विषय में मुझे शंका होरही है, तुम उसे दूर करो । गन्धर्व बोले कि हेदुर्द्धर्ष धनंजय तुम ने उसप्रजापालक राजा और वसिष्ठ के विषय में जो कुछ पूछा वह कहता हूं सुनो हेभारत श्रेष्ठ ! वसिष्ठ पुत्र महात्मा शक्ति ने जिसप्रकार शाप दियाथा वह मैंने सब सुनायाहै।५।वह शत्रुमथन भूपाल शापग्रस्त होकर क्रोधयुक्त नेत्र से स्त्री के साथ नगर से निकले आगे निर्जन बनको जाकर स्त्रीके साथ घूमेन लगे शापग्रस्त भूपाल अनेक प्रकार के मृगों से भरे भांतिर के बनैले जीवों से पूरे नानावृक्ष और गुल्मलताओंसे ढंपे और घोरशब्द से गूंजते हुए उस बडे बनमें घूमते हुए।८। बहुत क्षुधितहुए वह भोजनकी सामग्री ढूंढतेहुए बहुत थकगये थे कि ऐसे समय में देखा कि उस वन के एक निराले स्थान में एक ब्राह्मण और एक ब्राह्मणी मैथुनकर्म में प्रवृत्त हैं वे राजाको देखकरके ही कामपूरा न होने परभी अति भयभीत चित्तहोकर वहांसे उठभागे।१०।राजाने उनके पीछे दौडकर उसदम्पतिमेंसे ब्राह्मण

meet with the woman whom he should not have met? Did he commit a crime by so doing ? Please remove my doubts." The Gandharva replied, " I shall tell you what you have asked about Vashisth and Kalmashpad. I have told you all about the curse of Shakti, the son of Vasisth.5. The king, after the curse, came out of the city with his wife in anger and began to roam in the forest. The king under the influence of the curse, roaming with his wife in the forest full of various sorts of trees covered with creepers, resounding with the sounds of birds and beasts, felt much tired and hungry, when he saw a Brahman cohabiting with his wife. They were terrified at seeing him and fled away with their desire unsatisfied.10. The king pursued them and caught the Brahman. The woman, seeing her husband caught, said " Hear what I say, king ! It is known throughout

राजन्ममवचो यत्त्वांवक्ष्यामिसुव्रत । आदित्यवंशप्रभवस्त्वंहि लोकेपरिश्रुतः ॥ १२ ॥
अप्रमत्तःस्थितोधर्मे गुरुशुश्रूषणेरतः । शापोपहतदुर्धर्ष नपापंकर्त्तुमर्हसि ॥ १३ ॥ ऋतु
कालेतुसम्प्राप्ते भर्तृव्यसनकर्षिता । अकृतार्थाह्यहंभर्त्रा प्रसवार्थसमागता ॥ १४ ॥
प्रसीदन्नृपतिःश्रेष्ठ भर्त्तायंमेविसृज्यताम् । एवंविक्रोशमानायास्तस्यास्तु सनृशंसवत्
॥ १५ ॥ भर्त्तारंभक्षयामास व्याघ्रोमृगमिवेप्सितम् । तस्याःक्रोधाभिभूताया यान्य-
श्रूण्यपतन्भुवि ॥ १६ ॥ सोऽग्निःसमभवद्दीप्तस्तञ्च देशंव्यदीपयत् । ततःसाशोकसंत
प्ता भर्तृव्यसनकर्षिता ॥ १७ ॥ कल्माषपादं राजर्षिमशपद्ब्राह्मणीरुषा । यस्मान्म-
माकृतार्थायास्त्वया क्षुद्रनृशंसवत् ॥ १८ ॥ प्रेक्षन्त्याभक्षितोमेऽद्य प्रियोभर्त्तामहाय-
शाः । तस्मात्त्वमपिदुर्बुद्धे मच्छापपरिविक्षतः ॥ १९ ॥ पत्नीमृतावनुप्राप्य सद्यस्त्य-
क्ष्यसिजीवितम् । यस्यचर्षेर्वसिष्ठस्य त्वयापुत्राविनाशिताः ॥ २० तेनसङ्गम्यते

को पकडा अनन्तर ब्राह्मणी पतिको पकडे जाते देखकर बोली, कि हेसुव्रत महाराज मैं जो कहतीहूं सुनो यह सर्वलोकों में प्रसिद्धहै कि तुमने सूर्यवंशमें जन्म लिया है।१२।और प्रमत्त न होकर गुरुकी सेवाभी किया करते हो हेदुर्धर्ष अब तुम शापग्रस्त हुएहो इसीसे तुमको ऐसा पाप करना नहीं चाहिये इससमय मेरा ऋतुकाल आजाने पर मैं पति से मिल रहीथी पर मेरा मनोरथ सफल नहीं हुआहै१४अतएव हेभूपश्रेष्ठ प्रसन्नहोओ मेरेपति को छोडदो ब्राह्मणी यह सबकहतीहुई रोनेलगी पर राजा ने निर्दईपन से उसके पति को इसप्रकार खा लिया कि जैसे व्याघ्र मृगको खाताहै तब ब्राह्मणीने क्रोध के मारे भूमि पर जो आंसू गिराये उनसे जलतीहुई आग बनकर उस स्थान में उजालाहोगया आगे पतिके बिछोहसे कातर, शोक से विकल उस ब्राह्मणीने शोक के मारे राजर्षि कल्माषपादको यह कह कर शाप दिया कि रेनीच मिलन के सुख से मेरा मनोरथ सफलहोते न होतेही तुम ने कुबुद्धि से निष्ठुर के समान मेरेसामनेही मेरेप्यारे अति यशोवन्त पतिको मारडाला सो मेरेशापसे तुम घायलहोकर ऋतुकालमें स्त्रीसे मिलकरकेही उसीक्षण प्राणछोडोगे।१९।तुम

the world that you are born in the Solar line and serve your preceptor. You are now under the influence of a curse. You should not, therefore commit such a crime. I was meeting with my husband and was in season. My desire has not been satisfied. 14. Be pleased, therefore, to leave my husband." She wept and entreated. The king took no notice of her and devoured the Brahman as a lion does a deer. Then the tears of the woman burnt like fire and illumined the forest. Out of grief for her husband's separation she cursed the king saying, "Mean fellow, you have killed my dear and glorious husband before my eyes when my desire remained unsatisfied. For this you will die when you will meet with your wife in her season. Your wife shall beget offspring from the Rishi whose sons you have killed.

भार्य्या तनयंजनयिष्यति । सतेवंशकरःपुत्रो भविष्यतिनृपाधम ॥ २१ ॥ एवंशस्वा तुराजानं सातमाङ्गिरसीशुभा । तस्यैवसन्निधौदीप्तं प्रविवेशहुताशनम् ॥ २२ ॥ वसिष्ठश्चमहाभागः सर्व्वमेतदवैक्षत । ज्ञानयोगेनमहता तपसाचपरन्तप ॥ २३ ॥ मुक्तशापश्चराजर्षिः कालेनमहताततः । ऋतुकालेऽभिपतितो मदयन्त्यानिवारितः ॥ २४ ॥ नहिसस्मारसनृपस्तं शापंकाममोहितः । देव्याःसोऽथवचः श्रुत्वासंभ्रान्तो नृपसत्तमः॥ तंशापमनुसंस्मृत्य पर्य्यतप्यद्भृशंतदा ॥ २५ ॥ एतस्मात्कारणाद्राजा वसिष्ठंसंन्ययोजयत् । स्वदारेषुनरश्रेष्ठ शापदोषसमन्वितः ॥ २६ ॥

इत्यादिपर्वणि चैत्ररथपर्वणि वसिष्ठोपाख्याने त्र्यशीत्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १८३ ॥

अर्जुन उवाच । अस्माकमनुरूपोवै यःस्याद्गन्धर्ववेदवित् । पुरोहितस्तमाचक्ष्व सर्व्वंहिविदितंतव ॥ १ ॥ गन्धर्व उवाच । यवीयान्देवलस्यैष वनेभ्रातातपस्यति ।

ने जिन महर्षि के पुत्रों को नष्ट किया है तुम्हारी स्त्री उन्हींसे मिलकर पुत्र प्रसव करेगी। रेनृपाधम ! उसी पुत्रसे तेरेवंशकी रक्षाहोगी।२१।अंगिराकुलसे उत्पन्न शुभलक्षणयुक्त वह ब्राह्मणी राजाको यह शाप देकर उन के सामनेहीजलतीहुई आग में जाघुसी हेशत्रुमथन ! महाभाग वसिष्ठ तपोबलके कारण ज्ञानचक्षु से वह जानगये।२३।अनन्तर बहुत दिन पीछे राजर्षि शाप से युक्तहुआ फिर एकसमय मदयंती नाम्नी उसकी रानी का ऋतुकाल आपहुँचा राजाके उसकी ऋतुरक्षा के लिये उद्यतहोनेपर मदयंतीने उसको टोका राजा काम से मोहितहोने परभी शापकी बात सुनकर बहुत घवडाया और उसशापको स्मरण करके बहुत दुःखी हुए हेनरवर शापग्रस्त राजा ने इसीलिये अपनी रानीकी ऋतुरक्षा के हेतु वसिष्ठ को नियुक्त कियाथा ॥ २६ ॥

अध्याय ॥ १८४ ॥

अर्जुन बोले, कि हे गन्धर्व ! तुम सभी जानतेहो, सो कहो, कि वेद जाननेवाले कौन ब्राह्मण हमारे पुरोहित होनेके योग्यहैं । गन्धर्व बोले कि वन के भीतर उत्कोचक

The son, thus born, will protect your line."21.The woman of Angira family, after saying this, leaped into the fire in the presence of the king. The great Rishi Vasisth knew all this by the power of his asceticism and wisdom.23.The king, after many days, was freed from the curse. One day, his wife Madayanti was in her season. The king was ready to satisfy her desire, but she checked him. The king was much distressed on hearing about the curse and felt very sorry on remembering it. For this reason, the king had employed Vasisth to protect his wife's season.26.

CHAPTER CLXXXIV

Arjun said, "You know all things, Gandharva. Let us know who is worthy of being our priest." The Gandharve replied, "De-

धौम्यउत्कोचकेतीर्थे तंवृणुध्वंयदीच्छथ ॥ २ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततोऽर्जुनोऽस्त्रमाग्नेयं प्रददौतद्यथाविधि । गन्धर्वायतदाप्रीतो बचनंचेदमब्रवीत् ॥ ३ ॥ त्वय्येवतावत् तिष्ठन्तु हयागन्धर्वसत्तम । कार्य्यकालेग्रहीष्यामः स्वस्तितेऽस्त्वितिचाब्रवीत् ॥ ॥ ४ ॥ तेऽन्योन्यमभिसम्पूज्य गन्धर्वःपाण्डवाश्चह । रम्याद्भागीरथीतीराद्यथाकामंप्रतस्थिरे ॥ ५ ॥ ततउत्कोचकंतीर्थं गत्वाधौम्याश्रमन्तुते । तंववुःपाण्डवाधौम्यं पौरोहित्यायभारत ॥ ६ ॥ तान्धौम्यःप्रतिजग्राह सर्ववेदविदांबरः । वन्येनफलमूलेन पौरोहित्येनचैवह ॥ ७ ॥ तेसमाशंसिरेलब्धां श्रियंराज्यञ्चपाण्डवाः । मातृषष्ठास्तुतेतेन गुरुणासङ्गतास्तदा । ब्राह्मणंतंपुरस्कृत्य पांचालींचस्वयम्वरे ॥ ८ ॥ पुरोहितेनतेनाथ गुरुणासङ्गतास्तदा । नाथवन्तमिवात्मानं मेनिरेभरतर्षभाः ॥ ९ ॥ सहिवेदार्थतत्त्वज्ञस्तेषां गुरुरुदारधीः । तेनधर्मविदापार्था याज्याधर्मविदःकृताः ॥ १० ॥ वीरांस्तुसहितान्मेने प्राप्तराज्यानस्वधर्मतः । बुद्धिवीर्य्यबलोत्साहैर्युक्तान्देवानिव द्विजः ॥

नाम तीर्थ में देवल के छोटे भाई धौम्य नामक ऋषि तप कर रहेहैं, तुम चाहो तो उनको पुरोहित बनाओ।२।वैशम्पायन ने कहाकि अनन्तर अर्जुन प्रसन्न होकर उन गन्धर्व को विधिपूर्वक अग्न्यस्त्र देकर बोले, कि तुम्हारा मङ्गल होवे, तुम्हारे दियेहुए घोडे अभी तुम्हारे ही पास रहें, जब काम पडेगा, तब लूंगा।४।अनन्तर पाण्डवगण और गन्धर्व एक दूसरेकी अभ्यर्थना करके रमणीय भागीरथी तटसे अपने अपने मनमाने स्थानों को पधारे हेभारत अनन्तर पाण्डवोंने उत्कोचक तीर्थ में धौम्य के आश्रममें जाकर उनको पुरोहितबनाया ।६। वेदज्ञों मे श्रेष्ठ धौम्य ने वनैले फलमूलोंसे उनकी पूजा कर पुरोहित होना स्वीकार किया माता के साथ पाण्डवोंने उन ब्राह्मण को गुरुकी भांति पुरस्कृत कर ऐसा समझ लिया, कि राजलक्ष्मी और स्वयम्वर स्थानमें पांचाली मिल गयी।८।वेउन गुरुरूपी पुरोहितसे मिलकर अपने को नाथ युक्त समझने लगे, क्योंकि वेदार्थ तत्त्व जाननेवाले उदार बुद्धि युक्त वह ऋषि उनके गुरु हुए। धर्म जानने वाले, सर्व विषयोंके जानकार उन द्विजने भी उनके गुरु स्वरूप नियुक्त होकर उनको यजमान बनाया।१०।उन्होनें बुद्धि,वीर्य,बल और उत्साह

val's younger brother Dhaumya is practising asceticism at *Utkochak* in this forest. You may make him your priest if you like."2. Vaishampayan said that Arjun joyfully gave the Gandharve the missile and said, "May you be happy! Keep your horses with you. We shall take them when required." The Gandharve and the Pandavas then seperated and went their ways.5. The Pandavas made Dhaumya their priest at Utkochak. The learned Dhaumya offered the fruits and roots of the forest and became their priest. The Pandavas with mother, having waited upon the Brahman, were sure of getting back their kingdom and of their succes at the Swayamvara. Hav-

॥ ११ ॥ कृतस्वस्त्ययनास्तेन ततस्तेमनुजाधिपाः । मेनिरेसहितागन्तुं पाञ्चाल्यास्तं स्वयम्वरम् ॥ १२ ॥

इत्यादिपर्व्वणि चैत्ररथपर्व्वणि धौम्यपुरोहितकरणे चतुरशीत्यधिकशततोऽध्यायः ।१८४।

समाप्तञ्च चैत्ररथपर्व्व ॥ अथ स्वयम्वरपर्व्व ॥

वैशम्पायन उवाच । ततस्तेनरशार्दूला भ्रातरःपञ्चपाण्डवाः । प्रययुर्द्रौपदीन्द्रष्टुं तञ्चदेशंमहोत्सवम् ॥ १ ॥ तेप्रयातानरव्याघ्राः सहमात्रापरन्तपाः । ब्राह्मणान्ददृशुर्मार्गे गच्छतःसङ्गतान्बहून् ॥ २ ॥ तऊचुर्ब्राह्मणाराजन् पाण्डवान् ब्रह्मचारिणः । क्वभवन्तोगमिष्यन्ति कुतोवाभ्यागताइह ॥ ३ ॥ युधिष्ठिर उवाच । आगतानेकचक्रायाःसोदर्य्यानेकचारिणः । भवन्तोवैविजानन्तु सहमात्राद्विजर्षभाः ॥ ४ ॥ ब्राह्मणा ऊचुः । गच्छतान्चैव पाञ्चालान्द्रुपदस्य निवेशने । स्वयम्वरोमहांस्तत्र भवितासुम-

---

युक्त देवोंकेसदृश उन वीरोंको अपने धर्म के अनुसार राज्य पाये हुए समझा । उन ब्राह्मण के स्वस्त्यन करने पर मानव श्रेष्ठ पाण्डवोंने एकत्र पाञ्चाल देश को स्वयम्वर स्थान में जाना निश्चय किया । १२ ।

अध्याय ॥ १८५ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर कुरु श्रेष्ठ पाचों पाण्डव महोत्सव युक्त पांचाल देश और पांचाली को देखने चले शत्रुनाशी नर व्याघ्र भाइयों ने माता के साथ जाते समय पथमें एकसाथ मिलकर वहुत ब्राह्मणों को जाते देखा ।२।हेराजन् ! उन ब्रह्मचारी ब्राह्मणों ने पाण्डवों से पूछा कि तुम कहां जातेहो और कहां से आएहो युधिष्ठिर ने उत्तर दिया कि हे ब्राह्मणों हम पाचों भाई माता के साथ घूमा करतेहैं अब एक चक्रानगरी से आरहेहैं ।४। ब्राह्मणों ने कहा कि तुम आजही पांचाल नगर में राजा द्रुपद के घर जाओ वहां वहुत धन

---

ing found the priest they beleived that they had got a protector and priest in him. The learned priest was their preceptor as well and was sure that the wise, brave, energetic and god-like Pandavas would soon regain their kingdom. The Pandavas then thought of proceeding to Panchal.12.

CHAPTER CLXXXV

Vaishampayan said the Pandavas then proceeded to Panchal to see the celebration of Draupadi's Swayamvara. The brave brothers, going with mother, were met in the way by a party of Brahmans who asked them of their whereabouts. They replied that they were five brothers roaming with mother and were coming from Ekchakra. 4. The Brahmans said, "Go at once, to king Draupad of the Panchal country. A Swayamvara will be celebrated there with great expense and congregation. King of

द्धाधनः ॥ ५ ॥ एकसार्थंप्रयाताःस्म वयंतत्रैवगामिनः । तत्रह्यद्भुतसङ्काशो भवितासुम
होत्सवः ॥ ६ ॥ यज्ञसेनस्यदुहिता द्रुपदस्यमहात्मनः । वेदीमध्यात्समुत्पन्ना पद्मपत्र
निभेक्षणा ॥ ७ ॥ दर्शनीयानवद्याङ्गी सुकुमारीमनस्विनी । धृष्टद्युम्नस्यभगिनी द्रोण
शत्रोःप्रतापिनः ॥ ८ ॥ योजातःकवचीखड्गी सशरःसशरासनः । सुसमिद्धेमहा
बाहुः पावकेपावकोपमः ॥ ९ ॥ स्वसातस्यानवद्याङ्गी द्रौपदीतनुमध्यमा । नीलोत्पल
समोगन्धो यस्याःक्रोशात्प्रवातिवै ॥ १० ॥ यज्ञसेनस्यचसुतां स्वयम्वरकृतक्षणाम् ।
गच्छामोवैवयंद्रष्टुं तच्चदिव्यंमहोत्सवम् ॥ ११ ॥ राजानोराजपुत्राश्च यज्वानोभूरिद
क्षिणाः । स्वाध्यायवन्तःशुचयो महात्मानोयतव्रताः ॥ १२ ॥ तरुणादर्शनीयाश्च
नानादेशसमागताः । महारथाःकृतास्त्राश्च समुपैष्यन्तिभूमिपाः ॥ १३ ॥ तेतत्रविवि
धान्दायान् विजयार्थंनरेश्वराः । प्रदास्यन्तिधनंगाश्च भक्ष्यंभोज्यञ्चसर्वशः ॥ १४ ॥
प्रतिगृह्यचतत्सर्वं दृष्ट्वाचैवस्वयम्वरम् । अनुभूयोत्सवंचैव गमिष्यामोयथेप्सितम् ।१५।

खर्च करके भारी स्वयम्वर होगा हमभी वहीं जारहे हैं चलो साथही चलें वहां आश्चर्य महोत्सव होगा॥६। पांचाल नाथ महात्मा यज्ञसेन राजा द्रुपद की कुमारी देखने के योग्य उस पुत्री द्रौपदी ने वेदी से जन्म लिया है जिसकी आंखें पद्मकी भांति हैं जिसका कोई अंग निन्दनीय नहीं है और जिसकी नीलपद्म सी गंधको सगरसेभी अनुभवहोतीहै स्वयम्बर होना निश्चय किया है वोह सुन्दरी अनिन्दतांगी महाभुज अग्नि समान प्रतापी धृष्टद्युम्न की बहिन है जिसने द्रोण के मारने के लिये जलतीहुई अग्निसे खड्ग, कवच, शर, शरासन आदि सहित जन्म लियाहै।१०। उस द्रौपदी और उसके सुन्दर स्वयम्बर के महोत्सव को देखनेजाते हैं उस महोत्सव में बहुत दक्षिणा देनेवाले यज्ञशील, स्वाध्याय मैंनयुक्त पवित्र स्वधर्म निष्ठ, महात्मा, तरुण अवस्था, तरुण अवस्थावाले, सुन्दर अस्त्रविद्या में पण्डित, महारथी भूपाल राजा और राजकुमार अनेक देशोंसे आवेंगे वे उसस्वयम्बर में विजय की आशा से गौ, धन, भक्ष्य, भोज्य इत्यादि दान करने योग्य अनेक सामग्री दानकरेंगे हम वोह सब लेकर और स्वयम्बर तथा महोत्सव को देखकर अपनी इच्छानुसार घर

-anchal's daughter, beautiful Draupadi, born of the sacrificial fire, of lotus eyes, blameless body, having a fragrance like that of blue lotus, reaching a mile, is to elect for her a husband. The beautiful girl is the sister of Dhrishtdyumn, who came out of fire with sword, mail, bow and arrows, to destroy Drona. 9. Many kings and princes, of great charity and learning, beautiful, young, brave and worthy, will visit the place from various countries. They will give away cows, wealth, food and other articles in the hope of their success at the Swayamvara and we shall return home with the gifts after seeing the celeberation and festival.15. There will come from various places

नटावैतालिकास्तत्र नर्त्तकाःसूतमागधाः । नियोधकाश्चदेशेभ्यः समेष्यन्तिमहाबलाः ॥ १६ ॥ एवंकौतूहलंकृत्वा दृष्ट्वाचप्रतिगृह्यच । सहास्माभिर्महात्मानः पुनःप्रतिनिवर्त्स्यथ ॥ १७ ॥ दर्शनीयांश्च वः सर्वान्देवरूपानवास्थितान् । समीक्ष्यकृष्णावरेयत्सङ्गत्यैकतमंवरम् ॥ १८ ॥ अयंभ्रातातव श्रीमान्दर्शनीयो महाभुजः । नियुज्यमानो विजयत्संगत्याद्राविणंबहु ॥ १९ ॥ युधिष्ठिर उवाच । परमंमोहमिष्यामो द्रष्टुंचैवमहोत्सवम् । भवद्भिःसहिताःसर्वे कन्यायास्तंस्वयम्वरम् ॥ २० ॥

इत्यादिपर्वणि स्वयम्वरपर्वणि पाण्डवागमने पंचाशीत्यधिकशतोऽध्यायः ॥१८५ ॥

वैशम्पायन उवाच । एवमुक्ताःप्रयातास्ते पाण्डवाजनमेजय । राज्ञादक्षिणपाञ्चालान्द्रुपदेनाभिरक्षितान् ॥ १ ॥ ततस्तेषुमहात्मानं शुद्धात्मानमकल्मषम् । ददृशुः पांडवावीरा मुनिंद्वैपायनंतदा ॥ २ ॥ तस्मैयथावत्सत्कारं कृत्वातेनचसत्कृताः ।

को लौटेंगे।१५।उसस्वयम्बर भूमि में नाना देशोंके नट भांतिर के भेषधरनेवाले वैतालिक मंगलगानेवाले सूत पुराणकी कथा कहनेवाले, मागधवंशकी सूचना देनेवाले महाबली पहलवान और नाचनेवाले आवें गे हेमहात्माओ तुमभी आनन्द से हम लोगोंके साथ लौटना तुम सबको देवोंकी भांति सुन्दर देखते हैं स्वयम्वर स्थानमें तुम्हारे होने से द्रौपदी तुमको देखकर दैववश तुम लोगों मेंसे किसी श्रेष्ठको वरण करसक्ती है तुम्हारे इस भाई को महाभुज श्रीमान् और दर्शन योग्य कार्य कुशल देखते हैं इनके वरेजानेसे दैववश बहुत धनभी पासक्तेहो युधिष्ठिर ने कहा कि हम सब तुम्हारे साथ द्रौपदी के उस परम-महोत्सवयुक्त स्वयंबर को देखने जायँगे ॥ २० ॥

अध्याय १८६ ॥

वैशम्पायनने कहा कि हे जनमेजय ! पाण्डवलोग ब्राह्मणों से यह बातें सुनकर राजाद्रुपद से शासन किये जाते हुए दक्षिणीय पांचाल में जाने लगे पदमें पापके स्पर्शसे खाली विशुद्ध स्वभावी महात्मा मुनि द्वैपायन को देखकर विधिपूर्वक उनकी पूजाकी

acrobats, singers, historious, bards, wrestlers and dancers. You may also return with us with gifts. You look like gods. Draupadi may choose one of you. We see this brother of yours of great arms, fortunate, beautiful and dexterous. You may be fortunate to gain great wealth if he is chosen." Yudhishthir replied, "We shall go with you to see the celebration of draupadi's Swayamvar and other entertainments.

## CHAPTER CLXXXVI

Vaishampayan said that the Pandavas, after hearing this from the Brahmans, went to Southern Panchal ruled by Drupad. In their way they met the sinless, pure and good Rishi, Krishna

कथान्तेचाभ्यनुज्ञाताः प्रययुर्द्रुपदक्षयम् ॥ ३ ॥ पश्यन्तोरमणीयानि वनानिचसरांसि
च। तत्रतत्रवसन्तश्च शनैर्जग्मुर्महारथाः ॥ ४ ॥ स्वाध्यायवन्तःशुचयो मधुरःप्रियवा
दिनः। आनुपूर्व्येणसम्प्राप्ताः पांचालानपाण्डुनन्दनाः ॥ ५ ॥ तेतुदृष्ट्वापुरंतच्च स्क-
न्धावारञ्चपाण्डवाः। कुम्भकारस्यशालायां निवासञ्चाक्रिरेतदा ॥ ६ ॥ तत्रभैक्ष्यं
समाजह्रुर्ब्राह्मणीं वृत्तिमाश्रिताः। तान्सम्प्राप्तांस्तथा वीरान्जज्ञिरेननराःक्वचित् ॥ ७ ॥
यज्ञसेनस्यकामस्तु पाण्डवायाकिरीटिने। कृष्णांदद्यामिति सदानचैतद्विवृणोतिसः। ८।
सोऽन्वेषमाणःकौन्तेयं पाञ्चाल्योजनमेजय। दृढंधनुरनानम्यं कारयामासभारत। ९।
यन्त्रंवैहायसंचापिकारयामासकृत्रिमम्।तेनयन्त्रेणसमितंराजालक्ष्यंचकारसः।१० द्रुपद
उवाच।इदंसज्यंधनुःकृत्वासज्जैरेभिश्चसायकैः।अतीत्यलक्ष्यंयोवेद्धासलब्धामत्सुताभि-
ति।।११॥ वैशम्पायन उवाच। इतिसद्रुपदोराजा स्वयम्वरमघोषयत्। तच्छ्रुत्वापा-

और वेभी उन से सत्कार किये जाकर नाना वार्त्तालाप के पीछे उनकी आज्ञा से द्रुपद के भवनकी ओर चले स्वाध्याय में नियुक्त, अच्छे, पवित्र, सुन्दर-दर्शन, मीठी वाणी बोलनेवाले महारथी पाण्डवगण पथ में सुन्दर सुन्दर वन और ताल देखकर उन स्थानों में ठहर ठहर कर धीरे२ चलते पांचाल देश में पहुँचगये।५।वे पांचाल नगर और वहां के सेनालय को देखकर एक कुम्भार के घर में टिके रहे वहां ब्राह्मणका भेषधरकर भिख मांग कर पेट पालतेहुए बसे रहे उससे यज्ञ में आये हुए उन वीरों को किसी ने नहीं जाना।७।राजा यज्ञसेनकी सदा यह कामनाथी, कि पाण्डुपुत्र किरीटी अर्जुनकोही कन्यादान करें पर उन्हों ने यह बात किसी से प्रगट नहीं की। हे जनमेजय! उन्हों ने कुन्ती पुत्र अर्जुन को स्मरण कर ऐसा एक दृढ चाप बनवाया, कि जिसे अर्जुन के बिना कोई दूसरा नवा न सके और आकाश में स्थित एक कृत्रिम यंत्र बनाकर उस यंत्र में एक लक्ष्य जुडवाया।१०।और कहा कि जो राजा इसशरासन में गुणचढाकर उस सजेहुए सायक से उस यंत्र को पारकर लक्ष्यको विद्ध करसकेंगे वही मेरी कन्या को लाभ करेंगे। वैशम्पायन ने कहा कि हे भारत! राजाद्रुपद के ऐसे स्वयंवरकी सूचना

Dwaipayan and having worshipped him and been kindly treated by him they proceeded by his permission towards *Drupad's* palace. Engaged in self study, good, holy, beautiful, eloquent and brave the Pandavas stayed in the way to see many charming forests and lakes and, at last, by slow marches, reached the country.5. After seeing the city and various camps they stayed at the house of a potter, begging their food in the guise of Brahmans and thus no one knew of their coming there.7. Yagyasen was very desirous of securing Arjun as his son-in-law, but did not disclose this secret to any one else. With this intention, he had a very stiff bow made, such as Arjun

थिंवाःसर्वे समीयुस्तत्रभारत ॥ १२ ॥ ऋषयश्चमहात्मानः स्वयम्वरदिदृक्षवः । दुर्यो धनपुरोगाश्चसकर्णाः कुरवोनृप ॥ १३ ॥ ब्राह्मणाश्चमहाभागा देशेभ्यः समुपागमन् । ततोऽर्चिताराजगणा द्रुपदेनमहात्मना ॥ १४ ॥ उपोपाविष्टामञ्चेषु द्रष्टुकामाःस्वयम्व रम् । ततःपौरजनासर्वे सागरोद्धूतनिःस्वनाः ॥ १५ ॥ शिशुमाराशिरःप्राप्य न्यवि शंस्तेस्मपार्थिवाः । प्रागुत्तरेणनगराद्भूमिभागे समेशुभे । समाजवाटःशुशुभे भवनैः सर्वतोवृतः ॥ १६ ॥ प्राकारपरिखोपेतो द्वारतोरणमण्डितः । वितानेनविचित्रेणसर्वतः समलङ्कृतः ॥ १७ ॥ तूर्य्यौघशतसङ्कीर्णः पराद्ध्यागुरुधूपितः । चन्दनोदकसिक्त श्चमाल्यदामोपशोभितः ॥ १८ ॥ कैलासशिखरप्रख्यैर्नभस्तलविलेखिभिः ॥ सर्वतःसंवृतःशुभ्रैःप्रसादैःसुकृतोच्छ्रयैः ॥१९॥ सुवर्णजालसम्वीतैर्मणिकुट्टिमभूषणैः। सुखारोहणसोपानैर्महासनपरिच्छदैः ॥२०॥ स्रग्दामसमवच्छन्नैरगुरूत्तमवासितैः ।

देनेपर राजालोग उसे सुनकर वहां आनेलगे।१२।और नाना देशोंसे महात्मा महर्षिलोग, महाभाग ब्राह्मणगण और कर्ण तथा दुर्योधनादि कौरव स्वयम्वर के देखने के लिये आ पहुँचे महात्मा राजाद्रुपदने उन सब भूपालोंका सत्कारकिया।१४।अनन्तर पुरवासी लोग महासमुद्र से उठतीं हुई लहरकी भांति बडा कोलाहल मचाते हुए द्रौपदीके स्वयम्बर को देखनेकी इच्छा से निकटकी एक बेदीपर बैठनेलगे राजालोग शिशुमार शिरः नामके स्थान से होकर स्वयम्बर सभा में प्रविष्टहोने लगे। नगर के ईशानकोण में अच्छी सम-भूमि पर चारों ओर बाड़े घिरीहुई स्वयम्बरकी सभा शोभा पारहीथी ।१६। वह सभा खंदक और परकोटोंसे घेरी, द्वारतोरणों से जडी, सर्वत्र चंदवे से सजी, सैकडों तूर्योंसे बजती, अच्छे अगुरुकी गन्ध से सुगंधित चन्दन के जल से अभिषिक्त और फूलके हारों से भलेप्रकार सुशोभितथी।१८।उसके चारों ओर सोनेके जालेस सजेधजे, मणिमय कुट्टिमों से सुहावने, अच्छे अच्छे आसन और साजों से बनेठने चढने में सुखदायी सीढी युक्त, कैलासकी चोटीकी नाईं आकाशको चूमनेवाले ऊंचे बडे बडे शुभभवन शोभा पारहेथे।२०।

only could bend, and on high, an artificial machine with the target.10. He then said, "The king, who will hit the target with this bow, will get my daughter." Vaishampayan said that kings began to come in from all parts at the anouncement of the Swayamvar. 12. Great Rishis, Brahmans, Karan and Duryodhan with other Kauravas came there from great distances to witness it. Drupad gave a hearty welcome to the kings.14. On the appointed day, the citizens came in large numbers with great noise and sat on a platform. The kings were admitted by a special entrance into the hall of assembly. A level piece of ground had been selected to the East of the city and barricaded for the purpose. It had a ditch all round, was furnished with gates and flags and was covered with an awning.

हंसांशुवर्णैर्बहुभिरायोजनसुगन्धिभिः ॥ २१ ॥ असम्बाधशतद्वारैःशयनासनशोभितैः। बहुधातुपिनद्धाङ्गैर्हिमवच्छिखरैरिव ॥२२॥ तत्रनानाप्रकारेषु विमानेषु स्वलङ्कृताः। स्पर्द्धमानास्तदान्योन्यं निषेदुःसर्वपार्थिवाः ॥ २३ ॥ तत्रोपविष्टान्ददृशुर्महासत्त्वपराक्रमान् । राजसिंहान्महाभागान् कृष्णागुरुविभूषितान् ॥ २४ ॥ महाप्रसादान्ब्रह्मण्यान् स्वराष्ट्रपरिरक्षिणः। प्रियान्सर्वस्यलोकस्य सुकृतैःकर्मभिःशुभैः २५।मंचेषुचपरार्द्धेषुपौरजानपदाजनाः । कृष्णादर्शनासिद्ध्यर्थं सर्वत समुपाविशन् ॥ २६ ॥ ब्राह्मणैस्तेचसहिताः पाण्डवाःसमुपाविशन् । ऋद्धिंपाञ्चालराजस्य पश्यन्तस्तामनुत्तमाम् ॥ २७ ॥ ततःसमाजोववृधे सराजन्दिवसानबहून् । रत्नप्रदानबहुलः शोभितोनटनर्त्तकैः ॥ २८ ॥ वर्त्तमानेसमाजेतु रमणीयेऽह्निषोडशे । आप्लुतांगीसुवसना सर्वाभर

हंसकी गर्दनके रंगकी भांति धौले, गांओंमें न रहनेवाले जनों से भरे, शय्या और आसनों से सुशोभित, हिमाचलकी चोटीकी नांई धातुओं से रंगे और अच्छे अगुरुकी गंध से सुगन्धित उन सबभवनोंकी सुगन्ध योजन भरकी दूरी सेभी अनुभवहोती थी, उन सब भवनों के सैकडों द्वार इतने लंबे चौडे थे कि एकवारही बहुत लोगोंके जाने सेभी एक दूसरेकी बाधानहीं होती थी।२२।सब भूप अच्छेप्रकार अलंकृत और दूसरोंपर अहंकार युक्तहोकर उन सब भांति भांति के साततल्ले भवनों में जा बैठे महासत्ववान अति पराक्रमी, महाभाग, महाप्रसाद तथा गुणयुक्त, निज राज्योंके पालनकरनेवाले, शुभकर्मों से सब लोगोंके प्यारे और कृष्णागुरु से सजे उन सब राजसिंहों के उन स्थानों में बैठे जाने पर, द्रौपदीके देखनेके अभिप्राय से चारों ओर अच्छी अच्छी वेदियोंपर बैठेहुए नगर और जनपदवासी उन लोगोंको देखनेलगे।२६। पाण्डवलोग ब्राह्मण समाजके साथ एकत्र बैठकर राजा पांचालका महत् ऐश्वर्य देखनेलगे नट और नाचनेवालोंके नाच आदि और दाताओंके बहुत धन रत्नों के दान से सुशोभित वह सभा बहुत दिनों तक इस प्रकारसे बढनेलगी । २८ । हेभरत श्रेष्ठ ! सोलहवें दिन द्रौपदी नहा धोकर और सर्व

It was scented with incense, was painted with Sandal and decorated with flower garlands. 18. Within were spread all round carpets studded with precious stones and there were good rooms above, very high and having steps easy to ascend. Of brownish colour like that of a swan's neck, filled with citizens, decorated with carpets and beds, and metal coloured like the peaks of the Himalayas, the rooms above sent out their fragrance to a great distance. Hundreds of large gates were set to allow many people to come in together freely. 22. All the kings, having ornaments on their bodies and showing their pride to one another were seated within. Very glorious, fortunate, virtuous, protectors of their people, and dear to all on account of their good deeds, the brave kings sat in their places and then the

णभूषिता ॥ २९ ॥ मालांचसमुपादाय कांचनींसमलंकृताम् । अवतीर्णाततोरंगं द्रौपदीभरतर्षभ ॥ ३० ॥ पुरोहितःसोमकानां मन्त्रविद्ब्राह्मणःशुचिः । परिस्तीर्य्य जुहावाग्निमाज्येन विधिवत्तदा ॥ ३१ ॥ संतर्पयित्वाज्वलनं ब्राह्मणान्स्वस्तिवाच्य च । वारयामाससर्वाणि वादित्राणिसमन्ततः ॥ ३२ ॥ निःशब्देतुकृतेतस्मिन् धृष्टद्युम्नोविशाम्पते । कृष्णामादाय विधिवन्मेघदुन्दुभिनिस्वनः ॥ ३३ ॥ रङ्गमध्येगतस्तत्र मेघगम्भीरयागिरा । वाक्यमुच्चैर्ज्जगादेदं श्लक्ष्णमर्थवदुत्तमम् ॥३४॥ इदंधनुर्लक्ष्यमिमेचबाणाः शृण्वन्तुमेभूपतयःसमेताः । छिद्रेणयन्त्रस्यसमर्पयध्वं शरैःशितैर्व्योमचरैर्दशार्द्धैः ॥ ३५ ॥ एतन्महत्कर्मकरोतियोवै कुलेनरूपेणबलेनयुक्तः । तस्याद्यभार्य्या भगिनीममेयं कृष्णाभवित्रीनमृषाब्रवीमि ॥ ३६ ॥ तानेवमुक्त्वाद्रुपदस्यपुत्रःपश्चादि-

आभूषणों से बन ठन के विचित्र वस्त्र पहिने सुशोभित सुवर्ण पात्र लेकर उस सुन्दर समाजकी रंगभूमि पर जा पहुँची । ३० । सोमवंशके पुरोहित मन्त्रज्ञ ब्राह्मण ने शुचिहोकर फूल फैलाकर यथाविधि अग्नि को आहुति दे २ करके हविसे हवि भक्षी को प्रसन्न कर और ब्राह्मणों से स्वस्ति कहलवाकर चारों ओरके बाजोंकी ध्वनि को रोका।३२।हेपृथ्वीनाथ ! अनन्तर सभा के चुपहोनेपर बादल और नगाडे की भांति स्वर युक्त धृष्टद्युम्न ने यथाविधि द्रौपदीको लेकर रंग में खडे होकर के मेघ के समान गम्भीर बडेशब्द से यह अर्थयुक्त मनोहर अच्छीबातकही।३४।कि हेउपस्थित भूपालो ! सुनो यह शरासन, यह तेज पांचबांण और आकाशमें स्थित लक्ष्य दीख पडता है, इन पांचबाणों से उस यन्त्र के छिद्रको विद्ध करनाहोगा मैं सत्यकरके कहताहूं कि रूपवान बली, कुलीन जो राजा इस महत् कार्य को पूरा करसकें गे मेरी बहिन यह कृष्णा आज उनकी

citizens and villagers began to look towards them from their platforms in the hope of getting a glimpse of Draupadi's face.26.The Pandavas sitting among the Brahmans saw the great wealth of the Panchal king. With the performances of the acrobats and dancers and the donations of the generous kings the audience increased day after day. On the sixteenth day, Draupadi, having washed her body and put on her best clothes and ornaments, came into the hall of assembly with a gold vessel. 30. The priest, a learned Brahman of Som family, having purified himself, sprinkled flowers, poured libations into fire and caused the sounds of musical instruments to be stopped to hear the hymns from the Brahmans.32. When the audience was silent, Dhrishtdyumn stood with Draupadi in the hall and spoke out, in a voice like that of thunder, as follows:—Hear ye, the kings that are present. Here are a bow, five arrows and the target seen on high. You will have to hit the target with these five arrows. I say truly, that

दंतांभगिनीमुवाच । नाम्नाचगोत्रेणचकर्मणाच सङ्कीर्त्तयन्भूमिपतीन्समेतान् ॥ ३७ ॥
इत्यादिपर्वणि स्वयम्बरपर्वणि धृष्टद्युम्नवाक्ये षडशीत्यधिकशतोऽध्यायः ॥ १८६ ॥
धृष्टद्युम्न उवाच । दुर्योधनोदुर्विषहो दुर्मुखोदुष्प्रधर्षणः । विविंशतिर्विकर्णश्च सहोदुःशासनस्तथा ॥ १ ॥ युयुत्सुर्वायुर्वेगश्च भीमवेगरवस्तथा । उग्रायुधोवलाकी च कनकायुर्विरोचनः ॥ २ ॥ कुण्डकश्चित्रसेनश्च सुवर्चाःकनकध्वजः । नन्दकोबाहुशालीच तुहुण्डोविकटस्तथा ॥ ३ ॥ एतेचान्येचवहवो धार्त्तराष्ट्रामहाबलाः । कर्णेनसहिता वीरास्त्वदर्थं समुपागताः ॥ ४ ॥ असंख्यातामहात्मानः पार्थिवाःक्षत्रियर्षभाः । शकुनिःसौबलश्चैव वृषकोऽथवृहद्बलः ॥ ५ ॥ एतेगान्धारराजस्य सुताः सर्वे समागताः । अश्वत्थामाचभोजश्च सर्वशस्त्रभृतांवरौ ॥ ६ ॥ समवेतौमहात्मानौ त्वदर्थेसमलंकृतौ । वृहन्तोमणिमांश्चैव दण्डधारश्चपार्थिवः ॥ ७ ॥ सहदेवजयत्सेनौ मेघसन्धिश्चपार्थिवः । विराटःसहपुत्राभ्यां शङ्खेनैवोत्तरेणच ॥ ८ ॥ वार्द्धक्षेमिःसुशर्माच

स्री होगी ।३६। द्रुपदकुमार आयेहुए भूपालोंसे यह कहकर आगे उनके नाम, गोत्र और कर्मकी बात सुनाकर बहिन से कहनेलगे ॥ ३७ ॥

अध्याय १८७ ॥

धृष्टद्युम्न ने कहा कि दुर्योधन, दुर्विसह, दुर्मुख, दुष्प्रधर्षण, विबिंशति, विकर्ण, सह, दुःशासन, युयुत्सु, वायुवेग, भीमवेगरव, उग्रायुध, बलाकी, कनकायु, विरोचन, कुण्डक, चित्रसेन, सुवर्चा, कनकध्वज, नन्दक,बाहुशाली, तुहुण्ड, विकट, यह सब वीर और दूसरे महाबली धृतराष्ट्रकुमार बहुतेरे कर्ण के साथ तुम्हारे लिये आये हैं ।४। और अगणित क्षत्रिय श्रेष्ठ महात्मा राजालोग उपस्थित हुए हैं शकुनि, सौबल, वृषक,वृहद्बल यह सब गान्धारराज कुमार आयेहैं सर्वास्त्रधारियोंमें श्रेष्ठ महात्मा अश्वत्थामा और भोज अलंकृतहोकर तुम्हारे लिये आयेहैं वृहन्त,मणिमान,दण्डधार,सहदेव,जयत्सेन, मगधराज, मेघसन्धि, संख्य और उत्तर नामक दोपुत्रोंके साथ विराट ।८। वार्द्ध क्षेमि, सुशर्मा,सेना

the king who is beautiful, powerful and of good family and performs this great deed shall have my sister Krishna for his wife." Having said this, Drupad told his sister the names, families and qualities of the assembled princes.37.

## CHAPTER. CLXXXVII.

Dhrishtdyumna said,"Duryodhan, Durvisah, Durmukh,Dushpradharshan, *Bibinshati*, *Bikarn Sah*, *Dushasen*, *Yuyutsu Vayuveg*, *Bhimveg*, *Ugrayudh*, *Balaki*, *Kanakayu*, *Virochan*, *Kundak*, *Chitrasen*, *Suvarcha*, *Kanakdhwaj*, *Nandak*, *Vahushali*, *Tuhund*, *Vikat*, *Vir*-all these and other brave sons of *Dhitrastra* with *Karan* have come for your sake.4. Besides these there are other *Kshatrya* kings, *Viz.*, *Shakuni*, *Saubal*, *Vrishak* *Vrihadbal*-all these are

सेनाविन्दुश्चपार्थिवः । सुकेतुःसहपुत्रेण सुनाम्नाचसुवर्च्चसा ॥ ९ ॥ सुचित्रःसुकुमार
श्च वृकःसत्यधृतिस्तथा । सूर्य्यध्वजोरोचमानो नीलश्चित्रायुधस्तथा ॥ १० ॥ अंशु-
मांश्चेकितानश्च श्रेणिमांश्चमहाबलः । समुद्रसेनपुत्रश्च चन्द्रसेनःप्रतापवान् ॥ ११ ॥
जलसन्धःपितापुत्रौ विदण्डोदण्डएव च । पौण्ड्रकोवासुदेवश्च भगदत्तश्चवीर्य्यवान् ॥
॥ १२ ॥ कलिङ्गस्ताम्रलिप्तश्च पत्तनाधिपतिस्तथा । मद्रराजस्तथाशल्यः सहपुत्रोम-
हारथः ॥ १३ ॥ रुक्मांगदेनवीरेण तथारुक्मरथेनच । कौरव्यःसोमदत्तश्च पुत्रश्चा-
स्यमहारथः ॥ १४ ॥ समवेतास्त्रयःशूरा भूरिर्भूरिश्रवाःशलः । सुदक्षिणश्चकाम्बोजो
दृढधन्वाचपौरवः ॥ १५ ॥ बृहद्बलःसुषेणश्च शिविरौशीनरस्तथा । पटच्चरनिहन्ताच
कारूषाधिपतिस्तथा ॥ १६ ॥ सङ्कर्षणोवासुदेवो रौक्मिणेयश्चवीर्य्यवान् । शाम्बश्च
चारुदेष्णश्च प्राद्युम्निःसगदस्तथा ॥ १७ ॥ अक्रूरःसात्यकिश्चैव उद्धवश्चमहामतिः ।
कृतवर्माचहार्दिक्यः पृथुर्विपृथुरेवच ॥ १८ ॥ विदूरथश्चकङ्कश्च शंकुश्चसगवेषणः ।
आशावहोनिरुद्धश्च समीकःसारिमेजयः ॥ १९ ॥ वीरोवातपतिश्चैव झिल्लीपिण्डारक

विन्दु,सुवर्चः और सुनामानामक दोपुत्रों के साथ सुकेतु,सुचित्र,सुकुमार,वृक, सत्यधृति, सूर्यध्वज,रोचमान,नील,चित्रायुध,अंशुमान,चेकितान,महाबली श्रेणीमान्, समुद्रसेनके पुत्र प्रतापी चन्द्रसेन, जलसन्ध, विदण्ड और दण्ड यह दो पिता पुत्र, पौण्ड्रक वासुदेव वीर्यवान भगदत्त कलिंग, ताम्रलिप्त, पत्तनाधिपति, पुत्र के साथ महारथी मद्रराज शल्य वीर रुक्मांगद, रुक्मरथ, कौरव्य, सोमदत्त, सोमदत्त के पुत्र महारथी भूरि, भूरिश्रवा और शल एकत्र यह तीन वीर,सुदक्षिण, काम्बोज, पौरव दृढधन्वा, बृहद्बल, सुषेण, औशीनर शिवि, पटच्चर निहन्ता, कारूषाधिप, बलदेव, कृष्ण, वीर्यवन्त रौक्मिणेय, शाम्ब, चारुदेष्ण, प्राद्युम्नि, सगद, अक्रूर, सात्यकि, महामतिउद्धव हार्दिक्य, कृतवर्मा, पृथु, विपृथु, विदूरथ, कंक, शंकु, गवेषण, आशावह, अनिरुद्ध, समीक, सारिमेजय,

the sons of the king of *Kandhar*; *Ashwathama* the best of those that bear arms, *Bhoj*, *Brihant*, *Maniman*, *Dandadhar*, *Sahdeva*, *Jayatsen*, *Meghsandhi* the king of *Magdh*, *Virath* with his two sons *Sank* and *Uttar*, *Bardhkshemi*, *Susharma*, *Senavindu*, *Suketu* with *Suvarcha* and *Sunama* his two sons, *Suchitra*, *Sukumar*, *Vrika*, *Satyadhriti*, *Suryadhwaj*, *Rochman*, *Nil*, *Chitrayudh*, *Anshuman*, *Chekitan*, the brave *Shreniman*, *Chandrasen* the son of *Samudrasen*, *Jalasandh*, *Vidanda* and *Danda* father and son; *Paundrak*, *Vasudeva*, powerful *Bhagdatta*, *Kaling*, *Tomralipta*, the king of *Madra Shalwa with his son, brave Rukmngad*, *Rukmarath Kauravya*, *Somdatta* and his sons the brave Bhuri, Bhurishrava and Shala, Sudakshan, Kamboj, Dirrhadhanwa the Paurav, Brihadval, Sushen, Aushinar, Shivi, Pattachar, Nihanta, Karushadhip, Baladev, Krishna, the

स्तथा । उशीनरश्चविक्रान्तो वृष्णयस्तेप्रकीर्त्तिताः ॥ २० ॥ भगीरथोबृहत्क्षत्रः सैन्धवश्चजयद्रथः । बृहद्रथोवाह्लिकश्च श्रुतायुश्चमहारथः ॥ २१ ॥ उलूकःकैतवोराजा चित्राङ्गदशुभाङ्गदौ । वत्सराजश्चमतिमान कोशलाधिपतिस्तथा॥ २२ ॥ शिशुपालश्च विक्रांतो जरासन्धस्तथैवच । एतेचान्येचबहवो नानाजनपदेश्वराः ॥ २३ ॥ त्वदर्थमागताभद्रे क्षत्रियाःप्रथिताभुवि । एतेभेत्स्यन्ति विक्रान्तास्त्वदर्थे लक्ष्यमुत्तमम् । विध्येत य इदं लक्ष्यं वरयेथाः शुभेऽद्य तम् ॥ २४ ॥

इत्यादिकपर्वणि स्वयम्वरपर्वणि राजनामकीर्त्तने सप्ताशीत्यधिकशतोऽध्यायः॥१८७

वैशम्पायन उवाच । तेऽलंकृताःकुण्डलिनोयुवानः परस्परंस्पर्द्धमानानरेन्द्राः । अस्त्रंबलंचात्मनिमन्यमानाः सर्वेसमुत्पेतुरुदायुधास्ते ॥ १ ॥ रूपेणवीर्य्येण कुलेन चैवशीलेन वित्तेनचयौवनेन । समिद्धदर्पामदवेगभिन्ना मत्तायथाहैमवतागजेन्द्राः ॥२॥

वीर वातपति झिल्लि, पिण्डारक, विक्रमी, उशीनर, यह सब वृष्णिगण, भगीरथ, बृहक्षत्र सैन्धव, जयद्रथ, बृहद्रथ, बाह्लीक, महारथी श्रुतायुः, उलूक, कैतव, चित्रांगद, शुभांगद मतिमान वत्सराज, कोशलाधिप, शिशुपाल और विक्रमी जरासन्ध। हेभद्रे ! भूमण्डल में प्रसिद्ध विक्रमी यह सब राजा और क्षत्रियवंशी नानाजनपदनाथ तुम्हारे लिये इस अच्छे लक्ष्य को भेद करनेकी इच्छा से आये हैं; हेशुभे ! जो इस लक्ष को विद्ध करेंगे, उन को तुम वरण करना ॥ २४ ॥

अध्याय १८८ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर कुण्डलादि अलंकारों से सजे हुए युवा नरेंद्रगण सभी कोई अपने को अस्त्रविद्या में पण्डित और बली समझकर एक दूसरे पर अहंकार युक्तहोकर के अस्त्र लेकर उठके खडेहुए। वे धन, यौवन, कुल, शील, रूप और वीर्य में हिमाचल में जन्मे मदमत्त हस्तीकी भांति अति दर्पयुक्तहोकर एक दूसरे को निहारने

valliant Raukmaneya, Samva, Charudeshna, Pradyumni, Gada, Akrur, Satyaki, the wise Uddhava, Hardikya, Kritvarma, Prithu, Viprathu, Vidurath, Kank, Shanku, Gaveshan, Ashavah, Anirudh, Samik, Sarimejaya, Jhilli the valliant Vatpati, Pindarak, Vikrami, Ushinar ( all these Vrishnis ) Bhagirath, Vrihakshatra, Saindhava, Jayadrath, Vrihadrath, Valhik, the valliant Shrutayu, Uluk, Kaitava, Chitrangad, Subhanged, Batsraj the wise, Koshaladhip, Shishupal, and the valliant Jarasandh, these famous kings and other rulers have come to hit the target. You should elect him who hits it."

CHAPTER, CLXXX.

Vaishampayan said that the princes decked with ornaments, proud of their knowledge of arms, stood up and being proud of their wealth, youth, family, manners, beauty and strength they began

परस्परंस्पर्द्धयाप्रेक्षमानाः सङ्कल्पजेनाभिपरिप्लुतांगाः । कृष्णाममैवेत्यभिभाषमाणा नृपासनेभ्यः सहसोदतिष्ठन् ॥३॥ तेक्षत्रियारङ्गगताःसमेता जिगीषमाणाद्रुपदात्मजां ताम् । चकाशिरेपर्वतराजकन्यामुमां यथादेवगणाःसमेताः ॥ ४ ॥ कन्दर्पवाणाभिनिपीडितांगाः कृष्णागतैस्तेहृदयैर्नरेन्द्राः । रङ्गावतीर्णाद्रुपदात्मजार्थं द्वेषःप्रचक्रुःसुहृदोऽपितत्र ॥ ५ ॥ अथाययुर्देवगणा विमानैरुद्रादित्यावसवोऽथाश्विनौच । साध्याश्चसर्वेमरुतस्तथैव यमंपुरस्कृत्यधनेश्वरश्च ॥ ६ ॥ दैत्याःसुपर्णाश्चमहोरगाश्च देवर्षयो गुह्यकाश्चारणाश्च । विश्वावसुर्नारदपर्वतौच गन्धर्वमुख्याःसहसाप्सरोभिः ॥७॥ हलायुधस्तत्रजनार्दनश्च वृष्ण्यन्धकाश्चैवयथाप्रधानम् । प्रेक्षांस्मचक्रुर्यदुपुङ्गवास्ते स्थिताश्च कृष्णस्यमतेमहान्तः ॥८॥दृष्ट्वातुतान्मत्तगजेन्द्ररूपान् पंचाभिपद्मानिववारणेन्द्रान्। भस्मावृतांगानिवहव्यवाहान् कृष्णः प्रदध्यौयदुवीरमुख्यः ॥ ९ ॥ शशंसरामाय

लगे ।२। और कामके वशमें होकर यह कहतेहुए कि द्रौपदी मेरीहीहोगी एकायक राजा आसनोंसे उतरे रंगभूमिमें उतरे हुए क्षत्रियलोगोंने द्रुपद कन्याको जय करनेकी इच्छा से उस के चारोंओर खड़े होकर ऐसीअपूर्व शोभा धारणकी कि जैसे देवों ने गिरिराज पुत्री उमाको घेरकरधरीथी ।४। वेकामदेवके वाणों से जलकर. द्रौपदी लाभकी आशा से हृदय में उसी को धरकर प्यारे मित्रोंकाभी द्वेषकरने लगे । अनन्तर रुद्रगण, आदित्यगण, वसुगण, दोनों अश्विनीकुमार, साध्यगण, मरुद्गण, यमराज, कुबेर और सम्पूर्ण देवगण रथों पर चढके वहां आगये।६। दैत्यगण सुपर्णगण, महोरगगण, देवर्षिगण,गुह्यक गण, चारणगण, विश्वावसु, नारद, ऋषि, पर्वत और अप्सराओं के साथ प्रधान प्रधान गन्धर्व वहां आ पहुंचे । ७ । हलायुध, कृष्ण और कृष्ण के मतको मानने वाले प्रधान प्रधान वृष्णिगण, अन्धकगण और यादवगण, इधर उधर देखने लगे । यदुवीरों में प्रधान कृष्ण पद्मकी ओर दौड़ते हुए गज राज की भांति द्रौपदी की ओर किये और मनुष्यों से ढंपे हुए अग्नि सदृश उन उन्मत्त हस्ती के समान पांच्च पाण्डवों को देखकर सोचने लगे और बलदेवजी से बोले, कि मुझको जान पडता है, कि यह युधिष्ठिर, यह

to look down upon one another like the Himalayan elephants mad with youth. Desirous of obtaining Draupadi they came down at once from their kingly seats. The Kshatryas surrounding Droupadi looked like so many gods surrounding Uma the daughter of Giriraj.4. Their hearts were filled by the desire of obtaining her and they began to hate even their dearest friends. The Rudras the Adityas, the Vasus, the twin Aswins, the Sadhyas, the Maruttas. Kuver and other gods came there upon their chariots. Daityas, Suparnas, Mahoragas, Devarshis, Guhyaks, Charans, Vishwavasu, Narad with Rishis, Apsaras and the principal Gandharvas came there.7. Halayudh,

युधिष्ठिरं सभीमं सजिष्णुंयमजौचवीरौ। शनैःशनैस्तान् प्रसमीक्ष्यरामो जनार्दनंप्रीतम-
नादर्दशह ॥१०॥ अन्येतुवीरानृपपुत्रपौत्राः कृष्णागतैर्नेत्रमनःस्वभावैः। व्यायच्छ-
मानाददृशुर्नतानन्वैसन्दष्टदन्तच्छदताम्रनेत्राः ॥११॥ तथैवपार्थाःपृथुबाहवस्ते वीरौ
यमौचैवमहानुभावौ। तांद्रौपदींप्रेक्ष्य तदास्मसर्वे कन्दर्पबाणाभिहताबभूवुः ॥ १२॥
देवर्षिगन्धर्वसमाकुलंतत् सुपर्णनागासुरसिद्धजुष्टम्। दिव्येनगन्धेनसमाकुलञ्च दिव्यै-
श्चपुष्पैरवकीर्य्यमाणम् ॥ १३ ॥ महास्वनैर्दुन्दुभिनादितैश्च बभूवतत्संकुलमन्तरिक्ष
म्। विमानसम्बाधमभूत्समन्तात्सवेणुवीणापणवानुनादम् ॥१४॥ ततस्तुतेराजगणाः
क्रमेण कृष्णानिमित्तंकृतविक्रमाश्च। सकर्णदुर्य्योधनशाल्वशल्य द्रौणायनिक्राथसुनी
थवक्राः ॥ १५ ॥ कलिङ्गवङ्गाधिपपाण्ड्यपौण्ड्रा विदेहराजोयवनाधिपश्च। अन्येच
नानानृपपुत्रपौत्रा राष्ट्राधिपाःपङ्कजपत्रनेत्राः॥१६॥किरीटहाराङ्गदचक्रवालैर्विभूषिता-

भीम, यह अर्जुन, यह नकुल और यह सहदेव हैं बलदेवजीने भी धीरे धीरे उनको नि-
हारकर प्रसन्न हृदय से जनार्दनकी ओर देखा ।१०। दूसरे वीरराजाओं [illegible] राजपुत्र
नेत्रों को लालकर होठों को काटतेहुए द्रौपदीकी ओर स्वभाव मन और [illegible] कर
द्रौपदी कोही देखनेलगे पाण्डवोंकी ओर उनकी दृष्टिभी नहीं पड़ी पृथुबाहु [illegible] युधि
ष्ठिर भीम और अर्जुन तथा महानुभव वीर नकुल और सहदेव यह सबभी उससमय
द्रौपदी को देखकर मदनबाण से घायलहुएथे।१२।तब दिव्य गन्धकी उमंगसे भरे दिव्य
फूलों से पूरे वेणु, वीणापणव आदिकी ध्वनि संयुक्त और बड़े बड़े नगाड़ों के शब्द से
गूंजतेहुए उसस्थानका आकाश सर्वत्र देव, ऋषि, गन्धर्व, सुपर्ण, नाग, असुर और सिद्धों
से भरजानेके कारण उनके रथों में आपसकी रुकावटहोने लगी।१४।कर्ण, दुर्योधन, शाल्व
शल्य, द्रौणायनि, क्राथ, सुनीथ, वक्र, कलिंगाधिप, वंगाधिप, पाण्ड्य, पौण्ड्र, राजा
विदेह, यवनराज, यह सब राजा और दूसरे राजाधिप पद्मपलाश नेत्र राजपुत्र तथा
राजपौत्र लोग द्रौपदीके लिये क्रमशः विक्रम प्रकट करनेलगे।१६।किरीट, हार, केयूर,

Krishna and his followers and kinsmen, the Vrishnis, the Andhaks and the Yadavas looked all round. Krishna, the chief of the Yadavas, saw the Pandavas, like mad elephants desirous of lotus, looking towards Draupadi and surrounded by people. He then addressed Baldeva, saying, "I think this is Yudhishthir, this Bhim, this Arjun, this Nakul and this Sahadev. Baldev looked towards them at leisure and then cheerfully turned his eyes towards Krishna. Other kings and princes, with red eyes, biting their lips, set their hearts and eyes on Draupadi only. They did not look, even once, towards the Pandavas. Yudhishthir, Bhim, Arjun, Nakul and Sahadeo also, were struck with the arrow of Draupadi's love. The place fragrant with incense and flowers and ringing by the sounds of musical instruments, was choked by gods, Rishis, Gandharvas,

चित्राःपृतनाधिकाराः । अस्त्राणिदिव्यानि रथांश्चनागान् खड्गान् गदाश्चापिपरश्वधां
श्च । ११ ॥ तेषांकथास्ताःपरिकीर्त्यमानाः पांचालराजस्य सुतस्तदानीम् । शुश्राव
कृष्णांचतदानिषण्णां ते चापिसर्वेददृशुर्मनुष्याः ॥ १२ ॥ धृष्टद्युम्नोराजपुत्रस्तु सर्वं
वृत्तंतेषांकथितंचैवरात्रौ । सर्वंराज्ञेद्रुपदायाखिलेन निवेदयिष्यंस्त्वरितोजगाम । १३।
पांचालराजस्तु विषण्णरूपस्तान् पाण्डवानप्रतिविन्दमानः । धृष्टद्युम्नंपर्यपृच्छन्महात्मा
क्सागतांकननीताचकृष्णा ॥ १४ ॥ कच्चिन्नशूद्रेणनहीनजेन वैश्येनवाकरदेनोपपन्ना ।
कच्चित्पदंमूर्ध्निनपङ्कदिग्धं कच्चिन्नमालापतिताश्मशाने ॥ १५ ॥ कच्चित्सुवर्णप्रवरो
मनुष्य उद्रिक्तवर्णोऽप्युतएवकाचित् । कच्चिन्नवामोममसूर्ध्नि पादः कृष्णाभिमर्षेन कृ-
तोद्यपुत्र ॥ १६ ॥ कच्चिन्नतप्स्येपरमप्रतीतः संयुज्यपार्थेन नरर्षभेण । वदस्वतत्त्वेनमहा
नुभावकोऽसौविजेता दुहितुर्ममाद्य ॥ १७ ॥ विचित्रवीर्य्यस्य सुतस्यकच्चित् कुरुप्र-

पाण्डवगण लेटकर रथ, नाग, खड्ग, गदा, परश्वध, दिव्यास्त्र और सेना सम्बन्धी नाना विचित्र कथायें कहने लगे । पांचालराजपुत्र धृष्टद्युम्न पाण्डवोंकी उन सबकथाओं को सुनने लगे और वहांके लोगोंनेभी राजकन्या कृष्णाको उसदशामें देखा। १२।अनन्तर रात्रि को पाण्डवों ने जैसी कही सुनथी और वहां जो कुछ हुआथा सब राजा द्रुपदके पास आद्योपान्त कहने के लिये राजकुमार धृष्टद्युम्न तुरन्त चले गये । महात्मा राजा पांचाल पाण्डवों को न प्राप्तकरके दुःखी होकर पडे थे । धृष्टद्युम्न के वहां जा पहुँचनेपर उस से उन्हों ने पूछा कि बेटा ! कृष्णाको कौन लेगया है ? कृष्णा कहां गयी है किसी नीचजाति वा शूद्र अथवा कर देनेवाले वैश्य ने मेरी कन्याको ले जाकर मेरेसिरपर लात तो नहीं मारी है सुन्दर मालातो श्मशान में नहीं गिरी है ।१५। किसी क्षत्रिय श्रेष्ठ अथवा ब्राह्मण ने मेरी कन्याको तो नहीं जीत लियाहै किसी नीच जनने कृष्णाको जीत कर मेरेसिरपर बांयापांवतो नहीं डाला है, यदि मेरी कन्या कृष्णा नरसिंह जन के साथ मिलकर चली गयी हो तो मुझको दुःख नहीं है । हे महानुभव ! किस ने मेरी पुत्रीको

all lay with their heads towards the South. Kunti slept on the side of their heads and Draupadi below their feet. Draupadi was not displeased by sleeping below their feet nor showed any ill-will towards them. 15. The Pandavas lying on their beds began to talk of all sorts of weapons. Dhrishtadyumna heard all and saw his sister in that state. He then went to Drupad to report what he had seen there or heard. The king of Panchal, not finding the Pandavas, was lying in grief. On seeing Dhrishtadyumna he began to ask, "Who has taken away Krishna? Where is she? Has any low caste, Shudra, or a taxpayer Vaishya got my daughter and set foot upon my head? Has the beautiful necklace fallen on the cremation ground? 15. Has a Kshatrya or *Brahman* got my daughter?

वीरस्यध्रियन्तिपुत्राः । कच्चित्तुपार्थेनयवीयसाद्य धनुर्गृहीतं निहतंचलक्ष्यम् ॥ १८ ॥
इत्यादिपर्व्वणि स्वयम्वरपर्व्वणि धृष्टद्युम्नप्रत्यागमने त्रिनवत्यधिकशततोऽध्यायः ।१९३।
समाप्तंच स्वयम्वरपर्व्व ॥ अथ वैवाहिक पर्व्व ॥

वैशम्पायन उवाच । ततस्तथोक्तःपरिहृष्टरूपः पित्रेशशंसाथसराजपुत्रः । धृष्टद्युम्नःसोमकानांप्रवर्हो वृत्तंयथायेनहृताचकृष्णा ॥ १ ॥ धृष्टद्युम्न उवाच । योऽसौयुवाव्यायतलोहिताक्षः कृष्णाजिनीदेवसमानरूपः । यःकार्मुकाग्र्यंकृतवानाधिज्यं लक्ष्यञ्चयःपातितवान्पृथिव्याम् ॥ २ ॥ असज्जमानश्चततस्तरस्वी वृतोद्विजाग्र्यैरभिपूज्यमानः । चक्रामवज्रीवदितेःसुतेषु सर्व्वैश्चदेवैर्ऋषिभिश्चजुष्टः ॥ ३ ॥ कृष्णाप्रगृह्याजिनमन्वयात्तं नागंयथानागवधूःप्रहृष्टा । अमृष्यमाणेषुनराधिपेषु क्रुद्धेषुवैतत्रसमापतत्सु ॥ ४ ॥ ततोऽपरःपार्थिवसंघमध्ये प्रवृद्धमारुज्यमहीप्ररोहम् । प्रकाल-

जीतलियाहै।१७।क्या कुरुवीर विचित्रवीर्य के पुत्र राजा पाण्डुके लडके जीते हैं ? क्या अर्जुन ने धनवा लेकर लक्ष्यभेद किया है ॥ १८ ॥

अध्याय ॥ १९४ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि सोमवंश श्रेष्ठ राजपुत्र धृष्टद्युम्न पिताकी यहबातें सुनकर प्रसन्न चित्तसे जिसने द्रौपदी को जय कर लियाथा और उस विषय में जो कुछ हुआ था सब आद्योपान्त पितासे कहने लगे विशेषरूप से चौड़ी और लाल आखोंसे सुहावने काला मृगचर्म पहिने देवसदृश रूपवान जिस युवापुरुष ने बडेभारी चाप में गुणचढाकर लक्ष्यभेद करके भूतल में गिरायाथा वह तपस्वी किसी से नहीं मिले। वह ब्राह्मणों से घेरे और पूजे जाकर राजोंमें इसप्रकार पराक्रम प्रगट करने लगे, कि जैसे सम्पूर्णमहर्षि और देवोंसे घिरेहुए देवराज दैत्यों में जा घुसते हैं । कृष्णा उस पुरुषके काले मृगचर्म को लेकर प्रसन्न मन से इसप्रकार पीछे पीछे चली, कि जैसे सर्प की स्त्री सर्पराजकेपीछे जाती है तब सब राजों के असह्य और क्रोधयुक्तहोकर युद्ध के लिये दौडने पर एक वीर

I shall not be grieved, my son, if a Kshatrya has my daughter. Say, who has got her? Are the sons of Pandu alive? Did Arjun hit the mark ?18.

## CHAPTER CXCIV

Vaishampayan said that Dhrishtadyumn told his father all that he had learned about the winner of Draupadi. He said "The youth with large and red eyes, beautiful, wearing black deer skin, beautiful like a god, who hit the mark with the big bow, did not mix with any one. Surrounded and respected by *Brahmans* he expressed as much bravery among the kings as the prince of gods does among the enemies of gods. Krishna held his deer skin and followed him as cheerfully as the Naga woman follows the

यन्नेवसपार्थिवौघान क्रुद्धोऽन्तकःप्राणभृतोयथैव ॥ ५ ॥ तौपार्थिवानांमिषतांनरेन्द्र
कृष्णामुपादायगतौनराग्रयौ ।विभ्राजमानाविवचन्द्रसूर्य्यौ बाह्यांपुराद्भार्गवकर्मशालाम्
॥ ६ ॥ तत्रोपविष्टार्चिरिवानलस्य तेषांजनित्रीतिममप्रतर्कः । तथाविधैरेवनरप्रवीरैरु
पोपविष्टैस्त्रिभिरग्निकल्पैः ॥ ७ ॥ तस्यास्ततस्तावभिवाद्यपादा उक्ताचकृष्णात्वभि-
वादयेति । स्थिताश्चतत्रैवानिवेद्यकृष्णां भिक्षःप्रचारायगतानराग्रयाः ॥ ८ ॥ तेषा-
न्तुभैक्ष्यंप्रतिगृह्यकृष्णा दत्त्वाबलिंब्राह्मणसाच्चकृत्वा । ताश्चैववृद्धांपरिवेश्यतांश्च
नरप्रवीरान्स्वयमप्यभुङ्क्त ॥ ९ ॥ सुप्तास्तुतेपार्थिवसर्वएव कृष्णाचतेषांचरणोप-
धाने । आसीत्पृथिव्यांशयनश्चतेषां दर्भाजिनाग्रास्तरणोपपन्नम् ॥१०॥ तेनर्दमाना-
इवकालमेघाःकथा विचित्राःकथयाम्बभूवुः । नवैश्यशूद्रौपयिकीःकथास्ता नचद्विजानां

उस पार्थिव सेना में घुसकर इसप्रकार कि जैसे क्रोधित यमराज दण्ड लेकर प्राणियोंको नष्ट करते हैं, एक बडे भारी प्राचीन वृक्ष को उखाड कर उससे भूपालों को भगाने लगे हे नरनाथ ! तब राजा लोग उन नरसिंह दो वीरोंकी ओर ताकने लगे। वे दोनों वीर चन्द्रमा और सूर्यकी भांति सोहतेहुए कृष्णाको लेकर एक कुम्भार के घर में जा घुसे वहां अग्निकी चिंगारीकी भांति एक बुढिया नारी अग्नि सदृश तीन वीरोंके साथ बैठी मुझको जान पड़ा, कि वह उनकी माताहोंगी। अनन्तर वह दोवीर उन के निकटजाकर और उन के पांव छूकर कृष्णाको उन्हें प्रणाम करने को बोले आगे कृष्णा को भिक्षा कह के जताकर उन के पास सौंपके वेसब भिक्षाके लिये निकले आगे उन के भीखलेकर लौटआने पर कृष्णा से उन के भोजनकी सामग्री लेकर उसका कुछ अंश देवोंको अर्पण किया और कुछ ब्राह्मणों को दिया अनन्तर शेष भाग बुढिया और पांचों वीरोंको परोस कर अन्त में उसने भोजन किया। हे नरनाथ ! इस के पश्चात् धरती पर मृगचर्म बि-छाये जाने के पश्चात् वे उसपर सोये कृष्णा उन के पांव के नीचे तकियेकी भांति सो रही तब वे वीर काले बादल के समान गम्भीर स्वरसे आपस में भांतिरकी विचित्रकथा

prince of Nagas. When the kings being unbearable and angry made an attack to fight, another warrior entered the army of kings as Yamraj destroying mortals with his club. He began to disperse the kings by a tree which he had uprooted. The kings were amazed and the two heroes glorious like the Sun and the moon took Krishna with them to a potter's hut outside the city. There an old woman, like the spark of fire, was sitting with three fiery youths. I think she must be their mother. The two youths with Krishna went to her and having touched her feet told Krishna to pay respect to her. They told her that they had got Krishna as alms and went away to get alms leaving the latter with her. On their return Krishna was asked to offer a part of the alms to gods and

कथयन्तिवीराः ॥ ११ ॥ निसंशयंक्षत्रियपुङ्गवास्ते यथाहियुद्धंकथयन्तिराजन् । आशाहिनोव्यक्तमियंसमृद्धामुक्तान् हिपार्थान्शृणुमोऽग्निदाहात् ॥१२॥ यथाहिलक्ष्यं निहतंधनुश्च सज्यंकृतंतेनतथाप्रसह्य । यथाहिभाषन्तिपरस्परन्ते छन्नाभुवंतेप्रचरन्ति पार्थाः ॥१३॥ वैशम्पायनउवाच॥ततःसराजाद्रुपदःप्रहृष्टः पुरोहितंप्रेषयामासतेषाम् । विद्यामयुष्मानितिभाषमाणो महात्मनःपाण्डुसुतास्तुकच्चित्॥१४॥ गृहीतवाक्योनृपतेः पुरोधागत्वा प्रशंसामभिधायतेषाम् । वाक्यंसमग्रंनृपतेर्यथा वदुवाचचानुक्रमविक्रमेण ॥ १५ ॥ विज्ञातुमिच्छत्यवनीश्वरोवः पाञ्चालराजोवरदोवरार्हाः । लक्ष्यस्यवेद्धारमिमंहिदृष्ट्वा हर्षस्यनान्तंप्रतिपद्यतेसः ॥ १६ ॥ आख्यातचज्ञातिकुलानुपूर्वीं पदंशिरः

कहनेलगे । वे जो सब कथा कहरहे थे वे कभी ब्राह्मण, वैश्य वा शूद्र जातिकी नहीं हो सकती । हे महाराज ! वे जैसे युद्ध सम्बन्धी कथा कहने लगे, उस से वे निः संदेह क्षत्रिय श्रेष्ठ होंगे । हे पितः ! इस में सन्देह नहीं है, कि हमारी आशा पूरी हुई है, क्योंकि सुन चुकाहूं,कि पाण्डव अग्निमें जलनेसे बचेहैं।१२।और उसमहावीरनें जिसप्रकार से शरासन में विना विलम्ब गुण चढाया, जिसप्रकार सहजही में लक्ष्य भेद किया और उन में आपसकी जैसी कथा सुनी, उस से निश्चय जान पडता है, कि यही पंच पाण्डव होंगे, इस में सन्देह नहीं, कि वे माताके साथ छिपकर घूम रहे हैं । वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर राजा द्रुपदने आनन्द पूर्वक पुरोहित से यह कह के पाण्डवोंके पास भेजा, कि आप उन के निकट जा यहकहना, कि तुम महात्मा पाण्डुकी सन्तानहो,कि नहीं मैं तुम्हारीसुध लिया चाहताहूं।१४।राजपुरोहित राजाकीआज्ञा को सुनकर पाण्डवों के पास जा क्रमसे उनमेंसे हरेकका यश गाकर राजाकी कही सबबात कहने लगे हे श्रेष्ठ बरदाता भूनाथ राजापांचाल आपका परिचय जानना चाहते हैं वह इस वीर को लक्ष्य भेदकरते देखकर अपार आनन्द पारावारमें मग्न हैं । १६ । आप अपनी, ज्ञातिकी और कुलकी

*Brahmans* and they partook the rest. Krishna took her food last of all. They then spread their deer skins on the earth and lay down. Krishna slept below their feet like a pillow. The brave men then had a talk on various subjects and spoke gravely like thunder. From their talk I infer that they can not be *Brahmans*, Vaishyas, or Shudras. From their talk about war and warriors they can be none other than Kshatryas. I have no doubt that our hopes have been realised. I have heard that the Pandavas were not destroyed by fire.12.From the readiness with which the warrior pierced the arrow, the ease with which he hit the target and their mutual talk, I believe that they must be the five Pandavas living in concealment with mother. Vaishampayan said that then king Drupad with a cheerful heart sent his priest to the Pandavas to ascertain if they

सुद्विषतांकुरुध्वम् । महादयध्वंहृदयंममेदं पाञ्चालराजस्यचसानुगस्य ॥ १७ ॥
पाण्डुर्हिराजाद्रुपदस्यराज्ञः प्रियःसखाचात्मसमोबभूव । तस्यैषकामोदुहितामग्रेयं स्नु
षांप्रदास्यामिहिकौरवाय ॥ १८ ॥ अयंहिकामोद्रुपदस्यराज्ञो हृदिस्थितो नित्यमनि
न्दिताङ्गाः। यदर्जुनोवै पृथुदीर्घबाहुर्धर्मेण विन्देतसुतांममैताम् ॥१९॥ कृतंहिततस्यात्
सुकृतंममेदं यशश्चपुण्यंचहितंतदेतत् । अथोक्तवाक्यंहिपुरोहितंस्थितंततो विनीतंसमु-
दीक्ष्यराजा ॥ २० ॥ समीपतोभीममिदंशशास प्रदीयतांपाद्यमर्घ्यं तथास्मै । मान्यः
पुरोधाद्रुपदस्य राज्ञस्तस्मै प्रयोज्याऽभ्यधिकाहिपूजा ॥ २१ ॥ भीमस्ततस्तत्कृतवान्न
रेन्द्र तांचैवपूजांप्रतिगृह्यहर्षात् । सुखोपविष्टन्तुपुरोहितं तदा युधिष्ठिरो ब्राह्मणमित्यु-
वाच ॥ २२ ॥ पांचालराजेनसुतानिसृष्टा स्वधर्मदृष्टेन यथानकामात् । प्रदिष्टशुल्का

कथा आद्योपान्त सुनाकर राजा पांचाल के, उन के साथियों के और मेरेहृदय में आनन्द
दें, शत्रुओंके सिरपर पांव रक्खें महाराज पांडु राजाद्रुपद के आत्मवत प्यारेसखा थे,
सो भूपाल द्रुपदकी यह चाहथी कि उनकी कन्या कृष्णा सखा पाण्डुकी पुत्रवधु बने।१८।
हे अनिन्दित रूपवान वीरों ! राजा द्रुपदके हृदयमन्दिर में सदा यह कामना रहतीथी
कि महाभुज अर्जुन धर्मानुसार उनकी कन्याको ब्याहें यदि वही हुआहो, तो उनके
लिये बडाहित पुण्यपूरित, यशयुक्त और सुकृत हुआ है । पुरोहित के नम्रभाव से यह
सब कह के चुपहोने पर पाण्डव राज ने उनकी ओर देख निकटस्थित भीमसेन को
आज्ञादी, कि इनको पाद्य अर्घ्यदो यह राजा द्रुपदके पुरोहित, बडेमाननीयहैं भलेप्रकार
इनको पूजनाचाहिये ।२१। हे नरनाथ ! भीमसेनने भाईकी आज्ञानुसार भलीभांति उनकी
पूजाकी, पुरोहित ब्राह्मणके पूजा लेकर प्रसन्न चित्तसे सुख पूर्वक बैठनेपर युधिष्ठिर उनसे
बोले, कि हे ब्राह्मण राजा पांचाल ने मनमाना कन्यादान नहीं किया है उन्हों ने निज

were the sons of Pandu .14.The priest went to them, sang praises of their bravery and gave out the king's message saying, "The king wishes to know all about you. He was much pleased to see this brave warrior hit the mark. Be pleased to let me know the history of your family and caste, make the king, his followers and myself happy and tread upon the heads of enemies. King Pandu was very dear to Draupad. , Drupad always desired that his daughter Krishna may become the daughter-in-law of Pandu.18.He always wished to make Arjun his son-in-law. He would be very happy if his hopes were realised." Having heard this from the priest Yudhishthir made sign to Bhim to wash his feet and to offer him a libation of water as a mark of respect worthy of the priest of king Draupad.21.Bhim did accordingly. The priest was much pleased and sat down near Yudhishthir who said, "King Drupad

द्रुपदेन राज्ञासा तेनवीरेणतथानुवृत्ता ॥ २३ ॥ नतत्रवर्णेषु कृताविवक्षानचापि शीले नकुलेनगोत्रे । कृतेनसज्येनहि कार्मुकेनविद्धेनलक्ष्येणहिसाविसृष्टा ॥२४॥ सेयंतथा नेनमहात्मनेहकृष्णा जितापार्थिवसंघमध्ये । नैवंगतेसौमकिरद्यराजा सन्तापमर्हत्य-सुखायकर्त्तुम् ॥ २५ ॥ कामश्चयोऽसौद्रुपदस्य राज्ञःसचापिसम्पत्स्यतिपार्थिवस्य । संप्राप्यरूपांहि नरेन्द्रकन्यामिमामहं ब्राह्मणसाधुमन्ये ॥ २६॥ नतद्धनुर्मन्दबलेनशक्यं मौर्व्यासमायोजयितुं तथाहि । नचाकृतास्त्रेणनहीनजेनलक्ष्यं तथापातयितुंहिशक्यम् ॥ २७ ॥ तस्मान्नतापंदुहितुर्निमित्तं पाञ्चालराजोऽर्हतिकर्त्तुमद्य । नचापितत्पातन-मन्यथेहकर्त्तुंहि शक्यंभुविमानवेन ॥ २८ ॥ एवंब्रुवत्येवयुधिष्ठिरेतु पाञ्चालराजस्य समीपतोऽन्यः । तत्राजगामाशुनरोद्वितीयो निवेदयिष्यन्निह सिद्धमन्नम् ॥ २९ ॥ इत्यादिपर्वणिवैवाहिकपर्वणि पुरोहितयुधिष्ठिरसंवादेचतुर्नवत्यधिकशतोऽध्यायः १९४

धर्म के अनुसार लक्ष्यभेद का प्रण करके कन्यादान करना निश्चय किया था, तिससेही इस वीर ने उनकी कन्या लाभकी है, अब जाति, कुल, शील गोत्रके पूछने के विषय में उनको कुछभी अधिकार नहीं है धनुषमें गुण चढाकर लक्ष्य भेदनेही पर वह सब पूछने के अधिकार खो चुके हैं ।२४। उन्हींके संकल्पसे यहमहात्मा सब राजाओंमेंसे द्रौपदीको जयकर लाया है, ऐसी दशा में सोमवंशी राजाद्रुपद का इससमय दुःख मानना केवल सुखसे हाथ धोनाहीहै पर उनकी जो चाहहै, वह पूरीहोगी, क्योंकि इस अतिरूपवती राजकुमारीके लक्षण भले दीखपडतेहैं।२६।जिसकी सामर्थ थोडीहै वह कभी उसशरासनमें गुण नहीं चढासकताहै और जो नीच जाति अथवा अस्त्रके व्यवहारसे ज्ञात नहींहै, वह भी कभी लक्ष्यको भेदकर धरतीपर गिरा नहीं सकताहै फिरभी इस भूमंडलभर में किसी को ऐसीसामर्थ नहींहै कि उस लक्ष्यका गिराना व्यर्थ कहे सो अब कन्या के लिये उनका दुःख मानना ठीक नहीं । युधिष्ठिर ऐसा कहरहे थे, कि राजा पांचाल से एक दूत यह कहनेको वहां आया, कि अन्न बना है ॥ २९ ॥

has not given away his daughter by his desire. He had promised to give her away to him who hitted the mark and this brave man has accordingly won her. He has now no authority to make enquiries about our caste and family. He had lost all power of making such enquiries as soon as the mark was hit. 24. This brave man has won her according to the king's wish and he should not grieve at his own doing. However his hopes will be realised as his daughter, this beautiful princess has marks of good luck. A weak fellow could not fix arrow to the bow, nor could a low caste or one who did not know the use of weapons, bring down the target to the ground. No one on the earth can say now that it was useless to hit it. The king's grief is therefore useless." Yudhishthir was saying so when a messenger from the king announced that food was ready.

दूत उवाच । जन्यार्थमन्नंद्रुपदेन राज्ञाविवाहहेतोरुपसंस्कृतंच । तदाप्नुवध्वं कृतसर्वकार्य्याः कृष्णांचतत्रैवाचिरंनकार्य्यम् ॥ १ ॥ इमेरथाःकाञ्चनपद्मचित्राःसदश्वयुक्तावसुधाधिपार्हाः । एतान्समारुह्यपरैतसर्वे पांचालराजस्यनिवेशनंतत् ॥ २ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततःप्रयाताःकुरुपुङ्गवास्ते पुरोहितंतंपरियाप्यसर्वे । आस्थाय यानानिमहान्तितानि कुन्तीचकृष्णाचसहैकयाने ॥ ३ ॥ श्रुत्वातुवाक्याणिपुरोहितस्य यान्युक्तवान्भारतधर्मराजः । जिज्ञासयैवाथकुरुत्तमानां द्रव्याण्यनेकान्युपसञ्जहार ॥ ४ ॥ फलानिमाल्यानिचसंस्कृतानि वर्माणिचर्माणितथासनानि । गाश्चैवराजन्नथ चैवरज्जूर्बीजानिचान्यानि कृषीनिमित्तम् ॥ ५ ॥ अन्येषुशिल्पेषुचयान्यपिस्युः सर्वाणिकृत्यान्यखिलेनतत्र । क्रीड़ानिमित्तान्यपियानितत्र सर्वाणितत्रोपजहारराजा । ६ । वर्माणिचर्माणिचभानुमन्ति खड्गामहान्तोऽश्वरथाश्चचित्राः । धनूंषिचाग्र्याणिशराश्च

अध्याय ॥ १९५ ॥

दूतबोला, कि महाराज द्रुपदने व्याहनेकी इच्छा से बराती लोगों के लिये अच्छा अन्न बनवाया है । आप नित्यकृत्य पूरा कर शीघ्र वहां आवें, वहीं कृष्णाका बिवाहहोगा बिलम्ब न करें सुवर्ण पद्म सुहावने, अच्छे घोडेवाले यह सब रथ खडे हैं आप सबकोई इनपर चढ के पांचाल राजभवन में शुभागमन करें ।२। वैशम्पायनने कहा कि अनन्तर कुरु श्रेष्ठ पाण्डव पुरोहितको विदाकर उन वडे २ यानोंमें से एक पर कुन्ती और कृष्णा को चढाय आप एक और पर चले इधर राजा पांचाल ने पुरोहितसे धर्मराज युधिष्ठिरके वचन सुन उनकी जाति की पहिचान और उपहार के लिये चारों वर्णयोग्य फल, सुन्दर सुन्दर माला, चर्म, वर्म, आसन, गौ, रस्सी, बीज, कृषीके दूसरे सब पदार्थ, शिलपयोग्य काटने कूटने के यन्त्र और क्रीडाकी वस्तु आदि भांति भांति के पदार्थ बटोरे । ६ । आगे चमकीला चर्म, वर्म और सुन्दर खड्ग, घोडे, रथ, अच्छे चाप, भांति भांति के

## CHAPTER CXCV

The messenger said, " King Drupad has prepared a feast for the wedding guests. You may be pleased to go there after the performance of your daily worship. Make no delay: Krishna will be married there. Chariots with good horses are sent to take you to the palace."2. Vaishampayan said that after the departure of the priest the Pandavas seated Kunti and Krishna upon one of the Chariots and themselves occupied the other. On the other hand, having heard Yudhishthir's reply from the priest, the king collected various sorts of fruits, garlands, leather, fur, beds, cows, ropes seeds and other requisites of husbandry, tools, weapons, and requisites of games to make presents of and to test the caste.6. He also set apart bright leather, furs, swords, horses, chariots, good bows, arrows of

चित्राः शक्त्यृष्टयःकांचनभूषणाश्च ॥७॥ प्रासाभुशुण्ड्यश्चपरश्वधाश्च सांग्रामिकंचैव तथैहसर्वम् । शय्यासनान्युत्तमवस्तुवन्ति तथैववासोविविधञ्चतत्र ॥ ८ ॥ कुन्तीतु कृष्णांपरिगृह्य साध्वीमन्तःपुरंद्रुपदस्याविवेश। स्त्रियश्चतांकौरवराजपत्नीं प्रत्यर्चयामासुरदीनसत्त्वाः ॥ ९ ॥ तान्सिंह विक्रान्तगतीन्निरीक्ष महर्षभाक्षानजिनोत्तरीयान् । गूढोत्तरांसान् भुजगेन्द्रभोगप्रलम्बबाहून पुरुषप्रवीरान् ॥ १० ॥ राजाचराज्ञःसचिवाश्चसर्वे पुत्राश्चराज्ञःसुहृदस्तथैव । प्रेष्याश्चसर्वेनिखिलनराजन् हर्षसमापेतुरतीवतत्र ॥ ११ ॥ तेतत्रवीराःपरमासनेषु सपादपीठेष्वविषङ्कमानाः। यथानुपूर्वं विविशुर्नराग्र्यास्तथा महार्हेषुनविस्मयन्तः ॥ १२ ॥ उच्चावचंपार्थिवभोजनीयं पात्रीषुजाम्बूनदराजतीषु । दासाश्चदास्यश्चसुमृष्टवेशाः सम्भोजकाश्चाप्युपजह्रुरन्नम् ॥ १३ ॥ तेतत्र भुक्त्वापुरुषप्रवीरा यथात्मकामंसुभृशंप्रतीताः । उत्क्रम्यसर्वाणिवसूनि राजन् सांग्रा

वाण सुवर्ण से सजी शक्ति प्रास, भुशुण्डी और कुठार, युद्धयोग्य भांति भांतिकी दूसरी वस्तु और अच्छी सेज, घटाटोप बहुविध चीर आदि अनेक प्रकारकी सामग्री अलग २ रखदी ।८। अनन्तर कौरवराजपत्नी कुंतीसती द्रौपदीको लेकर राजा द्रुपद के अन्तःपुर में गई राजमहर्षियोंने प्रसन्न चित्तसे उनका स्वागत कर सम्मानित किया । हे राजन् ! अनन्तर राजा पांचाल उन के मन्त्री, पुत्र, मित्र टहलुये और राजपरिवारके दूसरे लोग मृगचर्म का दुपट्टा लिये आगये हुए पाण्डवोंकी सिंहसमान विक्रमी चाल, बडे बैलसदृश आंख, सर्पराजकी देहकी भांति लटके भुज और बडे स्कन्ध देख आनन्दित हुए ।११। वे नरश्रेष्ठ वीरगण बिना आश्चर्य और निडर चित्त से अलग अलग पादपीठयुक्त अति सुन्दर मूल्यवान आसनोंपर बडे छोटे के क्रम से बैठगये अनन्तर अच्छे लिवास गहनोंसे बनेठने टहलुये महरिन और खिलाने पिलानेवालोंने यथायोग्य सुवर्ण और चांदीके वर्तनोंमें परम स्वादिष्ट राजाओंके भोजनयोग्य अन्नपानादि भांति भांतिकी सामग्री लाकर देदी।१३। हेमहाराज ! पुरुषोंमें वीर पाण्डव मनमाने भोजनकर तृप्तहुए और उपहारकी वस्तुओं में

sorts, golden missiles and other implements of war, nice bed clothes, tents, clothes and other articles.8. Kunti and Draupadi entered the female apartments of the king and were welcomed by the queens. The king of Panchal and his ministers, sons, friends, attendants and kinsmen were overjoyed to see the lion like gait, large bull like eyes, arms hanging like serpents, and large shoulders of the Pandavas who entered with their deerskins.11. The brave princes, without any amazements or fear sat down on precious seats in the order of their age. Attendants in gaudy dresses brought food worthy of kings, in gold and silver vessels. When the feast was over they began to inspect the implements of war among presents and

पिकेंतत्रिविशुर्न्वीराः ॥ १४ ॥ तल्लक्षयित्वाद्रुपदस्यपुत्रो राजाचसर्वैःसहमन्त्रिमुख्यैः।
समर्थयामासुरुपेत्य हृष्टाःकुन्तीसुतानपार्थिव राजपुत्रान ॥ १५ ॥
इत्यादिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि युधिष्ठिरादिपरीक्षणे पंचनवत्यधिकशतोऽध्यायः १९५
वैशम्पायन उवाच। ततआहूय पांचाल्योराजपुत्रं युधिष्ठिरम् परिग्रहेणब्राह्मेण
परिगृह्यमहाद्युतिः ॥ १ ॥ पर्य्यपृच्छददीनात्मा कुन्तीपुत्रंसुवर्च्चसम्। कथञ्जानीम
भवतःक्षत्रियान् ब्राह्मणानुत ॥ २ ॥ वैश्यानवागुणसम्पन्नानथवा शूद्रयोनिजान्।
मायामास्थायवाविप्रांश्चरतः सर्वतोदिशम् ॥ ३ ॥ कृष्णाहेतोरनुप्राप्ता देवाःसन्दर्श
नार्थिनः। ब्रवीतुनोभवान्सत्यं सन्देहोह्यत्रनो महान् ॥ ४ ॥ अपिनःसंशयस्यान्ते
मनः सन्तुष्टिमावहेत्। अपिनोभागधेयानि शुभानिस्युःपरन्तप ॥ ५ ॥ इच्छयाब्रूहि
तत्सत्यं सत्यंराजसुशोभते। इष्टापूर्त्तेनचतथा वक्तव्यमनृतंनतु ॥ ६ ॥ श्रुत्वाह्यमर

से दूसरी सब तजकर केवल लडाई योग्य पदार्थों को देखने लगे। तब राजा द्रुपद और उन के पुत्र और प्रधान प्रधान मन्त्री यह देख कुंतीकुमारों को राजकुमार निश्चय कर आनन्द मनाने लगे ॥ १५ ॥

अध्याय १९६ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि अनन्तर अति द्युतिमान पांचाल्य द्रुपद, बडे तेजस्वी राज-पुत्र युधिष्ठिरको सम्भाषण करके विना दुःख ब्राह्मण योग्य आदर के साथ बोले, कि तुमको ब्राह्मण, क्षत्रिय, गुणवान वैश्य वा शूद्र इन में से कौनसी जाति समझूं! अथवा तुम देवताता नहीं हो, कि देखनेके लिये माया लेकर ब्राह्मणों के स्वरूपमें टहलते हुए कृष्णा के निमित्त यहां शुभागमन किया है? तुम सचकहो इस विषय में हमको शंका हुई है।४।हेशत्रुमथन! क्या इस शंका के दूरहोने से हमारे हृदय में आनन्दजल वर्षेगा क्या हमारा सौभाग्य उगाहै हेअगर-डगवन! अपनी इच्छा से सत्य वचनबोलो राजाके सामने सच कहना, जितनी शोभा है इष्टापूर्त्त अर्थात् यज्ञादि क्रिया और ताल

gave no attention to other articles. King Drupad and his sons and ministers knew that they were the sons of a king and were overjoyed. 15.

## CHAPTER CXCVI

Vaishampayan said that then the glorious king of Panchal, Drupad talked with them cheerfully showing respect worthy of Brahmans and said, "Are you Brahmans, Kshatryas, virtuous Vaishyas, Shudras, or gods in the disguise of Brahmans come for the sake of Krishna? Let me know the truth and remove my doubt. 4, Will it be good for us to remove our doubt? Has fortune favoured us? Let us know the truth. (One should speak the truth before kings.) (Sacrifices and charity can not bo equal to

सङ्काशतत्ववाक्यमरिन्दम । श्रुत्वं विवाहकरणमास्थास्यामि विधानतः ॥७॥ युधिष्ठिर उवाच । माराजन्विमनाभूस्त्वं पांचाल्यप्रीतिरस्तुते । ईप्सितस्तेध्रुवःकामः सम्वृत्तोऽयमसंशयम् ॥८॥ वयंहिक्षत्रियाराजन् पाण्डोःपुत्रामहात्मनः । ज्येष्ठंमांविद्धि कौन्तेयं भीमसेनार्जुनाविमौ ९ आभ्यांतवसुताराजन्निर्ज्जिता राजसंसदि।यमौचतत्र कुन्ती चयत्र कृष्णाव्यवास्थिता ।१०। व्येतुतेमानसंदुःखंक्षत्रियाःस्मोनरर्षभ । पद्मिनीवसुतेयंतेहृदाद न्यहृदंगता।११।इतितथ्यंमहाराजसर्वमेतदब्रवीमिते।भवान्हिगुरुरस्माकंपरमंचपरायणम् ।१२।वैशम्पायनउवाच । ततःसद्रुपदोराजा हर्षव्याकुललोचनः।प्रतिवक्तुंमुदायुक्तो नाशकत्तंयुधिष्ठिरम् ॥१३॥ यत्नेनतुसतंहर्षं सन्निगृह्यपरन्तपः । अनुरूपंतदावाचा प्रत्युवाचयुधिष्ठिरम् ॥ १४ ॥ पप्रच्छचैनंधर्मात्मा यथातेप्रद्रुताःपुरात् । सतस्मै सर्वगाचख्यावानुपूर्व्वेण पाण्डवः ॥ १५ ॥ तच्छ्रुत्वाद्रुपदोराजा कुन्तीपुत्रस्यभाषितम् ।

---

प्रतिष्ठा आदि पुण्यदायी कर्मभी उतनी शोभा नहीं देते, सो असत्य न कहना। हे शत्रु मथन ! मैं तुम्हारा वचन सुन के यथा रीति तुम्हारी जातियोग्य विवाह करने का उद्योग करूंगा । ७ । युधिष्ठिर बोले कि हे पांचालनाथ ! आप दुःख न मानें, सन्तोष करें, सन्देह नहीं, कि आप का मनोरथ सफल हुआ है । हे महाराज ! हम क्षत्रिय वंशी महात्मा राजा पाण्डु के पुत्र हैं । मैं कुन्ती का ज्येष्ठ पुत्र हूं, यह दो भीमार्ज्जुन हैं, इन्होंने ही राजसभा में आपकी कन्या जयकरली है और जहां कृष्णा है वहीं, यमज भ्राता नकुल सहदेव और माता विराज रही हैं । १० । सो आप हमको क्षत्रिय निश्चयकरलें; हे नरसिंह ! आप मनका दुःख दूरकरें ; पद्मिनीसमान आपकी यह कन्या एक झीलसे दूसरे झीलमें लायी गयी है । हे महाराज ! आप हमारे गुरु और परम गतिहैं सो आपसे यह सब ब्योरा सचकह दिया । १२ । श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि हे महाराज ! अनन्तर शत्रु डरावने धर्म्मधर राजा द्रुपद पाण्डवोंका परिचय पाकर परम हर्षसे घवराकर युधिष्ठिरको योग्य उत्तर न देसके । वह उसहर्षको यत्नसे दबाकर धर्म्मराज से काल

---

truth. ) Do not tell a lie. I shall perform wedding ceremonies in accordance with the caste to which you belong."7. Be not grieved, king of Panchal," said Yudhishthir, "no doubt your desire has been realised. We are Kshatryas and sons of king Pandu. I am the eldest son of Kunti. These two are Bhim and Arjun who won your daughter. The twins Nakul and Sahdev are with Krishna and mother.10.So you may believe us to be Kshatryas. Relieve your troubles. (Your daughter has been transferred from one lake to another.) You are our elder. I have spoken the truth." Vaishampayan said that Drupad the destroyer of enemies, having known them to be Pandavas was unable to return a suitable reply to Yudhishthir for excess of joy. He suppressed his joy and asked

विगर्हयामासतदा धृतराष्ट्रंनरेश्वरम् ॥१६॥ आश्वासयामासच तं कुन्तीपुत्रंयुधिष्ठिरम्। प्रतिजज्ञेचराज्याय द्रुपदोवदतांवरः ॥१७॥ ततःकुन्तीचकृष्णाच भीमसेनार्जुनावपि। यमौचराज्ञासन्दिष्टं विविशुर्भवनंमहत् ॥१८॥ तत्रतेन्यवसन् राजन्यज्ञसेनेन पूजिताः। प्रत्याश्वस्तस्ततोराजा सहपुत्रैरुवाचतम् ॥ १९ ॥ गृह्णातुविधिवत् पाणिमद्यायंकुरुनन्दनः। पुण्येऽहनिमहाबाहुरर्जुनः कुरुतांक्षणम् ॥ २० ॥ वैशम्पायन उवाच। तमब्रवीत्ततोराजा धर्मात्माचयुधिष्ठिरः । ममापिदारसम्बन्धः कार्य्यस्तावद्विशाम्पते ॥ ॥ २१ ॥ द्रुपद उवाच। भवान्वाविधिवत्पाणिं गृह्णातुदुहितुर्मम । यस्यवामन्यसे वीर तस्यकृष्णामुपादिश ॥ २२ ॥ युधिष्ठिर उवाच। सर्वेषांमहिषी राजन्द्रौपदीनो भविष्यति। एवंप्रव्याहृतंपूर्वं ममपात्राविशाम्पते ॥ २३ ॥ अहञ्चाप्यनिविष्टोवै भीमसेनश्चपाण्डवः। पार्थेनविजिताचैषा रत्नभूतासुतातव ॥२४॥ एषनःसमयोराजन्

योग्य वचन बोले। १४। पूछा, कि वे क्योंकर वारणावत नगरसे भागेथे। पाण्डुपुत्रने आद्योपान्त वह सब कथा कह सुनायी। वचनशील राजा द्रुपद उनकी बात सुनकर नरनाथ धृतराष्ट्रकी निन्दा करने लगे। १६। और कुन्तीपुत्र युधिष्ठिरको ढाड़स दे उनको राज्यमें बैठाने की प्रतिज्ञाकी। अनन्तर कुन्ती द्रौपदी भीम, अर्ज्जुन नकुल और सहदेव राजाकी आज्ञासे एक बडे भवनमें गये। १८। हे महाराज! वे राजा यज्ञसेन से सम्मान पाकर उस भवनमें बसने लगे। अनन्तर राजापुत्रों के साथ सोचतज युधिष्ठिरसे बोले, कि आज शुभ दिन है, आज कुरुनन्दन अर्ज्जुन विवाहके कौलिक कर्म्मों को करके कृष्णासे विवाह करें। २०। श्रीवैशम्पायनजी बोले, कि हे महाराज! धर्म्मात्मा युधिष्ठिर उनसे बोले, कि हे नरनाथ! मुझकोभी विवाह करना है। द्रुपदने कहा, कि हे वीर! तुमहीं विधि पूर्व्वक मेरी बेटीका पाणिग्रहणकरो, अथवा तुम जिससे कृष्णाको ब्याहा चाहो उसीसे ब्याहो। २२। युधिष्ठिर बोले, कि महात्मा! द्रौपदी हम सबोंकी रानी बनेगी, क्योंकि पहिले मेरी माताने ऐसी आज्ञाकी है, विशेष मेरा और भीमसेनका विवाह नहीं हुआ है; यद्यपि अर्ज्जुनने

Yudhishthir how they had escaped from Barnavat. Yudhishthir told him what had happened from beginning to end. Drupad spoke in grievous terms of king Dhritrashtra and promised to help them to regain their kingdom.17. Then Kunti, Draupadi, Bhim, Arjun, Nakul and Sahdeo were put up in a large place and lived in great respect. When all doubts of king Drupad had vanished away he said to Yudhishthir, "To day is an auspicious day. Let us join Arjun's hand with Krishna." 20. Vaishampayan said that Yudhishthir the just then replied, "I am also to be married." Drupad said, "You may yourself marry Krishna or let one of your brothers do so." Yudhishthir said, "Draupadi will be the queen of us all as our mother has permitted it. Specially, when

रत्नम्यसहभोजनम् । नचतंहातुमिच्छामः समयंराजसत्तम ॥ २५ ॥ सर्वेषांधर्म
तःकृष्णा महिषीनोभविष्यति । आनुपूर्व्येणसर्वेषां गृह्णातुज्वलनेकरान् ॥ २६ ॥
द्रुपद उवाच । एकस्यबह्व्योविहिता महिष्यःकुरुनन्दन । नैकस्याबहवःपुंसः श्रूयन्ते
पतयःक्वचित् ॥ २७ ॥ लोकवेदविरुद्धंत्वं नाधर्मंधर्मविच्छुचिः । कर्तुमर्हसिकौन्तेय
कस्मात्तेबुद्धिरीदृशी ॥२८ ॥ युधिष्ठिर उवाच । सूक्ष्मोधर्मोमहाराज नास्यविद्मोवयं
गतिम् । पूर्वेषामानुपूर्व्येण यातंवर्त्मानुयामहे ॥ २९ ॥ नमेवागनृतंप्राह नाधर्मेधीयते
मतिः । एवंचैवचदत्यम्बा ममचैतन्मनोगतम् ॥ ३० ॥ एषधर्मोध्रुवो राजंश्चरैनमविचा
रयन् । माचशङ्कातत्रतेस्यात् कथञ्चिदपिपार्थिव ॥ ३१ ॥ द्रुपद उवाच । त्वंचकुन्ती

तुम्हारी रत्नसदृश कन्याको बाजी में जीत लिया है पर हे राजेन्द्र ! हम भाइयों में एक नियमहै, कि रत्न पाने से हम सब एकत्र होकर भोग करेंगे । हम उस नियम के विरुद्ध चलनेका साहस नहीं रखते; सो द्रौपदी हम सबोंकी धर्म्मपत्नी होगी; वह अग्नि के सामने बड़े छोटे के क्रमसे हम सबोंसे विवाह करे । २६ । द्रुपद बोले, कि कुरुनन्दन ! शास्त्रकी विधिसे एक पुरुषकी बहुत स्त्रीहोती हैं, परएक नारिके बहुपति होना कभी नहीं सुना । हे कुन्तीपुत्र ! तुम पवित्र और धर्म्मके जानकार होकरके भी क्योंकर लोक और वेदके विरोधी कर्म्ममें हाथ डाला चाहते हो! क्यों तुम्हारी ऐसी बुद्धि हुई।२८।युधिष्ठिर बोले, महाराज ! धर्म्ममार्ग सूक्ष्म है,उसकी गति हम जान नहीं सकते । पर प्रचेताआदि पहिले के महात्मा जिस पथसे चले हैं हम उसी पथसे चलेंगे । हे राजन् ! मेरी माताने वह आज्ञा दी है और वह मेराभी मनमाना हुआ है; सो वह अवश्यही सनातन धर्म्म है, क्योंकि मेरे वागेन्द्रियसे कभी झूंठ नहीं निकलती और मेरा मनभी अधर्म्म की ओर नहीं चलता । आप इस मतसे कामकरें, अधिक विचारनेका प्रयोजन नहीं हैं। ३०। हे पृथ्वीनाथ ! इस विषय में आप कोई शङ्का न करें । द्रुपदबोले, कि हे कुन्तीपुत्र ! तुम,

Bhim and I are unmarried Arjun can not marry her although he won her. . All the brothers have agreed amongst ourselves to enjoy the jewel that we have got. We dare not do against this rule. Draupadi will, therefore, be wife to us all. Let her be married to all of us in the order of our ages "26. Drupad said. "One woman can be the wife of only one man according to law. I have never heard several men marrying the same woman. Knowing all the ways of religion and Vedas, how are you set upon doing such thing. Why have you thought it proper ?"28. Yudhishthir said, "The way of Dharm is very fine. We cannot know the true significance of it. We shall, however act as Pracheta and others have done before us. My mother has permitted it and I also approve of it. It is, therefore, lawful. For, I never tell a lie, nor does my mind ever incline

चकौन्तेय धृष्टद्युम्नश्चमेसुतः । कथयन्त्विति कर्त्तव्यं श्वःकालेकरवामहे ॥ ३२ ॥
वैशम्पायन उवाच । तेसमेत्यततःसर्वे कथयन्तिस्मभारत । अथद्वैपायनो राजन्नभ्या
गच्छद्यदृच्छया ॥ ३३ ॥
इत्यादिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि द्वैपायनागमने षण्णवत्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १९६ ॥

वैशम्पायन उवाच । ततस्तेपाण्डवाःसर्वे पांचाल्यश्चमहायशाः । प्रत्युत्थायमहात्मानं कृष्णंसर्वेऽभ्यवादयन् ॥ १ ॥ प्रतिनन्द्यसतांपूजां दृष्ट्वाकुशलमन्ततः । आसने कांचनेशुद्धे निषसादमहामनाः ॥ २ ॥ अनुज्ञातास्तुतेसर्वे कृष्णेनामिततेजसा । आसनेषुमहार्हेषु निषेदुर्द्विपदांवराः ॥ ३ ॥ ततोमुहूर्त्तान्मधुरां वाणीमुच्चार्यपार्षतः । पप्रच्छतंमहात्मानं द्रौपद्यर्थेविशाम्पते ॥४ ॥ कथमेकाबहूनां स्याद्धर्मपत्नीनसङ्करः ।

---

कुन्ती और मेरा पुत्र धृष्टद्युम्न यह तीन मिलके विचार कर जोकरना है, निश्चय करलो मैं कलजो करना हो, करूंगा । वैशम्पायनने कहा कि हे भारत ! कुन्ती युधिष्ठिर और धृष्टद्युम्न यह तीन एकत्र होकर उस विषयमें विचार करनेलगे । ऐसे समय में भगवान द्वैपायन आपही वहां आ पहुंचे ॥ ३३ ॥

अध्याय ॥१९७ ॥

वैशम्पायनबोले कि अनन्तर सब पाण्डव बड़े यशवन्त राजा पाञ्चाल और वहां के दूसरे लोगोंने उठकर महात्मा कृष्ण द्वैपायनका स्वागत किया । महानुभव महर्षि उनका प्रणाम आदर पूर्व्वक लेकर कुशलक्षेम पूछकर सुन्दर सुवर्णके आसन पर वैठे ।२। पाण्डव आदि सबने अति तेजस्वी कृष्ण द्वैपायनकी आज्ञासे महामूल्य आसन लिये । हे पृथ्वीनाथ ! पृषतराज पुत्र राजा पाञ्चालने क्षण भर पीछे मधुरवचन कहके महात्मा ऋषिसे द्रौपदी के व्याहने के विषयमें प्रश्न किया ।४। हे भगवन! सच कहो, कि एक स्त्री

---

towards sin. You will act accordingly without hesitation or doubt."30.Drupad said, "You, Kunti, and Dhrishtadyumn hold a consultation together to determine what is to be done.I shall act accordingly tomorrow." Vaishampayan said that thereupon Kunti, Yudhishthir and Dhrishtadyumn held consultation together. In the meantime Rishi Vyas arrived 33.

## CHAPTER CXCVII

Vaishampayan said that the Pandavas, the king of Panchal and others present respectfully welcomed Maharshi Vyas. The Rishi asked about their welfare and sat down on a golden seat.2. The Pandavas and others sat down by his permission. After sometime, the king humbly asked the opinion of the Rishi on the subject of Draupadi's marriage and whether a woman married to several men did not give birth to children of mixed descent. Vyas said, "This

एतन्मेभगवान्सर्वं प्रब्रवीतुयथातथम् ॥ ५ ॥ व्यास उवाच । अस्मिन्धर्मे विप्रल-
ब्धेलोकवेदविरोधके । यस्ययस्यमतं यद्यच्छ्रोतुमिच्छामितस्यतत् ॥ ६ ॥ द्रुपद
उवाच । अधर्मोऽयंममतो विरुद्धोलोकवेदयोः । नह्येकाविद्यतेपत्नी बहूनांद्विजसत्तम
॥ ७ ॥ नचाप्याचरितःपूर्वैरयंधर्मोमहात्मभिः। नचाप्यधर्मो विद्वद्भिश्चरितव्यः कथं-
चन ॥ ८ ॥ ततोऽहंनकरोम्येनं व्यवसायक्रियांप्रति । धर्मःसदैवसन्दिग्धः प्रतिभा
तिहिमेत्वयम् ॥ ९ ॥ धृष्टद्युम्न उवाच । यवीयसःकथंभार्य्यां ज्येष्ठोभ्राताद्विजर्षभ।
ब्रह्मन्समभिवर्तेत सद्वृत्तःसंस्तपोधन ॥ १० ॥ नतुधर्मस्यसूक्ष्मत्वाद्गतिं विद्मःकथं-
चन । अधर्मोधर्मइतिवाव्यवसायो नशक्यते ॥ ११ ॥ कर्तुमस्माद्विधैर्ब्रह्मंस्ततोऽयं न
व्यवस्यते । पंचानांमहिषीकृष्णा भवत्वितिकथञ्चन ॥ १२ ॥ युधिष्ठिर उवाच ।
नमेवागनृतंप्राह नाधर्मेधीयतेमतिः । वर्त्ततेहिमनोमेऽत्र नैषोऽधर्मःकथञ्चन ॥ १३ ॥

के बहुत पुरुषोंकी धर्म्मपत्नी होने से सङ्करताका दोष पहुंचता है कि नहीं । व्यासजी बोले, कि बेद और लोकाचार में प्रसिद्ध न रहनेसे यह धर्म्म लोप होगया है, पर इस विषय में तुममें से किसका क्या मतहै, सुना चाहताहूं ।६। द्रुपद बोले,कि हे द्विज श्रेष्ठ कहीं अनेक पुरुषोंकी एकस्त्री नहीं हैं; सो यह कर्म्म लोकाचार और वेदके विरोधी होने के कारण अधर्म्मयुक्त जान पडताहै; पहिले के महात्माओं ने भी ऐसा कार्य्य नहीं किया विद्वान उनको किसी प्रकार अधर्म्म मार्गमें पांवडालना नचाहिये।८। इसलिये मैं इसकाम में हाथ डालने का साहस नहीं करसकता हूं: यह धर्म्म मुझको सदा सन्देह से भराहुआ प्रतीत होरहाहै धृष्टद्युम्न बोले, कि हे ब्रह्मन् ! आप द्विजों में श्रेष्ठ और तपोबल से बली हैं, कहें तो सही, कि बडाभाई सुमार्गीहोकर क्योंकर छोटेभाईकी स्त्रीसे मिलसक्ताहै।१०। धर्म बहुत सूक्ष्म है, सो कौनसा विषय धर्मयुक्त और कौन अधर्मयुक्तहै, इसका विचार नहीं कर सकते, इसीसे साहस पूर्वक यह नहीं कहा, कि द्रौपदी पांच पुरुषोंकी स्त्री बने ।१२। युधिष्ठिर बोले, कि मेरावचन कभी उलट पलट बात नहीं होती, मनभी कभी

practice has been forgotten by long disuse. However, I wish to hear your opinions seperately."6. Drupad said. "We find nowhere one woman having several husbands. The practice being against the Vedic and lay principles is open to objection. Men of former times never did such a thing. The wise should never walk in the path of sin. 8. I, therefore, dare not do it. This practice appears doubtful to me." Dhrishtadyumna said, "You are the best of Brahmans and Rishis. Tell me, how the elder brother can, with due regard to virtue, meet the wife of his younger brother. 10. The ways of Dharm are very subtle. One cannot say whether a thing is in accordance with Dharm or not. I dared not, therefore, vote for Draupadi becoming the wife of five men." Yudhishthir said, "I never tell

श्रूयतेहिपुराणेऽपि जटिलानामगौतमी । ऋषीनध्यासितवती सप्तधर्मभृताम्वरा ॥
॥ १४ ॥ तथैवमुनिजावार्क्षी तपोभिर्भावितात्मनः । सङ्गताभूदश भ्रातृनेकनाम्नःप्र-
चेतसः ॥ १५ ॥ गुरोर्हिवचनंप्राहुर्धर्म्यं धर्मज्ञसत्तम । गुरूणाञ्चैवसर्वेषां मातापरम-
कोगुरुः ॥ १६ ॥ साचाप्युक्तवतीवाचं भैक्ष्यवद्भुज्यतामिति । तस्मादेतदहंमन्ये परं
धर्मंद्विजोत्तम ॥ १७ ॥ कुन्त्युवाच । एवमेतद्यथाप्राह धर्मचारीयुधिष्ठिर । अनृतान्मे
भयंतीव्रं मुच्येऽहमनृतात्कथम् ॥ १८ ॥ व्यास उवाच । अनृतान्मोक्ष्यसेभद्रे धर्म-
श्चैषसनातनः । नतुवक्ष्यामिसर्वेषां पांचालश्रृणुमेस्वयम् ॥ १९ ॥ यथायंविहितोधर्मो
यतश्चायंसनातनः । यथाचप्राह कौन्तेयस्तथाधर्मोन संशयः ॥ २० ॥ वैशम्पायन

अधर्म पर नहीं झुकता, इस विषय में मेरा मनभी दौडरहाहै, सो यह किसीप्रकार धर्मके विरोधी जान नहीं पडता। पुराणों मेंभी सुनाहै, कि जटिला नाम्नी गौतमगोत्रकी धर्म पालनेवाली तापसी एककन्याथी,सातऋषियोंने उससे विवाह कियाथा।१४।और पूर्वकाल में तपस्वी जितेन्द्रिय प्रचेता इस एक नाम के दशभाई थे, वृक्षसे उपजीहुई एक मुनि कन्या उन दशोंसे व्याहीथी। हेधर्मके जानकारों में श्रेष्ठ! कहा है, कि गुरु जैसीआज्ञा करते हैं वही धर्मयुक्तहै, और सबगुरुओंमें माताही परमगुरु है।१६।उनपरमगुरु माताने हमको आज्ञा दीहै, कि भीखकी सामग्रीको तुम सब मिलकर भोगो। हे द्विजोत्तम! मैंने इस लिये इस कर्म को परमधर्म विचारा है। कुन्ती बोली, धर्म चारी युधिष्ठिर ने जैसा कहा, वह ठीकही है, मेरी यहबात झूठी न ठहरजाय इस लिये मैं बहुत भय खा गयी हूं हे ब्रह्मन्! क्योंकर मेरी उस बातकी सच्चाई बनी रहेगी।१८। व्यासबोले, कि भद्रे तुम्हारी बातकी सचाई बनी रहेगी, तुम ने जो कहाहै वह सनातन धर्म है। हेपांचाल! युधिष्ठिर ने जो कहाहै वही धर्मयुक्त है इस में कोई शंका नहीं है यह जिसप्रकार जिनसे सनातन धर्म करके निश्चय कियागया वह सबों से नहीं कहूंगा, केवल तुमही सुनो।२०।

a lie, nor does my mind ever bend towards sin. My mind is inclined towards it and I do not think it is unlawful. There is a story in the Purans of Jatla, a woman ascetic of Gautam family, who was the wife to seven Rishis. 14. In former times there were ten brothers whose common names were Pracheta. They all married the daughter of a Muni. It is said that the word of preceptor is law. A mother holds the highest position among preceptors. Our mother directed us to enjoy the thing brought as alms and the word of my mother is law to me." Kunti said, "It is true what Yudhishthir says. I fear lest my word may prove a lie. How can my word prove true, Brahman?" 18. Vyas said, "Your word shall be true. It is the way of our forefathers. There is no doubt, king of Panchal, in the word of Yudhishthir being in accordance with law. I shall tell you

उवाच । ततउत्थायभगवान् व्यासोद्वैपायनःप्रभुः । करेगृहीत्वाराजानं राजवेश्मसमाविशत् ॥ २१ ॥ पाण्डवाश्चापिकुन्तीच धृष्टद्युम्नश्चपार्षतः । विविशुर्यत्रतत्रैव प्रतीक्षन्तेस्मतावुभौ ॥ २२ ॥ ततोद्वैपायनस्तस्मै नरेन्द्रायमहात्मने । आचख्यौतद्यथाधर्मो बहूनामेकपत्निता ॥ २३ ॥

इत्यादिपर्वणि वैवाहिकपर्वणि व्यासवाक्ये सप्तनवत्यधिकशततोऽध्यायः ॥ १९७ ॥

व्यास उवाच । पुरावै नैमिषारण्ये देवाःसत्रमुपासते । तत्रवैवस्वतोराजन् शामित्रमकरोत्तदा ॥ १ ॥ ततोयमोदीक्षितस्तत्र राजन्नामारयत् कञ्चिदपिप्रजानाम् । ततःप्रजास्तावहुलावभूवुः कालातिपातान्मरणप्रहीणाः ॥ २ ॥ सोमश्चशक्रोवरुणः कुवेरः साध्यारुद्रावसवोऽथाश्विनौच । प्रजापतिर्भुवनस्यप्रणेता समाजग्मुस्तत्र देवास्तथान्ये ॥ ३ ॥ ततोऽब्रुवन्लोकगुरुं समेता भयात्तीव्रान्मानुषाणांविवृद्ध्या । त

वैशम्पायनने कहा, कि अनन्तर प्रभु द्वैपायन भगवान व्यासजी उठकर राजाका हाथ थामकर राजमन्दिरको गये कुन्ती, पाण्डव और धृष्टद्युम्न उन दोनोंकी बाट ताकते हुए वहीं बैठरहे अनन्तर महर्षि द्वैपायन महात्मा द्रुपद से यह कथा कहने लगे, कि अनेक पुरुषोंकी एक स्त्री होना धर्म के विरुद्ध नहीं है ॥ २३ ॥

## अध्याय १९८ ॥

श्री व्यासजी ने कहा, कि महाराज पहिले नैमिषारण्यमें देवों ने महायज्ञ आरम्भ कियाथा । उस महायज्ञ में वैवस्वत यम पशु मारने को नियुक्त हुए थे । वह उस काम में प्रवृत्त रहकर किसी प्रजाको नहीं मारते थे, इस से मनुष्यों के मृत्युसे बचनेपर देवताओं का भय दिनोदिन बढनेलगा ।२। अनन्तर चन्द्र, इन्द्र, वरुण, कुवेर, दोनों अश्विनीकुमार, साध्यगण, रुद्रगण, वसुगण और दूसरे देवगण भुवन रचने वाले प्रजापति के निकट जा पहुँचे, और सब मिलकर मनुष्योंकी संख्या वृद्धिहोने के कारण भीतचित्तसे लोकों के

in private who did follow that practice." Vaishampayan said that Vyas then took Drupad by hand and led him into a separate compartment of the palace. Kunti, the Pandavas and Dhrishtadyumna had to wait for their arrival. Then Vyas told the history, given below, showing that it was not unlawful for one woman to become wife to more than one man. 23.

## CHAPTER CXCVIII

Vaishampayan said that in former times the gods performed a sacrifice in the forest of Naimish. Vaivaswat Yam was appointed to kill animals. Being engaged in that work he no longer killed human beings whose number increased day by day to the great consternation of the gods. 2. At length Chandra, Indra, Barun, Kuver, the twin Aswins, the Sadhyas, the Rudras, the Vasus and other gods

स्माद्भयादुद्विजन्तः सुखेप्सवः मयामसर्वेशरणं भवन्तम् ॥ ४ ॥ पितामह उवाच ।
किंवोभयंमानुषेभ्यो यूयंसर्वेयदामराः । मावोमर्त्यसकाशाद्वै भयंभवितुमर्हति ॥ ५ ॥
देवा ऊचुः । मर्त्याअमर्त्याःसंवृत्ता नविशेषोऽस्तिकश्चन । अविशेषादुद्विजन्तो विशेषा
र्थमिहागताः ।६। भगवानुवाच । वैवस्वतोव्यापृतः सत्रहेतोस्तेन त्विमेनम्रियन्तेमनुष्याः
तस्मिन्नेकाग्रेकृतसर्वकार्य्ये ततएषांभवितैवान्तकालः ।७। वैवस्वतस्यैव तनुर्विभक्ता
वीर्य्येणयुष्माकसुतप्रवृद्धा । सैषामन्तोभविताह्यन्तकाले नतत्रवीर्य्यं भवितानरेषु ॥८॥
व्यास उवाच । ततस्तुतेपूर्वजदेववाक्यं श्रुत्वाजग्मुर्यत्रदेवायजन्ते । समासीनास्तसमे
तामहाबला भागीरथ्यांददृशुः पुण्डरीकम् ॥ ९ ॥ दृष्ट्वाचतद्विस्मितास्ते बभूवुस्तेषामि
न्द्रस्तत्रशूरोजगाम । सोऽपश्यद्योषामथ पावकप्रभां यत्रदेवीगङ्गासततंप्रसूता ॥१०॥

गुरु ब्रह्माजीसे बोले, मनुष्योंकी संख्या बढनेसे हम बडेभय से उदास हैं, और सुखकी आशा से आपकी शरण लेते हैं।४।पितामहबोले, कि मनुष्योंसे तुम्हें क्या भय है तुम सब अमरहो,सो मरनेवालोंसे तुमको भयखाना नहीं चाहिये देवगणबोले कि अब मर्त्यगण अमर हुए हैं, सो हमलोगोंसे कोई विशेषता नहीं रही, इस लिये हम उदासहो उन से अपना प्रभेद बनाये रखनेकी चाहसे यहांआये हैं ।६। भगवानबोले, कि तपनपुत्र इसकाल में यज्ञ में लगेहैं, सो नरोंकी मृत्यु नहीं होरही, पर उन के यज्ञके सम्पूर्ण कार्यहोजानेपर मानवों का अन्तकाल आ पहुँचे गा तब यमराजका शरीर तुम्हारेही वीर्य्य से सजकर और बढ कर जीवनाशी बन जायगा, मनुष्योंको कुछ वीर्य नहीं रहेगा । श्रीव्यासजी बोले, कि अनन्तर महाबली देवगण पितामहका वचन सुनकर नैमिषारण्य में यज्ञ भूमिपर गये । वे उसीजगह ठहरे थे, कि ऐसे समय में देखा, कि भागीरथीके जल में एक सुवर्ण पद्म बहाजाताहै ।९। उस के देखतेही वे अचम्भे में होरहे, अनन्तर यह ढूंढनेके लिये, कि वह सोनेका कमल कहां से उपजा है, उन मेंसे शूरतायुक्त इन्द्र वहांसे चल निकले जहां से गंगाजी निकलती हैं, वहां पहुँचकर उन्होंने अग्निकी शोभा के समान एक उजली कन्या

came to Brahma the creator of the world, expressed their fears at the increase in the number of human beings and asked Brahma's protection. 4. The grandfather asked what fear they could have from human beings for immortals should have no fear from mortals. The gods said that, as human beings died no longer and were placed in the same level with gods, they were the cause of dissatisfaction among them. Brahma replied that human beings were safe from death only so long as Yam was engaged in the sacrifice. After the sacrifice they would again become mortals as they were. Having heard this from Brahma the gods returned to the forest where the sacrifice was held. There they saw a golden lotus floating over the water of the Ganges and were amazed. The brave

सातत्रयोषारुदतीजलार्थिनी गङ्गांदेवींव्यवगाह्यव्यतिष्ठत । तस्याश्रुविन्दुःपतितोजले यस्तत् पद्ममासीदथतत्र काञ्चनम् ॥ ११ ॥ तदद्भुतंप्रेक्ष्यवज्रीतदानीमपृच्छत्तां योषितमान्तिकाद्वै । कात्वंभद्रेरोदिषिकस्य हेतोर्वाक्यं तथ्यंकामयेऽहंब्रवीहि ॥ १२ ॥ स्त्र्युवाच । त्वंवेत्स्यसेमामिहयास्मिशक्र यदर्थंचाहंरोदिमिमन्दभाग्या । आगच्छ राजन्पुरतोगमिष्ये द्रष्टासितद्रोदिमियत्कृतेऽहम् ॥ १३ ॥ व्यास उवाच । तांगच्छन्तीमन्वगच्छत्तदानीं सोऽपश्यदारात्तरुणंदर्शनीयम् । सिंहासनस्थंयुवतीसहायं क्रीडन्तमक्षैर्गिरिराजमूर्ध्नि ॥ १४ ॥ तमब्रवीद्देवराजोममेदंत्वं विद्धिविद्वन्भुवनंवशेस्थितम् । ईशोऽहमस्मीतिसमन्युरब्रवीद्दृष्ट्वा तमक्षैःसुभृशंप्रमत्तम् ॥१५॥ क्रुद्धञ्चशक्रंप्रसमीक्ष्य देवोजहासशक्रञ्चशनैरुदैक्षत । संस्ताम्भितोऽभूदथ देवराजस्तेनेक्षितःस्थाणुरिवावतस्थे

देखी वह नारी रोतीहुई जलकी चाह से गंगाजीमें देह डुबा रही थी उसकी आंसु के बूंदें गंगा जलमें गिरकर सुवर्ण कमल बनजाते थे देवराज वैसी अचम्भी लीला देखके उस के पास जाकरबोले, कि भद्रे!तुम कौनहो और क्यों रोरहीहो ? मैं इसका व्योरा जानाचाहता हूं ।१२।बालाबोली, कि देवराज ! मैं बडी अभागीहूं, तुम मेरेसंग चलो, तो जान सकोगे कि मैं कौन और क्यों रोरही हूं हेमहाराज ! तुम मेरेसाथ आओ, मैं तुम्हारे आगे चलती हूं मेरी रुलाई का कारण तुम देखलोगे। श्री व्यासजी बोले, कि देवराज तब नारीकी यह बात सुन कर उस के पीछे पीछे चलने लगे । आगे कुछ दूर जाकर पासही हिमाचलकी चोटी पर देखा, कि एक परम सुन्दर युवा पुरुष युवती के साथ सिंहासन पर बैठे चौसर खेल रहे हैं । सुरनाथ उनको चौसरमें बडेमग्न देखकर बोले।१५।कि अजी पण्डितवर ! जानना, कि यह तीनों भुवन मेरेही वशमें हैं । इसपर पुरुषके कोई उत्तर न देने पर इन्द्रने क्रोधके मारे फिर कहा, कि मैं भूमण्डल भरका अर्धांश हूं । तब उन

Indra started in quest of the place from where the flower had come. Coming to the source of the Ganges, he saw a girl bright like fire weeping and washing her body in the water. Her tear drops were transformed into golden lotuses. Seeing the wonderful sight Indra was much amazed and asked her who she was and why she wept. The girl replied that she was very unfortunate and asked him to follow her if he wanted to know who she was and why she was weeping. Indra followed her and on a peak of the Himalayas saw a youth on a throne playing at chess with a young woman. The chief of gods, seeing him wholly engaged, said, " You must know, wise man, that I have authority over the three regions." He received no reply and said again angrily, " I am the lord of the world." Hearing the angry voice of Indra, he turned his eyes towards him. His one look was sufficient to deprive Indra of the

॥ १६ ॥ यदातुपर्य्याप्तविहास्यक्रीडया तदादेवींरुदन्तींतामुवाच । आनीयतामेष
यतोऽहमारान्नैनं दर्पःपुनरप्याविशेत ॥ १७ ॥ ततःशक्रःस्पृष्टमात्रस्तयातुस्रस्तैरङ्गैः
पतितोऽभूद्धरण्याम् । तमब्रवीद्भगवानुग्रतेजा मैवंपुनःशक्रकथाःकथंचित् ॥ १८ ॥
निवर्त्तयैनञ्चमहाद्रिराजं बलंचवीर्यंचतवाप्रमेयम् ।छिद्रस्यचैवाविशमध्यमस्य यत्रासते
त्वद्विधाःसूर्य्यभासः ॥ १९॥ सतद्विवृत्यविवरं महागिरेस्तुल्यद्युतींश्चतुरोऽन्यान्ददर्श।
सतानभिप्रेक्ष्य बभूवदुःखितः कच्चिन्नाहंभवितावैयथेमे ॥ २० ॥ ततोदेवोगिरिशो
वज्रपाणिंविवृत्य नेत्रेकुपितोऽभ्युवाच । दरीमेतांप्रविशत्वंशतक्रतो यन्मांबाल्यादव-
मस्थाःपुरस्तात् ॥ २१ ॥ उक्तस्त्वेवंविभुनादेवराजः प्रवेपतार्त्तोभृशमेवाभिषङ्गात् ।

खेलते हुए पुरुषने देवराजको क्रोधित देख एकवार उनकी ओर आंखें फेरीं । देवराज
उनकी आखों के सामने पडतेही जडवत बनगये । अनन्तर वह पुरुष चौसर खेल लेनेके
पीछे उस रोती हुई बालासे बोले कि तुम इस इन्द्रको लाओ, उसको शासन कर दूंगा,
कि वह मेरे सामने फिर अहङ्कार न प्रगट करे । अनन्तर उस नारीके देवराज को लाने
के लिये छूतेही देवराजके अंग अवश हुए और वह धरती पर गिर पडे । तब उन पुरुष
रूपी कठोर तेजस्वी भगवान महादेवजी ने उनसे कहा।१८। कि इन्द्र ! तुम किसीप्रकारसे
फिर कभी ऐसा काम न करना ! तुम्हारा बलवीर्य्य बहुत अधिक है; सो तुम इस गड्ढे
के द्वारा रोके हुए बडे पर्व्वतको खोलकर बिलके भीतर जा घुसो; तुम वहां देखोगे कि
तुम्हारे समान सूर्य्यवत प्रकाशवान बहुत इन्द्र हैं । तब देवराज ने पर्व्वतराज के उस
बिलके द्वारको खोलकर उसमें अपने ऐसे दूसरे चार इन्द्रोंको देखा । वह उनको देखते ही
यह कहकर दुःख करने लगे, कि " मुझकोभी ऐसी दशामें रहना न पडे ! तब देवदेव
महेश्वर क्रोधसे नेत्र फैलाकर इन्द्रसे बोले कि हेइन्द्र ! तू इस बिलमें जा गिर, क्योंकि पहिले
तूने चपलतासे मेराअनादर किया है।२१।इन्द्र विभु के क्रोधित वचन से अतिकातरहोकर

power of motion. After finishing his play he said to the weeping girl, " Bring this Indra. I shall punish him that he may not again show his pride before me." Indra, whose limbs were benumbed, fell down at her touch. The glorious Mahadeo then said, " You should never do so again. You are very powerful. Remove this mountain barring entrance to yonder pit and lie down in it. There you will see other Indras glorious like the sun." Indra opening the mountain door of the cave saw four Indras like himself and was afraid for his own safety. Mahadeo, the god of gods, with anger in his eyes then told him to fall down into the pit for his having been disrespectful. Indra spook with fear like the leaves of a Pipal tree on a mountain moved by the wind. Hearing these harsh words from Mahadeo who rode his ox, he joined his hand in

स्रस्तैरंगैरनिलेनेव नुन्नमश्वत्थपत्रंगिरिराजमूर्ध्नि ॥ २२ ॥ सप्राञ्जलिर्वैवृषवाहनेन प्रवेपमानः सहसैवमुक्तः । उवाचदेवंवहुरूपमुग्रं मद्याशेषस्यभुवनस्यत्वं भवाद्यः ॥२३॥ तमब्रवीदुग्रवर्च्चाःप्रहस्य नैवंशीलाःशेषमिहाप्नुवन्ति । एतेऽप्येवंभवितारः पुरस्तात्तस्मा देतां दरीमाविशास्वैवशेष्व ॥ २४ ॥ तत्रह्येवंभवितारोनसंशयो योनिंसर्वेमानुषीमाविशध्वम् । तत्रयूयंकर्मकृत्वाविषह्यं वहूनन्यान्निधनंप्रापयित्वा ॥ २५ ॥ आगन्तारः पुनरेवन्द्रलोकं स्वकर्मणापूर्वचितंमहार्हम् । सर्वंमयाभाषितमेतदेवंकर्त्तव्यमन्यद्विविधार्थयुक्तम् ॥ २६ ॥ पूर्वेन्द्रा ऊचुः । गमिष्यामोमानुषं देवलोकाद्दुराधरो विहितोयत्र मोक्षः । देवास्त्वस्मानादधीरन् जनन्यांधर्मोवायुर्मघवानश्विनौच । अस्त्रैर्दिव्यैर्मानुषान्

इस प्रकार वेगसे कांपने लगे, कि जैसे पहाड परके पीपलके पत्ते हवासे डोलाये जाकर थरथरातेहैं । वह बैलपर चढे महादेवजी से एकायक ऐसी कटीलीबात सुनकर थरथराये हुए दोनों हाथ जोडकर अनेकरूप लेनेवाले उन कठोर देवसे बोले।२३।कि हेआदिनाथ ! हे भव ! तुम चराचर सहित सम्पूर्ण विश्वके देखने वाले हो, तुम सब कुछ जानलेते हो। तब कठोर तेजस्वी महादेवजी हंसकर बोले, कि मैं उन पर कभी प्रसन्न नहीं होता, जो लोग ऐसा अहंकारी स्वभाव रखतेहैं । देखो, पहिले यह सब इन्द्र ऐसाही कर्म्म कर इस विलमें जा गिरे हैं, सो तुमभी उसमें जाकर लेटरहो।२५।सन्देह नहीं है, कि तुम सबोंका यही हाल होगा कि तुम पांचों को मनुष्य जन्म लेकर मर्त्यलोक में अनेक भांतिके कठोर कर्म्म करने पडेंगे अनेक जीवोंको मारकर पहिले के जीत लिये हुए अति मूल्यवान इन्द्र-लोकमें शुभागमन करोगे ; तुम्हारे लिये मैंने ऐसाही निश्चय किया है । पहिले इन्द्रलोग बोले कि हम पांचों देवलोकसे मर्त्यलोक की उसठौरको जायंगे कि जहां मोक्षका मिलना कठिन है ; पर हमारी प्रार्थना यह है, कि उस स्त्रीके कि जो हमारी माता होगी, धर्म्म, वायु, मघवान और दोनों अश्विनी कुमार यह पांचदेव हमारे लिये गर्भाधान करें । हम

a supplicatory attitude to the great god of manifold forms and said, "Thou seest everything, movable and immovable, in the world. Thou knowest all." The glorious Mahadeo replied, "I am never pleased with those who are so proud. All these Indras have fallen into this pit by such conduct. You, too, will fall into this pit.25.You five will have to be born among the mortals. After doing hard work and killing many creatures you will be able to win back the great region of Indra formerly won by you. I have decided this for you." The former Indras said, "We five shall go from the country of gods to that of mortals where salvation is hard to attain. We have but this request that our mother may conceive by Dharm, Vayu, Indra and the twin Aswins. We shall go into the country of mortals to fight against men and then shall return

नि ददर्श भरतर्षभः । सगङ्गाद्वारमाश्रित्य निवेशमकरोत्प्रभुः ॥ ६ ॥ तत्रतस्याद्भुतं कर्मशृणुत्वंजनमेजय । कृतवान्यद्विशुद्धात्मा पाण्डूनांप्रवरोहिसः ॥ ७ ॥ निविष्टेतत्र कौन्तेये ब्राह्मणेषुचभारत । अग्निहोत्राणिविप्रास्ते प्रादुश्चक्रुरनेकशः ॥ ८ ॥ तेषुप्र-बोध्यमानेषु ज्वलितेषुहुतेषुच । कृतपुष्पोपहारेषु तीरान्तरगतेषुच ॥ ९ ॥ कृताभि-षेकैर्विद्वद्भिर्नियतैः सत्पथिस्थितैः । शुशुभेऽतीवतद्राजन गङ्गाद्वारंमहात्मभिः ॥ १० ॥ तथापर्य्याकुले तस्मिन्निवेशे पाण्डवर्षभ । अभिषेकायकौन्तेयो गङ्गामवततारह ॥ ११ ॥ तत्राभिषेकंकृत्वास तर्पयित्वापितामहान् । उत्तितीर्षुर्जलाद्राजन्नग्निकार्य्यचिकीर्षया। ॥ १२ ॥ अपकृष्टो महाबाहुर्नागराजस्यकन्यया । अन्तर्जलेमहाराज उलूप्याकाम यानया ॥ १३ ॥ ददर्शपाण्डवस्तत्र पावकंसुसमाहितः । कौरव्यस्याथनागस्य भवने परमार्चिते ॥ १४ ॥ तत्राग्निकार्य्यंकृतवान कुन्तीपुत्रोधनञ्जयः । अशङ्कमानेन हुतस्ते

गंगाद्वार में पहुंच कर वहां बसने लगे । हे जनमेजय ! पाण्डव वर विशुद्धात्मा अर्जुन ने उस स्थान में जो अद्भुत कर्म किया था, वह कहताहूं, सुनो । कुन्तीपुत्र के साथ ब्राह्मणों के वहां विराजने के कालमें वे सब ब्राह्मण नाना प्रकार के अग्निहोत्र प्रकट करनेलगे । हे महाराज ! गंगातीर में अभिषेक किये हुए पण्डित, नियमयुक्त सुमार्गी महात्मा ब्राह्मणों से उन सब अग्निहोत्रों के प्रबोधित, और फूलोंसे सुशोभित होने तथा वाले और आहुति दिये जाने पर गंगाद्वारकी बडी शोभाहुई ।१०। किसी एकसमय पाण्डव वर अर्जुन नहाने के लिये द्विजों में भरे उस आश्रम के निकट भागीरथी के जल में जा उतरे । महाराज ! वह नहा धोकर पितरोंका तर्पणकर आगे कार्य्यके लिये जलसे उठना चाहतेथे, कि ऐसेसमय में पातालके नीचे रहनेवाली उलूपी नाम्नी नागराज–पुत्री मदनकी आज्ञा मानकर उनको जलमें घसीट ले गयी।१३।तब उन्होंने कौरव्य नामक सर्प राजके भवनमें जाकर अग्निको देखा । आगे भले प्रकार समाहितहोकर उस में अग्निकार्य कर लिया । उन के आशङ्कित चित्त से आहुति देनेसे अग्निको बड़ा सन्तोष हुआ। कुन्ती

performing Agnihotra on the bank of the Ganges and the scene was beautiful to look at, when Arjun entered into the Bhagirathi near the hermitage. When he had washed his body and offered libations of water to the Pitris he was dragged down by Ulupi, the daughter of a Naga, living in Patal.13.He reached the palace of Kauravya the king of serpents. He offered libation to fire when he had rested from the fatigue. Agni was well pleased by the act of Arjun. He then spoke smilingly, " What daring deed have you done ? What place is this ? And whose daughter you are ? "17. Ulupi replied, " I am the daughter of Kuravya, a descendant of Airavat and king of Nagas. My name is Ulupi. I was pierced by the arrow of love when you plunged your body in the water

नातुष्यद्धुताशनः ॥ १५ ॥ अग्निकार्य्यंसकृत्वातु नागराजसुतांतदा। प्रहसन्निवकौन्तेय इदंवचनमब्रवीत् ॥ १६ ॥ किमिदंसाहसंभीरु कृतवत्यसिभाविनि। कश्चायंसुभगेदेशः काचत्वंकस्यचात्मजा ॥ १७ ॥ उलूप्युवाच। ऐरावतकुलेजातः कौरव्योनाम पन्नगः। तस्यास्मिदुहिताराजन्नुलूपीनामपन्नगी ॥ १८ ॥ साहंत्वामभिषेकार्थमवतीर्णं समुद्रगाम्। दृष्ट्वैवपुरुषव्याघ्र कन्दर्पेणाभिमूर्च्छिता ॥ १९ ॥ तांमामनङ्गग्लपितां त्वत्कृतेकुरुनन्दन अनन्यांनन्दयस्वाद्य प्रदानेनात्मनोऽनघ ॥२० ॥ अर्जुन उवाच ब्रह्मचर्य्यमिदंभद्रे ममद्वादशवार्षिकम्। धर्मराजेनचादिष्टं नाहमस्मिस्ववंगशः ॥ २१॥ तवचापिप्रियं कर्त्तुमिच्छामि जलचारिणि। अनृतंनोक्तपूर्वंच मयाकिंचनकर्हिचित्। ॥ २२ ॥ कथंचनानृतंमे स्यात्तवचापिप्रियंभवेत्। नचपीड्येतमे धर्मस्तथाकुर्य्याभुजङ्गमे ॥ २३ ॥ उलूप्युवाच। जानाम्यहंपाण्डवत्वं यथाचरसिमेदिनीम्। यथाचते

पुत्र धनञ्जय अग्निकार्य्य होजाने पर मुसकराते हुए नागराज कन्यासे बोले, कि भाविनि तुमने यह क्या साहसकिया ? हेभीरु सुभगे ! यह कौन देशहै और तुम कौन और किस की कन्याहो॥१७।उलूपीबोली, कि हे महाराज ! ऐरावतवंशमें उपजे कौरव्य नामक एक नागराज हैं, मैं उनकी कन्या उलूपी नाम्नी पन्नगी हूं। हे पुरुषव्याघ्र तुम स्नानके लिये जब गङ्गाजीमें उतरे, तब मैं तुमको देख कर मदनवाण से घायल हुई। हे कुरुनन्दन ! मेरा विवाह नहीं हुआ, मैं किसी से पहिले मिली नहीं, अब तुम्हारे लिये काम से मोहित हुईहूं। हे अनघ ! अब तुम आत्मदानकर मुझे आनन्द दो।२०।अर्ज्जुनबोले कि हे भद्रे जलमें विराजने वाली ! मैंने धर्मराजकी आज्ञा से वारहवर्ष के लिये ब्रह्मचर्य्य व्रत लिया है, सो अपने आधीन नहीं हूं; तुम्हारा प्रियभी किया चाहता हूं, पर मैंने पहिले कभी झूठी बात नहीं कही; सो हे भुजंगमे ! तुम ऐसा विधान करो, कि अब मेरी बातकी सचाई बनी रहे और तुम्हारा प्रियभी कर सकूं और मुझको अधर्म में पड़ना न हो।२३। उलूपी बोली, कि हेपाण्डव ! तुम जिस निमित्त पृथ्वी को भ्रमण कर रहे हो

of the Ganges. I am not yet married. I am a maiden fallen in love with you. Bestow yourself on me and make me happy." Arjun replied, "I have taken the vow of celibacy by Yudhishthir's permission and can not therefore do as you desire.21.I wish to please you at the same time. I have never told a lie before. I therefore wish you to devise a plan by which I can please you without having to tell a lie or deviating from the path of virtue." Ulupi said, "I know the purpose of your remaining in exile for twelve years and observing the vow of celibacy. I know all about your agreement to remain celibate and in exile for twelve years because you went into the compartment of Draupadi while she was with your brother. You are sent out to protect Dharm. Under these circum-

ब्रह्मचर्य्य मिदमादिष्टवान्गुरुः ॥२४॥ परस्परंवर्त्तमानान् द्रुपदस्यात्मजांप्रति । यो नोऽनुप्रविशेन्मोहात्सवै द्वादशवार्षिकम् ॥ २५ ॥ वनेचरेद्ब्रह्मचर्य्यमितिवः समयः कृतः । तदिदं द्रौपदीहेतोरन्योऽन्यस्य प्रवासनम् ॥ २६॥ कृतवांस्तत्रधर्मार्थमत्रधर्मो नदुष्यति । परित्राणंचकर्त्तव्यमार्त्तानां पृथुलोचन ॥ २७ ॥ कृत्वाममपरित्राणं तव धर्मोनलुप्यते । यदिवाप्यस्यधर्मस्य सूक्ष्मोऽपिस्याद्व्यतिक्रमः ॥२८॥ सचतेधर्मएव स्यादत्त्वा प्राणान्ममार्जुन । भक्ताञ्चभजमांपार्थ सतामेतन्मतंप्रभो ॥ २९ ॥ नकरिष्यसिचेदेवं मृतांमामुपधारय । प्राणदानान्महाबाहो चरधर्ममनुत्तमम् ॥ ३० ॥ शरणञ्चप्रपन्नास्मि त्वामद्यपुरुषोत्तम । दीनाननाथान्कौन्तेय परिरक्षसिनित्यशः साहंशरणमभ्येमि रोरवीमिचदुःखिता ॥ ३१ याचेत्वांचाभिकामाहं तस्मात्कुरुस मप्रियम् । सत्वमात्मप्रदानेन सकामांकर्त्तुमर्हसि ॥ ३२ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तस्तुकौन्तेयः पन्नगेश्वरकन्यया । कृतवांस्तत्तथासर्वं धर्ममुद्दिश्यकारणम् ॥३३॥

और गुरुने जिस प्रकार तुमको ब्रह्मचर्य्य व्रत करने की आज्ञादी है, वह सब कुछ मैं जानतीहूं । तुमने नियम किया था, कि तुम पांच भाइयोंमें से कोई जब द्रौपदीसे मिलता हो तब जो मोह से वहां जा पहुंचेगा, उसको बारह बर्षतक ब्रह्मचर्य्य ले वनमें जाना पड़ेगा।२५।तुममें आपस का वनमें जानेका यह नियम केवल द्रौपदी ही से बना है, सो तुम केवल उस धर्मकी रक्षाही के लिये भेजे गयेहो, ऐसी दशा में तुम्हारा धर्म्म बिगड़ने की कौनसी सम्भावना है ! हे सुन्दर नेत्रवाले पुरुष ! विह्वल जनको तुम्हें बचाना उचितहै।२७।सो मुझको विह्वल जानकर बचाने से तुम्हारा धर्म नहीं बिगडेगा।हेअर्ज्जुन ! यद्यपि इसमें धर्मकी कुछ हानि होती है पर मुझको प्राण देने से तुम्हारा वह पूराही बना रहेगा। साधुलोग मिलना चाहती हुई नारीकी कामना पूरी करनेका उपदेश करते हैं, सो मुझको भक्ता जानकर भजो । हे प्रभो ! यदि तुम इसमें सम्मत न हो तो, मुझको मरी जानलो । हे पुरुषोत्तम महाभुज ! आज मैंने तुम्हारी शरण ली है मुझको प्राण देकर परम धर्म उपार्जन करो । हेकुन्तीपुत्र ! मैं अनाथ और दीनहोकर बार बार रोती हुई तुम्हारी शरणलेती हूं और कामवशहोकर तुम्हारे मिलनेकी प्रार्थना कररही हूं और तुमभी दीनों और अनाथोंकी सदा रक्षा करतेहो, सो तुमको मेरा प्रिय करना चाहिये।

stances you can marry me with a clear conscience. It is your duty to help those in trouble and I am one of them. Your *Dharm* will not suffer if you will protect my life. Learned men recommend meeting with a woman full of desire. I shall certainly die if you act otherwise. I seek your protection today. You will reap a rich reward by saving my life. A helpless woman comes weeping under your protection and desires your love. You always help the distressed and the helpless. Help me and satisfy my desire."32. Vaishampayan

सनागभवनेरात्रिं तामुषित्वाप्रतापवान् । उदितेऽभ्युत्थितः सूर्य्ये कौरव्यस्यनिवेशनात्
॥ ३४ ॥ आगतस्तुपुनस्तत्र गङ्गाद्वारंतयासह । परित्यज्यगतासाध्वी उलूपीनिज
मन्दिरम् ॥ ३५ ॥ दत्त्वावरमजेयत्वं जलेसर्व्वत्रभारत । साध्याजलचराःसर्वे भवि-
ष्यन्तिनसंशयः ॥ ३६ ॥

इत्यादिपर्व्वणि अर्जुनवनवासपर्व्वणि उलूपीसंगे पंचदशाधिकद्विशतोऽध्यायः॥२१५॥

वैशम्पायन उवाच । कथयित्वाचतत्सर्वं ब्राह्मणेभ्यःसभारत । प्रययौ
हिमवत्पार्श्वं ततोवज्रधरात्मजः ॥ १ ॥ अगस्त्यवटमासाद्य वसिष्ठस्यचपर्वतम् ।
भृगुतुङ्गेचकौन्तेयः कृतवान्शौचमात्मनः ॥ २ ॥ प्रददौगोसहस्राणि सुबहूनिचभारत ।
निवेशांश्चद्विजातिभ्यः सोऽददत्कुरुसत्तमः ॥ ३ ॥ हिरण्यबिन्दोस्तीर्थेच स्नात्वापु-
रुषसत्तमः । दृष्टवान्पाण्डवश्रेष्ठः पुण्यान्यायतनानिच ॥ ४ ॥ अवतीर्य्यनरश्रेष्ठो

अतएव तुम अपनेको सौंपकर मेरी अभिलाषा पूरी करो ३२, वैशम्पायन ने कहा, कि नागराज पुत्री के प्रतापी अर्जुन से ऐसी बात कहने पर अर्जुन ने धर्म्म के उपदेश से उसका मनमाना सम्पूर्ण कार्य्य पूरा किया कौरव्यनाम सर्पराजके भवन में वह रात गंवाकर सूर्योदयके समय उठे और उस नागराज पुत्री के संग फिर गंगाद्वार को लौट आये। आगे सती उलूपी उनको यह वर देकर लौटी, कि तुम जल में सर्वत्र अजेय बनोगे। सन्देह नहीं है, कि सबही जलचर तुम से जीतेजानेके योग्यहोंगे। ३६।

अध्याय २१६ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर इंद्रपुत्र ब्राह्मणों से पहिले दिनका सब ब्योरा कहकर हिमाचल को गये। और अगस्त्य वटको देखकर वसिष्ठ पर्वत में जा पहुंचे और भृगुतुंग नामक पर्व्वतपर अपनी शौचक्रिया करके शुचिहोकर ब्राह्मणों को अनेक सहस्र गौ और गृहदान किये। ३। अनन्तर पुरुषोत्तम पाण्डवश्रेष्ठ हिरण्यबिंदु नामक तीर्थ में नहाधोयकर वहां के पुण्यस्थानों को देखने लगे।

said that Arjun, having heard all this from the Naga girl, did as she desired. Having passed the night in the palace of king Kauravya he returned with her in the morning to the bank of the Ganges. The virtuous Ulupi gave him the boon that he will ever remain unconquerable in water by aquatic animals and returned home.36.

## CHAPTER CCXVI

Vaishampayan said that Arjun told the Brahmans what had occurred during the previous night and went on towards the Himalyas. In the way he saw Agastya-but and reached the hill of Vashisth. Having purified himself on mount Tungnath he gave the *Brahmans* many cows and houses. 3.Having bathed and

ब्राह्मणैःसहभारत । प्राचीं दिशमभिप्रेप्सुर्जगाम भरतर्षभः ॥५॥ आनुपूर्व्येणतीर्थानि दृष्टवान्कुरुसत्तमः । नदींचोत्पलिनीं रम्यामरण्यंनैमिषंप्रति ॥६ ॥ नन्दामपरनन्दांच कौशिकींच यशस्विनीम् । महानदींगयांचैव गङ्गामपिचभारत ॥ ७ ॥ एवंतीर्थानि सर्वाणि पश्यमानस्तथाश्रमान् । आत्मनःपावनंकुर्वन् ब्राह्मणेभ्योददौचगाः ॥ ८ ॥ अङ्गवङ्गकलिङ्गेषु यानितीर्थानिकानिचित् । जगामतानिसर्वाणि पुण्यान्यायतनानिच ॥ ९ ॥ दृष्ट्वाचविधिवत्तानि धनञ्चापिददौततः । कलिङ्गराष्ट्रद्वारेषु ब्राह्मणाःपाण्डवानुगाः । अभ्यनुज्ञाय कौन्तेयमुपावर्त्तन्त भारत ॥ १०॥ सतुतैरभ्यनुज्ञातः कुन्तीपुत्रो धनंजयः । सहायैरल्पकैःशूरः प्रययौयत्रसागरः ॥ ११ ॥ सकलिङ्गानतिक्रम्य देशा नायतनानिच । हर्म्याणिरमणीयानि प्रेक्षमाणोययौप्रभुः ॥ १२ ॥ महेन्द्रपर्वतंदृष्ट्वा तापसैरुपशोभितम् । समुद्रतीरेण शनैर्मणिपूरंजगामह ॥ १३ ॥ तत्रसर्वाणितीर्थानि

---

अनन्तर ब्राह्मणों के साथ उसस्थान से उतरकर पूर्वदिशाको देखनेकी इच्छा से चले ।५। हे भारत ! वह क्रम से तीर्थोंको देखने लगे, नैमिषारण्यसे बहती हुई सुन्दर उत्पलिनी नदी, गया और यशस्विनी महानदी गंगा, कौशिकी, नंदा और अपर नंदा और अन्यान्य तीर्थ तथा आश्रमों के दर्शन करतेहुए आत्मा को पवित्रकर ब्राह्मणों को अनेकधन दानदिये ।८। अंग, बंग और कलिंग देशोंमें जितने तीर्थ और पवित्र स्थानहैं, उन्हों ने उन स्थानों में जा उनका दर्शनकर उन स्थानों में ब्राह्मणों को धन दानदिया । हे भरतनंदन ! जो सब ब्राह्मण कुन्तीनन्दन के साथ जारहे थे, वे कलिंग राज्यके द्वार अर्थात् वहांकी पर्वत-सन्धितक जाकर उनकी आज्ञा से लौट आये । कुन्तीपुत्र वीर धनंजय द्विजोंकी आज्ञा से थोडे मनुष्यों को साथ लेकर समुद्रकी ओर चले।१०। वह प्रभु कलिंग देशको पीछे छोडकर नानादेश, आश्रम और बडे बडे भवनोंको देखतेहुए चले।१२।क्रम से तपस्वियोंसे सुशोभित महेंद्र पर्वत को देखकर समुद्र तीरसे मणिपुर में जा पहुँचे । हे

---

purified himself in the Hiranya Vindu he visited the other holy places there. He then proceeded Eastward in the company of *Brahmans* and saw the holy places in his way. 5. He visited the Utpalini flowing through the forest of Naimish, Gaya, the holy Ganges, Kaushiki, Nanda and other holy rivers and having purified himself he gave away many cows to *Brahmans*. 8. He also visited the holy places situated in the countries of Ang, Bang and Kaling and gave wealth to the *Brahmans* there. The *Brahmans* who were following Arjun returned by his permission from the boundary mountains of the kingdom of Kaling. Arjun the brave son of Kunti then proceeded towards the Sea. Crossing the country of Kaling he saw on his way many countries, hermitages and large palaces. 12. He saw mount Mahendra inhabited by ascetics and reached

पुण्यान्यायतनानिच । अभिगम्य महाबाहुरभ्यगच्छन्महीपतिम् ॥ १४ ॥ मणिपूरे-
श्वरंराजन् धर्मज्ञंचित्रवाहनम् । तस्यचित्रांगदानाम दुहिताचारुदर्शना ॥ १५ ॥ तां
ददर्शपुरेतस्मिन् विचरन्तींयदृच्छया । दृष्ट्वाचतांवरारोहां चकमेचैत्रवाहनीम् ॥ १६॥
अभिगम्यच राजानमवदत् स्वंप्रयोजनम् । देहिमेखल्विमांराजन् क्षत्रियायमहात्मने ।
॥ १७ ॥ तच्छ्रुत्वात्वब्रवीद्राजा कस्यपुत्रोऽसिनामकिम् । उवाचतंपाण्डवोऽहं कुन्ती
पुत्रोधनंजयः ॥ १८ ॥ तमुवाचाथराजास सान्त्वपूर्वमिदंवचः । राजाप्रभंजनो नाम
कुलेऽस्मिन्सम्बभूवह ॥ १९ ॥ अपुत्रःप्रसवेनार्थी तपस्तेपेसउत्तमम् । उग्रेणतपसा
तेन देवदेवःपिनाकधृक् ॥ २० ॥ ईश्वरस्तोषितःपार्थ देवदेवउमापतिः । सतस्मैभग
वान् प्रादादेकैकंप्रसवंकुले ॥ २१॥ एकैकः प्रसवस्तस्माद्भवत्यस्मिन् कुलेसदा । तेषां

महाराज ! वह महाभुज उस देश में पुण्यतीर्थ और यज्ञ स्थानों को देखकर अन्त में मणि
पुरनाथ चित्रवाहन नामक धर्मज्ञ महीपालके निकटगये ।१५।उसभूपकी चित्रांगदानाम्नी
एक सुंदरी कन्याथी । एक दिन वह सुंदरी मनमाने उस नगर में टहलतीथी, कि ऐसे
समय धनंजय उसको देखकर काम के वशमें होगये और अपनी अभिलाषा पूरी करने
के लिये राजाके पास पहुँचकर बोले, कि हे महाराज ! मैं महात्मा क्षत्रियका पुत्र हूं,
मुझको कन्यादानदो।१७।राजा यहबात सुनकरबोले, कि तुम किसके पुत्रहो। तुम्हारा नाम
क्याहै ? अर्जुन बोले, कि मैं कुन्तीपुत्र पाण्डवहूं, मेरा नाम धनंजय है । अनंतर राजा
मीठीबातों में उन से बोले, कि हे पुरुषश्रेष्ठ ! इस देश में प्रभंजन नामक एक भूपनेजन्म
लियाथा ।१९।उनकीसंतान न होनेसे वह संतानकी कामनासे भलेप्रकार तप करने लगे ।
पिनाकधारी ईश्वर उमापति भगवान देवदेव महादेवने उनकी कठोर तपस्यासे प्रसन्न
होकर उनको वर दिया, कि पुरुषोंकी परम्परा से उनके इस वंश में एक एक संतान
जन्म ले। इस लिये हमारे कुलमें सदा एकही संतान उपजतीहै । मेरेसब पुरुषाओं के
पुत्र उपजे थे। हेपुरुषेंद्र कुल मेरीबढानेवाली यह एकही कन्याहुई है।मैं इसको पुत्र करके

Manipur by the sea shore. After seeing the sacrifices and other holy places he went to the king of Manipur whose name was Chitravahan. 15. The king had a beautiful daughter named Chitrangada. Arjun saw her walking through the city and fell in love with her. He went to the king and said, "I am the son of a respectable Kshatrya, give me your daughter, king." The king asked his name and parentage and Arjun continued, "I am the son of Pandu and Kunti. My names is Dhananjaya." 18. Thereupon the king addressed him in sweet tones, saying. "There was a king named Prabhanjan. He had no offspring and began to practice severe asceticism with a view to get one. The god of gods Mahadev the husband of Uma was pleased with him and gave a boon that he

कुमाराःसर्वेषां पूर्वेषांममजज्ञिरे ॥ २२ ॥ एकाचममकन्येयं कुलस्योत्पादनीभृशम्।
पुत्रोममायमितिमे भावनापुरुषर्षभ ॥ २३ ॥ पुत्रिकाहेतुविधिना संज्ञिताभरतर्षभ।
तस्मादेकःसुतोयोऽस्यां जायतेभारतत्वया ॥ २४ ॥ एतच्छुल्कंभवत्वस्याः कुलकृ-
ज्जायतामिह। एतेनसमयेनेमां प्रतिगृह्णीष्वपाण्डव ॥ २५ ॥ सतथेतिप्रतिज्ञायतां
कन्यांप्रतिगृह्यच। उवासनगरेतस्मिंस्तिस्रःकुन्तीसुतःसमाः ॥ २६ ॥ तस्यांसुतेसमु-
त्पन्ने परिष्वज्यवरांगनाम्। आमन्त्र्यनृपतिंतन्तु जगामपरिवर्त्तितुम् ॥ २७ ॥
इत्यादिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि चित्रांगदासंगमे षोड़शाधिकद्विशतोऽध्यायः२१६

वैशम्पायन उवाच। ततःसमुद्रेतीर्थानि दक्षिणेभरतर्षभः। अभ्यगच्छत्सुपु-
ण्यानि शोभितानितपस्विभि ॥ १ ॥ वर्जयन्तिस्मतीर्थानि तत्रपञ्चस्मतापसाः। अ
वकीर्णानियान्यासन् पुरस्तात्तुतपस्विभिः ॥ २ ॥ अगस्त्यतीर्थं सौभद्रं पौलोमञ्चसु-

---

समझताहूं।२३। हेभारतवर! मैंने इस कन्याको विधि-पूर्वक पुत्रिका बनायीहै, इस लिये इस कन्या के गर्भ और तुम्हारे वीर्य से जो एक पुत्र उत्पन्नहोगा वह मेरी पुत्रिकाका पुत्र होगा। वह पुत्रही इसकन्या के शुल्कवतहोकर मेरेवंशकी रक्षा करेगा, इस नियम से तुम मेरी यह कन्या लो।२५। कुन्ती-पुत्र अर्जुनने 'तथास्तु' कहकर मान लिया। और उस कन्यासे बिवाह कर उस नगर में तीनवर्ष गँवाया। सुन्दरी चित्रांगदा के गर्भ से पुत्र उत्पन्नहोने पर वह उसको गले लगाकर और प्रेमसे सम्भाषणकरके राजासे बिदा होकर देश भ्रमण को निकले ॥ २७ ॥

अध्याय २१७ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर भरतवंश-श्रेष्ठ अर्जुन दक्षिणसमुद्रके तपस्वियों से शोभायमान सब पुण्यतीर्थोंमें गये। उस स्थान में अश्वमेध के फलदायी पापनाशी प्रसन्न सुपवित्र अग्निरूपी सौभद्र पौलोम, कारन्धाम और भारद्वाज यह पांचमहातीर्थ थे।४। उन

---

and his descendants should each have one offspring.21.Every one of my predecessors had a son while I have only a daughter. She is my heiress and I have brought her up as a son. The son born of you and my daughter will be my grandson and heir. I give you my daughter on this condition.25.Arjun consented to the proposal, and having married her he lived there for three years. When the beautiful Chitrangada had a son Arjun affectionately kissed the child and took leave of the king to roam in other countries. 27.

CHAPTER. CCXVII.

*Vaishampayan* said that Arjun then visited all the holy places inhabited by ascetics near the South Sea. Five holy places of great purity named *Prasanna*, *Soubhadra*, *Paulom*, *Karandham* and *Bharadwaj*

पावनम्। कारन्धमं प्रसन्नंच हयमेधफलंचतत् ॥ ३ ॥ भारद्वाजस्यतीर्थन्तु पापप्रशमनंमहत्। एतानिपंचतीर्थानि ददर्शकुरुसत्तमः ॥ ४ ॥ विविक्तान्युपलक्ष्याथ तानि तीर्थानिपाण्डवः। दृष्ट्वाचवर्ज्यमानानि मुनिभिर्द्धर्मबुद्धिभिः ॥ ५ ॥ तपस्विनस्ततोऽपृच्छत् प्रांजलिःकुरुनन्दनः। तीर्थानीमानिवर्ज्यन्ते किमर्थंब्रह्मवादिभिः ॥ ६ ॥ तापसा ऊचुः। ग्राहाःपञ्चवसन्त्येषु हरन्तिचतपोधनान। ततएतानिवर्ज्यन्ते तीर्थानिकुरुनन्दन ॥ ७ ॥ वैशम्पायन उवाच। तेषांश्रुत्वा महाबाहुर्वार्य्यमाणस्तपोधनैः। जगामतानितीर्थानि द्रष्टुंपुरुषसत्तमः ॥ ८ ॥ ततःसौभद्रमासाद्य महर्षेस्तीर्थमुत्तमम्। विगाह्यसहसाशूरः स्नानञ्चक्रेपरन्तपः ॥ ९ ॥ अथतं पुरुषव्याघ्रमन्तर्जलचरोमहान। जग्राहचरणेग्राहः कुन्तीपुत्रंधनंजयम ॥ १० ॥ सतमादायकौन्तेयो विस्फुरन्तं जलेचरम्। उदतिष्ठन्महाबाहुर्बलेन बलिनांवरः ॥ ११ ॥ उत्कृष्टएवग्राहस्तु सो-

पांच तीर्थों के सामने बहुतेरे तपस्वी बसते थे, पर उसके भीतर किसी तपस्वीका वास नहीं था पुरुषश्रेष्ठ अर्जुनने उन पंचतीर्थोंको देखा। उन्हों ने उन पंचतीर्थों को पूर्वोक्त धर्मज्ञ मुनियों से त्यागेहुए देखकर उस के सामने बसेहुए तपस्वियों से पूछा, कि ब्रह्मवादी ब्राह्मण लोग क्यों यह पंचतीर्थ छोड़देतेहैं।६। तपस्वीगण बोले, कि हे कुरुनंदन इन पंचतीर्थों के जल में पांचग्राह हैं, वे तपस्वियों को मार डालती हैं, सो मुनि लोग इन तीर्थों में नहीं बसते। वैशम्पायन ने कहा, कि पुरुषोत्तम महाभुज अर्जुन तपोधनों का वह वचन सुनकर उनसे रोके जाने परभी उन सबतीर्थोंको देखने गये।८। वह पहिले महर्षि सम्बन्धी सौभद्र नामक अच्छे तीर्थमें पहुंच कर उसमें एकायक देहको डुबाकर नहाने लगे। ऐसे समय में जलके भीतर चलनेवाले एक बड़े ग्राहने उन शत्रु–दमन बीरपुरुषोंमें व्याघ्ररूपी कुन्तीपुत्र धनंजयका पांव पकड़ा महाबली महाभुज पाण्डुपुत्र उस फुर्तीले जलचर जंतुको लेकर बलपूर्वक तटपर उठा लाये।११। हे महाराज ! जलचर

were situated there and a great number of ascetics lived in the vicinity of each of them but no one was seen to live within their bounds. Arjun visited these holy places and finding them deserted he asked the ascetics living in the vicinity as to why they did not occupy them. 6. The Rishis said that five crocodiles lived in the five lakes and devoured the ascetics. They did not therefore venture to live there. Vaishampayan said that the brave man went to see the lakes in spite of the resistance by the ascetics. He first went to Saubhadra and began to plunge his body within its waters. A crocodile at once caught him by the leg, but he brought it to the bank with all his might. 11. As soon as the animal was raised up it was transformed into a woman shining in her heavenly beauty, heart enchanting and decorated with ornaments. Arjun

ऽर्जुनेनयशस्विना। बभूवनारीकल्याणी सर्वाभरणभूषिता ॥ १२ ॥ दीप्यमाना श्रियाराजन् दिव्यरूपामनोरमा । तदद्भुतंमहद्दृष्ट्वा कुन्तीपुत्रोधनंजयः ॥ १३ ॥ तां स्त्रियंपरमप्रीत इदंवचनमब्रवीत। कात्वैत्वमसिकल्याणि कुतोवासिजलेचरि। किमर्थं चमहत्पापमिदं कृतवतीपुरा ॥ १४ ॥ वर्गोवाच । अप्सरास्मिमहाबाहो देवारण्यविहारिणी । इष्टाधनपतेर्नित्यं वर्गानाममहाबल ॥ १५ ॥ ममसख्यश्चतस्रोऽन्याः सर्वाःकामगमाःशुभाः। ताभिःसार्द्धंप्रयातास्मि लोकपालनिवेशनम् ॥ १६ ॥ ततः पश्यामहेसर्वा ब्राह्मणंशंसितव्रतम्। रूपवन्तमधीयानमेकमेकांतचारिणम् ।१७॥ तस्यैव तपसाराजंस्तद्वनं तेजसावृतम् । आदित्यइवतंदेशं कृत्स्नंसर्वंव्यकाशयत् ॥१८॥ तस्यदृष्ट्वातपस्तादृग्रूपं चाद्भुतमुत्तमम्। अवतीर्णाःस्मतंदेशं तपोविघ्नचिकीर्षया।१९। अहंचसौरभेयीच समीचीबुद्बुदालता। यौगपद्येनतं विप्रमभ्यगच्छामभारत ॥२०॥

ग्राह यशोवंत अर्जुनसे ऊपर उठाये जातेही एक नारीके स्वरूपमें दिखाई दिया।१२। वह बाला दिव्यरूप सुंदरता से चमकती हुई, कल्याणी, मनोरमा और सर्व आभूषणोंसे सजी थी। कुन्तीपुत्र धनंजय उस बडी आश्चर्य लीला को देखकर अति प्रसन्न चित्तसे उस नारी से बोले, कि ऐ कल्यणि जलचरि तुम कौन क्यों ऐसी बनी हो और क्यों पहिले ऐसा महापाप कियाथा।१४।वर्गानाम्नी वह नारी बोली, कि हेमहाबली महाभाग मैं देववन में विराजनेवाली अप्सराहूं, मेरानाम वर्गा है, मैं सदा से कुवेरकी प्यारी हूं, मेरी कामगामी शुभ-लक्षणा और चार सखी हैं, किसीसमय मैं उन चार सखियों के साथ लोकपालके यहां जा रही थी, उस समय देखा, कि प्रशंसित व्रतधारी एकांत में रहने वाले परम रूपवान एक ब्राह्मण वेद पढ रहेहैं।१७। हेमहाराज उन के तपके तेज से वह वन ढंप गया है, उन्हों ने आदित्यकी भांति उस स्थान में उजाला कर दिया है। हम उनकी वैसी अति तपस्या और आश्चर्य रूप देखकर तप में विघ्न डालनेकीइच्छा से वहां उतर गयीं।१९। हे भारत सौरभेयी, समीचि, बुद्बुदा, लता और मैं यह

was amazed at this wonderful occurrence and cheerfully said, "Who are you beautiful woman, how are you so transformed, and for what sin were you in the former shape?" 14. She replied, "I am an Apsara living among gods. My name is Barga. I am ever loved by Kuver. I have four companions. I was one day going to Lokpal with my four companions. On our way there we saw a beautiful *Brahman* reading the Vedas in a lonely place and observing the vow of celibacy. The whole forest was lit by his glory like that of the sun 18. Seeing his great beauty and the power of his asceticism we came down to hinder him from asceticism. Saurbhayi Samichi, Budbuda, Lata ( my four companions ) and myself went at once to the *Brahman* and began to tempt him by laughing and

गागन्त्योऽथहमंत्यश्च लोभयित्वाचतंद्विजम् । सचनास्मासु कृतवान्मनोवीरकथञ्चन ॥ २१ ॥ नाकम्पतमहातेजाः स्थितस्तपसिनिर्मले । सोऽशपत्कुपितोऽस्मासु ब्राह्मणः क्षत्रियर्षभ । ग्राहभूताजलेयूयं चरिष्यथशतंसमाः ॥ २२ ॥

इत्यादिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि तीर्थग्राहविमोचने
सप्तदशाधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २१७ ॥

वर्गोवाच । ततोवयंप्रव्यथिताःसर्वा भारतसत्तम । अयामशरणंविप्रं तन्तपोधन मच्युतम् ॥ १ ॥ रूपेणवयसाचैव कन्दर्पेणचदर्पिताः । अयुक्तंकृतवत्यःस्म क्षन्तुमर्हसि नोद्विज ॥ २ ॥ एषएववधोऽस्माकं सुपर्य्याप्तस्तपोधन । यद्वयंसंसितात्मानं प्रलोब्धुंत्वा मिहागताः ॥३ अवध्यास्तुस्त्रियः सृष्टामन्यन्ते धर्मचारिणः । तस्माद्धर्मेणवर्द्धत्वं नास्मानर्हिंसितुमर्हसि ॥ ४ ॥ सर्वभूतेषुधर्मज्ञ मैत्रोब्राह्मणउच्यते । सत्योभवतुकल्याण

पांच एकत्रहोकर उस ब्राह्मण के यहां एकबारही जा पहुंची। हेवीर ! हम उनको लुभाने के लिये हंसने और गीत गाने लगीं, पर उस विप्र ने किसी प्रकार से हमारी ओर ध्यान नहीं दिया। उनका मन निर्मल तपस्या में निश्चल बना रहा, किसी प्रकार नहीं टला। हे क्षत्रियनर ! अनन्तर उन्हों ने क्रोधितहोकर हमको यह शाप दिया, कि तुम ग्राह बन कर जलमें सौ वर्ष चरा करोगी ॥ २२ ॥

अध्याय २१८ ॥

वर्गा बोली, कि हेभरत वंशी श्रेष्ठ ! अनन्तर हमने कातरहोकर उन अच्युत तपोधन की शरण लेकर कहा, कि हे तपोधन हमने रूप, यौवन और काम के अहंकारसे यह अनुचित कार्य किया है। हे द्विज ! हमारी क्षमा करनी योग्यहै ।२। यही हमारे लिये मृत्युवत हुआ है, कि हम ऐसे जितेंद्रिय मुनि को लुभानेकी इच्छा से यहां आई हैं, धर्मचारी लोग विचारते हैं, कि नारी बध के अयोग्य बनायी गयी हैं, सो आप हमारी हिंसा न करें।४। हे धर्मज्ञ ! पण्डित लोग कहते हैं, कि ब्राह्मण सर्वप्राणियों के मित्र हैं, हे कल्याण !

singing in his presence. But he paid no attention towards us and remained engaged in his asceticism. At length he became angry and pronounced a curse on us, saying, "You will be transformed into crocodiles and shall remain in water for a hundred years." 22.

CHAPTER CCXVIII

Barga continued, "On hearing this we asked pardon of the Rishis, saying that we had done such improper act in the pride of our beauty and youth, that it was a deadly sin in us to have come to allure a Muni who had such control over his senses. Learned men say that capital punishment should not be given to women. You will not destroy our life. Learned men say that *Brahmans* are friendly to all being. Let their saying prove true. The good

एषवादोमनीषिणाम् ॥ ५ ॥ शरणञ्चप्रपन्नानां शिष्टाःकुर्वन्तिपालनम् । शरणंत्वांप्रप-
न्नाःस्मनस्मात्त्वं क्षन्तुमर्हसि ॥ ६ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तःसधर्मात्मा ब्राह्मणः
शुभकर्मकृत् । प्रसादंकृतवान्वीर रविसोमसमप्रभ ॥ ७ ॥ ब्राह्मण उवाच । शतंशत-
सहस्रन्तु सर्वमक्षय्यवाचकम् । परिमाणंशतं त्वेतन्नेदमक्षय्यवाचकम् ॥ ८ ॥ यदाचवो
ग्राहभूता गृह्णन्तीःपुरुषान्जले । उत्कर्षतिजलात्तस्मात् स्थलंपुरुषसत्तमः ॥ ९ ॥ तदा
यूयंपुनःसर्वाः स्वरूपंप्रतिपत्स्यथ । अनृतंनोक्तपूर्वंमेहसतापिकदाचन ॥ १० ॥ तानि
सर्वाणि तीर्थानि ततःप्रभृतिचैवह । नारीतीर्थानिनाम्नेह ख्यातिंयास्यन्तिसर्वशः ।
पुण्यानिचभविष्यन्ति पावनानिमनीषिणाम् ॥ ११ ॥ वर्गोवाच । ततोऽभिवाद्यतंविप्रं
कृत्वाचापिप्रदक्षिणम् । अचिन्तयामोऽपसृत्य तस्माद्देशात्सुदुःखिताः ॥ १२ ॥ क्वनु
नामवयंसर्वाः कालेनाल्पेनतंनरम् । समागच्छेमयोन स्तद्रूपमापादयेत्पुनः ॥ १३ ॥

पण्डितों के इस वचन को सत्यहोने दो। शिष्टलोग शरण लियेहुए लोगोंकी रक्षा करते हैं हम ने आपकी शरणली है, सो आपको हमारी रक्षा करनी चाहिये।६। वैशम्पायनने कहा, कि हे वीर अनंत सूर्य चंद्रमा को उजला रखनेवाले शुभकर्म किये धर्मात्मा वह ब्राह्मण अप्सराओंकी यह बात सुनकर प्रसन्न हुए और बोले, कि शत और शत सहस्र का अर्थ अनंत कालभी होता है, पर मैंने 'शतवर्ष' यह शब्द कहा है, उसका अर्थ सौही होगा अनंतकाल नहीं होगा।८। तुम जलचर ग्राह बनकर पुरुषोंको पकडा करोगी,पर शत वर्ष पूर्ण होने पर एक पुरुषश्रेष्ठ तुमको पकडकर स्थलपर उठालेगा, तब तुम फिर अपना रूप प्राप्तकरोगी, मेरीबात कभी झूठी नहीं ठहरेगी। मैंने पहिले कभी हंसी मेंभी झूठी बात नहीं कही है।१०।तुम्हारे छुटकारा पानेपर तब से वे सबतीर्थ, नारी तीर्थ नाम से प्रख्यातहोकर साधुओं के तारनेवाले और पुण्यदायी बनेंगे। वर्गाबोली, कि अनन्तर हम उस ब्राह्मण को प्रणामकर परिक्रमादे दुःखी चित्तसे वहांसे भागकर सोचनेलगीं।१२।कि जो महापुरुष हमको स्वरूप दिखावेंगे उन से कहां थोडेकाल में हमारी भेंटहो-

protect those that come under their protection. We seek your refuge and you must protect us." 6. Vaishampayan said that the the virtuous Brahman was pleased to hear this from the Apsaras and said, "The word hundred and hundred thousand mean an unlimited number, but in your case it will be taken in the strictest sense of the word. 8. You will be transformed into sharks and shall catch human beings. After the lapse of a hundred years a brave man will bring you out to the ground. My word cannot prove untrue because I have never told a lie even in jest. 10. From that time the lakes will be named after you and shall be holy. *Barga* continued, "We bowed to the *Brahman* and having gone round him went away with a distressed heart. In our way we

तावयंचिन्तयित्वैव मुहूर्त्तादिवभारत । दृष्टवत्योमहाभागं देवर्षिसुतनारदम् ॥ १४ ॥
सम्प्रहृष्टाःस्मतंदृष्ट्वा देवर्षिममितद्युतिम् । अभिवाद्यचतंपार्थ स्थिताःस्मव्रीडिताननाः
॥ १५ ॥ सनोऽपृच्छद्दुःखमूलमुक्तवत्यो वयञ्चतम् । श्रुत्वातत्रयथातत्वमिदं वचनम
ब्रवीत् ॥ १६ ॥ दक्षिणेसागरानूपे पंचतीर्थानि सन्तिवै । पुण्यानिरमणीयानि तानि
गच्छतमाचिरम ॥ १७ ॥ तत्राशुपुरुषव्याघ्रः पाण्डवोधनञ्जयः । मोक्षयिष्यति
शुद्धात्मादुःखादस्मान्न संशयः ॥ १८ ॥ तस्यसर्व्वावयंवीर श्रुत्वावाक्यमितोगताः ।
तदिदंसत्यमेवाद्य मोक्षिताहंत्वयानघ ॥ १९ ॥ एतास्तुममताः सख्यश्चतस्रोऽन्याजले
श्रिताः । कुरुकर्मशुभंवीर एताःसर्व्वाविमोक्षय ॥ २० ॥ वैशम्पायन उवाच । ततस्ताः
पाण्डवश्रेष्ठः सर्व्वाएवविशाम्पते । तस्माच्छापाददीनात्मा मोक्षयामासवीर्य्यवान ॥२१॥
उत्थायचजलात्तस्मात् प्रतिलभ्यवपुः स्वकम् । तास्तदाप्सरसो राजन्नदृश्यन्तयथा
पुरा ॥ २२ ॥ तीर्थानिशोधयित्वातु तथानुज्ञायताःप्रभुः । चित्राङ्गदांपुनर्द्रष्टुं मणिपूरं

सकती है । हेभारत ! हम ऐसी चिंता करती हुई, पल भरमें भागकर देवर्षि को देख कर प्रसन्न चित्तसे उनके पांवपर सिर झुकाकर लज्जा से मुंह नीचे कर खडी रहीं।१५। उन के हमारे दुःखका कारण पूछने पर हमने आद्योपांत सब ब्योरा कह सुनाया। वह हमारीबात सुनकर बोले, कि दक्षिण-समुद्रमें प्रायः जलभरी ठौरमें पांचतीर्थ हैं, तुम वहां जाओ, देर मत करो।१७।उस स्थानमें शुद्धात्मा पुरुषश्रेष्ठ पाण्डुपुत्र धनंजय तुमको इस दुःख से निःसंदेह बचावेंगे । हे वीर ! हम सब उस महर्षि का वचन सुनकर यहांआई थीं । हे अनघ ! अब सचमुच तुम से मुक्त होगई। मेरी वह चार सखी इसप्रकार दूसरे जल में हैं, हे वीर ! तुम इसप्रकार उन चारोंकोभी मुक्तकर शुभकर्म का फल लो ।२०। वैशम्पायन ने कहा, कि हे भूपाल ! अनन्तर वीर्यवन्त पाण्डवश्रेष्ठ अर्जुन ने प्रसन्न मन से उन सभोंही को उस शाप से बचाया । हेमहाराज ! अप्सरायें उस जल से उठकर अपने पहिलेके रूपमें दीखपडीं।२२। इसप्रकार अर्जुन उन पंचतीर्थोंको सुधारकर उनको

considered how we could meet our deliverer in the shortest time possible. We, therefore, saw the Rishi again and having bowed down at his feet stood up with downcast heads.15.And on his asking the reason of our distress we told him all. He directed us to go to the five lakes near the South Sea and said, "Arjun the son of Pandu will surely extricate you from the difficulty." We all came here by the directions of the Rishi and are released by you. My four companions are in the four lakes. Be good enough to release them as well,"20.Vaishampayan said that the brave Arjun released them all cheerfully and they were seen in their former shapes. Thus Arjun made the five lakes free and having bidden farewell to the five Apsaras he went again to Manipur to see Chitrangada. His

पुनर्ययौ ॥ २३ ॥ तस्यामजनयत्पुत्रं राजानंबभ्रुवाहनम् । तंदृष्ट्वा पाण्डवो राजन् गोकर्णमभितोऽगमत् ॥ २४ ॥

इत्यादिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वणि अर्जुनतीर्थयात्रायां अष्टादशाधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २१८ ॥

वैशम्पायन उवाच । सोऽपरान्तेषुतीर्थानि पुण्यान्यायतनानिच । सर्वाण्येवानुपूर्व्येण जगामामितविक्रमः ॥ १ ॥ समुद्रेपश्चिमेयानि तीर्थान्यायतनानिच । तानि सर्वाणिगत्वास प्रभासमुपजग्मिवान् ॥ २ ॥ प्रभासदेशंसम्प्राप्तं बीभत्सुमपराजितम् । सुपुण्यंरमणीयञ्च शुश्रावमधुसूदनः ॥ ३ ॥ ततोऽभ्यगच्छत्कौन्तेयं सखायं तत्रमाधवः । ददृशातेतदान्योऽन्यं प्रभासेकृष्णपाण्डवौ ॥ ४ ॥ तावन्योऽन्यंसमाश्लिष्य पृष्ट्वाचकुशलंवने । आस्तांप्रियसखायौ तौ नरनारायणावृषी ॥ ५ ॥ ततोऽर्जुनं वासुदेवस्तांचर्य्यां पर्य्यपृच्छत । किमर्थंपाण्डवैतानि तीर्थान्यनुचरस्युत ॥ ६ ॥ ततो

विदा कर चित्रांगदा को देखनेके लिये फिर मणिपुरको पधारे, हे राजन्! तब उन के वीर्य और चित्रांगदाके गर्भ से उपजे बभ्रुवाहन नामक पुत्र वहां राजा हुए थे। पार्थ चित्रांगदाको देखकर वहांसे गोकर्ण की ओर चले ॥ २४ ॥

अध्याय २१९ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर अति विक्रमी अर्जुन पश्चिम प्रदेशमें जितने तीर्थ और पुण्य स्थानहैं, एक एक कर उन सबों में गये और पश्चिम समुद्रमें जितने तीर्थ और स्थानहैं, वहां घूम कर अंतमें प्रभास तीर्थ में जा पहुंचे।२। मधुसूदन माधव ने सुना कि अति पुण्ययुक्त सुन्दर प्रभास तीर्थ में अजेय सखाबीभत्सु आ पहुँचे हैं अनन्तर वोह उनकी भेंटके लिये वहां गये उस प्रभास में कृष्ण और पाण्डव से परस्परकी भेंटहोनेपर दोनों प्यारे सखा ऋषि नर और नारायणरूपी कृष्ण तथा पाण्डव एक दूसरे को गले लगाकर कुशल क्षेम पूछकर उसजगह बैठे।५।वासुदेव अर्जुनका भ्रमण वृत्तांत सुनने की

son Babrubahan by Chitrangada was crowned king of the place. Having seen Chitrangada Arjun went towards Gokarn.24.

CHAPTER CCXIX

Vaishampayan said that the brave Arjun saw all the holy places in the Western country and having seen all the holy places near the Wetern Sea reached Prabhas. Madhusudan Madhav (Krishn) heard of the arrival of his dear friend Arjun and came to see him. Krishna and Arjun, the two dear friends, met at Prabhas. They embraced each other affectionately and each having asked about the welfare of the other they sat there. 5. Wishing th hear an account of the wanderings of Arjun, Vasudev asked, "Why are you wandering in these holy places?" Arjun told all

ऽर्जुनोयथावृत्तं सर्वमाख्यातवांस्तदा । श्रुत्वोवाचचवार्ष्णेय एवमेतदितिप्रभुः ॥७॥
तौविहृत्ययथाकामं प्रभासेकृष्णपाण्डवौ । महीधरंरैवतकं वासायैवाभिजग्मतुः ॥८॥
पूर्वमेवतुकृष्णस्य वचनात्तंमहीधरम् । पुरुषा मण्डयांचक्रुरुपजह्रुश्च भोजनम् ॥ ९ ॥
प्रतिगृह्यार्जुनः सर्वमुपभुज्यचपाण्डवः । सहैववासुदेवेन दृष्टवान्नटनर्त्तकान् ॥ १० ॥
अभ्यनुज्ञायतान् सर्वानर्चयित्वाच पाण्डवः । सत्कृतंशयनं दिव्यमभ्यगच्छन्महामतिः
॥११॥ ततस्तत्रमहाबाहुः शयानःशयनेशुभे । तीर्थानांपल्वलानांच पर्वतानांचदर्शनम् ।
आपगानांवनानांच कथयामाससात्वते ॥ १२ ॥ एवंसकथयन्नेव निद्रयाजनमेजय ।
कौन्तेयोऽपिहृतस्तस्मिन् शयनेस्वर्गसन्निभे ॥ १३ ॥ मधुरेणैवगीतेन वीणाशब्देनचै
वह । प्रबोध्यमानोबुबुधे स्तुतिभिर्मङ्गलैस्तथा ॥ १४ ॥ सकृत्वावश्यकार्य्याणि वा-
र्ष्णेयनाभिनन्दितः । रथेनकांचनाङ्गेन द्वारकामभिजग्मिवान् ॥ १५ ॥ अलंकृताद्वा-

इच्छा से बोले, कि हे पाण्डव ! तुम क्यों इन तीर्थों में फिरा करते हो ? अर्जुनने आ-
द्योपांत सब कह सुनाया प्रभु वार्ष्णेयने सुनकर कहा, कि यह उचितही हुआहै।७।अनन्तर
वे दोनों प्रभास में मनमाने विहारकर रहने के लिये रैवतक पर्वत पर गये इस के पहिले
ही कृष्णकी आज्ञा से नौकरों ने पर्वत पर भांति भांतिकी भोजनकी सामग्री बनवारक्खी
थीं, इतनी कि जिन से पहाड छिपगया था अर्जुन वासुदेवके साथ वहां भोजनादि कर
और नट नाचनेवालोंके नाच आदि देखनेलगे।१०।आगे महामति पाण्डव उनको यथोचित
पारितोषिक देकर विदाकर भलेप्रकार सजी सेजपर जाकर सोये अनंतर महाभुज अर्जुन
इस शुभ बिछौने पर लेटकर कृष्ण से भांति भांतिकी नदी, सोते पर्वत, वन आदिकी
कथा कहने लगे हेजनमेजय ! वह इसप्रकारकी नाना कथा कहतेहुए सोगये।१३। आगे
रातबीतने पर मीठे गीत स्तुतिपाठ और वीणाकी ध्वनि से जाग उठे; और नित्यकृत्योंका
अंतकर यादवों से नमस्कार किये जाकर सुवर्ण के रथपर द्वारकाको गये।१५।हेजनमेजय

that had happened. Krishna heard all and remarked that it was good. They then went to Raivatak hill to enjoy their residence in Prabhas. The attendants of Krishn had collected all sorts of food there in great quantity. Arjun was entertained by Krishna with food and the performances of acrobats and dancers.10.The wise Pandav sent them away with large donations and slept on a well furnished bed. Reclining on that nice bed Arjun told Krishna about various rivers, mountains, forests and other places. They slept talking about various things. In the morning they awoke at the sweet sounds of songs, praises and musical instruments and having performed their daily duties and being respected by the Yadavas they went to Dwaraka on a golden chariot.15.The royal road, flower gardens and palaces of Dwaraka were decorated in the honour of

रकातु बभूव जनमेजय । कुन्तीपुत्रस्य पूजार्थमपिनिष्कुटकेष्वपि ॥ १६ ॥ दिदृक्षन्तश्च कौन्तेयं द्वारकावासिनोजनाः । नरेन्द्रमार्गमाजग्मुस्तूर्णं शतसहस्रशः ॥ १७ ॥ अवलोकेषुनारीणां सहस्राणिशतानिच । भोजवृष्ण्यन्धकानांच समवायोमहानभूत् ॥ ॥ १८ ॥ सतथासत्कृतः सर्वैर्भोजवृष्ण्यन्धकात्मजैः । अभिवाद्याभिवाद्यांश्च सर्वैश्च प्रतिनन्दितः ॥ १९ ॥ कुमारैःसर्वशोवीरः सत्कारेणाभिवंदितः । समानवयसः सर्वानाश्लिष्यस पुनःपुनः ॥ २० ॥ कृष्णस्यभवनेरम्ये रत्नभोज्यसमावृते । उवास सहकृष्णेन बहुलास्तत्रशर्वरीः ॥ २१ ॥

इत्यादिपर्वणि अर्जुनवनवासपर्वण्यर्जुनद्वारकागमने ऊनविंशत्यधिकद्विशततोऽध्यायः २१९.

समाप्तंचार्जुनवनवासपर्व ॥ अथ सुभद्राहरण पर्व ॥

वैशम्पायन उवाच । ततःकतिपयाहस्य तस्मिन्रैवतकेगिरौ । वृष्ण्यन्धकानाम भवदुत्सवो नृपसत्तम ॥ १ ॥ तत्रदानंददुर्वीरा ब्राह्मणेभ्यःसहस्रशः । भोजवृष्ण्यन्ध काश्चैव महेतस्यगिरेस्तदा ॥ २ ॥ प्रासादैरत्नचित्रैश्च गिरेस्तस्यसमन्ततः । सदेशः

---

कुंतीनंदनके गौरव के लिये द्वारकापुरीके राजपथ, फुलवाडी और भवन आदि सब स्थान सजाये गयेथे सैकडों सहस्रों द्वारकावासी अर्जुन को देखने के लिये राजपथ पर वेग से पहुंचने लगे।१७।पाण्डव दर्शन के लिये सैकडों सहस्रों भोज वृष्णि और अंधकवंशी नर नारियोंकी बडीभिड लगी; अर्जुन भोज वृष्णि और अंधकवंशियों से यथायोग्य सत्कृत हुए, नमस्कार योग्य जनों को नमस्कार किया और उनसे प्रणामकिये जाकर और सब कुमारोंके पांवलागन ले समअवस्थावालों को बार बार गले लगाया आगे कृष्णके साथ भांति २ के रत्न तथा भोगकी सामग्रियोंसे भरे पूरे सुन्दर भवनमें बहुत दिन काटे२१।

## अध्याय २२० ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर कुछ दिनों तक उस रैवतक पर्वतपर वृष्णि और अन्धक वंशियों का उत्सवहोने लगा। भोजवृष्णि और अंधकवंशी वीर उस गिरि सम्बंधी उत्सव में सहस्रों ब्राह्मणों को भांति भांतिकी सामग्री दान देनेलगे।२। हेमहाराज !

---

the son of Kunti. Hundreds and thousands of the citizens came out to see the Pandav. There was a great crowd of men and women of the Andhaks and Vrishnis. Arjun was duly respected by them. He bowed to the elders, embraced equals and was respectfully saluted by the younger ones. He went with Krishn into the palace full of wealth and passed many days there. 21.

## CHAPTER CCXX

Vaishampayan said that the Andhaks and the Vrishnis held on mount Raiwatak a great festival which lasted for several days. They gave the Brahmans great wealth during the festival. On all

शोभितोगजन कल्पवृक्षश्चसर्वशः ॥ ३ ॥ वादित्राणिचनत्रान्ये नादकाःसमवादयन ।
ननृतुर्नर्तकाश्चैव जगुर्गेयानिगायनाः ॥ ४ ॥ अलंकृताःकुमाराश्च वृष्णीनांसुमहौज
साम् । यानैर्हाटकचित्रैश्च चञ्चूर्यन्तेस्मसर्वशः ॥ ५ ॥ पौराश्चपादचारेण यानैरुच्चाव
चैस्तथा सदाराःसानुयात्राश्च शतशोऽथसहस्रशः ॥ ६ ॥ ततोहलधरःक्षीवो रेवती
सहितःप्रभुः । अनुगम्यमानो गन्धर्वै रचरत्तत्र भारत ॥७॥ तथैवराजा वृष्णीनामुग्र-
सेनः प्रतापवान् । अनुगीयमानोगन्धर्वैः स्त्रीसहस्रसहायवान् ।८। रौक्मिणेयश्चशाम्बश्च
क्षीवौसमरदुर्मदौ । दिव्यमाल्याम्बरधरौ विजह्रातेऽमराविव ॥ ९ ॥ अक्रूरःसारण-
श्चैवगदःबभ्रुर्विदूरथः । निशठश्चारुदेष्णश्च पृथुर्विपृथुरेवच ॥ १० ॥ सत्यकःसात्य
किश्चैव भङ्गकारमहारवौ । हार्दिक्यउद्धवश्चैव येचान्येनानुकीर्त्तिताः ॥ ११ ॥ एतेपरिवृताः
स्त्रीभिर्गन्धर्वैश्च पृथक् पृथक् । तमुत्सवंरैवतके शोभयाञ्चक्रिरेतदा ॥ १२ ॥ चित्रकौतू

रैवतक पर्वत ऊपर और नीचे रत्नों से सजे कल्पवृक्ष की समान कामनाओं की वस्तुओं से भरे घरों से सुहाने लगा। बाजेवाले, नाचनेवाले और गानेवालोंने नाना भांतिके बाजे नाच और गीत आरम्भकर दिये।३।अति वीर्यवंत वृष्णिवंशी कुमारगण सज धजकर सुनहले रथों पर इधर उधर घूमते फिरते हुए सुहाने लगे। सैकड़ों, सहस्रों पुरवासी पत्नी और साथियों समेत अनेक प्रकारके यानों पर टहलने लगे। कोई कोई पैदलही घूमने लगा हे भारत! रेवती के साथ प्रभु हलधर मधु से मतवालेहो सहचर गन्धर्वों से घिरेजाकर घूमने लगे। वैसेही सहस्र नारियोंके साथ वृष्णियोंके प्रतापी राजा उग्रसेन सहचर गन्धर्वों से घेरेजाकर घूमने में प्रवृत्त हुए। ८। युद्ध में कठोर शाम्ब और रुक्मिनीकुमार मधु से मतवालेहो सुंदर माला और वस्त्र पहिने देवोंकीभांति विहार करने लगे। अक्रूर, सारण, गद, बभ्रु, विदूरथ, निशठ, चारुदेष्ण, पृथु, विपृथु, सत्यक सात्यकि, भंगकार, महारव, हार्दिक्य, उद्धव और दूसरे बहुतेरों ने अलग अलग स्त्री और गन्धर्वोंके साथ वहां टहलते हुए उस महोत्सवकी शोभा बढायी।१२।इसप्रकार उस

sides of the mountain there were store houses of luxuries making the mountain like (Kalp-vrik-h that gave everything that one desired.) Musicians and players began to show their performances.4. The heroic youths of the Vrishni family were seen riding hither and thither on golden cars. Hundreds and thousands of citizens with their wives and friends were seen on different sorts of carriages. Some were walking on foot. Lord Haldhar and Rewati intoxicated with honey, were seen surrounded by Gandharvas. King Gandharvsen and his thousand queens were also roaming with their companion Gandharvas .8. The mighty warriors, Shamv and Rakminikumar intoxicated with honey and wearing fine garlands

हल्लतस्मिन् वर्त्तमानेमहाद्भुते । वासुदे अपार्थश्च सहितौपरिजग्मतुः ॥ १३ ॥ तत्र
चंक्रममाणौतौ वसुदेवसुतांशुभाम् । अलंकृतांसखीमध्ये सुभद्रांददृशतुस्तदा ॥ १४ ॥
दृष्ट्वैवतामर्जुनस्य कन्दर्पःसमजायत । तंतदैकाग्रमनसंकृष्णः पार्थमलक्षयत् ॥ १५ ॥
अब्रवीत्पुरुषव्याघ्रः प्रहसन्निवभारत । वनेचरस्यकिमिदं कामेनालोड्यतेमनः ॥ १६ ॥
ममैषाभगिनीपार्थ सारणस्यसहोदरा।सुभद्रानामभद्रंते पितुर्मेदयितासुता । यदितेवर्त्तते
बुद्धिर्वक्ष्यामिपितरंस्वयम् ॥ १७ ॥ अर्जुन उवाच दुहितावसुदेवस्य वासुदेवस्यच
स्वसा । रूपेणचैषासम्पन्ना कमिवैषानमोहयेत् ॥ १८ ॥ कृतमेवतुकल्याणं सर्वंमम
भवेद्ध्रुवम् । यदिस्यान्ममवार्ष्णेयी महिषीयंस्वसातव ॥ १९ ॥ प्राप्तौतुकउपायः
स्यात्तंब्रवीहि जनार्दन । आस्थास्यामितदासर्वं यदिशक्यंनरेणतत् ॥ २० ॥ वासुदेव

मनोहर अति आश्चर्य कौतूहल के बर्ताव होनेपर वासुदेव और पार्थ एकत्रहो टहलनेलगे
उन्हों ने इधर उधर घूमते समय सखियोंसे घिरी नाना आभूषणों से बनी ठनी, शुभ-
लक्षणों वाली वासुदेवकन्या सुभद्राको देखा ।१४। अर्जुन उस कोमलांगी बालाको देख
तेही मदनबाण से मोहित हुए । हे भारत ! पुण्डरीकाक्ष कृष्ण उस के मनको सुभद्रा
पर बहुत चलते देखकर हँसकर बोले, कि यह क्या ? क्या बनबासीके मन मेंभी काम
डांवाडोल मचाता है । १६ । हे पार्थ ! यह कन्या सारणकी सगी बहिन, मेरीभी
बहिन है, इसका नाम सुभद्रा है यह बाला मेरेपिताकी प्यारी कन्या है यदि तुम्हारा
चित्त इसपर झुकाहो, तो कहो, मैं स्वयंही पितासे यह कहूं, इस से तुम्हारा मंगलहो
सकता है । अर्जुन बोले, कि बसुदेवकी कन्या, वासुदेवकी बहिन अनुपम रूपवती
यहकन्या किसके मनको मोहित न करेगी ।१८। तुम्हारी बहिन यह सुभद्रा यदि मेरी
रानीबने, तो इस में संदेह नहीं, कि तुम से मेरा सर्वप्रकार कल्याणहोगा । हे जनार्दन !
कहो अब किस उपायसे सुभद्रा मिल सकतीहै । यदि मनुष्यकी सामर्थ्य में होतो सर्व

and clothes were roaming like gods. Akrur, Saran, Gad, Babhru, Vidurath, Nishath, Charudeshna, Prithu, Viprithu, Satyak, Satyaki, Bhangkar, Maharav, Hardikya, Udhav, and others with their wives increased the grandeur of the festival by their presence. 12. Amid such wonderful revelry Vasudev and Arjun were seen walking side by side. In the course of their rambles they saw Subhadra the daughter of Vasudev surrounded by her companions. Arjun was struck by the arrow of her love at first sight. Pundrikaksh Krishna seeing his mind drawn towards Subhadra said with a smile, "What is this ? Is the mind of one living in forests agitated by love ?16. This girl is Saran's own sister and mine own as well. Her name is Subhadra. She is my father's dear daughter. I shall myself speak to father for your sake if you really wish to have her for

उवाच स्वयम्वरः क्षत्रियाणां विवाहः पुरुषर्षभ । सच संशयितः पार्थ स्वभावस्यानिमि-
त्ततः ॥ २१ ॥ प्रसह्य हरणं चापि क्षत्रियाणां प्रशस्यते । विवाहहेतुः शूराणामिति धर्म-
विदो विदुः ॥ २२ ॥ सत्वमर्जुन कल्याणीं प्रसह्य भगिनीं मम । हर स्वयम्वरे ह्यस्याः को
वै वेद चिकीर्षितम् ॥ २३ ॥ ततोऽर्जुनश्च कृष्णश्च विनिश्चित्येति कृत्यताम । शीघ्रगान्
पुरुषानन्यान प्रेषयामासतुस्तदा ॥ २४ ॥ धर्मराजाय तत्सर्वं मिन्द्रप्रस्थगताय वै ।
श्रुत्वैव च महाबाहुरनुजज्ञे स पाण्डवः ॥ २५ ॥

इत्यादिपर्वणि सुभद्राहरणपर्वणि युधिष्ठिरानुज्ञाया
विंशत्यधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २२० ॥

---

प्रकारसे वह करूं ।२०। वासुदेव बोले, कि हे पुरुषश्रेष्ठ पार्थ ! क्षत्रियोंका स्वयम्वर विवाह का नियमतो है, पर उसमें शंका होती है, क्योंकि नारियों का स्वभाव और हृदय शूरता पाण्डित्य आदि पर नहीं चलता । वे पहिले देखनेमें सुंदर जनपर मोहितहोती हैं अतएव शूर क्षत्रियों के लिये बलसे कन्या हरकर विवाह करने के जिस नियमकी धर्मज्ञ गण प्रशंसा करते हैं, हेअर्जुन ! तुम उस विधान के अनुसार बलपूर्वक इस शुभलक्षणा मेरी बहिनको हरलो, स्वयम्वर का प्रयोजन नहीं है, क्योंकि कौन जानताहै कि सुभद्रा का कैसा अभिप्राय है, अनन्तर अर्जुन और कृष्ण ने क्या करना उचितहै उसका निश्चय कर इन्द्रप्रस्थमें धर्मराज के यहां शीघ्र जानेवाला दूत भेज दिया महाबाहु पाण्डवनंदन युधिष्ठिर ने वह सब वृत्तांत सुनतेही उसकी आज्ञा भेजदायी ॥ २५ ॥

---

your wife." Arjun replied, "This daughter of Vasudev and your sister of extraordinary beauty is sure to draw every heart towards her. I shall be really thankful to you if I can make her my wife. I am ready to do every thing that a man can."20. Vasudev said, 'Though the custom of Swayamvar is prevalent among Kshatrias, yet the result is doubtful, for women are not naturally fond of brave and learned men. They fall at once in love with one who is more beautiful. You should take this beautiful sister of mine by force, a practice applauded by the learned in brave Kshatryas. A Swayamvar is out of question. Who know what the inclinations of Subhadra may be ?" Arjun and Krishna then resolved upon what was best to be done and sent a swift messenger to Yudhishthir at Indraprasth. Yudhishthir the son of Pandu gave his consent.25.



वैशम्पायन उवाच । ततःसंवादिते तस्मिन्ननुज्ञातो धनञ्जयः । गतांरैवतकेकन्यां विदित्वाजनमेजय ॥ १ ॥ वासुदेवाभ्यनुज्ञातः कथयित्वेतिकृत्यताम् । कृष्णस्यमतमादाय प्रययौभरतर्षभः ॥ २ ॥ रथेनकाञ्चनांगेन कल्पितेनयथाविधि । शैब्यसुग्रीवयुक्तेन किङ्किणीजालमालिना ॥ ३ ॥ सर्वशस्त्रोपपन्नेनजीमूतरवनादिना । ज्वलिताग्निप्रकाशेन द्विषतांहर्षघातिना ॥ ४ ॥ सन्नद्धःकवचीखड्गी बद्धगोधांगुलित्रवान् । मृगयाव्यपदेशेनप्रययौ पुरुषर्षभः ॥ ५ ॥ सुभद्रात्वथ शैलेन्द्रमभ्यर्च्यैवहिरैवतम् । दैवतानिचसर्वाणि ब्राह्मणान्स्वस्तिवाच्यच ॥ ६ ॥ प्रदक्षिणंगिरेःकृत्वा प्रययौद्वारकांप्रति । तांगभिद्रुत्यकौन्तेयः प्रसह्यारोपयद्रथम् ॥ सुभद्रांचारुसर्वाङ्गीं कामबाणप्रपीडितः ।७। ततःसपुरुषव्याघ्रस्तामादाय शुचिस्मिताम् । रथेनकाञ्चनाङ्गेन प्रययौस्वपुरंप्रति ॥ ८ ॥ ह्रियमाणान्तुतांदृष्ट्वा सुभद्रांसैनिकाजनाः । विक्रोशन्तोऽद्रवन्सर्वे

अध्याय २२१ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि हेजनमेजय ! अनंतर युधिष्ठिरकी आज्ञा पानेपर पुरुषश्रेष्ठ धनंजयने वासुदेवके उपदेश से क्या करनाहै, ठीककर उनकी आज्ञा लेकर यात्राकी ।२। वह खड्ग, कवच, गोधा, उंगली रक्षक आदि पहिने बद्ध सन्नद्धहो शैव्य और सुग्रीव नामक घोड़ेजोते, जाल माला से सजे विधिपूर्वक कल्पित, सर्व शास्त्रोंके अनुसार बने प्रज्वलित अग्नि समान चमकीले सुनहले, बादल सदृश गम्भीर शब्द करने वाले और विपक्षी के हर्षनाशी रथ पर चढ आखेट के मिससे चलने लगे।५। सुभद्रा शैलराज रैवतक को पूजकर परिक्रमादे देवोंकी पूजा कर और ब्राह्मणों से स्वस्ति कहलवाकर द्वारकाकी ओर जारहीथी कि ऐसे समय कामबाण से घायल कुन्तीनन्दन धनञ्जय ने उसकी ओर दौड कर एकायक उस सर्वांग सुंदरी सुभद्रा को रथ पर चढ़ाया ।७। पुरुषव्याघ्र अर्जुन इस प्रकार से सुन्दरी सुभद्राको लेकर सुवर्ण रथपर अपने नगरकी ओर जानेलगे । सैनिक लोग सुभद्राको अर्जुन

## CHAPTER CCXXI

Vaishampayan said, that by the permission of Yudhishthir, Arjun settled with Vasudeo what was proper to be done and set out by the permission of the latter. Armed with sword and bow, having harnessed the horses known as *Shaivya* and *Sugreev* decked with net of garlands and protected properly, Arjun set out on a feigned hunting expedition on a well-built golden car, bright like fire, rumbling deep like a cloud and distressing the hearts of enemies. *Subhadra* was returning to Dwaraka after worshipping the gods on Raiwatak the prince of mountains and receiving the blessings of the Brahmans, when Arjun, the son of Kunti, wounded by the arrow of her love, sprang upon her and set her on his chariot. 7. Having thus seized her he turned his chariot towards his own city

द्वारकामभितःपुरीम् ॥ ९ ॥ तेसमासाद्यसहिताः सुधर्मामभितःसभाम् । सभापालस्य तत्सर्वमाचख्यु पार्थविक्रमम् ॥ १० ॥ तेषांश्रुत्वासभापालो भेरींसान्नाहिकींततः । समाजघ्नेमहाघोषां जाम्बूनदपरिष्कृताम् ॥ ११ ॥ क्षुब्धास्तेनाथशब्देन भोजवृष्ण्यन्धकास्तदा । अन्नपानमपास्याथ समापेतुःसमन्ततः ॥१२॥ तत्रजाम्बूनदाङ्गानि स्पर्ध्यास्तरणवन्तिच । मणिविद्रुमचित्राणि ज्वलिताग्निप्रभाणिच ॥ १३ ॥ भेजिरे पुरुषव्याघ्रा वृष्ण्यन्धकमहारथाः । सिंहासनानिशतशो धिष्ण्यानीवहुताशनाः ।१४। तेषांसमुपविष्टानां देवानामिवसन्नये । आचख्यौचेष्टितंजिष्णोः सभापालः सहानुगः ॥ १५ ॥ तच्छ्रुत्वावृष्णिवीरास्ते मदसंरक्तलोचनाः । अमृष्यमाणाःपार्थस्य समुत्पेतुरहंकृताः ॥ १६ ॥ योजयध्वंरथानाशु प्रासानाहरतेतिच । धनूंषिचमहार्हाणि कवचानिबृहन्तिच ॥ १७ ॥ सूतानुच्चुक्रुशुः केचिद्रथान्योजयतेतिच । स्वयञ्चतुरगान् केचिदयुञ्जन् हेमभूषितान् ॥ १८ ॥ रथेष्वानीयमानेषु कवचेषुध्वजेषुच । अभिक्रन्दे

से पकड़े जाते देखकर चिल्लाते हुए द्वारका नगरकी ओर दौड़े । उन सबों ने सर्व प्रकार से देवसभा समान उस राजसभा में उपस्थित हो सभापाल से अर्जुन का विक्रम वृत्तान्त कह सुनाया।१०।सभापाल उनसे सब वृत्तांत सुनकर सुवर्ण सुहावनी बड़ीआहट मचानेवालीयुद्ध सेनाके लिए सजनेकी सूचना देनेवाली भेरी बजानेलगा।भोज वृष्णि और अन्धक लोग उस भेरीके शब्द से उदासहो अन्नपान तजकर चारों ओर से बटुरने लगे।१२। तेज अग्नि जिस प्रकार अपना आधार इन्धन पकड लेता है, वैसेही महारथी पुरुषव्याघ्र वृष्णि और अन्धक लोग परम सुंदर चादरा से आच्छादित मणियोंसे खचित अग्नि के उजाले समान चमकीले सैकडों सुनहले सिंहासनोंपर जाबैठे।१४।देवोंके समागमकी भांति उनके बटुरनेपर सभापाल ने उन से अर्जुनका किया कार्य कह सुनाया। अहंकारसे नेत्रलाल किये गर्वित वे बीरगण उस वृत्तांतको सुनतेही रिसाकर सिंहासनों से उठ खड़ेहुए।१६।उन मेंसे किसी किसी ने कहा, कि तुरंत रणकी तय्यारी करो, किसी किसी ने कहा, कि प्रास लाओ, किसी किसी ने कहा, मूल्यवान शरासन और बड़े बड़े कवच लाओ, किसी किसी ने

The guards seeing *Subhadra* seized by Arjun ran away crying towards Dwaraka and gave an account of the bravery of Arjun to the manager of the royal court. He sounded the golden bugle to inform the army to assemble at once for war. Warriors of the Bhoj, Vrishni and Andhak tribes left their food and drink and began to come together at the sound of the bugle. Shining brightly like fire the heroes of the Vrishni and Andhak race dressed in fine clothes and decked with jewels came together and sat on golden seats bright as fire.14. When they had all assembled like gods, the manager told them what Arjun had done. The brave men rose in

वृत्तीराणां तदासीत्तुमुलंमहत् ॥ १९ ॥ वनमालीततःक्षीवः कैलासशिखरोपमः। नी-
लवासामदोत्सिक्त इदंवचनमब्रवीत् ॥ २०॥ किमिदं कुरुथाप्रज्ञास्तूष्णींभूते जनार्दने।
अस्यभावमविज्ञाय संक्रुद्धामोघगर्ज्जिताः ॥ २१ ॥ एष तावदभिप्रायमाख्यातु स्वं
महामतिः। यदस्यरुचितंकर्त्तुं तत्कुरुध्वमतन्द्रिताः ॥ २२ ॥ ततस्तेतद्वचःश्रुत्वा ग्राह्य-
रूपंहलायुधात्। तूष्णींभूतास्ततः सर्वेसाधुसाध्वितिचाब्रुवन् ॥ २३ ॥ समंवचोनिश-
म्यैवबलदेवस्य धीमतः। पुनरेवसभामध्ये सर्वेतेसमुपाविशन् ॥ २४ ॥ ततोऽब्रवीद्वासु
देवं वचोरामःपरन्तपः। किमवागुपविष्टोऽसि प्रेक्षमाणोजनार्दन ॥ २५ ॥ सत्कृतस्त्वत्
कृतेपार्थः सर्वैरस्माभिरच्युत। नचसोऽर्हतितांपूजां दुर्बुद्धिःकुलपांसनः ॥ २६ ॥ को
हितत्रैवभुक्तान्नं भाजनंभेत्तुमर्हति। मन्यमानःकुले जातमात्मानं पुरुषःक्वचित् ॥२७॥
इच्छन्नेवहिसम्बन्धं कृतं पूर्वंश्च मानयन्। कोहिनामभवेनार्थी साहसेनसमाचरेत्

चिल्लाकर सारथी को पुकारकर कहा, कि तुरंत रथ जोतो, कोई कोई शीघ्रताके लिये
सुवर्ण जडे घोडे लेकर रथ जोतने लगे तब रथ, कवच, ध्वजा आदि लानेके लिये वीरों
का कोलाहल होने लगा अनन्तर गले में बनमाला डाले कैलाशपर्वत समान नीलांबर
पहिरे मदोन्मत्त बलदेवजी बोले ।२०। कि जनार्दन के कुछ न कहतेही तुम यह
क्या कररहेहो ? इनका अभिप्राय न जान करही तुम क्रोधके मारे गर्ज्जन कररहेहो।
यह महामति कृष्ण पहिले अपना मत प्रकटकरें, वह जानकर तुम वेगसे वही पूरा
करना अनंतर सब जन धीमान हलधरकी सुनने योग्य वहबात सुनकर उनको साधु २
कहकर चुप्‌हो, फिर सभा में बैठगये।२३।तब शत्रुमर्दन रामने वासुदेवसे कहा कि जना
र्दन तुम क्यों कुछ नहीं कहते क्यों उदासीन समान बैठे ताकरहेहो।२५।अच्युत हम सब
ने पृथापुत्रका भलेप्रकार सत्कार कियाथा वह कुबुद्धि कुलांगार वैसे सत्कार योग्य नहीं
है, जो सुवंशी करके अपना परिचय देता है, वह कभी अन्न-खाकर अन्नके बासन को
फोड नहीं सकता है यद्यपि ऐसा वैवाहिक सम्बंध बनाने को मन चाहताहै, तौभी कोई

anger from their seats on hearing the news and there were confused noises and calls for arms and chariots to revenge the wrong done by Arjun. At last, Baldeo, with his garland reaching to the knees and blue dress of the colour of sky, said,(20)" What are you going to do without the order of Janardan ? Why are you roaring without knowing his intentions? Let him empress his opinion first and you may do accordingly." All applauded the advise of Haldhar and sat down on their seats. Ram then said, " Why are you silent Vasudev ? Why are you sitting like a recluse ?23. We all had welcomed the son of Kunti. The wretch proved unworthy of the honour. He who has regard for the honour of his family never breaks the vessel out of which he has eaten. Although such relation

चसुमहत्तप्तं तपाराजन्वराथिना । याजयिष्यामिराजंस्त्वां ममयेनपरन्तप ॥ ४४ ॥
रुद्र उवाच । समाद्वादशराजेन्द्र ब्रह्मचारीसमाहितः । सततंत्वाज्यधाराभिर्यदि तर्प-
यसेऽनलम् ॥ ४५ ॥ कामंप्रार्थयसेयं त्वन्मत्तःप्राप्स्यसितंनृप । एवमुक्तस्तुरुद्रेण श्वे-
तकिर्मनुजाधिपः ॥ ४६ ॥ तथाचकारतत्सर्वं यथोक्तंशूलपाणिना । पूर्णेतुद्वादशेवर्षे
पुनरायान्महेश्वरः ॥ ४७ ॥ दृष्ट्वैवचसराजानं शङ्करोलोकभावनः । उवाचपरमप्रीतः
श्वेतकिंनृपसत्तमम् ॥ ४८ ॥ तोषितोऽहंनरश्रेष्ठ त्वयेहाद्येनकर्मणा । याजनंब्राह्मणा-
नान्तु विधिदृष्टंपरन्तप ॥ ४९ ॥ अतोऽहंत्वांस्वयंनाद्य याजयामिपरन्तप । ममांश-
स्तुक्षितितले महाभागोद्विजोत्तमः ॥ ५० ॥ दुर्वासाइतिविख्यातः सहित्वांयाजयि-
ष्यति । मन्नियोगान्महातेजाः सम्भाराःसंभ्रियन्तुते ॥ ५१ ॥ एतच्छ्रुत्वातु वचनं
रुद्रेणसमुदाहृतम् । स्वपुरंपुनरागम्य सम्भारान्पुनरार्जयत् ॥ ५२ ॥ ततःसम्भृत

भगे महदेव से बोले, कि महाराज ! इस याजन कार्य करने का हम लोकों को अधिकार नहीं है, पर तुम ने याजन-रूपी वर मांगनेके लिये कठोर तपस्याकी है, सो हेशत्रुनाशी नृप ! मैं इस नियम से तुम्हारा याजन कार्य कर सकताहूं, कि यदि तुम बारह वर्ष ब्रह्मचारी और भलेप्रकार समाहित सदा बिना रोक टोक आज्यकी धारसे अग्निको तपा सको, तो जो प्रार्थना करते हो वह मुझको प्राप्त करोगे । पृथ्वीनाथ श्वेतकि शूलधर रुद्रकी ऐसी आज्ञा सुनकर उनका कहा सब काम करनेलगे । जब बारह वर्ष बीते, तब वह फिर लोकभावन भगवान भूतनाथके निकट जा पहुँचे।४७।शंकर उनको देख करकेही बड़े प्रसन्नहो बोले, कि नरनाथ ! मैं तुम्हारे कार्य से बहुत संतुष्ट हुआहूं, पर हे शत्रु-दमन ! याजन कार्य करना ब्राह्मणों हीके लिये विधि बद्धहै, सो मैं स्वयं इस क्षण तुम्हारा याजन करने में प्रवृत्त नहीं हूंगा । धरतीपर दुर्वासा नाम से प्रख्यात महाभाग एक द्विजोत्तमहैं, वह मेराही अंशहै । वह तेजस्वी महर्षि मेरेनियोगसे तुम्हारा याज्य कार्य करेंगे । तुम यज्ञकी सामग्री बटोरो।५१।राजाश्वेतकि ने रुद्रकी आज्ञासे राजधानीमें

fices I shall grant your request if you can observe a vow of celibacy for twelve years and keep your fire burning by a constant pouring of butter for that period." The king did as he was told to do and after the lapse of twelve years he went again to Mahadev. Shankar was much pleased to see him and said, "I am much pleased by your work. But as Brahmans alone can preside at sacrifices, I shall not be able to do it myself. I shall, however, depute the great rishi Durvasa who is a part of mine on the earth, to do the work. You may collect materials for the sacrifice." The king returned to his capital and collected materials for the sacrifice according to the directions of Rudra. He then informed Mahadev that all was ready and requested to begin it on the next day. Rudra called Durvasa to

सम्भारो भूयोरुद्रमुपागमत । सम्भृतामममसम्भाराःसर्वोपकरणानिच ॥ ५३ ॥ त्व
त्प्रसादान्महादेव श्वोमेदीक्षाभवेदिति । एतच्छ्रुत्वातुवचनं तस्यराज्ञोमहात्मनः ।५४।
दुर्वाससंसमाहूय रुद्रोवचनमब्रवीत् । एषराजामहाभागः श्वेतकिर्द्विजसत्तम ॥५५॥
एनंयाजयविप्रेन्द्र मन्नियोगेनभूमिपम् । वाढमित्येववचनं रुद्रंत्वृषिरुवाचह ॥ ५६ ॥
ततःसत्रंसमभवत्तस्य राज्ञोमहात्मनः । यथाविधियथाकालं यथोक्तंबहुदक्षिणम् ५७॥
तस्मिन्परिसमाप्ततु राज्ञःसत्रेमहात्मनः । दुर्वाससाभ्यनुज्ञाता विप्रतस्थुःस्मयाजकाः ।
॥ ५८ ॥ येतत्रदीक्षिताःसर्वे सदस्याश्चमहौजसः । सोऽपिराजन्महाभागः स्वपुरंप्रावि
शत्तदा ॥ ५९ ॥ ततोभगवतोवह्नेर्विकारः समजायत । तेजसाविप्रहीनश्च ग्लानिश्चै
नंसमाविशत् ॥ ६० ॥ सलक्षयित्वाचात्मानं तेजोहीनंहुताशनः । जगामसदनंपुण्यं
ब्रह्मणोलोकपूजितम् ॥ ६१ ॥ तत्रब्रह्माणमासीन मिदंवचनमब्रवीत् । तेजसाविप्रही
नोऽस्मि बलेनचजगत्पते ॥ ६२ ॥ इच्छेयंत्वत्प्रसादेन स्वात्मनःप्रकृतिंस्थिराम् ।

लौटकर यज्ञकी सामग्री फिर इकट्ठीकी और पुनः रुद्र के यहां पहुँचकर बोले, कि हे प्रभो महादेव ! मैंने सब वस्तु तथा उपकरण संग्रह कियेहैं मेरी प्रार्थना यहहै, कि आप की कृपासे कल मेरी दीक्षा होवे । भगवान् रुद्र उन महात्मा महीपालकी यहबात सुन कर दुर्वासाको बुलाकर बोले, कि विप्रवर ! इन महीपालका नाम श्वेतकि है।५५।तुममेरे नियोग से इनका याज्य कार्य करो । ऋषिने स्वीकार किया अनन्तर महात्मा महीपति की अभिलाषानुसार जैसे कहागया था, वैसेही भूरिदक्षिण यज्ञ प्रारम्भ हुआ । हेमहाराज अनन्तर महायज्ञहोजाने पर जो सब बडे तेजस्वी याजक और सदस्य लोग उसमें दीक्षित हुए थे दुर्वासाकी आज्ञा से अपने अपने घरको चले गये । अनन्तर महाभाग दुर्वासाभी अपने आश्रम को पधारे । महाराज ! उस भारी यज्ञ में अपरिमित हव्य पीकर भगवान हुताशन को विकारहोगया । वह दिन पर दिन तेजसे हाथ धोनेलगे । उन के अंग में ग्लानि जान पडनेलगी।६०।वह अपनेको कम तेजस्वी होते देखकर सर्व लोकोंसे पूजेजाते हुए पवित्र ब्रह्मलोक में गये । आगे वहां बैठेहुए श्रीब्रह्माजी से बोले, कि हेजगत्पते ! अब मैं तेजरहित और दुर्बल हुआहूं , आपकी कृपासे अपनी पूर्व प्रकृति को पाना चाहता

him and said, " This is king Shwetaki. I request you to preside at his sacrifice." The rishi consented and the sacrifice began according to the king's wishes. 57. At the completion of the sacrifice, the Brahmans who had helped in the work were allowed to return home and Durvasa returned to his own hermitage. Agni fell sick by drinking too much of the sacrificial butter and began to lose his glory day after day. The skin of his body became loathsome. 60. Seeing his body so attacked by disease, he went to Brahma and said, " Lord of the world, I am becoming powerless and my glory is on

एतच्छ्रुत्वाहुवबह्मान्भगवान् सर्वलोककृत् ॥ ६३ ॥ हव्यवाहमिदंवाक्यमुवाच प्रहसन्निव । त्वयाद्वादशवर्षाणि वसोर्द्धाराहुतंहविः ॥ ६४ ॥ उपयुक्तंमहाभाग तेनत्वां ग्लानिराविशत् । तेजसाविप्रहीनत्वात् सहसाहव्यवाहन ॥ ६५ ॥ मागमस्त्वंव्यथां वह्ने प्रकृतिस्थोभविष्यसि । पुरादेवनियोगेन यत्त्वयाभस्मसात्कृतम् ॥ ६६ ॥ आलयंदेवशत्रूणां सुघोरंखाण्डवंवनम् । तत्रसर्वाणिसत्त्वानि निवसन्तिविभावसो ॥ ॥ ६७ ॥ तेषांत्वंमेदसातृप्तः प्रकृतिस्थोभविष्यसि । गच्छशीघ्रंप्रदग्धुंत्वं ततोमोक्ष्यसेकिल्बिषात् ॥ ६८ ॥ एतच्छ्रुत्वातुवचनं परमेष्ठिमुखाच्च्युतम् । उत्तमंजवमास्थाय प्रदुद्रावहुताशनः ॥ ६९ ॥ आगम्यखाण्डवं दावमुत्तमंवीर्यमास्थितः । सहसाप्राज्वलच्चाग्निः क्रुद्धोवायुसमीरितः ॥ ७० ॥ प्रदीप्तंखाण्डवंदृष्ट्वा येस्युस्तत्रनिवासिनः । परमंयत्नमातिष्ठन् पावकस्यप्रशान्तये ॥७१॥ करैस्तुकरिणःशीघ्रं जलमादायसत्वराः । सिषिचुःपावकंक्रुद्धाः शतशोऽथसहस्रशः ॥ ७२ ॥ बहुशीर्षास्ततोनागाः शिरोभि-

हूं । सर्वलोकोंके धाता भगवान अग्नि का यह वचन सुनकर हँसकर बोले कि हेमहाभाग तुमने बारह वर्ष बिना रोक टोक वसुधारा से आहुति दियेहुए हव्य को पानकियाहै, सो तुमको ऐसी ग्लानि हुई है । हे हव्यवाहन ! तुम कमतेज हुएहो ।६५। इस से एकायक दुःखी मत होना, तुम स्वास्थ्य को प्राप्त करोगे । हे विभावसो ! पूर्वकाल में तुमने देवों के नियोगसे देवों के शत्रुओंकी वासभूमि जिस कठोर खाण्डव बनको भस्म कियाथा, अब उस स्थानमें अनेक प्रकारके प्राणी बसतेहैं, तुम उनकी चर्बीसे तृप्तहो कर अपनी प्रकृति को प्राप्त कर सकोगे, सो उस खाण्डव को जलाने के लिये शीघ्र जाओ । उसको जलाने से तुम्हारी यह ग्लानि दूरहोजायगी।६८।अग्नि पितामहके मुखसे यह वचन सुन उसी क्षण बड़े वेगसे दौड़े और घोर खाण्डव बन में शीघ्र पहुंच क्रोधसे एकायक पवन के सहारे जलउठे।७०।खाण्डव बनवासी सबप्राणी उस बनको जलते देखकर आग बुझाने के लिये निज शक्तिके अनुसार प्रयत्न करनेलगे । सैकड़ों सहस्रों हस्ती क्रोधकर शीघ्रता के साथ सूंड़से तुरन्त जल उठाकर सींचने लगे।७०।और अनेक सिर वाले सर्प क्रोध से

the decrease. I wish to regain my former strength.' Brahma the lord of the world smiled at his words and said, "You have drunk the sacrificial butter constantly for twelve years and are, therefore, attacked by this loathsome disease. You have lost your power.65. Be not grieved, for you will regain your former strength. The forest of Khandav, the residing place of the enemies of gods, which you burnt once, is now occupied by various living beings. You can recoup your lost energy by burning the forest and drinking the fat of the animals living therein. Your disease will disappear after burning the forest."68. Hearing these words from Brahma, Agni ran

ज्जलसन्ततिम् । मुमुचुःपावकाभ्याशे सत्वराःक्रोधमूर्च्छिताः ॥ ७३ ॥ तथैवान्यानि सत्त्वानि नानाप्रहरणोद्यमैः । विलयंपावकं शीघ्रमनयन्भरतर्षभ ।७४। अनेनतुप्रकारेण भूयोभूयश्चप्रज्वलन् । सप्तकृत्वःप्रशामितः खाण्डवेहव्यवाहनः ॥ ७५ ॥

इत्यादिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि अग्निपराभवे चतुर्विंशत्यधिकद्विशततोऽध्यायः।२२४।

वैशम्पायन उवाच । सतुनैराश्यमापन्नः सदाग्लानिसमन्वितः । पितामहमुपागच्छत्तंसंक्रुद्धोहव्यवाहन ॥ १ ॥ तच्चसर्वंयथान्यायं ब्रह्मणेसन्यवेदयत् । उवाचचैनंभगवान्मूहूर्त्तं सविचिन्त्यतु ॥ २ ॥ उपायःपरिदृष्टो मेयथात्वंधक्ष्यसेऽनघ । खाण्डवंदावमद्यैवमिषतोऽस्यशचीपतेः ॥३॥ नरनारायणौयौतौ पूर्वदेवौविभावसो । संप्राप्तौमानुषे लोकेकार्य्यार्थंहि दिवौकसाम् ॥ ४ ॥ अर्जुनंवासुदेवञ्च यौतौलोकोऽभिमन्यते । ता-

झुझाकर वेगपूर्वक बहुत फणों से अग्नि पर जल छोडने लगे । हे भरतकुल प्रदीप वैसेही दूसरे प्राणियों नेभी जल छिड़कना शाखा पीटना आदि अनेक उपायों से शीघ्र आग बुझाई । हव्यवाहन खाण्डवबन में बारम्बार, यहां तक कि सातवार जल उठे थे, पर इस प्रकार रोके जाने के कारण उनका मनोरथ सफल नहीं होसका ॥ ७५

अध्याय २२५ ॥

वैशम्पायनजी बोले, कि अनन्तर ग्लानियुक्त हव्यवाहन खाण्डवदाहकी आशा छोड कर क्रोधित चित्त से पितामह श्रीब्रह्माजीके निकट गये और ब्योरेवार उनसे सब अहवाल कह सुनाया उस भगवानने पलभर सोचकर कहा।२। कि हेअनघ ! मैंने इसका एक अच्छा उपाय निश्चय कियाहै, जिससे आजही तुम देवराज के सामने खाण्डवबन जला सकोगे । हे विभावसो नरनारायण नामक उन सनातन दो देवताओंने देवकार्यके लिये मर्त्यलोकमें अवतार लियाहै ।४। लोग उनको अर्जुन और वासुदेव करके जानतेहैं । अब

at once to the forest of Khandav and began to burn it by the help of wind. The inhabitants of the forest tried their best to extinguish the fire. Hundreds of elephants brought water in their trunks and began to pour it over.72.Other animals joined them in pouring water and at last extinguished it. Seven time he made attempt to burn it but failed.75.

## CHAPTER CCXXV

Vaishampayan said that being unable to burn the forest, Agni went again to Brahma the grand-father and told him all that had happened. Brahma reflected upon the matter for a short while and said, " I have devised a good remedy for this evil. Acting upon it, you will be able to burn the forest in spite of Indra: 3. Nar and Narayan, the two eternal gods, are born on the earth to perform the work of gods. They are called Arjun and Vasudev by the people.

वेतौसहितावेहि खाण्डवस्यसमीपतः ॥ ५ ॥ तौत्वंयाचस्वसाहाय्ये दाहार्थंखाण्डव-
स्यच । ततोशक्ष्यसितंदावं रक्षितंत्रिदशैरपि ॥ ६ ॥ तौतुसत्वानिसर्वाणि यत्नतोवार
यिष्यतः । देवराजश्चसहितौ तत्रमेनास्तिसंशयः ॥ ७ ॥ एतच्छ्रुत्वातुवचनं त्वरितो
हव्यवाहनः । कृष्णपार्थावुपागम्य यमर्थंत्वभ्यभाषत ॥८॥ तन्तेकथितवानस्मि पूर्वमेव
नृपोत्तम । तच्छ्रुत्वावचनं त्वग्नेर्बीभत्सुर्जातवेदसम् ॥९॥ अब्रवीन्नृपशार्दूल तत्का-
लसदृशंवचः । दिधक्षुंखाण्डवं दावमकामस्यशतक्रितोः ॥ १० ॥ अर्जुन उवाच । उत्तमा
स्त्राणिमेसन्ति दिव्यानिचबहूनिच । यैरहंशक्नुयांयोद्धुमपि वज्रधरानबहून् ॥ ११ ॥
धनुर्मेनास्तिभगवन् बाहुवीर्य्येणसम्मितम् । कुर्वतःसमरेयत्नं वेगंयद्विषहेन्मम ॥१२॥
शरैश्चमेऽर्थोबहुभिरक्षयैः क्षिप्रमस्यतः । नहिवोढुंरथःशक्तः शरान्ममयथेप्सितान् ॥१३॥
अश्वांश्चादिव्यानिच्छेयंपाण्डुरान्वातरंहसः । रथश्चमेघनिर्घोषंसूर्य्यप्रतिमतेजसम् ।१४।

वे दोनों खाण्डव के निकट विराजते हैं । तुम खाण्डवदाहके लिये उस से सहाय मांगो,
तब वन सब देवों से रक्षितहोने परभी जला सकोगे । वासुदेव और अर्जुन वहांके प्राणियों
को विना सन्देह रोक सकेंगे । हव्यवाहन यह सुन कर तुरंत कृष्णार्जुन के पास
गये । हे नृपोत्तम अग्नि ने उन के सामने पहुँच कर जो कहाथा, वह मैंने पहिलेही आप
से कहा है । ७ । हे नृपशार्दूल इसके पीछे अर्जुन इंद्र की विना सम्मति खाण्डववन के
जलानेकी इच्छा करनेवाले अग्निसे बोले।१०।कि हेभगवन् मेरे अनेक दिव्यअस्त्रहैं, उनसे
मैं वज्रधारी सैकडों इन्द्रसे युद्धकर सकताहूं, पर युद्धकाल में मेरा वेग सर्वप्रकारसे सह
ले ऐसा मेरेभुजवीर्य के योग्य चाप नहीं है, विशेष मुझको शीघ्रतासे वाण छोडने पडेंगे
सो अनेक अक्षय वाणों का प्रयोजनहै । और जो मेरा रथ है, वह प्रयोजनके अनुसार
उन वाणों को ले नहीं सकेगा, सो पीत वरण वायु समान वेगवान दिव्य घोडे और
बादलसदृश गरजनेवाले सूर्यकीभांति तेजयुक्त रथका प्रयोजनहोगा।१४।और इन माधवके

They are, at present, staying near Khandav. You must ask them to give you help in burning the forest and you shall be able to do your work even if all the gods come together to protect it. Vasudev and Arjun will, no doubt, obstruct the animals' way."7. Having heard this, Angni went at once to krishn and Arjun and asked their help. Thereupon, Arjun spoke against the consent of Indra to Agni who was eager to burn the forest, saying "I have various heavenly weapons with which I can fight hundreds of Indras, bearers of Vajra, but I have no bow that can bear my swiftness at the time of action. Moreover, I shall have to shoot my arrows fast enough and shall require an inexhaustible supply of arrows for that purpose. My chariot is not large enough to contain the supply of arrows, I, therefore want heavenly horses of yellow colour swift

तथाकृष्णस्यवीर्येणनायुधंविद्यतेसमम्। येननागानपिशाचांश्चनिहन्यात्माधवोरणे १५
उपायंकर्मसिद्धौच भगवन्नवक्तुमर्हसि । निवारयेयंयेनेन्द्रं वर्षमाणंमहावने ॥ १६ ॥
पौरुषेणतुयत्कार्य्यं तत्कर्त्तारौस्वपावक। करणानिसमर्थानि भगवन्दातुमर्हसि ।१७।
इत्यादिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि अर्जुनाग्निसंवादे पंचविंशत्यधिकद्विशततोऽध्यायः२२५

वैशम्पायन उवाच। एवमुक्तःसभगवान् धूमकेतुर्हुताशनः। चिन्तयामासवरुणं लोकपालंदिदृक्षया ॥ १ ॥ आदित्यमुदकेदेवं निवसन्तंजलेश्वरम् । सचतच्चिन्तितं ज्ञात्वा दर्शयामासपावकम् ॥ २ ॥ तमब्रवीद्धूमकेतुः प्रतिगृह्यजलेश्वरम्। चतुर्थंलोकपालानां देवदेवंसनातनम् ॥ ३ ॥ सोमेनराज्ञायद्दत्तं धनुश्चैवेषुधीचते। तत्प्रयच्छोभयंशीघ्रं रथञ्चकपिलक्षणम् ॥ ४ ॥ कार्य्यंचसुमहत्पार्थो गाण्डीवेनकरिष्यति ।

भुजवीर्य के योग्य कोई अस्त्र नहीं है, कि जिससे यह रणभूमि में पिशाच और सर्पों को गिरावें। अतएव हे भगवन् ऐसा कोई उपाय कहें, कि जिससे देवराजके इस बडे वन में वर्षा करने से हम उनको रोकसकें और यह बडा कार्य भलीभांति पूराहो। हे पावक पौरुषसे जिसकी साधनाहोगी, वह हम करने को प्रस्तुत हैं, पर युद्धकरने के लिये जिन उपकरणोंकी आवश्यकताहो वह आप हमको देवें ॥ १७ ॥

अध्याय २२६ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर भगवान धूमकेतु हुताशनने अर्जुनका यह वचनसुन जलमेंरहनेवाले जलनाथ अदितिनन्दन लोकपाल वरुणजीकी भेटके लिये उनको स्मरणकिया। जलनाथ वरुण उनका स्मरण करना जानकर उनके सम्मुख आ पहुँचे ।२। हुताशन चौथे लोकपाल उन सनातन देवदेव जलाधिपका आदर पूर्वक स्वागत कर बोले, कि राजा सोमने तुमको जो तूणीर और शरासन तथा कपिध्वज रथदियाथा, वह सब तुरन्त देदो ।४।

like the wind and a chariot shining like the sun and rumbling like thunder.14.This Madhav has no weapon, worthy the prowess of his arms, with which to fell the Rakshases and Nagas at the time of battle. *Bhagwan*, you will have to supply the means of resisting the downpour of Indra's rain over the forest and performing the work well. We are ready to exert our energy to its full extent in doing it if you will supply us the materials of war required for the purpose."17.

## CHAPTER CCXXVI

Vaishampayan said that having heard this from Arjun Bhagwan Agni, called Varun the son of Aditi, lord of water and protector of the world. Varun at once appeared there. 2. Agni gave proper respect and welcome to the fourth lord of the world ( Varun ) lord of water and eternal god, and said, "Give me without delay the

चक्रेण वासुदेवश्च तन्ममाद्य प्रदीयताम् ॥ ५ ॥ ददानीत्येव वरुणः पावकं प्रत्यभाषत ।
तदद्भुतं महावीर्यं यशःकीर्त्तिविवर्द्धनम् ॥ ६ ॥ सर्वशस्त्रैरनाधृष्यं सर्वशस्त्रप्रमाथि च ।
सर्वायुधमहामात्रं परसैन्यप्रधर्षणम् ॥ ७ ॥ एकं शतसहस्रेण संमितं राष्ट्रवर्द्धनम् । चि
त्रमुच्चावचैर्वर्णैः शोभितं श्लक्ष्णमव्रणम् ॥ ८ ॥ देवदानवगन्धर्वैः पूजितं शाश्वतीः समाः ।
प्रादाच्चैव धनूरत्नमक्षय्यौ च महेषुधी ॥ ९ ॥ रथं च दिव्याश्वयुजं कपिप्रवरकेतनम् ।
उपेतं राजतैरश्वैर्गान्धर्वैर्हेममालिभिः ॥ १० ॥ पाण्डुराभ्रप्रतीकाशैर्मनोवायुसमैर्जवे ।
सर्वोपकरणैर्युक्तमजय्यं देवदानवैः ॥ ११ ॥ भानुमन्तं महाघोषं सर्वरत्नमनोरमम् ।
ससर्ज यं सुतपसा भौमनो भुवनप्रभुः ॥ १२ ॥ प्रजापतिरनिर्देश्यं यस्य रूपं रवेरिव ।
यं स्म सोमः समारुह्य दानवानजयत् प्रभुः ॥ १३ ॥ नवमेघप्रतीकाशं ज्वलन्तमिव च श्रिया ।

पार्थ उस गाण्डीव शरासन से और वासुदेव चक्र से बड़ा भारी कार्य पूरा करेंगे। सो वह आजही मुझको दो। वरुणजी ने देताहूं कह कर मानलिया। अनन्तर जो धनुष बड़ा वीर्यवन्त, सर्वशस्त्र मथने योग्य, यश और कीर्त्ति बढाने वाला, शस्त्रोंसे काटेजानेके अयोग्य, सम्पूर्ण अस्त्रोंसे बड़ा, शत्रुसेनाको नष्टकरनेवाला राज्य बढ़ानेवाला सैकड़ो सहस्रों चापका सामना करने परभी न टूटने फूटने वाला, रंग बिरंग के सुन्दर सुन्दर वरणों से रंगा, मनोहर और जिसकी पूजा देव दानव गन्धर्व सदा किया करते हैं। ८। वरुणजी ने ऐसाही अद्भुत धनुष और दो ऐसे तूणीर, कि जिनमें वाण रखने से कभी नहीं चुकते दे दिये। जो रथ मन और पवनकी भांति वेगवान, पाण्डुवर्ण बादल सदृश चांदीकी नाईं उजालेवाला, सुवर्ण सुशोभित गन्धर्वों के नगर के घोड़ोंसे खींचा जाता है, जो दिव्यास्त्र और सब उपकरणों से भरा और देव दानवों से अजेय, जिसकी घर घराहट बड़ी दूरसे सुनाई देती है, जिसको भुवन के प्रभु प्रजापति विश्वकर्मा ने बड़ी तपस्यासे बनाया था, जिसकारूप सूर्य्य सदृश दृष्टिसे देखनेके अयोग्य, जिसपर चढ़कर प्रभुसोमने दानवों को परास्त किया था, जिसका उजाला बहुत अधिक है, जिसके किरण दूर से

bow, the quiver and the chariot bearing the ensign of monkey, given you by king Som. 4. Parth with that bow called Gandiv and Vasudev with discus, will perform a great work. Give me, therefore all the things to day." Varun consented and gave the bow which was very strong, able to defeat all weapons, giver of glory and prowess to the wielder, not to be cut by any weapon, greater than all other weapons dertroyer of enemies' forces, conquerer of kingdoms, able to withstand hundreds and thousands of bows without being broken or cut by them, of many colours, heart enchanting and worshipped by gods and Danavas. 8. With the bow *Barun* gave two inexhaustible quivers full of arrows and a chariot swift like the wind, pale coloured, bright like silver clouds, drawn by

आश्रितौतंरथश्रेष्ठं शक्रायुधसमावुभौ ॥ १४ ॥ तत्पर्णीयासुरुचिरा ध्वजयष्टिरनुत्तमा। तस्यान्तुवानरोदिव्यः सिंहशार्दूलकेतनः ॥ १५ ॥ दिधक्षन्निवतत्रस्म संस्थितो मूर्द्ध-न्यशोभत । ध्वजेभूतानितत्रासन् विविधानिमहान्तिच । नादेनरिपुसैन्यानां येषां-संज्ञाप्रणश्यति । १६। सतंनानापताकाभिः शोभितंरथसत्तमम् । प्रदक्षिणमुपावृत्य दैवतेभ्यःप्रणम्यच ॥ १७ ॥ सन्नद्धःकवचीखड्गी बद्धगोधाङ्गुलित्रकः। आरुरोहतदा पार्थो विमानंसुकृतीयथा ॥ १८ ॥ तच्चदिव्यंधनुश्रेष्ठंब्रह्मणा निर्मितंपुरा । गाण्डी-वमुपसंगृह्य बभूवमुदितोऽर्जुनः ॥ १९ ॥ हुताशनंपुरस्कृत्य ततस्तदपिवीर्य्यवान् । जग्राहबलमास्थाय ज्ययाचयुयुजेधनुः ॥२०॥ मौर्व्यान्तुयोज्यमानायां बलिनापाण्डवे नह । येऽश्रृण्वनकूजितंतत्र तेषांवैव्यथितंमनः ॥ २१ ॥ लब्ध्वा रथंधनुश्चैव तथाक्षय्ये महेषुधी । बभूवकल्यःकौन्तेयः प्रहृष्टःसाह्यकर्मणि ॥ २२ ॥ वज्रनाभंततश्चक्रं ददौ

अनुभव होते हैं, जो अकाशतल के नये बादल समान दीख पड़ता है, जिसके ऊपर इन्द्र धनुष सदृश शोभायमान मनोहर परम सुन्दर सुनहला झण्डेकी लकड़ी के ऊपर सिंह शार्दूल समान पराक्रमी सुन्दर दिव्य बन्दर मानो सर्वलोकों को जलाने की इच्छा से विराज रहा है, और ध्वजा पताकामें प्रकटित भांति भांति के भूतों के गम्भीर कोलाहल को सुन कर शत्रु सेना की चेतना जाती रहती है, । १६ । वरुणजी ने ऐसा कपिवर सहित ध्वज युक्त रथ दिया । अर्ज्जुन खड्ग कवच गोधा और अंग रक्षक पहिनकर स्नानकर अनेक पताकाओं से सुशोभित उस अनुपम सुन्दर रथकी परिक्रमा देकर देवोंको प्रणामकर पुण्यात्मा जन के विमान पर चढ़नेकी भांति उसपर चढे और ब्रह्मा के बनाये उस गाण्डीव श्रेष्ठ शरासनको आनन्दसे लेलिया । अनन्तर वीर्य्यवन्त अर्जुनने हुताशन के आगे शिरझुका, बल प्रकटकर उस गाण्डीवमें गुणचढाया। बली पाण्डुनन्दनके गुण चढाने के काल में उसका शब्द जिस जिस के कानोंमें पड़ा, बस उसका हृदय थरथराने लगा, अर्जुन इसप्रकार से रथ, धनुष और दोमहान अक्षय

horses of the country of Gandharvas with gold trappings. The chariot was full of heavenly weapons and other requisites of war, unconquerable by gods and Danavas, the rumbling of whose wheels was heard far and wide, made by Vishwakarma the maker of the world with great exertion and application, dazzling the eyes of the beholders like the sun; on which lord Som rode to conquer the Danavas; whose bright rays were seen from a far distance; like the new clouds under the sky; on which, beautiful like the rainbow, was seen on the pole of the golden standard the figure of a monkey, bold as a lion, bright and full of prowess as if ready to burn the whole world; and the dreadful and deep sound of whose standard made the hearts of enemies tremble with fear. 16. Such was the chariot

कृष्णायपावकः । आग्नेयमस्त्रंदायितं सचकल्योऽभवत्तदा ॥ २३ ॥ अब्रवीत्पावकश्चै-
वमेनंमधुसूदन । अमानुषानपिरणे जेष्यसित्वमसंशयम् ॥ २४ ॥ अनेनतुमनुष्या-
णां देवानामपिचाहवे । रक्षःपिशाचदैत्यानां नागानांचाधिकस्तथा ॥ २५ ॥ भवि-
ष्यसिनसन्देहः प्रवरोऽपिनिबर्हणे । क्षिप्तंक्षिप्तंरणेचैतत्त्वयामाधवशत्रुषु । हत्वाप्रति-
हतंसंख्ये पाणिमेष्यतितत्पुनः ॥ २६ ॥ वरुणश्चददौतस्मै गदामशनिनिःस्वनाम् । दै-
त्यान्तकरणींघोरां नाम्नाकौमोदकींप्रभुः ॥ २७ ॥ ततःपावकमब्रूतां प्रहृष्टावर्जुनाच्यु-
तौ । कृतास्त्रौशस्त्रसम्पन्नौ रथिनौध्वजिनावपि ॥ २८ ॥ कल्यौस्वोभगवन् योद्धुमपि
सर्वैःसुरासुरैः । किंपुनर्वज्रिणैकेन पन्नगार्थेयुयुत्सुना ॥ २९ ॥ अर्जुन उवाच । चक्र
पाणिर्हृषीकेशो विचरन्युधिवीर्यवान् । त्रिषुलोकेषुतन्नास्ति यन्नकुर्याज्जनार्दनः ॥ ३० ॥

तूणीर पाकर आनन्दित चित्तसे हुताशन की सहायता देनेको समर्थ हुए, अनन्तर हुताशनने श्रीकृष्णचन्द्र को चक्र और दयित आग्नेयास्त्र देदिया, इस से वहभी तब अग्निकी सहायता करने के योग्य बने ।२३। आगे अग्नि ने उनसे कहा, कि हे मधुसूदन ! तुम युद्धस्थल में इस अस्त्र से बिना संदेह मानवके अतिरिक्त अन्य प्राणियों कोभी परास्त कर सकोगे । तुम रणस्थलमें इस अस्त्र से देव, दानव, राक्षस, पिशाच, नाग और मनुष्य इन से निःसंदेह अधिक शक्तिवान होगे । हे माधव ! यह अस्त्र यदि शत्रुदल पर बार बार फेंका जाय तौभी बिना रुकावट शत्रुनाश करता हुआ फिर तुम्हारे हाथमें आजायगा ।२६। अनन्तर वरुणजी ने उनको दैत्यकुलनाशी घोररूपी वज्र समान गरजने वाली कौमुदकी गदादी तब अस्त्रमें पण्डित अर्जुन और श्रीकृष्ण ध्वजा, रथ और शस्त्रादि प्राप्त कर प्रसन्न चित्त से अग्निसे बोले, कि हे भगवन ! अब हम लोग सम्पूर्ण सुरासुर से लडनेको समर्थ हुए, सर्प रक्षा के लिये युद्ध चाहने वाले अकेले वज्रधारी इन्द्र से लडना हमारे लिये कोई बड़ी बात न रही ।२९। अर्जुन बोले, कि हे पावक ! तीनो लोकोमें ऐसा पदार्थही नहीं है, कि जिसे वीर्यवन्त चक्रपाणि जनार्दन रणस्थलमें टहलते हुए इस चक्रसे मार नहीं सकेंगे ।

with monkey's ensign given by Kuver. Having washed himself and armed with sword, and coat of mail, Arjun went round the chariot and having bowed down to gods, rode it as the good ride the heavenly cars. 18. He took up with pleasure the good bow Gandiv, made by *Brahma* himself. He then bowed to Agni and fixed with his might an arrow to the bow. The sound of drawing the bow made the minds of the hearers tremble with fear. Arjun was thus able to help Agni with the chariot, the bow, and the two inexhaustible quivers. Agni gave Krishna the discus and a fire-arm by which he was able to help the former. 23. Agni then said, "*By* the help of this weapon you will be able to defeat not only human beings but others as well. *By* the help of this weapons you will find your-

गाण्डीवंधनुरादाय तथाक्षय्येमहेषुधी । अहमप्युत्सहेलोकान विजेतुंयुधि
पावक ॥ ३१ ॥ सर्वतःपरिवार्य्यैवं दावमेतंमहाप्रभो । कामंसम्प्रज्वलाद्यैव कल्पौस्वः
साह्यकर्मणि ॥३२ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तःसभगवान् दाशार्हेणार्जुनेनच ।
तैजसंरूपमास्थाय दावंदग्धुंप्रचक्रमे ॥ ३३ ॥ सर्वतःपरिवार्य्याथ सप्तार्च्चिर्ज्वलनस्त
था । ददाहखाण्डवंदावं युगान्तमिवदर्शयन् ॥ ३४ ॥ प्रतिगृह्यसमाविश्य तद्वनंभरत
र्षभ । मेघस्तनितनिर्घोषः सर्वभूतान्यकम्पयत् ॥ ३५ ॥ दह्यतस्तस्यचबभौ रूपंदाव
स्यभारत । मेरोरिवनगेन्द्रस्य कीर्णस्यांशुमतोऽशुभिः ॥ ३६ ॥ इत्यादिपर्वणि
खाण्डवदाहपर्वणि गाण्डीवाद्दिदाने षड्विंशत्यधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २२६ ॥

मैं भी यह अक्षय तूणीर और गाण्डीव धनुष लेकर सम्पूर्ण लोक परास्त करने का साहस कर सकता हूं सो आप आजही इच्छा नुसार इस वडे वनको सम्पूर्ण रूपसे घेर कर जलावें, हम आपको सहारा देनेको समर्थ हुए हैं ।३२। वैशम्पायनने कहा, कि भगवान हुताशन अर्जुन और श्रीकृष्णचन्द्र के यह वचन सुनकर पावक तैजसका रूपधारणकर उस वनको जलाने लगे। तब वह सात शिखा फैलाकर सब ओर फैलकर खाण्डववन जलाने लगे। उस काल में जान पडनेलगा, कि मानो युगके अंतहोने का काल प्रकटित होरहाहै हेभरतश्रेष्ठ प्रज्वलित अग्निदेव उस बडेभारी वनको पकड कर उस में घुसकर बादलकी गडगडाहटकी भांति भयानक शब्दसे सब प्राणियोंको थरथरानेलगे। हेभारत! तब जलतेहुए उस वनने सूर्यकी किरणोंसे रंगेहुए सुमेरुपर्वतका स्वरूप धारण किया।३६।

self stronger than gods, Danavas, Rakshases Pishachas, Nagas, and men at the time of battle. This weapon thrown again and again will destroy the enemies without resistance and will return to you.26. Varun made him the present of a mace, the destroyer of Daityas, and dreadful like Vajra. Dexterous in the use of weapons, Arjun and Krishn, having got the chariot with standard and arms, said cheerfully to Agni, "We are now prepared to fight against gods and Asurs. To encounter Indra alone wishing to protect the serpent is nothing to us."29. There is nothing in the world which Janardan cannot destroy in battle by the help of this discus. I dare challenge the whole world with this bow and the inexhaustible quivers of arrows. You may burn the forest to day and surround it on all sides. We are now able to help you.32. Vaishampayan said that having heard this from Krishna and Arjun, Agni assumed his proper shape and began to burn the forest. Spreading his seven flames throughout the forest he surrounded it on all sides. It appeared as if the world was coming to an end. The burning fire having caught the extensive forest, entered into the heart of it and trembled the hearts of the inmates by its dreadful uproar. The forest, then looked like Mount Meru coloured by the rays of the Sun.36.

वैशम्पायन उवाच । तौरथाभ्यांरथिश्रेष्ठौ दावस्योभयतःस्थितौ । दिक्षुसर्वासु भूतानां चक्राते कदनंमहत् ॥ १ ॥ यत्रयत्रचदृश्यन्ते प्राणिनःखाण्डवालयाः । पलायन्तःप्रवीरौतौ तत्रतत्राभ्यधावताम ॥ २ ॥ छिद्रंनस्मप्रपश्यन्ति रथयोराशुचारिणोः । आविद्धावेवदृश्येते रथिनौतौरथोत्तमौ ॥ ३ ॥ खाण्डवेदह्यमानेतु भूताःशतसहस्रशः । उत्पेतुर्भैरवान्नादान् विनदन्तः समन्ततः ॥ ४ ॥ दग्धैकदेशावहवो निष्टप्ताश्चतथापरे । स्फुटिताक्षाविशीर्णाश्च विप्लुताश्चतथापरे ॥ ५ ॥ समालिङ्ग्यसुतानन्ये पितॄन्भ्रातॄनथापरे । त्यक्तुंनशेकुःस्नेहेन तत्रैवनिधनंगताः ॥ ६ ॥ सन्दष्टदशनाश्चान्ये समुत्पेतुरनेकशः । ततस्तेऽतीवघूर्णन्तः पुनरग्नौप्रपेदिरे ॥ ७ ॥ दग्धपक्षाक्षिचरणा विचेष्टन्तोमहीतले । तत्रतत्रस्मदृश्यन्ते विनश्यन्तःशरीरिणः ॥ ८ ॥ जलाशयेषुतप्तेषु

अध्याय २२७ ॥

वैशम्पायन ने कहा । कि अनन्तर रथियों में श्रेष्ठ श्रीकृष्ण और अर्जुन रथपरचढ़ कर उस बनकी दोनों ओर रहकर चारों ओरके प्राणियों को नष्ट करने लगे । खाण्डववासी प्राणी जहां जहां भागते दीखपड़े वे दोनों वीर तहां तहां दौड़नेलगे । २ । वे दोनों महारथी रथपर चढ़कर बन के चारों ओर इतना शीघ्र फिरने लगे, कि दोनों रथ आपस में जुड़ेहुए जानपड़नेलगे, उन में विछोह दीख नहीं पड़ा । खाण्डव बन के जलने से सैकड़ों सहस्रों प्राणी बड़ा कोलाहल मचातेहुए चारों ओर गिरने लगे । ४ । किसी किसी का एक एक अंग जलगया, कोई कोई अति ताप से जल भुनकर गिरगया, किसी किसी जन्तुकी आंखें फूटगयीं, कोई कोई दुबलाहोगया, कोई भय से दौड़ने लगे, किसी किसी प्राणीने बच्चे से, किसी किसीने पितासे किसी किसी ने भाईसे लिपटकर वासस्थलही में प्राण छोड़े, पर स्नेह वश उनको छोड़ नहीं सके । ६ । कोई२ दृढ़धारी दांत से दांत पीसता अनेक वार गिरता पड़ता और बहुत चक्कर खाता फिर आग में गिरने लगा । कोई पंख जलने, कोई नेत्र जलने अथवा कोई पांव जलने पर मृतदीख पड़नेलगा । ८ । वहांके

## CHAHTER CCXXVII

Vaishampayan said that the best of charioteers Krishna and Arjun, having mounted their chariots, began to kill the inmates of the forest from all sides. They ran into whatever direction they saw the inmates of the forest running. 2. Both Maharathis drove so fast round the forest as to seem that their chariots were joined together. There was no separation seen between the two. Hundreds and thousands of living beings were seen falling into that burning forest. 4. Some were burnt in one part of the body, others were burnt altogether; some of the animals lost their eyes, others looked lean and were seen flying hither and thither. Some were clasping their young ones, others were clasped by their parents or

काध्यमानेषुवह्निना । गतसत्वाःस्मदृश्यन्ते कूर्ममत्स्याःसमन्ततः ॥ ९ ॥ शरीरैरपरे-
र्दीप्तैर्देहवन्त इवाग्नयः । अदृश्यन्तवनेतत्र प्राणिनःप्राणिसंक्षये ॥ १० ॥ कांश्चिदुत्पत
तःपार्थः शरैःसञ्छिद्यखण्डशः । पातयामासविहगान् प्रदीप्तेवसुरेतसि ॥ ११ ॥
तेशराचितसर्वाङ्गा निनदन्तोमहारवान् । ऊर्ध्वमुत्पत्यवेगेन निपेतुःखाण्डवेपुनः ।१२
शरैरभ्याहतानांच संघशःस्मवनौकसाम् । विरावःशुश्रुवेघोरः समुद्रस्येवमथ्यतः ।१३
वह्नेश्चापिप्रदीप्तस्य खमुत्पेतुर्महार्चिषः । जनयामासुरुद्वेगं सुमहान्तंदिवौकसाम् ।१४।
तेनार्चिषासुसन्तप्ता देवाःसर्षिपुरोगमाः । ततोजग्मुर्महात्मानः सर्वएवदिवौकसः ।
शतक्रतुंसहस्राक्षं देवेशमसुरार्दनम् ॥ १५ ॥ देवा ऊचुः । किन्न्विमेमानवाःसर्वे दह्य-
न्तेचित्रभानुना । कच्चिन्नसंक्षयःप्राप्तो लोकानाममरेश्वर ॥ १६ ॥ वैशम्पायन उवाच ।
तच्छ्रुत्वावृत्रहातेभ्यः स्वयमेवान्ववेक्ष्यच । खाण्डवस्यविमोक्षार्थं प्रययौहरिवाहनः ।

जलाशय अग्नि से तपने और उथल उठनेसे मछली कछुए आदि प्राणी इधर उधर मरे दिखाई देनेलगे । उस वन में देहियोंकी जो सब देह जली वह सब जली देह मानों भांति भांतिकी अग्निदेह के समान प्रतीतहोतीथी ।१०। उस वन से जो सब पक्षी उछल रहेथे, अर्जुन उनको बाणों से टुकडे टुकडे कर जलतेहुए अग्नि में गिराने लगे । वेप्राणी देह काटे जाने से बड़ा कोलाहलमचाते हुए वेगसे कुछ ऊपर चढकर फिर उसखाण्डव वनहीमें गिरनेलगे ।१२। समुद्र मथने के काल में जैसा घोरशब्द उठाथा वैसेही बाणोंसे घायल बनैले जानवरों का बडा कोलाहल सुन पड़ने लगा और जलतेहुए अग्निकी बडी बडी शिखायें देवों को घबराहट में डालनेवाली बन कर आकाश मण्डल में छागई।१४।अनन्तर महात्मा देवगण उस अग्निकी शिखाओंसे बहुत तपकर पुर में बसे ऋषियों के साथ असुरनाशी सहस्र नेत्र शतक्रतु सुरनाथ के पास गये और बोले, कि हे अमरनाथ ! क्या अग्नि इन अमरवृन्दको जला रहाहै क्या अब हम सब लोगोंका प्रलय काल आगयाहै।१६।वैशम्पायनने कहा, कि सिंहपर चढेहुए वृत्रनाशीने उन से यहसुनकर

brothers. They lost their lives, but did not leave them. 6. Some of the inmates gnashed their teeth in rage and fell reeling into the burning fire. Some had their feathers, eyes, or feet burnt and looked like dead.8. The resceptacles of water being heated by fire, their fish and tortoises were dead. The burning bodies of the inmates of the forest looked like bodies of fire.10.The birds trying to escape from fire were shot down by Arjun and fell again into fire. The wounded animals flew up with a great noise and fell down again. The noise of the wounded animals resembled that of the churning of the ocean and the flames of fire reaching the sky were terrifying to the gods.14.The gods feeling much the flames of fire went with rishis to Indra of thousand eyes and said, "Will fire burn down all

॥ १७ ॥ महतारथवृन्देन नानारूपेणवासवः। आकाशंसमवाकीर्य्य प्रववर्षसुरेश्वरः
॥ १८॥ ततोऽक्षमात्राव्यसृजन् धाराःशतसहस्रशः। चोदितादेवराजेन जलदाःखाण्ड
वंप्रति ॥ १९ ॥ असंप्राप्तास्तुता धारास्तेजसा जातवेदसः। खएवसमशुष्यन्त नका-
श्चित्पावकंगताः ॥ २० ततोनमुचिहाक्रुद्धो भृशमर्चिष्मतस्तदा। पुनरेवमहामेघैर-
म्भांसि व्यसृजद्बहु ॥ २१ ॥ अर्चिर्द्धाराभिसम्बद्धं धूमविद्युत्समाकुलम्। बभूवतद्व-
नंघोरं स्तनयित्नुसमाकुलम् ॥ २२ ॥

इत्यादिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि इन्द्रक्रोधे सप्तविंशत्यधिकद्विशतोऽध्यायः ॥२२७॥

वैशम्पायन उवाच। तस्याथवर्षतोवारि पाण्डवःप्रत्यवारयत्। शरवर्षेणवीभ-
त्सुरुत्तमास्त्राणि दर्शयन् ॥ १ ॥ खाण्डवञ्चवनंसर्वं पाण्डवोबहुभिःशरैः। प्राच्छा
सुनकर और स्वयं देखकर खाण्डववनकी रक्षाके लिये चल निकले।१८। उन्हों ने अनेक

महारथों से आकाशमण्डल को छाकर जल बर्षाना आरम्भ कर दिया। सैकडों बादल
देवराजकी आज्ञा से खाण्डवबन पर रथके पहियेकी लकड़ी के समानमोटी धारसे जल
वर्षाने लगे। सब मोटीधार अग्नि के तेजसे आकाशहीमें सूखगयीं, एकभी धार अग्नि
पर गिर नहीं सकी।२०। तब नमुचि सूदन इन्द्र बहुत क्रोधकर फिर बडेर बादलों से
अग्नि के ऊपर बहुत जल वर्षाने लगे। तब वह बड़ाभारी बन अग्निशिखा और जलधारा
से गीला धुआं और बिजली से मिला और ऊपरके बादलोंसे घिरा प्रकट होकर बड़ा
भयानक दीख पडने लगा ॥ २२ ॥

अध्याय २२८ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर पाण्डुनन्दन अर्जुन ने देवराज को उस प्रकार
जल वर्षाते देखकर अपने उत्तम अस्त्र प्रकटकरके वाण वर्षाकर उसको रोका। चन्द्रमा
जिसप्रकार ओस से जग को छा देताहै वैसेही अमेयात्मा पाण्डुनन्दनने सैकडों बाणों से

the gods? Has our end come?" 16. Vaishampayan said that the destroyer of Vritra having heard this from them saw it himself and riding his lion started to save the forest from being burnt. He began to pour down rain from the sky. Hundreds of clouds began to pour torrents of rain thick as the spokes of a wheel, but all the water was dried up in the way by the heat of fire and did not reach the earth. Indra was angry and rained yet harder. Then the great forest from the flames of fire and torrent of rain was changed into a column of smoke and surrounded by clouds and lightning was dreadful to behold. 22.

## CHAPTER CCXXVIII

Vaishampayan said that Arjun the son of Pandu, seeing Indra's downpour of that excessive rain, obstructed it by his arrows. The

इयदमेयात्मानीहारेणेव चन्द्रमाः । २ ॥ नचस्मकिंचिच्छक्नोति भूतंनिश्चरितुंततः । सञ्छाद्यमानेखे वाणैरस्यतासव्यसाचिना ।' ३ ॥ तक्षकस्तुन तत्रासीन्नागराजो महाबलः । दह्यमानेवनेतस्मिन कुरुक्षेत्रेगतोहिस ॥ ४ ॥ अश्वसेनोऽभवत्तत्र तक्षकस्य सुतोबली । सयत्नमकरोत्तीव्रं मोक्षार्थं जातवेदसः ॥ ५ ॥ नशशाकसनिर्गन्तुं निरुद्धोऽर्जुनपत्रिभिः । मोक्षयामासतंमाता निगीर्य्यभुजगात्मजा ॥ ६ ॥ तस्यपूर्वंशिरोग्रस्तं पुच्छमस्यनिगीर्य्यते । निगीर्य्यमाणा साक्रामत्सुतं नागीमुमुक्षया ॥ ७ ॥ तस्याःशरेणतीक्ष्णेन पृथुधारेणपाण्डवः । शिरश्चिच्छेद गच्छन्त्यास्तामपश्यच्छचीपतिः ॥८॥ तंमुमोचयिषुर्वज्री वातवर्षेणपाण्डवम् । मोहयामास तत्कालमश्वसेनस्त्वमुच्यत ॥९॥ तांचमायांतदादृष्ट्वा घोरांनागेनवंचितः । द्विधात्रिधाचखगतान् प्राणिनः पाण्डवोऽच्छिनत् ॥ १० ॥ शशापतश्चतंक्रुद्धो वीभत्सुर्जिह्मगामिनम् । पावकोवासुदेवश्चाप्यप-

सम्पूर्ण खाण्डव वनको छिपाया । २ । वहांका आकाशमण्डल सव्यसाची धनञ्जय के फेंके वाणों से ऐसा ढंपा, कि कोई प्राणी वहां से निकल नहीं सका । पर महावली सर्पराज तक्षक उससमय वहां नहीं था । जव खाण्डवदाह आरम्भहुआ था, तब कुरुक्षेत्र में गया था ।४। उसका पुत्र बली अश्वसेन वहां था । तक्षक के उस पुत्र ने अग्नि से निकलनेकी वडी चेष्टाकी, पर अर्जुन के वाणों से बँधुआबनकर निकल नहीं सका । आगे उसकी माता सर्पकन्या ने उसको निगलकर बचाया ।६। नागकन्या उसे बचानेकी चाह से उसका सिर निगलकर उसकी पूंछको निगलतीहुई आकाशमार्ग से निकल रही थी, ऐसे समय में अर्जुनने उसको देख चौडी नोकवाले तेजवाणसे उस सर्पिनका सिर काटडाला। शचीनाथ ने यह देखकर अश्वसेन को बचाने के लिये उसीक्षण पवन चलाकर अर्जुनको मोहमें डाला । उस अवसर में अश्वसेन बचकर भागा ।९। अर्जुनने तब उस सर्पसे ठगे जाकर और वह माया देखकर आकाश तक पहुंचेहुए भयानक प्राणियों को काटकर

great son of Pandu covered the whole forest of Khandav as the moon does the earth by dew. The firmament over the forest was so covered by Arjun's arrows as to leave no place for the inmates of the forest to get out. 3. Takshak the powerful prince of serpents was not there at that time. He was gone to Kurukshetra before the commencement of the burning, but his brave son Ashwasen was there. He tried, his best to get out of the forest but could not do so on account of the network of Arjun's arrows. His mother, the daughter of a snake, swallowed him and was flying to save him when she was seen by Arjun and her head was cut off by his arrow. Seeing this Indra wished to save the son of Takshak and with a blow of the wind made Arjun insensible. In the meantime Ashwa-

तिष्ठोभविष्यसि ॥ ११ ॥ ततोजिष्णुःसहस्राक्षं खंवितत्याशुगैःशरैः । योधयामास संक्रुद्धो वञ्चनांतामनुस्मरन् ॥ १२ ॥ देवराजोऽपितंदृष्ट्वा संरब्धंसमरेऽर्जुनम् । स्वमस्त्रमसृजत्तीव्रं छादयित्वाखिलंनभः ॥ १३ ॥ ततोऽवायुर्महाघोषः क्षोभयन्सर्वसागरान् । वियत्स्थोजनयन्मेघान् जलधारासमाकुलान् ॥ १४ ॥ ततोऽशनिमुचोघोरांस्तडितस्तनितनिःस्वनान् । तद्विघातार्थमसृजदर्जुनोऽप्यस्त्रमुत्तमम् ॥ १५ ॥ वायव्यमभिमन्त्र्याथ प्रतिपत्तिविशारदः । तेनेन्द्राशनिमेघानां वीर्य्यौजस्तद्विनाशितम् । ॥ १६ ॥ जलधाराश्चताःशोषं जग्मुर्नेशुश्चविद्युतः । क्षणेनचाभवद्व्योम सम्प्रशान्तरजस्तमः ॥ १७ ॥ सुखशीतानिलवहं प्रकृतिस्थार्कमण्डलम् । निष्प्रतीकारहृष्टश्च हुतभुग्विविधाकृतिः ॥ १८ ॥ सिच्यमानोवसौघैस्तैः प्राणिनांदेहनिःसृतैः । प्रजज्वाला

दोर तीनर टुकड़े करदिया।१०।बीभत्सु, वासुदेव और पावकने बहुतक्रोधकर उस कुटिलगामी सर्प को शाप दिया, कि तुम्हारी प्रतिष्ठा जाती रहेगी । अनन्तर पाण्डुपुत्र ने उस वञ्चना को स्मरणकर क्रोध से तुरन्त दौड़नेवाले बाणों से आकाश मंडलको छा सहस्र नेत्र से लड़ाई मचायी ।१२। देवराज नेभी उनको युद्धमें कटिबद्ध देखकर अपना तीक्ष्ण अस्त्र छोडकर आकाश मण्डल को छा लिया । अनन्तर पवन ने बड़े शब्द के साथ फैलकर सम्पूर्ण समुद्रमें हलचल मचाकर अति घोर बादल बूंद उपजाये१४उन सब बादलों से उसस्थान में बिजली वज्राघात और गड़गड़ाहट के साथ जलधारा वर्षनेलगी । प्रतिविधानकी शक्ति रखनेवाले अर्जुन ने उन सबको दूर करने के लिये सुन्दर वायव्यास्त्र मन्त्र पढ़कर छोड़ा, उससे इन्द्रके उसवज्र और बादलोंका वीर्य तथा तेज नष्टहुआ।१६। और जलधारा सूखी तथा बिजली नष्टहुई पल भर में आकाश मण्डल गर्द और अंधेरी से साफहोगया । सुखदाई ठण्ढी हवा चलने लगी और सूर्य मण्डलने पहिलेकी प्रकृति प्राप्तकी ।१८। तब अग्नि बिना रोक टोक देहियोंकी देहसे निकलीहुई चर्बीसे औरभी प्रबल होकर आनन्दकी उमंग में नाना आकार धरकर और बड़े शब्द से जगभर में शिखायें

sen escaped. Being cheated by the serpent and seeing the delusion, Arjun cut the animals to pieces by his arrows reaching the sky.10. Arjun, Vasudev and Agni cursed the serpent in anger saying that he would lose his respect. Remembering Indra's cunningness, Arjun let fly his sharp arrows towards him and overcast the sky with them. Indra seeing the attitude of Arjun darkened the sky with his weapon. The wind blew with great force and having agitated the water of the ocean brought over a thick storm of clouds.14. Lightning, thunder and a storm of rain came out from the clouds. Having the power of counteracting, Arjun shot his air-weapon and the force of Indra's clouds and lightning abated. Rain and lightning ceased and the sky was cleared of dust and darkness. A refreshing breeze

थ सोऽर्चिष्मान् स्वनादैः पूरयन् जगत् ॥ १९ ॥ कृष्णाभ्यां रक्षितं दृष्ट्वा तं च दावमहंकृताः । खमुत्पेतुर्महाराज सुपर्णाद्याः पतत्रिणः ॥ २० ॥ गरुत्मानवज्रसदृशैः पक्षतुण्ड नखैस्तथा । प्रहर्तुकामो न्यपतदाकाशात् कृष्णपाण्डवौ ॥ २१ ॥ तथैवोरगसंघाताः पाण्डवस्य समीपतः । उत्सृजन्तो विषं घोरं निपेतुर्ज्वलिताननाः ॥ २२॥ तांश्चकर्त्तशरैः पार्थः स्वरोषाग्निसमुक्षितैः । विविशुश्चापि तं दीप्तं देहाभावाय पावकम् ॥ २३ ॥ ततोऽसुराः सगन्धर्वा यक्षराक्षसपन्नगाः । उत्पेतुर्नादमतुलमुत्सृजन्तो रणार्थिनः ॥ २४ ॥ अयःकणपचक्राश्मभुशुण्डुद्यतबाहवः कृष्णपार्थौ जिघांसन्तः क्रोधसंमूर्च्छितौजसः ।२५। तेषामतिव्याहरतां शस्त्रवर्षं प्रमुञ्चताम् । प्रममाथोत्तमाङ्गानि बीभत्सुर्निशितैः शरैः ॥ २६ ॥ कृष्णश्च सुमहातेजाश्चक्रेणारिविनाशनः । दैत्यदानवसंघानां चकारकदनं

फैलाकर जल उठा । हे महाराज ! सुपर्ण आदि पतत्रीगण श्रीकृष्ण और अर्जुन से उस खाण्डव दावानलको रक्षित होते देखकर अहंकारसे आकाशको उडे।२०।और वज्रसमान पंख चोंच और नखों से वासुदेव और धनंजय को मारनेकी इच्छा से आकाशसे नीचे उतर आये तथा जलते हुए मुखवाले विषैले सर्पगण कठोर विष गिराते हुए पाण्डव के सामने आ गिरे ।२२। आगे पाण्डुनन्दनने क्रोधकी आगसे सुलगेहुए बाणोंसे उन सबको काट डाला, सो वे देहको नष्ट करने के लिये भलेप्रकार जलतेहुए अग्नि में आ गिरे अनन्तर असुर, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस और पन्नगगण लडने के लिये बड़ाकोलाहलमचाते हुए दौडे । क्रोधके मारे तब उनका तेज बढनेलगा।२४।वे अयःकणप अर्थात् लोहेकी गेंद गिराने का यंत्र और चक्राश्म अर्थात् पत्थर के टुकडों को बड़ी दूर फेंकने का लकडीका बना यंत्र, भुशुण्डी अर्थात् पत्थर फेंकने का चमड़ेकी रस्सीसे बनाहुआ यंत्र, यह सब अस्त्र लेकर हाथ उठाकर श्रीकृष्ण और अर्जुन को नष्ट करने के लिये उद्यत हुए । बीभत्सु उनको अयोग्य वचन कह कहकर बाण वर्षाते देखकर चोखे बाणों से उन के सिर मथनेलगे।२६।शत्रुकुलनाशी बडे तेजस्वी श्रीकृष्णचक्र से उन सब दैत्य दानवोंकोनष्ट

began and the sun shone as before. 18. Agni became stronger by the fat of the animals and spreading his flames in various forms began to burn the forest yet faster. Winged animals seeing the burning forest protected by Krishna and Arjun flew towards the sky and then came down to attack them by their beak and talon. Venomous serpents fell down before the Pandava and were cut down by his arrows and thrown into the fire to be burnt. Asurs, Gandharvas, Yakshas, Rakshases and Pannagas came up to fight with great noise and anger. They attacked Arjun and Krishna with various weapons and had their heads cut off by Arjun's arrows or Shree Krishn's discus. Some of the powerful Daityas and Danavas, wounded by the arrows and discus lost courage and became immovable like pieces of

महत् ॥ २७ ॥ अथापरे शरैर्विद्धाश्चक्रवेगगितास्तथा । वेलामिवसमासाद्य व्यतिष्ठन्न मितौजसः ॥ २८ ॥ ततः शक्रोऽतिसंक्रुद्धस्त्रिदशानां महेश्वरः । पाण्डुरङ्गजमास्थाय तावुभावमुपाद्रवत् ॥ २९ ॥ वेगेनाशनिमादाय वज्रमस्त्रञ्चसोऽसृजत् । हतावेतावि तिप्राह सुरानसुरसूदनः ॥ ३० ॥ ततःसमुद्यतांदृष्ट्वा देवेन्द्रेणमहाशनिम् । जगृहुःसर्वे शस्त्राणि स्वानिस्वानिसुरास्तथा ॥ ३१ ॥ कालदण्डंयमोराजन् गदाञ्चैवधनेश्वरः पाशांश्चतत्रवरुणो विचित्रांचतथाशनिम् ॥ ३२ ॥ स्कन्दःशक्तिसमादाय तस्थौमेरु- रिवाचलः । ओषधीर्दीप्यमानाश्च जगृहातेऽश्विनावपि ॥ ३३ ॥ जगृहेचधनुर्द्धाता मुसलन्तुजयस्तथा । पर्वतञ्चापिजग्राह क्रुद्धस्त्वष्टामहाबलः ॥ ३४ ॥ अंशस्तुशक्तिं जग्राह मृत्युर्देवःपरश्वधम् । प्रगृह्यपरिघंघोरं विचचारार्यमाअपि ॥ ३५ ॥ मित्रश्च क्षुरपर्यन्तं चक्रमादायतस्थिवान् । पूषाभगश्चसंक्रुद्धः सविताचविशाम्पते ॥ ३६ ॥

करने लगे । कोई कोई अति बली दैत्य दानव शरों से विद्ध और चक्रसे घायलहो उत्साह छोड़ ऐसे चुपहुए, कि जैसे जलके सोते में लहरकी चोटसे घूमते हुए तिनके स्थिरहोते हैं । २८ । अनन्तर देवों के अधीश असुरसूदन इंद्र अति क्रोधकर पाण्डुवरण गज पर चढकर धनंजय और श्रीकृष्ण पर चढ आये और वेग से अमोघ अस्त्र लेकर उन पर छोड़ने को उद्यतहोकर देवोंसे बोले, कि अब यह दोनों मरेंगे।३०। देवों ने देवराज को महावज्र उठाते देखकर सब ने अपना अपना अस्त्र लेलिया । हेमहाराज ! यमराज कालदण्ड लेकर खडेहुए, धननाथने गदाली, वरुणने पाश और विचित्र वज्रलिया, स्कन्द शक्ति लेकर अचल गिरि मेरुकी भांति खड़े हुए, दोनों अश्विनीकुमार हाथों में दीप्यमान औषधि लेकर खडेहुए, धाताने धनुष लिया, जलने मूसल लिया, महाबली त्वष्टा ने रिसाकर पर्वत उठाया, सूर्य का अंश हाथों में देव शक्ति लेकर लडनेको उद्यत हुआ । मृत्यु ने देव परश्वध लिया, आर्यमा घोर परिघ लेकर घूमने लगे । ३५ । और मित्र अस्तुरे के समान नोकदार चक्र लेकर खडे रहे । हे नरपाल ! भग, पूषा और सबिता

straw, beaten by the current of water. 28. Then the chief of gods, Indra the destroyer of enemies attacked Krishna and the Pandav and being ready to destroy them by his unfailing weapons said to the gods, "They will die this time."30. The gods seeing Indra ready to raise the *Vajra* took up their own weapons. Yamraj stood up with the staff of death, Kuver with his mace, Varun with his noose and mace, Skand with his *Shakti* stood up like Mount Meru. The twin Aswins stood up medicines in their hands, Dhata took up his bow, Jal his Moosal, powerful Twashtha raised up a hill in anger, the Sun took up the godly *Shakti* in his hand, the god of death took up his parashwadh, Aryama was roaming with his *Parigh* and Mitra stood up with his *Chakra* sharp edged like a razor. Bhag Poosa and *S*avita attacked Arjun and *S*hree Krishn

आत्तकार्मुकनिस्त्रिंशाः कृष्णपार्थौमदुद्रवुः । रुद्राश्चवसवश्चैव मरुतश्चमहाबलाः ॥३७
विश्वेदेवास्तथासाध्या दीप्यमानाःस्वतेजसा । एतेचान्येचबहवो देवास्तौपुरुषोत्तमौ
॥ ३८ ॥ कृष्णपार्थौजिघांसन्तः प्रतीयुर्विविधायुधाः । तत्राद्भुतान्यदृश्यन्त निमित्ता
निमहाहवे ॥ ३९ ॥ युगान्तसमरूपाणि भूतसंमोहनानिच ॥ तथादृष्ट्वासुसंरब्धं शक्रं
देवैःमहाच्युतौ ॥ ४० ॥ अभीतौयुधिदुर्द्धर्षौ तस्थतुःसज्यकार्मुकौ । आगच्छतस्ततो
देवानुभौयुद्धविशारदौ ॥ ४१ ॥ व्यताडयेयांसंक्रुद्धौ शरैर्वज्रोपमैस्तदा । असकृ-
द्भग्नसङ्कल्पाः सुराश्चबहुशःकृताः ॥ ४२ ॥ भयाद्रणंपरित्यज्य शक्रमेवाभिशिश्रियुः ।
दृष्ट्वानिवारितान्देवान् माधवेनार्जुनेनच ॥ ४३ ॥ आश्चर्य्यमगमंस्तत्र मुनयोनभसि
स्थिताः । शक्रश्चापि तयोर्वीर्यमुपलभ्यासकृद्रणे ॥ ४३ ॥ बभूवपरमप्रीतो भूयश्चैताव
योधयत । ततोऽश्मवर्षं सुमहद्व्यसृजत्पाकशासनः ॥ ४५ ॥ भूएवतदावीर्य्यं जिज्ञासुः
सव्यसाचिनः । तच्छरैरर्जुनोवर्षं प्रतिजघ्नेऽत्यमर्षितः ॥ ४६ ॥ विफलंक्रियमाणं तत्

भयानक धनुष और निस्त्रिंश लेकर क्रोध से अर्जुन और श्रीकृष्णकी ओर दौडे अपने तेज से जलनेवाले महाबली रुद्रगण, वसुगण, मरुद्गण, विश्वेदेवगण, और साध्यगण, यह और दूसरे अनेक देवगण भांति भांति के अस्त्र लेकर पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण और अर्जुनको नष्ट करने के लिये चढदौडे ।३९। तब युग अन्तहोनेके कालकी भांति भूतों को मोहनेवाले आश्चर्य नक्षत्र पतन आदि बुरे बुरे चिन्ह प्रगटहोने लगे। युद्धमें अति कठोर अर्जुन और श्रीकृष्ण देवों के साथ देवराज को युद्ध में सबप्रकार से सन्नद्ध देखकर सज्य शरासन लेकर निर्भय और अटल चित्त से खडेहुए युद्ध में दक्ष वे दोनों वीर सब आये हुए देवोंको वज्रसमान बाणों से क्रोधपूर्वक सबप्रकारसे पछाडनेलगे ।४१। अनन्तर देवोंने कृष्णार्जुनसे बारम्बार सबप्रकार संकल्प खोकर भय खाकर युद्धस्थलको छोडकर देवराजकी शरणली । आकाशमें खडे मुनियों ने देवों को कृष्णार्जुन के आगे पीठदिखाते अचरज माना । अर्जुन और श्रीकृष्णका रणस्थल में वार वार भुजवीर्य का प्रमाणपाकर देवराज बहुतप्रसन्नहुए, और फिर लडनेलगे।४३।तब वह सव्यसाची धनंजयकी सामर्थ्य

with their bows and arrows. The glorious Rudras, the Vasus, the Marutas, the Vishwedevas, the Sadhyas and other gods, with weapons, attacked Krishna and Arjun.39.Bad signs like the falling of stars at the end of the world were then seen. Brave Arjun and Shree Krishna, seeing the chief of gods ready to fight, stood up unmoved without hesitation and began to defeat the gods in anger with their arrows.41.The gods,defeated again and again,sought the protection of Indra. The *Munis* in the sky were astonished to see the gods defeated by Krishna and Arjun and the chief of gods was much pleased at the sight of their prowess and began to fight

समवेक्ष्यशतक्रतुः । भूयःसम्वर्द्धयामास तद्वर्षंपाकशासनः ॥ ४७ ॥ सोऽश्मवर्षंमहावेगैरिषुभिः पाकशासनिः । विलयंगमयामास हर्षयन्पितरंतथा ॥ ४८ ॥ ततउत्पाट्य पाणिभ्यांमन्दराच्छिखरंमहत् । सद्रुमंव्यसृजच्छक्रो जघांसुःपांडुनन्दनम् ॥ ४९ ॥ ततोऽर्जुनोवेगवद्भिर्ज्वलिताग्रैःराजिह्मगैः । शरैर्विध्वंसयामास गिरेःशृङ्गंसहस्रधा॥५०॥ गिरेर्विशीर्य्यमाणस्य तस्यरूपंतदाबभौ । सार्कचन्द्रग्रहस्येव नभसःपरिशीर्य्यतः॥५१॥ तेनाभिपतताद्दावं शैलेनमहताभृशम् ।शृङ्गेण निहतास्तत्र प्राणिनःखाण्डवालयाः॥५२॥

इत्यादिपर्वणि खाण्डवदाहपर्वणि देवकृष्णार्जुनयुद्धे

अष्टत्रिंशत्यधिकद्विशतोऽध्याय ॥ २२८ ॥

समाप्तंच खाण्डव दाहपर्व ।

जाननेकी इच्छा से बहुत पत्थर बर्षाने लगे । अर्जुन ने बहुत क्रोधकर उस पत्थर वृष्टिको वाण वृष्टि से रोका । इन्द्र पत्थर वृष्टि को विफल देखकर फिर औरभी अधिक गिराने लगे । इन्द्रनन्दन बडे तेज वाणों से उस भयानक पत्थर-वृष्टि को रोककर पिताका आनन्द बढ़ानेलगे।४८।अनन्तर महेन्द्रने पाण्डुपुत्रको मारनेकी इच्छासे दोनों हाथोंसे मंदर पर्वतकी वृक्षसहित एक बड़ी भारी चोटी को उखाड कर फेंका । अर्जुन ने अजिह्मग, जलतीहुई नोकवाले बडे तेजबाणों से पहाडकी चोटी को सहस्र खण्डोंमें तोड डाला, आकाश मण्डल से चन्द्र सूर्यादि ग्रह टुकडे टुकडेहो गिरने के काल में जैसे दीख पडते हैं, वह टूटी फूटी पहाडकी चोटी गिरने के काल में वैसेही दीख पडी । उस बडी भारी चोटी के खाण्डववन पर गिर जाने के हेतु उस काल उसकी चोट से बहुतेरे प्राणियों ने प्राण छोड़े ॥ ५२ ॥

again. To learn the extent of Arjun's power he began to shower stones on him, but Arjun angrily checked the shower of stones by the shower of his arrows.46.Seeing his shower of stones fail, Indra let fall another shower yet harder. The son of Indra checked it by his sharp arrows and increased the joy of his father. At last Indra threw down a large peak of mount Mandar together with its trees towards Arjun, but Arjun broke it into a thousand fragments with his sharp pointed arrows. The fragments of the mountain fell down like the falling of stars from the sky. Many lives were lost by the fall of the peak of mountain over the forest of Khandav.52.



अथमय दर्शन पर्व ॥

वैशम्पायन उवाच ॥ तथाशैलनिपातेन भीषिताःखाण्डवालयाः । दानवा राक्षसा नागास्तरक्ष्वृक्षवनौकसः ॥ १ ॥ द्विपाःप्रभिन्नाःशार्दूलाः सिंहाः केसरिणस्तथा । मृगाश्च महिषाश्चैव शतशः पक्षिणास्तथा । समुद्विग्ना विससृपुस्तथान्या भूतजातयः ॥ २ ॥ तं दावं समुदैक्षन्त कृष्णौचाभ्युद्यतायुधौ । उत्पातनादशब्देन संत्रासितइवास्थिताः ॥ ३ ॥ तेवनंप्रसमीक्ष्याथ दह्यमानमनेकोधा । कृष्णमभ्युद्यतास्त्रश्च नादंमुमुचुरुल्बणम् ॥ ४ ॥ तेननादनरौद्रेण नादेनचविभावसोः । ररासगगनं कृत्स्नमुत्पातजलदैरिव ॥ ५ ॥ ततःकृष्णोमहाबाहुः स्वतेजोभास्वरंमहत् । चक्रंव्यसृजदत्युग्रं तेषांनाशायकेशवः ॥ ६ ॥ तेनार्त्ताजातयःक्षुद्राः सदानवनिशाचराः । निकृत्ताःशतशःसर्वा निपेतुरनलंक्षणात् ॥ ७ ॥ तत्रादृश्यन्ततेदैत्याः कृष्णचक्रविदारिताः । वसारुधिरसंपृक्ताः सन्ध्यायामिवतोयदाः ॥ ८ ॥ पिशाचान्

अध्याय २२९ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर खाण्डव वन के रहनेवाले दानव राक्षस सर्प ऋक्ष भेडिये उन्मत्त हस्ती केशरी सिंह, बाघ और दूसरे वनैले भूत उस पहाडके गिरने से भय खाकर भागने लगे । २ । और श्रीकृष्ण तथा अर्जुन को अस्त्र उठाये और उस बनको सब ओर बडे शब्द से डोलता हुआ देखा । तब वे बनको चारों ओर से जलते और श्रीकृष्णको अस्त्र मारते देखकर बडा भयानक शब्द करने लगे ।४। उन सब बनैले जीवोंके भयानक शब्द और अग्निकी चट चटाहटसे आकाश मण्डल ऐसा गूंजने लगा, कि जैसे मेघ गर्जनसे गूंजे । अनन्तर महाभुज श्रीकृष्ण ने उनको मारने के लिये अपने तेजसे जलताहुआ अति ऊंची नोकवाला बडा भारी चक्र उठाया ।६। उस चक्र से दानव निशाचर आदि वे सब जानवर भय खाकर टुकडे २ हो उसी क्षण अनल के मुख में जा गिरे । दैत्यगण श्रीकृष्णचन्द्रके चक्रसे टुकडे २ हो और चर्वी तथा रक्त

## CHAPTER CCXXIX

Vaishampayan said that the *Rakshases*, serpents, bears, wolves, mad elephants, lions, tigers and other animals of the forest were terrified by the fall of the mountain peak and fled, but they found no way to get out on account of the weapons of Shree Krishn and Arjun and began to make a great noise. 4. The noise made by the animals and the burning of the forest resembled the roll of thunder. Shree Krishn raised his sharp discus to destroy them and cut them into pieces to be burnt by fire. The Daityas and Danavas, wounded by Krishn, wallowed in blood and looked like thick evening clouds. 8. Like Yamraj, Krishn destroyed innumerable birds, Pishaches, serpents and animals and the Pishaches and *Rakshases*

पक्षिणोनागान् पशूंश्चैवसहस्रशः । निघ्नंश्चरतिवार्ष्णेयः कालवत्तत्रभारत ॥९ ॥ क्षिप्तं
क्षिप्तंपुनश्चक्रं कृष्णस्यामित्रघातिनः । छित्वानैकानिसत्त्वानि पाणिमेतिपुनःपुनः ।१०।
तथातुनिघ्नतस्तस्य पिशाचोरगराक्षसान । बभूवरूपमत्युग्रं सर्वभूतात्मनस्तदा ॥ ११ ॥
समेतानांचसर्वेषां दानवानाञ्चसर्वशः । विजेतानाभवत्कश्चित् कृष्णपाण्डवयोर्मृधे
॥ १२ ॥ तयोर्बलात्परित्रातुं तञ्चदावंयदासुराः । नाशक्नुवनशमयितुं तदाभूवन
पराङ्मुखाः ॥ १३ ॥ शतक्रतुस्तुसंप्रेक्ष्य विमुखानमरांस्तथा । बभूवमुदितोराजन
प्रशंसनकेशवार्जुनौ ॥ १४ ॥ निवृत्तेष्वथदेवेषु वागुवाचाशरीरिणी।शतक्रतुंसमाभाष्य
महागम्भीरनिःस्वना ॥ १५ ॥ नतेसखासन्निहतस्तक्षको भुजगोत्तमः । दाहकाले
खाण्डवस्य कुरुक्षेत्रंगतोह्यसौ ॥ १६ ॥ नचशक्यौयुधाजेतुं कथंचिदपिवासव । वासु
देवार्जुनावेतौ निबोधवचनान्मम॥१७ नरनारायणावेतौ पूर्वदेवौदिविश्रुतौ । भवानप्य

धारसे नहाकर सन्ध्याकालके गाढे बादलकी भांति दीखनेलगे।८। हे भारत ! वृष्णिनंदन
श्रीकृष्ण यमराजकी भांति सहस्रों पिशाच, पक्षी, सर्प और पशु मारते हुए फिरने लगे
सर्व भूतोंकी आत्मा श्रीकृष्ण के इसप्रकार पिशाच, उरग, राक्षस आदि को नष्ट करने
पर उस काल में उनका आकार बड़ा रूखा जान पड़ने लगा।११।आयेहुए देवों मेंसे एक
भी कृष्णार्जुन के युद्धमें जय नहीं पासका । देवों ने जब देखा, कि कृष्णार्जुनके बाहुबल
से इस बनको बचाने के लिये दावानल बुझाना उनकी शक्तिसे बाहर है तब वे पीठ
दिखाकर चले गये।१३।हेमहाराज ! अमरों को मुख मोड़ते देख इन्द्र प्रसन्नहोकर केशव
और अर्जुनकी प्रशंसा करने लगे। अनन्तर सब स्वर्ग पतियोंके निवृत्त होनेपर महेंद्र
को इसप्रकार आकाशवाणी हुई, कि तुम्हारा सखा सर्पराज तक्षक मारा नहीं गया,
खाण्डवदाह के काल में वह कुरुक्षेत्रमें गयाथा।१६।हेइन्द्र तुम मेरेवचनसे निश्चयजानना
कि कोईभी किसीप्रकारसे बासुदेव अर्जुनका युद्धमें सामना नहीं करसकेगा यह लोग देव

were dreadful to behold. The gods who had come to fight against Krishn and Arjun could not gain victory over them. They turned back when they found that they could not save the forest from being burnt guarded as it was by Krishn and Arjun. The chief of gods, seeing the gods turn back, was much pleased and praised the prowess of Krishn and Arjun.14. At that time Indra heard a heavenly voice saying, " Your friend Takshak has not been burnt as he was in Kurukshetra at the time of burning the forest. Be sure, Indra, no one can encounter Vasudev and Arjun in the field of battle.17. They are the eternal gods Nar and Narayan praised by gods. You yourself know their prowess.18. They are unconquerable by any one throughout the world. These two primeval rishis are worshipped by gods, Asurs, Yakshas, Rakshases, Gandharvas, men, Kinnars

भिजानाति यद्वीर्य्यौयत्पराक्रमौ ॥ १८ ॥ नैतौशक्यौदुराधर्षौ विजेतुमजितौयुधि । अपिसर्वेषुलोकेषु पुराणावृषिसत्तमौ ॥ १९ ॥ पूजनीयतमावेतावपि सर्वैःसुरासुरैः । यक्षराक्षसगन्धर्वनरकिन्नरपन्नगैः ॥ २० ॥ तस्मादितःसुरैःसार्द्धं गन्तुमर्हसिवासव । दिष्टंचाप्यनुपश्यैतत् खाण्डवस्यविनाशनम् ॥ २१ ॥ इतिवाक्यमुपश्रुत्य तथ्यमित्यमरेश्वरः । क्रोधामर्षौसमुत्सृज्य संप्रतस्थेदिवंतदा ॥ २२ ॥ तंप्रस्थितंमहात्मानंसमवेक्ष्य दिवौकसः । सहिताःसेनया राजन्ननुजग्मुःपुरन्दरम् ॥२३॥ देवराजंतदायान्तं सहदेवैरवेक्ष्यतु । वासुदेवार्जुनौवीरौ सिंहनादंविनदतुः ॥ २४ ॥ देवराजेगतेराजन् प्रहृष्टौ केशवार्जुनौ । निर्विशङ्कंवनंवीरौ दाहयामासतुस्तदा ॥ २५ ॥ समारुतइवाभ्राणि नाशयित्वार्जुनःसुरान् व्यधमच्छरसंघातैर्देहिनः खाण्डवालयान ॥ २६ ॥ नचस्म किंचिच्छक्नोतिभूतं निश्चरितुंततः । संछिद्यमानमिषुभिरस्यता सव्यसाचिना ॥२७॥

लोक में प्रशंसित पुरातन देव नर और नारायणहैं, इनकाजैसा वीर्य और जितनापराक्रमहै वह तुमभी जानते हो।१८। यह युद्ध में अजेय और दुर्धर्षहैं, इनको पराजय करना सर्वलोकों में किसीकी सामर्थ्य नहीं है । यह दो पुराणऋषिसत्तम, अमर, असुर, यक्ष, राक्षस, गन्धर्व, नर, किन्नर, पन्नग आदि सबों के बड़े पूजनीयहैं, सो हेइन्द्र ! तुम देवों के साथ यहांसे लौटजाओ यह खाण्डवदाह विधिपूर्वकहीहुआहै ।२१। तब अमरनाथ इन्द्र वह वचन सचजानकर क्रोध तज देवलोकको गये । हेमहाराज ! देवोंने अपने नाथ इन्द्रको चले जाते देखकर सेनाओंके साथ उनकी राहली । वीर अर्जुन और वासुदेवने सेनागण और इन्द्रको मुखमोड़ते देखकर सिंहनाद किया । हे महाराज ! इन्द्रके चले जानेपर वे निर्भयहोकर खाण्डवबनको जलानेलगे।२५।पवन जिसप्रकार बादलोंकोभगाती है वैसेही अर्जुन देवोंको परास्त कर खाण्डव में रहनेवाले प्राणियोंको मार मारकर फूकने लगे । उन के बाणों से काटे जाकर कोईभी प्राणी वहां से निकल नहीं सका । बड़े बड़े महाबली प्राणियों का अर्जुन से लड़ना तो दूर रहा, वे उनकी ओर देखभी नहीं सके ।

and Pannags. Take your army of gods back, Indra. The forest has been burnt properly."21.The chief of gods having heard and believed upon these words went back with a cheerful heart. The army of gods followed their chief. Brave Arjun and Vasudev, seeing Indra return with the army, roared like lion and fearlessly burnt the forest.25.The gods being dispersed like the clouds by the winds, Arjun killed at leisure the animals of the forest and burnt them. No animal escaped death. No living being could resist Arjun who sometimes killed a hundred animals with one arrow. They fell down into fire as if killed by Kal himself without any funeral rites. Innumerable living beings began to weep and cry with grief. Elephants, deer and wolves joind in the cry and terrified the neigh-

नाशक्नुवंश्चभूतानि महान्त्यपिरणेऽर्जुनम् । निरीक्षितुममोघास्त्रं योद्धुंचापिकुतोरणे
॥ २८ ॥ शतंचैकेनविव्याध शरेनैकपतत्रिणाम् । व्यसवस्तेऽपतन्नग्नौ साक्षात्कालहता
इव ॥ २९ ॥ नचालभन्तते शर्म रोधःसुविषमेषुच । पितृदेवनिवासेषु सन्तापश्चाप्य-
जायत ॥ ३० ॥ भूतसंघाश्चबहवो दीनाश्चक्रुर्महास्वनम् । रुरुदुर्वारणाश्चैव तथामृग
तरक्षवः ॥ ३१ ॥ तेनशब्देनवित्रेसुर्गंगोदधिचराझषाः । विद्याधरगणाश्चैव येच
तत्रवनौकसः ॥ ३२ ॥ नत्वर्जुनंमहाबाहो नापिकृष्णंजनार्दनम् । निरीक्षितुंवैशक्नो
ति कश्चिद्योद्धुंकुतःपुनः ॥ ३३ ॥ एकायनगतायेऽपि निष्पेतुस्तत्रकेचन । राक्षसा
दानवानागा जघ्नेचक्रेणतानहरिः ॥ ३४ ॥ तेतुभिन्नशिरोदेहाश्चक्रवेगाद्गतासवः ।
पेतुरन्येमहाकायाः प्रदीप्तेवसुरेतसि ॥ ३५ ॥ समांसरुधिरौघैश्च वसाभिश्चापितर्पितः ।
उपर्याकाशगाभूत्वा विधूमः समपद्यत ॥ ३६ ॥ दीप्ताक्षोदीप्तजिह्वश्च सम्प्रदीप्तमहान
नः । दीप्तोर्ध्वकेशः पिंगाक्षः पिबन्प्राणभृतांवसाम् ॥ ३७ ॥ तांसकृष्णार्जुनकृतां

अर्जुन कभी कभी एक बाण से सौ प्राणी मारने लगे । वे सब प्राणी मानों साक्षात काल से मारेजाकर और प्राण छोड अग्नि के मुखमें गिरनेलगे।२९। वे न तो नदी तट, न रूखी जगह और न स्मशान कहींभी मंगल प्राप्ति नहीं कर सके सभी स्थान बडे तापसे तपने लगे । अगणित प्राणी दीन मन से बडी चिल्लाहटके साथ रोने पीटने लगे, हस्ती, हरिण और भेडिये चिल्लाकर रोने लगे, उस शब्द से अति दूरकी गंगाचर और समुद्रचर मछलियां और विद्याधर तथा उन स्थानों के निकट जितने बनबासी थे, सब बहुत भय खागये । हे महाभुज ! किसीका कृष्णार्जुन से लड़ना तो दूर रहा अर्जुन और जनार्दन पर दृष्टि चलानाभी बन नहीं पड़ा।३३।जिन सबराक्षस, दानव और नागोंने एकत्र मिलकर दौडकर भागना चाहा श्रीकृष्ण ने उनको चक्रसे नष्ट किया । वे चक्रके वेगसे सिर कटे, धडकटे बनकर प्राण छोड़ जलतीहुई आग में जा गिरे और दूसरे बडेभारी जीव भी आगके मुंहमें गिरनेलगे।३५। तब अग्नि मांस रक्त और चर्बीसे भलेप्रकार तृप्तहोकर धुआं तज आकाश को चढ गये और पिंगल आखें जीभ, मुख और ऊंचे ऊंचे बालों को

bouring birds aad animals. No one could resist Krishn and Arjun. The Rakshases, Danavas and Nagas,running together to escape from death, were destroyed by Krishn. Cut asunder by chakra, their heads and trunks fell down into fire. Animals of large size were also burnt in the flames.35.Being well-satisfied with the flesh, blood, and fat and becoming free from smoke, Agni rose up to heaven and with pale eyes, tongue, mouth and long hair began to drink the fat of animals. Agni was gratified by Krishn and Arjun. Madhusudan saw the Asur Maya running away from the residence of Takshak and Pavan the charioteer of Agni chasing him with his long

सुधांपाप्यहुताशनः । बभूवमुदितस्तृप्तः परांनिर्वृतिमागतः ॥ ३८ ॥ तथासुरमयंनाम तक्षकस्य निवेशनात् । विप्रद्रवन्तंसहसा ददर्शमधुसूदनः ॥ ३९ ॥ तमग्निःप्रार्थयामास दिधक्षुर्वातसारथिः । शरीरवानजटीभूत्वा नदन्निवबलाहकः ॥ ४० ॥ जिघांसुर्वासुदेवस्तं चक्रमुद्यम्य धिष्ठितः । सचक्रमुद्यतंदृष्ट्वा दिधक्षन्तञ्चपावकम् ॥ ४१ ॥ अभिधावार्जुनेत्येवं मयस्त्राहीतिचाब्रवीत् । तस्यभीतस्वनंश्रुत्वा माभैरितिधनञ्जयः ॥ ४२ ॥ प्रत्युवाचमयंपार्थो जीवयन्निवभारत । तंनभेतव्यमित्याह मयंपार्थोदयापरः ॥ ४३ ॥ तंपार्थेनाभयेदत्ते नमुचेर्भ्रातरंमयम् । नहन्तुमैच्छद्दाशार्हः पावकोनददाह च ॥ ४४ ॥ वैशम्पायन उवाच ॥ तद्वनंपावकोधीमान् दिनानिदशपञ्चच । ददाह कृष्णपार्थाभ्यां रक्षितःपाकशासनात् ॥ ४५ ॥ तस्मिन्वनेदह्यमाने षडग्निर्नददाहच । अश्वसेनंमयञ्चैव चतुरः शार्ङ्गकांस्तथा ॥ ४६ ॥

इत्यादिपर्वणि मयदर्शनपर्वणि मयदानवत्राणे ऊनत्रिंशदधिक द्विशतोऽध्यायः ॥ २२९ ॥

प्रज्वलित कर जीवोंकी चर्बी पीने लगे । उन कृष्णार्जुनसे मृत पीकर प्रमुदित और तृप्त हो परम सन्तोष प्राप्तकिया । अनन्तर मधुसूदन ने एकायक देखा, कि मय नामक असुर तक्षक के वासस्थान से भागा जाता है और पवन के सारथि अग्नि शरीर लेकर और जटाधर के बादल के समान शब्द करते हुए उसको पकडनेकी इच्छा कर रहे हैं । ३९ । तब वासुदेवजी उसको मारने के लिये चक्र उठाकर खडेहुए । मयदानवने उनको चक्र उठाते और अग्निको निगलनेकी इच्छा पर आते देखकर कहा, कि हे अर्जुनदौडो, मुझे बचाओ अर्जुन उसका वह करुणास्वर सुनकर मानों जीवन देकरही बोले, कि मत डरो, वह दयाशीलथे, सो मयको ढाढस दिया । अनन्तर अर्जुन के नमुचि के भाई उस दैत्यको ढाढस देनेपर दाशार्ह श्रीकृष्ण ने फिर उसे मारना नहीं चाहा, और अग्निभी जलानेको प्रवृत्त नहीं हुए । वैशम्पायन ने कहा, कि धीमान हुताशनने अर्जुन और श्रीकृष्ण द्वारा इन्द्रसे रक्षित होकर पन्द्रह दिनमें उस बनको जलाया । उस बनके जलानेके काल में अग्नि ने केवल अश्वसेन मय और शार्ङ्गकनामक चार पक्षी इन छओंको नहीं जलाया । ४६ ।

hair and roar like that of thunder. Vasudev stood ready to destroy him with his discus. Maya saw that Vasudev was ready to kill him with his discus and Agni ready to swallow him and he called Arjun to protect him. Arjun heard his cry and gave him life by saying 'Donot fear.' Being kind hearted, Arjun reassured him. Upon this Krishn and Agni desisted from killing and burning him. Vaisham-payan said that being protected from Indra by Krishna and Arjun Agni burnt the forest in fifteen days. During this time Agni burnt all the living beings except Ashwasen, Maya and four birds called Sharangak 46.

जनमेजय उवाच । किमर्थं शार्ङ्गकानाग्निर्न ददाहतथागते । तस्मिन्वनेदह्यमाने ब्रह्मन्नतत्प्रचक्ष्व मे ॥ १ ॥ अदाहेह्यश्वसेनस्य दानवस्यमयस्यच । कारणंकीर्तितंब्रह्मन् शार्ङ्गकाणांनकीर्तितम् ॥ २ ॥ तदेतदद्भुतंब्रह्मन् शार्ङ्गकाणामनामयम् । कीर्तयस्वाग्निसम्मर्दे कथंतेनविनाशिताः ॥ ३ ॥ वैशम्पायन उवाच । यदर्थंशार्ङ्गकानग्निर्न ददाहतथागते । तत्तेसर्वंप्रवक्ष्यामि यथाभूतमरिन्दम ॥ ४ ॥ धर्मज्ञानांमुख्यतमस्तपस्वी संशितव्रतः । आसीन्महर्षिः श्रुतवान्मन्दपालइतिश्रुतः ॥ ५ ॥ समार्गमास्थितोराजन्नृषीणामूर्ध्वरेतसाम् । स्वाध्यायवान धर्मरतस्तपस्वी विजितेन्द्रियः ॥ ६॥ सगत्वातपसःपारं देहमुत्सृज्यभारत । जगामपितृलोकाय नलेभेतत्रतत्फलम् ॥ ७॥ सलोकानफलान्दृष्ट्वा तपसानिर्जितानपि । पप्रच्छधर्मराजस्य समीपस्थान्दिवौकसः ॥८॥ मन्दपाल उवाच । किमर्थमावृतालोका ममैतेतपसार्जिताः । किंमयानकृतंतत्र

अध्याय २३० ॥

जनमेजय बोले, कि हे ब्रह्मन् ! यह बतलाओ, कि उस वनके जलाने के समय उस दशा में अग्नि ने क्यों शार्ङ्गक पक्षियों को नहीं जलाया, अश्वसेन और मयदानव जिन उपायों से नहीं जले वह आपने कह सुनाया है, पर चार शार्ङ्गकों के न जलने का कारण नहीं कहा । हे ब्रह्मन् ! शार्ङ्गकोंका बचना मुझको अचरजसा जान पडताहै, कहो कि वे उस अग्निदाहसे क्यों नहीं मरे । वैशम्पायन ने कहा, कि हेशत्रुदमन ! उस दशा में हुताशन ने जिस कारण शार्ङ्गकों को नहीं जलाया वह आप से कहताहूं, सुनो । हे महाराज ! मन्दपाल नाम प्रख्यात तपस्वी विद्वान व्रतशील धर्म के जानकार अति श्रेष्ठ एक महर्षिथे । वह स्वाध्याय में नियुक्त और जितेन्द्रिय होकर सदा तपस्या और धर्म करते थे । वह ऊर्ध्वरेता ऋषियोंकी बाट से चलकर तपस्या के दूसरे पारको उतर गये थे । हे भारत ! जब वह देहछोडकर पितृलोक को गये तब बटोरी हुई तपस्याका कोई फल प्राप्त नहीं हुआ । उन महर्षिने अपनी कठोर तपस्या से उपार्जन किये हुए लोक में

## CHAPTER CCXXX

*Janmejaya* said, "Let me know, Brahman, why Agni didnot burn Sharangak birds. You have already told me how Ashwasen and Mayadanav escaped from being burnt, but have said nothing yet about the four Sharangaks. I am amazed at their escape. Please tell me why they did not die." 3. Vaishampayan replied, "Hear the story of the escape of Sharangaks: There was a great sage, named Mandpal, a learned man, vow observing and virtuous. He was always engaged in asceticism, doing good, and study. He led the life of chastity and walking in the way of celibate rishis he had completed his asceticism. When, however, he went after death to the region of Pitris he did not get the reward of his asceticism.7.

यस्यैतत्कर्म्मणःफलम् ॥ ९ ॥ तत्राहंतत्करिष्यामि यदर्थमिदमावृतम् । फलमे तस्यतपसः कथयध्वंदिवौकसः ॥ १० ॥ देवा ऊचुः । ऋणिनोमानवाब्रह्मन् जायन्तेयेनतच्छृणु । क्रियाभिर्ब्रह्मचर्य्येण प्रजयाचनसंशयः ॥ ११ ॥ तदपाक्रियतेसर्वं यज्ञेनतपसासुतैः । तपस्वीयज्ञकृच्चासि नचतेविद्यतेप्रजा ॥ १२ ॥ तइमेप्रसवस्यार्थे तवलोकाःसमावृताः । प्रजायस्वततो लोकानुपभोक्ष्यसि पुष्कलान् ॥१३॥ पुन्नाम्नो नरकात् पुत्रस्त्रायतेपितरंश्रुतिः । तस्मादपत्यसन्ताने यतस्वब्रह्मसत्तम ॥१४॥ वैशंपायन उवाच । तच्छ्रुत्वामन्दपालस्तु वचस्तेषांदिवौकसाम । क्वनुशीघ्रमपत्यंस्याद्बहुलं चेत्यचिन्तयत् ॥१५॥ सचिन्तयन्नभ्यगच्छत् सुबहुप्रसवान्खगान । शार्ङ्गिकांशार्ङ्गिकोभूत्वा जरितांसमुपेयिवान् ॥ १६ ॥ तस्यांपुत्रानजनयच्चतुरो ब्रह्मवादिनः। तान

न जाने पर धर्मराजके निकट देवोंसे पूछा, कि मेरी तपस्या से उपार्जन कियाहुआ पुण्य लोक क्यों रुका है ? जिन कर्मों के करने से इन सब पुण्यलोकोंमें जायाजाताहै क्या मैंने उन कर्मों को नहीं किया है ? हे देवगण ! आप कहें, कि क्यों मेरी तपस्या का फल रुका हुआ है, मैं उस के करनेको प्रस्तुत हूं ।१०।देवोंने कहा, कि हे ब्रह्मन् ! सुनो इस में संदेह नहीं कि मानवगण क्रिया, ब्रह्मचर्य और सन्तान उपजाना इन सबका ऋणीबनकर जन्म लेता है यज्ञ, तपस्या और पुत्रोत्पादन इन तीन कर्मोंसे वह ऋण चुकता है तुम ने बहुत तपस्या और यज्ञ किया है, पर तुम्हारे सन्तान नहीं है सो यह सब पुण्यलोक तुम्हारेलिये रुके हैं तुम पुत्र उपजाओ, तो इन श्रेष्ठ लोकोंको भोगनेपाओगे , हेब्रह्मश्रेष्ठ ! श्रुति है, कि पुत्र पिताको पुन-नामक नरकसे बचाता है, सो तुम पुत्र उपजानेका प्रयत्न करो।१४।वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर मन्दपाल देवोंका वह वचन सुनकर सोचनेलगे कि किसयोनि में जन्म लेनेसे शीघ्र अधिक सन्तान उपजसकती हैं अनन्तर उन्होंने यह सोचकर कि पक्षियोंकी स्वल्पकाल में बहुत संतान होती हैं, शार्ङ्गक पक्षी बनकर जरिता नाम शार्ङ्गिका से मिलकर चार ब्रह्मबादी पुत्र उपजाये । अनन्तर वह अण्डे से

The Maharshi, not being able to enter the region obtained through asceticism, asked the gods in the presence of Dharmraj, "Please let me know the reason of obstruction to the way of my going to the region acquired by my asceticism. Have I not done the deeds by which people enter those holy places ? Let me know, gods, why the reward of my asceticism is withheld from me. I am ready to do anything for it."10.The gods replied, "Human beings, no doubt, are born with debts of celibacy and the bringing forth of offspring. You have performed severe asceticism and offered sacrifices, but you have no progeny, hence you cannot enter these holy places.13.Without bringing forth offspring you cannot enjoy these regions. The Vedas say that a son saves the father from the hell called Pun.

पास्यसतत्रैव जगामलपितांप्रपि ॥ १७ ॥ बालानसतानण्डगतान् सहमात्रामुनिर्वने। तस्मिन्गतेमहाभागे लपितांप्रतिभारत ॥ १८ ॥ अपत्यस्नेहसंयुक्ता जरितावहुचिन्त यत् । तेन त्यक्तानसन्त्याज्यानृषीनण्डगतान्वने ॥ १९ ॥ नजहोपुत्रशोकार्त्ता जरिताखाण्डवेसुतान् । बभारचैतानसञ्जाताम् स्ववृत्त्यास्नेहविक्लवा ॥ २० ॥ ततोऽग्निं खाण्डवं दग्धुमायान्तंदृष्टवानृषिः । मन्दपालश्चरंस्तस्मिन् वनेलपितयासह ॥ २१ ॥ तंसंङ्कल्पंविदित्वाग्नेर्ज्ञात्वापुत्रांश्चबालकान् । सोऽभितुष्टावविप्रर्षिब्राह्मणो जातवेदसम्। पुत्रान्प्रतिवदनभीतो लोकपालंमहौजसम् ॥ २२ ॥ मन्दपाल उवाच । त्वमग्नेसर्व- लोकानां मुखंत्वमसिहव्यवाट् । तमन्तःसर्वभूतानां गूढश्चरसिपावक ॥२३॥ त्वामे- कमाहुः कवयस्त्वामाहुस्त्रिविधंपुनः । त्वामष्टधाकल्पयित्वा यज्ञवाहमकल्पयन् ॥२४॥

उपजे हुए बच्चोंको उनकी माताके साथ उस वनही में छोडकर लपिता के पास गये । हे भारत ! उन महाभाग के लपिताके पास चलेजाने पर जरिता पुत्र स्नेहसे कातरहो अनेक प्रकारकी चिंता करने लगी। ऋषि के उसखाण्डवबनमें उन अण्डोंमें स्थित बच्चों को छोडने परभी जरिता पुत्र शोकसे कातरहोकर त्यागनेके अयोग्य उन बच्चोंको छोड़ नहीं सकी, उनको स्नेहसे अपनीवृत्ति अवलम्बकर पालने लगी।२०।अनन्तर ऋषि मन्द पालने लपिता के साथ उस बन में चरते हुए देखा, कि अग्नि खाण्डववन जलाने को आरहा है, ब्रह्मके जानकार विप्रर्षि महातेजस्वी मन्दपाल जातवेदाका वह अभिप्राय समझ कर अपनी संतानों को बालक जानकर उन के लिये उन से बिनय करनेकी इच्छा से भयखाकर स्तव करनेलगे।२२।कि हे अग्ने!तुम सर्वलोकोंके मुखस्वरूप हुएहो, तुम हवन के पदार्थ ग्रहणकिया करते हो । हे पावक ! तुम सर्वलोकोंके हृदय में छिपकर चराकरते हो । कविगण तुमको अद्वितीय कहा करते हैं, और तीनप्रकारकाभी कहते हैं तथा तुम को अष्टधा कल्पना करके यज्ञ किया करते हैं ।२४। हेहुताशन ! परमर्षिगण कहतेहैं, कि

You must, therefore manage to bring forth a son." Vaishampayan said that having heard this from the gods, Mandpal reflected for awhile as to the shape in which he can bring forth the greatest number of offspring in the shostest time. At last he chose to become a bird of the genus Sharangak and produced four virtuous young ones by the union of a female bird of the same tribe, named *Jarata*. Before the bursting forth of the eggs, he left them in the charge of their mother and went to Lapita. 17. After his departure, *Jarita* was very sorry for her offspring but could not leave them alone. She brought them up affectionately. Rishi Mandpal, walking with Lapita, saw Agni coming to burn the forest. He feared much for the safety of his offspring and began to praise him saying, 22. "Agni, you are the mouth of all the world, you receive sacrifices, you remain hid-

त्वयाविश्वमिदंसृष्टं वदन्तिपरमर्षय । त्वदृतेहिजगत्कृत्स्नं सद्योनश्येद्धुताशन ॥२५॥ तुभ्यंकृत्वानमोविप्राः स्वकर्मविजितांगतिम् । गच्छन्तिसहपत्नीभिः सुतैरपिचशाश्वतीम् ॥ २६ ॥ त्वामग्नेजलदानाहुः खेविषक्तानसविद्युतः । दहन्तिसर्वभूतानि त्वत्तो निष्क्रम्यहेतयः ॥ २७ ॥ जातवेदस्त्वयैवेदं विश्वंसृष्टंमहाद्युते । त्वयैवकर्मविहितंभूतं सर्वंचराचरम ॥ २८ ॥ त्वयातपोविहिताःपूर्वं त्वयिसर्वमिदंजगत् । त्वयिहव्यञ्चकव्यं च यथावत्सम्प्रतिष्ठितम् ॥ २९ ॥ त्वमेवदहनोदेव त्वंधातात्वंबृहस्पतिः । त्वमश्विनौयमौमित्रः सोमस्त्वमसिचानिलः ॥ ३० ॥ वैशम्पायन उवाच । एवंस्तुतस्तदातेन मन्दपालेनपावकः । तुतोषतस्यनृपते मुनेरमिततेजसः ॥३१॥ उवाचचैनंप्रीतात्मा किमिष्टंकरवाणिते । तमब्रवीन्मन्दपालः प्रांजलिर्हव्यवाहनम् । प्रदहनखाण्डवंदावं

तुम्हीं ने संसारको रचाहै, और तुम्हारे न रहने से आजही जगन्मण्डल नष्टहोता । ब्राह्मणगण तुम्हीं को प्रणामकर स्त्री पुत्रोंके साथ शाश्वत लोक को जय करके उस में आते हैं ।२६ हेअग्ने ! पण्डितलोग तुमको विद्युतके साथ आकाशमें स्थित मेघ कहतेहैं । हेपावक ! तुम से शिखा निकलकर सर्व भूतों को जलाती है । हेमहाद्युते ! कर्मोंका विधान करनेवाला वेद तुम्हाराही वचनहै, और यह सब स्थावर जंगम आदि जीवातुम्हींसे बने हैं ।२८। हेअग्ने ! पहिले तुम्हींमें जलका बिधानहै, यह सम्पूर्ण जगत तुम में स्थितहै और सम्पूर्ण हव्यकव्य तुम्हीं को आश्रय कर विद्यमानहैं । हे देव ! तुम्हीं दहन, तुम्हीं विधाता, तुम्हीं बृहस्पति, तुम्हीं दोनों अश्विनीकुमार, तुम्हीं अर्क, तुम्हीं सोम और तुम्हीं पवनस्वरूपहो ।३०। वैशम्पायन ने कहा, कि हेमहाराज ! अति तेजस्वी मन्दपाल मुनि के इसप्रकार अग्निकी स्तुति करनेपर अग्नि उनपर प्रसन्नहुए और प्रीति पूर्वक उनसे कहा, कि बोलो तुम्हारा अभीष्ट क्याहै, मैं पूरा कर देता हूं । मन्दपाल दोनों हाथजोड

den in the breasts of all, poets call you matchless, they also call you 'of three kinds' and 'eight kinds' and offer sacrifices to you. Maharshis say that you are the creator of the world and without you no one can live. Brahmans bow to you and gain the eternal world with their wives and children. The learned say that you are cloud and stay in the sky with lightning. Your flames burn all things. The Vedas containing the manner of work are uttered by you. You are the maker of all moveables and immoveables. Water was at first contained in you and you are the supporter of all world. Sacrifices to gods and manes are offered through you. You are Dahan Vidhata, Vrihaspati, Aswinikumar, Ark, Som and Pavan ! 30. Vaishampayan said that Agni was gratified by the entreaties of Mandpal and spoke to him kindly, saying, "Please let me know your desire and I shall satisfy it." With joined hands Mandpal said, "Donot burn

ममपुत्रान्विसर्ज्जय ॥ ३२ ॥ यथेतितत्प्रतिश्रुत्य भगवान्हव्यवाहनः । खाण्डवेतेन कालेन प्रजज्वालदिधक्षया ॥ ३३ ॥

इत्यादिपर्व्वणि मयदर्शनपर्व्वणि शार्ङ्गकोपाख्याने त्रिंशदधिकद्विशतोऽध्यायः ॥२३०॥

वैशम्पायन उवाच । ततःप्रज्वलितेवह्नौ शार्ङ्गकास्तेसुदुःखिताः । व्यथिताःपरमोद्विग्नानाधिजग्मुःपरायणम् ॥ १ ॥ निशम्यपुत्रकान्बालान् मातातेषांतपस्विनी । जरितादुःखशोकार्त्ता विललापसुदुःखिता ॥ २ ॥ जरितोवाच । अयमग्निर्द्दहन्कक्षमित् आयातिभीषणः । जगत्सन्दीपयन्भीमो ममदुःखविवर्द्धनः ॥ ३ ॥ इमेचमांकर्षयन्ति शिशवोमन्दचेतसः । अबर्हाश्चरणैर्हीनाः पूर्व्वेषांनःपरायणाः ॥४॥ त्रासयंश्चायमायाति लेलिहानोमहीरुहान् । अजातपक्षाश्चसुता नशक्ताःसरणेमम ॥ ५ ॥ आदायचनश-

कर बोले, कि हे हव्यवाहन ! तुम जब खाण्डववनको जलाओ गे तब मेरेबच्चों को मत जलाना । भगवान् हव्यवाहन ने तथास्तु कहकर मान लिया, और उस काल खाण्डव-दाह के वास्ते जल उठे ॥ ३३ ॥

अध्याय २३१ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि अनन्तर अग्नि के जलानेपर वे शार्ङ्गकपक्षीके बच्चे बहुत भय खाकर घबराउठे, उनको ढूंढने परभी बचने का कोई उपाय नहीं मिला । उनकी माता तपस्विनी जरिता बच्चोंको बहुत छोटे देखकर दुःख शोक से विलपतीहुई कहने लगी।२। कि मेरा दुःख बढानेवाला यह भयानक अग्नि बनको जलाताहुआ सबस्थान में उजाला करता डरावने स्वरूपमें आ रहाहै । मेरेछोटे छोटे बच्चों के पंख नहीं जमे, वे उड़ नहीं सकते और अज्ञानहैं और यह पुरुषोंकी एकही गतिहैं।४।यह मेरेहृदय दुखा रहेहैं । यह अग्नि हर घड़ी वृक्षोंको चाटता और भय दिलाता इधर आरहाहै । पर मेरे इन विना पंखके बच्चोंको भागनेकी शक्ति नहीं है, और मुझ अकेलीकोभी इतनी सामर्थ्य नहीं है, कि इन सबों को लेकर इस विपत समुद्र से भाग सकूं इनको छोडकर भाग भी नहीं सकती हूं । हा ! मेरा हृदय मानों डोलरहाहै।६।मैं किस बच्चे को लेकर जाऊं,

my children at the time of burning the forest of Khandav." Agni granted the request and began to burn the forest.33.

CHAPTER CCXXXI

Vaishampayan said that at the commencement of burning the young birds were much terrified but could get no place of refuge. Their mether, the ascetic *Jarita*, crying and weeping with grief and sorrow, said, "Agni is coming this way to my great grief. The light is moving forward in dreadful form. My young ones are unfledged and cannot fly. They are giving much trouble and grief to my heart. Fire comes on burning the trees dreadfully but my young ones have no power of flying and I am unable to extri-

क्रोमि पुत्रांस्तरितुमात्मना । नचत्यक्तुमहंशक्ता हृदयंदूयतीवमे ॥ ६ ॥ कन्तुजह्यामहं
पुत्रंकमादायव्रजाम्यहम् । किन्नुमेस्यात्कृतंकृत्वा किंवागन्यतपुत्रकाः ॥ ७ ॥ चिन्त-
याना विमोक्षंवो नाधिगच्छामिकिञ्चन । छादयिष्यामिवोगात्रैः करिष्येमरणंसह ॥ ८ ॥
जरितारौकुलंह्येतत् ज्येष्ठत्वेनप्रतिष्ठितम् । सारिसृक्कःप्रजायेत पितॄणांकुलवर्द्धनः ॥ ९ ॥
स्तम्बमित्रस्तपःकुर्य्यात् द्रोणोब्रह्मविदाम्वरः । इत्येवमुक्त्वाप्रययौ पितावोनिर्घृणःपुरा
॥ १० ॥ कमुपादायशक्येयं गन्तुंकष्टापदुत्तमा । किन्नुकृत्वाकृतंकार्य्यं भवेदितिच
विह्वला । नापश्यत्स्वधियामोक्षं स्वसुतानांतदानलात् ॥ ११ ॥ वैशम्पायन उवाच ।
एवंब्रुवाणांशार्ङ्गास्ते प्रत्यूचुरथमातरम् । स्नेहमुत्सृज्यमातस्त्वं पतयत्रनहव्यवाट् ॥ १२ ॥
अस्मास्विहविनष्टेषु भवितारःसुतास्तव । त्वयिमातर्विनष्टायां ननःस्यात्कुलसन्ततिः

किसको छोड़ू, क्या करूं जो मनोरथ सिद्ध हो ! ऐ बेटो ! तुम क्या विचारते हो ।
मैं तो सोच समझ कर तुम्हारे बचने का कोई उपाय नहीं देखती; मैं अपनी देहसे
तुमको छिपाकर अन्त में तुम सबों के साथ जल मरूंगी ॥ ८ ॥ तुम्हारे निर्दयी पिताने पहिले
जानेके काल में कहा था, कि " मेरे चार बेटोंमें ज्येष्ठ जरितारी नामक पुत्रसे वंश
प्रतिष्ठित होगा सारिसृक्क नामक पुत्र सन्तान उपजाकर कुल बढ़ावेगा, स्तम्बमित्रनामक
पुत्र तपस्या करेगा और द्रोण नामक प्रशंसित पुत्र वेद में पण्डित होगा " ॥ १० ॥ पर
अब यह दुःखदायी विपद आपड़ी, मैं किसे ले जा सकूंगी ! क्या करने से कार्य्य को
निबटा सकूंगी जरिता ऐसे बहुबिधि सोच कर घबरा उठी उसको अपनी बुद्धिसे अपने
पुत्रोंको बचाने का कोई उपाय नहीं सूझ पड़ा । वैशम्पायनने कहा, कि शार्ङ्गकोंने माता
को इस प्रकार बिलपते सुनकर कहा, कि माता ! तू स्नेह छोड़ कर वहां जा, कि जहां
आग नहीं हो ॥ १२ ॥ हे माता ! हम मर जायंगे तो तेरी और सन्तान उपज सकेंगी, पर तेरे
मरने से वंश-रक्षाका उपाय न रहेगा । हे माता ! अब तेरे लिये वह काल आ पहुंचा है,

cate them from this sea of trouble. I have no heart to fly away and leave them alone. *My* mind is in a state of suspense and I cannot choose which to leave and which one to take away. What should I do? What do you think my children. I see no way to save you. I have resolved to cover you with my body and to die with you. 8. At the time of his departure your cruel father had said, "Out of my four sons the eldest *Jaritari* will bestow his name on the family, Sarasika, the second, will perpetuate the line by producing sons, Stambmitra will perform asceticism and Dron will be a scholar of the Vedas."10. Now this trouble has come upon us. Which of my sons can I take with me and how shall I manage it?" *Jarita* was thus in a state of suspense and could not devise a remedy. Vaishampayan said that the young ones told their mother to leave

॥ १३ ॥ अन्वेक्ष्यैतदुभयं क्षेमंस्याद्यत्कुलस्यनः । तद्वैकर्तुंपरःकालो मातरेषभवेत्तव
॥ १४ ॥ मात्वंसर्वविनाशाय स्नेहंकार्षीःसुतेषुनः । नहीदंकर्ममोघंस्याल्लोककामस्यनः
पितुः ॥ १५ ॥ जरितोवाच । इदमाखोर्बिलंभूमौ वृक्षस्यास्यसमीपतः । तदाविशध्वं
त्वरितावह्नेरत्रनवोभयम् ॥ १६ ॥ ततोऽहंपांशुना छिद्रमपिधास्यामिपुत्रकाः । एवं
प्रतिकृतंमन्ये ज्वलतःकृष्णवर्त्मनः ॥ १७ ॥ ततएष्याम्यतीतेऽग्नौ विहन्तुंपांशुसञ्चयम् ।
रोचतामेषवोवादो मोक्षार्थञ्चहुताशनात् ॥१८॥ शार्ङ्गका ऊचुः । अबर्हान्मांसभूता-
न्नःक्रव्यादाखुर्विनाशयेत् । पश्यमाताभयमिदं प्रवेष्टुंनात्रशक्नुमः ॥ १९ ॥ कथमग्निर्न
नोभक्षयेत् कथनाखुर्ननाशयेत् । कथंनस्यात्पितामोघः कथंमाताध्रियेतनः ॥ २० ॥
बिलआखोर्विनाशः स्यादग्नेराकाशचारिणाम् । अन्ववेक्ष्यैतदुभयं श्रेयानदाहोनभक्ष-

जब कि हमारे साथ प्राण छोडना अथवा हमें छोड़कर अपने को बचाना, इन दो विषयों की भलेप्रकार आलोचनाकर वही करना चाहिये । जिस के करनेसे हमारे कुलका मंगल हो तू फिर सर्वनाशी पुत्रस्नेह मत कर, ऐसा करने से स्वर्गलोकदायी पुत्र चाहनेवाले पिता का सब कर्म व्यर्थ होजायगा।१५।जरिता बोली, कि हेपुत्रो ! इस वृक्ष के निकट धरती के भीतर मूषका बिल दीख पडता है तुम तुरन्त इसमें जा घुसो, यहां अग्निका भय जाता रहेगा। तुम्हारे इस में जानेपर मैं मिट्टी से इस बिलका मुंह तोप दूंगी, अब प्रज्वलित अग्नि से बचनेका यही एक उपाय देखतीहूं । जब आग बुझेगी तब मैं आकर बिलके मुखसे राखका ढेर हटादूंगी तुम अग्निसे बचने के लिये मेरा यहवचन मानो।१८। शार्ङ्गकों ने कहा, कि हमारेपंख नहीं जमे हैं, हम मांस पिंडही हैं, सो मांस खानेवाले मूष अवश्य हमको नष्ट करेंगे, इस भयकी बातको जान बूझकर हम इस के भीतर घुस नहीं सकते । अब क्योंकर अग्नि हमें न जलावे क्योंकर मूष हमे न खावे, क्योंकर पिताका पुत्र उपजाना व्यर्थ न होवे, इनमेंसे किसीका एकभी उपाय नहीं देखते, सो निश्चयही हमारी मृत्यु आ पहुँचीहै । पर बिलमें घुसें तो मूष से और बाहर रहें तो

them and save herself from fire, for by so doing she would be able to produce more offspring, that she should soon decide whether to leave or die with them and that by her death the family line would become extinct and the purpose of their father would come to nought." 15. *Jarita* replied, " I see a rat's hole in the vicinity of this tree. You shall have no fear from fire if you will enter it. I shall cover the mouth of the hole with dust. I see no other way to save you from fire. I shall remove the heap of ashes from the mouth of the hole. You must mind my advice." 18. The young ones replied, " We are yet pieces of flesh without feathers. The rats will devour us. Knowing this we dare not enter this hole. We see no way to save ourselves from burning, to escape being devoured by rats, to render the purpose of our father in bringing us forth unfutile, or to

जम् ॥ २१ ॥ गर्हितं मरणंनः स्यादाखुना भक्षिते बिले । शिष्टादिष्टः परित्यागः शरीरस्य हुताशनात् ॥ २२ ॥

इत्यादिपर्वणि मयदर्शनपर्वणि जरिताविलापे एकत्रिंशदधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २३१ ॥

जरितोवाच ॥ अस्माद्बिलान्निष्पतित मारवुं श्येनो जहारतम् । क्षुद्रंपद्भ्यांगृहीत्वा च यातोनात्रभयंहिवः ॥१॥ शार्ङ्गका ऊचु ॥ नहृतंतत्रयंविद्म श्येनेनाखुं कथञ्चन । अन्येऽपिभवितारोऽत्र तेभ्योऽपिभयमेवनः ॥ २ ॥ संशयोवह्निरागच्छेद्दृष्टं वायोर्निवर्त्तनम् । मृत्युर्नोविलवासिभ्यो विलस्यान्नात्रसंशयः ॥ ३ ॥ निःसंशयात्संशयितो मृत्युर्मातर्विशिष्यते । चरखेत्वंयथान्यायं पुत्रानाप्स्यसिशोभनान् ॥ ४ ॥ जरितोवाच । अहंवेगेनतंतान्तमद्राक्षं पततांवरम् । बिलादाखुंसमादाय श्येनंपुत्रामहाबल-

अग्नि से मरेंगे, इन दो मृत्युओं के विषय में समझ बूझकर देखनेसे यही युक्तिहोती है, कि अग्नि से जल मरना अच्छाहै, मूष से खायेजाना उचित नहीं है, क्योंकि शिष्ट हुताशनके मुख में देहछोडने से सुगतिहोगी, विल में मूष से खाये जाने से अनुचित मृत्यु होगी ॥ २२ ॥

अध्याय २३२ ॥

जरिताबोली, कि इस गढे से एक छोटा मूष निकलाथा, एक बाज आकर पावोंसे उसे पकड ले गयाहै, इस विल में तुमको भय नहीं है शार्ङ्गकों ने कहा, कि हम बाजसे मूषके ले जाने का ब्योरा नहीं जानते, और लेभी गयाहो तो इस बिलमें बहुत और मूष भी होसकतेहैं, उनसे हमको बिना सन्देह भयहोरहाहै।२।और यहां अग्नि आवें कि नहीं इस में सन्देहहै, क्योंकि उलटी वायुसे अग्नि का बुझनाभी देखा गयाहै, सो बिल में रहने से निश्चयही हमारी मृत्युहोगी और बाहर रहने से मृत्युहोनेमें सन्देहहै । हेमाता ! जिस स्थान में मृत्युका होना निश्चय है, उस से वह किसीप्रकार अच्छा है, कि जहां मृत्यु में सन्देहहै, सो न्याय के अनुसार तुमको आकाशहीको उडजाना उचितहै तुम्हारा जीवन बचे तो तुम दूसरे अच्छे पुत्र पासकोगी ।४। जरिता बोली, कि हे बेटो ! जब पक्षी

save the life of our mother. Our death is certain—we shall be devoured by rats if we enter the hole and shall be burnt by fire if we remain here. Of the two deaths, the latter seems preferable. To be eaten by rats in worse; (for by going into the mouth of fire we shall gain a state of bliss.) It is an improper death to be eaten by rats.22.

## CHAPTER CCXXXII

*Jarita* said, "A little mouse had come out of this hole and was seized by a hawk," The young ones said, "We know nothing of the mouse being taken by the hawk and supposing a mouse was so seized, there may be others in the whole and may eat us. Agni's coming this way is not certain, for a contrary wind can turn it away.

म् ॥ ५ ॥ तंपतन्तंमहावेगात्त्वरिता पृष्ठतोऽन्वगाम । आशिषोऽस्यप्रयुञ्जाना हरतो
मूषिकंबिलात् ॥ ६ ॥ योनोद्वेष्टारमादाय श्येनराजप्रधावसि । भवत्वंदिवमास्थाय
निरमित्रोहिरण्मयः ॥ ७ ॥ सयदाभक्षितस्तेन श्येनेनाखुःपतत्रिणा । तदाहंतमनुज्ञा
प्यप्रत्युपायांपुनर्गृहम् ॥ ८ ॥ प्रविशध्वंबिलंपुत्रा विश्रब्धानास्तिवोभयम् । श्येनेन
ममपश्यन्त्या हृतआखुर्महात्मना ॥ ९ ॥ शार्ङ्गका ऊचुः । नविद्मोहहृतंमातः श्येननाखुं
कथञ्चन । अविज्ञायनशक्यामः प्रवेष्टुंविवरंशुचः ॥ १० ॥ जरितोवाच । अहंतमभि-
जानामि हृतंश्येनेनमूषिकम् । नास्तिवोऽत्रभयंपुत्राः क्रियतांवचनंमम ॥ ११ ॥ शार्ङ्ग
का ऊचुः । नत्वंमिथ्योपचारेण मोक्षयेथाभयाद्धिनः । समाकुलेषुज्ञानेषु नबुद्धिकृतंम
वतम् ॥ १२ ॥ नचोपकृतमस्माभिर्नचास्मान्वेत्थयेवयम् । पीड्यमानाबिवर्षस्मान्

---

वह बाज बिलसे मूषको लेकर वेगसे भागा था, तब मैंने उस के पीछे दौडकर अशीस दियाथा, कि 'हे बाजराज! तुम हमारे शत्रुको लेकर भागतेहो; सो तुम बिना शत्रु देव लोकमें सुनहली देह पाकर बसो।७। अनन्तर उस बाज के मूषको खाजाने पर मैं उसे जताकर घरको लौट आई। हे बेटा! अब तुम चित्तमें कोई शंका न उठाकर बिलमें जाओ, वहां तुमको कोई शंका न होगी, महात्मा बाजने मेरेसामनेही मूषको खाडाला है शार्ङ्गोंने कहाः कि हे माता हमने नहीं देखा, कि बाज मूषको हर लेगयाहै, सो हम विशेष न जानकर बिलमें घुस नहीं सकते।१०।जरितावोली, कि बेटा तुम मेरीबात मानो, इस में तुम्हें कोई भय नहीं है, क्योंकि मैं जानतीहूं, कि बाज मूषको हर लेगया है। शार्ङ्गोंने कहा, कि हम यह नहीं समझते कि तुम झूठे उपचारसे हमारा भय भगातीहो, क्योंकि बुद्धि भयद्वारा बिगडनेसे जोकर्म कियाजाताहै, वह ज्ञान से नहीं होताहै।१२।हम ने कभी तुम्हारा कोई उपकार नहीं किया और तुम यहभी नहीं जानती कि हम कौनहैं,

---

Our death is certain if we enter the hole, but it is not so here. A place where death is possible is better than the one where it is certain. It would be reasonable for you to fly away to the sky. You will be able to produce other offspring if you can save your life." 4. *Jarita* said, " I had followed the hawk carrying the mouse and had blessed it saying that as he had caught our enemy he would live in the country of gods and get a golden body. I came back when the hawk had eaten the mouse. You should, therefore, have no fear from the mice. The hawk ate it in my presence." 9. The young ones again said, " We did not see the hawk carrying the mouse and can not enter the hole without knowing more." *Jarita* said, " My sons, you must listen to me. You have no fear, for I know that the hawk carried away the mouse." The young ones replied, " We donot understand why you are removing our fear by telling lies. One

कासतीकिंवयंतत ॥ १३ ॥ तरुणीदर्शनीयासि समर्थाभर्तुरेषणे। अनुगच्छपतिंमातः
पुत्रानाप्स्यसिशोभनान ॥ १४ ॥ वयमग्निंसमाविश्य लोकानाप्स्यामशोभनान्।
अथास्मान्नदहेदग्निरायास्त्वं पुनरेवनः ॥१५॥वैशम्पायनउवाच॥एवमुक्त्वाततःशार्ङ्गी
पुत्रानुत्सृज्यखाण्डवे। जगामत्वरितादेशं क्षेममग्नेरनामयम् ॥ १६ ॥ ततस्तीक्ष्णा-
र्चिरभ्यागात्त्वरितो हव्यवाहनः। यत्रशार्ङ्गाबभूवुस्ते मन्दपालस्यपुत्रकाः ॥ १७ ॥
ततस्तंज्वलितंदृष्ट्वा ज्वलनंतेविहंगमाः।जरितारिस्ततोवाक्यं श्रावयामासपावकम्॥१८।

इत्यादिपर्वणि मयदर्शनपर्वणि शार्ङ्गकोपाख्याने द्वात्रिंशदधिकद्विशततोऽध्यायः २३२।

---

फिर क्यों कष्ट उठाकर हमको बचानेकी चेष्टा कर रहीहो ? देखो न तो तुम हमारी कोईहो और न हम तुम्हारे कोई लगतेहैं। हेमा ! तुम युवती और रूपवती हो और पति ढूंढनेकी सामर्थ्यभी रखतीहो, सो तुम पतिके पीछे जाओ, उससे अच्छा पुत्र पा सकोगी। १४। हम अग्निमें घुसकर अच्छे लोक में जायँगे। यदि अग्नि हमको न जलावे, तो फिर तुम हमारे पास आना। वैशम्पायन ने कहा, कि शार्ङ्गी पुत्रों से यह बात सुनकर, उन्हें उस खाण्डववन में छोडकर तुरन्त ऐसी बिन पीडाकी जगहमें चली गयी, कि जहां अग्नि का भय नहीं था।१६। अनन्त अग्नि वेगसे और तेज शिखायें लिये मन्दपालके पुत्र शार्ङ्गकोंके घोसलेके पास आये। तब उन पक्षियोंने प्रज्वलित अग्निको देखा, और उनका ज्येष्ठ उस अग्नि को सुना सुनाकर कहने लगा ॥ १८ ॥

---

who loses his wits from fear can not act wisely. We have never yet done you any good and you donot know who we are. Why then, do you take the trouble to save us. We have no connection with you. Mother, you are young and beautiful and can seek out your husband. Go and seek him, so that you may get a good son by him. 14. We shall attain a better world if we are burnt by fire. You can come back to us if we are not burnt." Vaishampayan said that having heard this from her young ones, the mother flew away to a place of safety. In the meantime fire was coming on and reached near the nest. The birds, saw it and the eldest one spoke out in the hearing of Agni.



जरितारि रुवाच । पुरतःकृच्छ्रकालस्य धीमानजागर्तिपूरुषः । सकृच्छ्रकालं संप्राप्य व्यथांनैवेतिकर्हिचित् ॥ १ ॥ यस्तुकृच्छ्रमनुप्राप्तं निचेतानावबुध्यते । सकृच्छ्रकालेव्यथितो नश्रेयोविन्दतेमहत् ॥२॥ सारिसृक्क उवाच । धीरस्त्वमसिमेधावी प्राणकृच्छ्रमिदंचनः । प्राज्ञःशूरोबहूनांहि भवत्येकोनसंशयः ॥ ३ ॥ स्तम्बमित्र उवाच । ज्येष्ठस्तातोभवतिवै ज्येष्ठोमुञ्चतिकृच्छ्रतः । ज्येष्ठश्चेन्नप्रजानाति कनीयान् किंकरिष्यति ॥ ४ ॥ द्रोण उवाच॥हिरण्यरेतास्त्वरितो ज्वलन्नायातिनःक्षयम । सप्तजिह्वाननःक्रूरो लेलिहानोविसर्पति ।५। वैशम्पायन उवाच । एवंसम्भाष्यतेऽन्योन्यं मन्दपालस्यपुत्रकाः । तुष्टुवुःप्रयताभूत्वा यथाशृणुपार्थिव ।६॥ जरितारिरुवाच॥ आत्मासिवायोर्ज्वलन शरीरमसिवीरुधाम्।योनिरापश्चतेशुक्र योनिस्त्वमसिचाम्भसः ॥ ७ ॥ ऊर्ध्वंचाधश्चसर्पन्ति पृष्ठतःपार्श्वतस्तथा । आर्चिषस्तेमहावीर्य रश्मयःसवि

अध्याय २३३ ॥

जरितारि बोले, कि ज्ञानी जन मृत्युकाल के पहिलेसे जागते रहतेहैं, उनको कभी मृत्युकी पीडा सहनी नहीं पडती । विन चेतन जन मृत्युकाल आजाने पर सोतेहुए के समान रहताहै, उसको मृत्युकी पीडा भोगनी पडती है, और वह मोक्षको नहीं पासकताहै । सारिसृक्क बोला, हमारा यह प्राणका क्लेश आगया है, तुम धीर और बुद्धिमान हो, तुम्हीं हमारी रक्षा करो, क्योंकि बहुतेरों मेसे एकही पुरुष बुद्धिमान और शूरहोता है ।२। स्तम्बमित्र बोला, ज्येष्ठ भ्राता कनिष्ठों के त्राताहोते हैं, सो ज्येष्ठ भ्राताही विपतसे बचातेहैं । जो ज्येष्ठ भाई न बचावें तो कनिष्ठ क्या करसक्ताहै ।४। द्रोणबोला, कि वह कुटिल कर्मवाला सुवर्णरेता सात जीभ सात मुंह सहित वेगसे जलाता लहलहाता हमारे घोसलेपर आरहा है । वैशम्पायनने कहा, कि हे पृथ्वीनाथ ! मन्दपाल के पुत्रों ने ऐसा कह सुनकर जिसप्रकार अग्निका स्तव कियाथा, वह कहताहूं सुनो।६।जरितारिबोला, कि तुम वायुकी आत्माहो, तुम लताओंकी देहहो । हे शुक्र ! तुम्हारे उपजने का स्थान, जल है, और तुम जलके उपजाने का स्थानहो । हेमहावीर्य ! तुम्हारी शिखा सूर्यके उजाले के

## CHAPTER CCXXXIII

*Jaritari* said, "The wise are wide awake before they die. They never suffer the pangs of death. An unwise one remains asleep till death. He suffers its pangs and connot get salvation." Sarisrikka said, "Our death is coming. You are wise and brave. Protect us. One out of many turns wise and brave." Stambmitra said, "Elder brothers protect the younger ones in trouble. What can the latter do if the former do not protect them." Dron said, "The cruel one of seven mouths and seven tongues in coming to our nest !"5.Vaishampayan continued that having said this the children of Mandpal began

सुर्पथः ॥ ८ ॥ सारिसृक उवाच । मातानप्रणष्टापितरं नविद्मःपक्षाजातानैवनो धूमकेतो । ननस्त्राताविद्यतेवै त्वदन्यस्तस्मादस्मांस्त्राहि बालांस्त्वमग्ने ॥ ९ ॥ यदग्नेतेशिवं रूपंयेच ते सप्त हेतयः । तेननः परिपाहित्वमार्त्तान्नः शरणैषिणः ॥ १० ॥ त्वमेवैकस्तपसेजातवेदो नान्यस्त्रप्ताविद्यतेगोषुदेव । ऋषीनस्मान्वालकान् पालयस्व परेणास्मान्प्रैहिवैहव्यवाह ॥ ११ ॥ स्तम्बमित्र उवाच । सर्वमग्नेत्वमेवैकस्त्वयिसर्वमिदंजगत् । त्वंधारयसिभूतानि भुवनंत्वंविभर्षिच ॥ १२ ॥ त्वमग्निर्हव्यवाहस्त्वं त्वमेवपरमंहविः । मनीषिणस्त्वांजानन्ति बहुधाचैकधापिच ॥ १३ ॥ सृष्ट्वालोकांस्त्रीनिमान् हव्यवाहकाले प्राप्तेपचसिपुनःसमिद्धः । त्वंसर्वस्यभुवनस्य प्रसूतिस्त्वमेवाग्ने भवसिपुनःप्रतिष्ठा ॥ १४ ॥ द्रोणउवाच । त्वमन्नंप्राणिभिर्भुक्तमन्तर्भूतो जगत्पते।

समान ऊंच नीचे पीछे किनारे और सब जगह फैली रहती हैं।८। सारिसृकबोला, कि हे धूमकेतो ! हमारी मां दृष्टि के बाहर उडगई है, पिताकोभी हम नहीं पहिचानते और अभीतक हमारे पंख नहीं जमे हम बहुत बच्चे हैं । हेअग्ने ! अब तुम्हारे विना हमारा बचानेवाला नहीं है, सो तुम हमको बचाओ। हे अग्ने ! तुम्हारा जो कल्याणकारी रूप और सात शिखा हैं, उन्हींसे हम भय खाये और शरण लिये हुओंको बचाओ ।१०। हे जातवेद ! तुम अकेलेही ताप फैलातेहो । हे देव ! किसी किरणको तुम्हारे विना ताप पहुंचाने वाला कोई नहीं है । हे हव्यवाहन ! हम ऋषि पुत्र और बच्चेहैं, हमारी रक्षाकरो हमारे यहांसे अन्य स्थानको जाओ । स्तम्ब मित्र बोला, कि हे अग्ने ! तुम अकेले सम्पूर्ण ब्राह्मण रूपी हो, तुम्हीं पर यह सम्पूर्ण जग विराजमान हैं; तुम जीवों को पालते हो, तुम तेजः पदार्थ हो तुम हव्यको वहन करते हो और तुम अच्छे हव्यरूपी हो । पण्डितलोग तुमको कारण रूपमें एकरूपी और कार्य्य रूपमें बहुरूपी जानते हैं । हे हव्यवाहन अग्ने तुम पहिले सृष्टिको रचतेहो, आगे काल आने पर तुम्हीं बढकर फिर उनका नाश करते हो, सो तुम्हीं संपूर्ण भुवनका उत्पत्ति--स्थानहो और प्रलय स्थानभी तुम्हीं हो।१४।द्रोण

to praise Agni in the following words: *Jaritari* said, " You are the soul of air and body of creepers, O Agni ! Shukr, the place of your birth is water and water comes out of you. Your streaks spread high, low and sideways like the light of the sun." 8. Sarsrikka said, " Our mother has flown away out of sight. We donot know our father and are yet unfledged and of very tender age. We have no protector except you. We are afraid of your auspicious looks and seven flames. Save us. You are the giver of heat and no ray can get heat without you. Carrier of sacrifices, we are rishi's children and young. Leave us and go away to some other direction," 11. Stamb-mitra said, " You are the representative of Brahmans and the stay of all the world. You give nourishment to living beings.

नित्यमव्रद्धःपचसि त्वयिसर्वंप्रतिष्ठितम् ॥ १५ ॥ सूर्य्योभूत्वारश्मिभिर्ज्जातवेदो भू-
मेरम्भोभूमिजातान् रसांश्च । विश्वानादायपुनरुत्सृज्यकाले दृष्ट्वावृष्ट्याभावयसीहशुक्र
॥१६॥ त्वत्तएताःपुनःशुक्र वीरुधोहरितच्छदाः । जायन्तेपुष्करिण्यश्च सुभद्रश्चमहो-
दधिः ॥ १७ ॥ इदंवैसद्मतिग्मांशो वरुणस्यपरायणम । शिवस्त्राताभवास्माकं मास्मा
नद्यविनाशय ॥ १८ ॥ पिङ्गाक्षलोहितग्रीव कृष्णवर्त्मनहुताशन । परेणपैहिमुञ्चास्मा
न् सागरस्यगृहानिव ॥ १९ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तोजातवेदा द्रोणेनब्रह्म
वादिना । द्रोणमाहप्रतीतात्मा मन्दपालप्रतिज्ञया ॥ २० ॥ अग्निरुवाच । ऋषिर्द्रोण
स्त्वमसिवै ब्रह्मैतद्व्याहृतंत्वया । ईप्सितंतेकरिष्यामि नचतेविद्यतेभयम् ॥ २१ ॥

बोला, कि हे जगपते ! तुम जीवोंके भीतर रहकर बढ़तेहुए उनका खायाहुआ अन्न नित्य नित्य पचाते हो, सो सब भूत तुम्हारी ही शरण में रहते हैं । हे शुक्र ! हे जातवेद तुम सूर्य्य स्वरूपबनकर किरण से भूमिमें उपजा हुआ सब रस और धरतीमें स्थित जल लेकर समय समय पर फिर उसे वृष्टि द्वारा छोड़कर सब अनाज उपजातेहो । १६ । हे शुक्र ! तुम्हीं से यह सब पत्तेवाली लता, सरोवर और मङ्गल निधान समुद्र उपज रहे हैं । हे कडे किरणधारिन् ! हमारी यह देहरसनेन्द्रिय के साथ जलपति वरुण पर निर्भर है अत एव तुम जब उस जलके विधाता हो, सो हमारे कल्याणकारी हो, ऐसी दशामें हमको बचानाही तुमको उचित है, तुम आज हमको नष्टमतकरो ।१८। हे पिङ्गनेत्र ! हे लाल ग्रीव ! हे कृष्णवर्त्मन् । हे हुताशन ! तुम हमसे दूर रहो, सागरके पास बने घरके समान हमें छोड़ो । वैशम्पायन ने कहा, कि आगे जातवेदा अग्नि द्रोणकी यह बात सुन प्रसन्न हुए मन्दपालसे जो कुछ सुनाथा, स्मरणकर बोले।२०। हे द्रोण ! तुम ऋषि हो, तुमने जो कहा, वह वेदस्वरूप है, तुम्हारी अभिलाषा पूरी करूंगा, तुम भय मत खाओ ।

You are light. You carry the sacrifices and are a fit oblation to gods. (Learned men know you as carse in one shape alone and of many forms as effect.) You create the world in the beginning and destroy it again in time. You are, therefore, the creator and destroyer of the world." Dron said, "Residing within the bodies of living beings, you digest their food. They are, therefore, under your protection. In the shape of the sun, you draw water from the earth by your rays and again send it in time as rain which produces grain.16.All these leafy creepers, tanks and the sea which gives blessings, are produced from you. Our structure owes its existence to water and as creator of water you are our benefactor. Under these circumstances it is proper for you to protect us and not to burn us. Keep aloof from us and leave us like a house constructed near the sea." Vaishampayan said that Agni was pleased to hear

मन्दपालेनवैयूयं ममपूर्वंनिवेदिताः । वर्ज्जयेःपुत्रकान्महयंदहन् दावमितिस्मह ॥ २२ ॥ तस्यतद्वचनंद्रोण त्वयायच्चेहभाषितम् । उभयंमेगरीयस्तु ब्रूहिकिंकरवाणिते । भृश प्रीतोऽस्मिभद्रंते ब्रह्मनस्तोत्रेणसत्तम ॥ २३ ॥ द्रोण उवाच । इमेमार्ज्जारकाः शुक्र नित्यमुद्वेजयन्तिनः । एतान्कुरुष्वदंष्ट्रास्त्वं हुताशनसबान्धवान् ॥ २४ ॥ तथातत् कृतवानग्निरभ्यनुज्ञाय शार्ङ्गकान् । ददाहखाण्डवंदावं समिद्धोजनमेजय ॥ २५ ॥ इत्यादिपर्वणि मयदर्शनपर्वणि शार्ङ्गकोपाख्याने त्रयस्त्रिंशदधिकद्विशततोऽध्यायः ॥ २३३ ॥

वैशम्पायन उवाच । मन्दपालोऽपिकौरव्य चिन्तयामासपुत्रकान् । उक्त्वापि चसतिग्मांशु नैवशर्माधिगच्छति ॥ १ ॥ सतप्यमानःपुत्रार्थे लपितामिदमब्रवीत् । कथंनुशक्ताःशरणे लपितेममपुत्रकाः ॥ २ ॥ वर्द्धमानेहुतवहे वातेचाशुप्रवायति । अ

पहिले मन्दपाल ने तुम्हारे लिये मुझसे कहा था, कि "जब तुम खाण्डव वनको जलाओ तब मेरे पुत्रोंको न जलाना।" ।२२।हेद्रोण ! मन्दपालकी वह बात और तुम्हारी यहबात हमारे लिये बहुत अधिक हुई है, सो कहो, तुम्हारे लिये मुझको क्या करना होगा ? हे ब्रह्मश्रेष्ठ ! तुम्हारी इस स्तुति पर मैं बड़ा कृतार्थ हुआ हूं तुम्हारा मङ्गल होगा । द्रोण बोला, कि हे हुताशन शुक्र ! यह सब बिल्ली नित्य हमको सताती हैं, सो तुम इन्हें वंश सहित जलाओ । अनन्तर अग्निने शार्ङ्गकोंको जता जताकर उनकी प्रार्थना पूरी की और चढकर खाण्डव बनको जलाने लगे ॥ २५ ॥

अध्याय २३४ ॥

वैशम्पायन ने कहा, कि हे कौरव्य इधर वह मन्दपाल तेज प्रकाशवान अग्नि से वैसा वचन कहने परभी पुत्रोंके लिये सोचमें रहे, किसीप्रकार मनको स्थिर नहीं कर सके । वह पुत्र के लिये मनको उदासकर लपिता से बोले, लपिते नहीं जानता मेरे बेटे जो चलना नहीं जानते हैं कैसेहैं ।२। जब वायु चलने के साथ अग्नि तेजहोगा तबमेरे

this from Dron and remembering the words of Mandpal, said, "Dron, you are a Rishi and have spoken in accordance with the Vedas. I grant your request. Have no fear. Mandpal has already requested me to spare you at the time of burning the forest. 22. Your words in addition to those of Mandpal have great weight upon me. Let me know, what am I to do for you. I am much pleased to hear the praise from you. You are fortunate." Dron said, "These cats are a source of constant trouble to us. Burn them all." Agni granted the request and proceeded to burn the forest of Khandav.

CHAPTER CCXXXIV

Vaishampayan said that Mandpal was anxious for the safety of his children in spite of Agni's promise and could not control himself. Being troubled in his mind he said to Lapita, "I know

सपर्थात्विमोक्षाय भविष्यन्तिममात्मजाः ॥ ३ ॥ कथन्त्वशक्तात्राणाय माताःतेषांतप-
स्विनी । भविष्यतिहिशोकार्त्ता पुत्रत्राणमपश्यति ॥ ४ ॥ कथमुड्डीपनेऽशक्तान् प-
तनेचपममात्मजान् । सन्तप्यमानाबहुधा वाशमानाप्रधावति ॥ ५ ॥ जरितारिःकथं
पुत्रःसारिसृक्कः कथश्चमे । स्तम्बमित्रः कथंद्रोणः कथंसाचतपस्विनी ॥ ६ ॥ लालप्य-
मानंतमृषिं मन्दपालंयथावने । लपितामत्युवाचेदं सासूयमिवभारत ॥ ७ ॥ नतेपुत्रेष्व
वेक्षास्ति यानृषीनुक्तवानसि । तेजस्विनोवीर्य्यवन्तो नतेषांज्वलनाद्भयम् ॥ ८ ॥
त्वयाग्नौतेपरीताश्च स्वयंहिममसन्निधौ । प्रतिश्रुतंतथाचेति ज्वलनेनमहात्मनः ॥ ९ ॥
लोकपालोनतां वाचमुक्त्वामिथ्या करिष्यति । समक्षंबन्धकृत्येन तेनतंस्वस्थमानसम्
॥ १० ॥ तामेवतुममामित्रां चिन्तयन्परितप्यसे । ध्रुवंमयिनतेस्नेहो यथातस्यांपुरा
भवत् ॥ ११ ॥ नहिपक्षवतान्याय्यं निःस्नेहेनसुहृज्जने । पीड्यमानउपद्रष्टुं शक्तेनात्मा

बेटे अग्नि से बच नहीं सकेंगे, उनकी माता क्योंकर उन बच्चों को बचा सकेगी ? वह तपस्विनी पुत्रोंको बचाने का उपाय न देखकर शोक से विकलहोगी ।४। क्योंकर ऊपर उड़ने में असमर्थ मेरे बच्चों को लेकर हृदय में दुःख पा बहुतरोती पीटती दौडेगी हा बेटा जरितारि क्योंकर जियेगा, सारिसृक्क क्योंकर प्राण बचावे गा, स्तम्ब मित्र क्योंकर बचेगा, द्रोण क्योंकर रक्षा पावेगा, मेरी वह तपस्विनी स्त्री क्योंकर जीसकेंगी।६।हेभारत महर्षि मन्दपाल बन में इसप्रकार विलप रहे थे, वह देखकर लपिता द्वेषवश उनसे कह नेलगी, कि तुमने जिन पुत्रोंकी बातकही उन के लिये मत सोचो, वे तेजस्वी और वीर्य वन्तहैं, अग्नि से उनको भय नहीं है।८। और तुमने स्वयं उन पुत्रोंकी रक्षाके लिये अग्नि से कहा था। महात्मा हुताशन नेभी तथास्तु कहकर उस बातको मान लियाथा। वह लोकपालहोकर कभी कहीहुई बातकी विरुद्धता नहीं करेंगे इस लिये इस विषयमें तुम्हारा चित्त स्वस्थहै।१०।वास्तवमें तुम्हारा मन बन्धु के कार्यका विरोधी है तुम मेरीशत्रु जरिताहीको स्मरणकर व्याकुलहोरहेहो। पहिले जरिता पर तुम्हारा जैसा स्नेह था अब मुझ

nothing about my children who cannot walk. They cannot escape from fire when it is inflamed by wind. How can their mother protect them ? How sorry she would be when she sees no way to save her unfledged young ones ? How can my ascetic wife remain alive ?"6. Maharshi *Mandpal* was thus crying in the wilderness when Lapita said to him with jealousy, "Donot be anxious for your children. They are glorious and powerful and have no fear from Agni, for you yourself recommended them to Agni and he promised to spare them. Being the protector of the world he cannot break his promise. Be cheerful. In fact your mind should be free from such care. You are anxious for the safety of my enemy, *Jarita*, and donot love me as you loved her. Those who have two sides, may be anxious for

कथञ्चन ॥ १२ ॥ गच्छत्वंजरितामेव यदर्थंपरितप्यसे । चरिष्याम्यहमप्येका यथाकु पुरुषाश्रिता ॥ १३ ॥ मन्दपाल उवाच । नाहमेवंचरेलोके यथात्वमभिमन्यसे । अपत्यहेतोर्विचरे तच्चकृच्छ्रगतंमम ॥ १४ ॥ भूतंहित्वाचभाव्यर्थे योऽवलम्बेत्समन्द-धीः । अवमन्येतंलोको यथेच्छसितथाकुरु ॥ १५ ॥ एषाहिप्रज्वलन्नाग्निर्लेलिहानो महीरुहान् । अद्विग्नेहृदिसन्तापं जनयत्यशिवंमम ॥ १६ ॥ वैशम्पायन उवाच । तस्माद्देशादतिक्रान्ते ज्वलनेजरितापुनः । जगामपुत्रकानेव जरितापुत्रगृद्धिनी ॥१७॥ सातान्कुशलिनःसर्वान् विमुक्तान्जातवेदसः । रोरूयमाणानददृशे वनेपुत्रान्निरामयान ॥ १८ ॥ अश्रूणिमुमुचेतेषांदर्शनात् सापुनःपुनः । एकैकशश्चतान्सर्वान् क्रोश-

पर वैसा नहीं है, जिनके दोपक्ष हैं वह स्त्री पुत्रादि स्वजनों को कष्ट में पडने से स्नेह खो उनकी उपेक्षा कर सकताहै, उसको कभी आत्मपक्षकी उपेक्षा न करनी चाहिये।१२। सो अब तुम जिसके लिये शोक करते हो, उस जरिताही के निकट चले जाओ मैंने न समझ बूझकर जैसे पुरुषकी शरण लीथी, उसी के फल से अकेली चरा करूंगी।मन्दपाल बोला, तुम मुझको जैसा समझ रही हो, मैं उस भाव से नहीं चलता हूं, पर केवल सन्तान उपजानेही के लिये ऐसे फिर रहाहूं, अब मेरी उपजायी सन्तान कष्ट में पडी हैं।१४।जो गये विषयको छोड भावीकी आशाकरताहै, वह मूढजन लोगोंका अनादर प्राप्त करताहै, सो तुम जो चाहतीहो सो करो, मेरा हृदय उन सन्तानोंके लिये बड़ा उदास है यह प्रज्वलित अग्नि वृक्ष को चाटते हुए मेरे उस विकल हृदय में अमंगलका भय और दुःखहीको लारहाहै ।१६। वैशम्पायन ने कहा, अनन्तर अग्निके शार्ङ्गकों के घोसले को छोडकर आगे बढनेपर जरिता रोतीपीटती हुई तथा पुत्रोंको ढूंढती फिरती वहांजा पहुँची और देखा, कि सब पुत्र वनमें अग्निसे बचे चंगे और कुशल से हैं।१७।अनन्तर वे माता को देखकर रोने लगे। जरिता उनको देखकर बार बार आंसू गिराने लगी और

the safety of their wives and children. They should not care for them. 12. You may now go to *Jarita* for whom you are so anxious. I shall roam alone as a punishment for having loved such a man knowingly." *Mandpal* said, "I am not as you think me to be. I am here for the production of offspring. My children are now in trouble. He who does not care for the past in the hope of future is regarded as a fool and is not respected by the wise. You may do as you like. I am very anxious for them. The advancing fire is giving me trouble." Vaishampayan said that when fire had left the nest of Sharangaks and gone forward, *Jarita* came weeping in search of her young ones and saw them safe and sound. They began to weep as they saw her. *Jarita* wept tears of joy and embraced them one by one. At this time *Mandpal* reached there, but

